

# पालि-हिन्दी

## शब्दकोश

(प्रथम भाग, प्रथम खण्ड)

(अ - अहोसि)




नव नालन्दा महाविहार, नालन्दा (बिहार)

बुद्ध महापरिनिर्वाणाब्द 2550 2007 ई.

# पालि-हिन्दी शब्दकोश

[प्रथम भाग, प्रथम खण्ड]

[अ – अहोसि]


*प्रधान सम्पादक*

**डॉ॰ रवीन्द्र पंथ**

*सम्पादक-मण्डल*

डॉ॰ उमा शंकर व्यास

डॉ॰ सुकोमल चौधुरी

डॉ॰ ब्रज मोहन पाण्डेय 'नलिन'






## नव नालन्दा महाविहार, नालन्दा (बिहार)

**बुद्धमहापरिनिर्वाणाब्द 2550** **2007 ई.**

मूल्य : 2550.00 रुपये



आइ. एस. बी. एन. 81-88242-14-4

प्रकाशक
निदेशक, नव नालन्दा महाविहार, नालन्दा 803111, बिहार (भारत)
(संस्कृति विभाग, भारत सरकार के अधीन एक स्वायतशासी संस्थान)
फोन : 06112-281672
फैक्स : 06112-281505

मुद्रक : पैरागोन इंटरप्राईजिज, नई दिल्ली, 110002, फोन 011–23280295

# Pāli-Hindī Dictionary

[ Vol. 1, Part 1 ]
*[ a – ahosi ]*

*Chief Editor*

Ravindra Panth

*Board of Editors*

Dr. Uma Shankar Vyas
Dr. Sukomal Chaudhuri
Dr. Braj Mohan Pandey 'Nalin'




Nava Nalanda Mahavihara, Nalanda (Bihar)

2550 Mahāparinirvāṇa year of the Buddha 2007

राजभवन, पटना
RAJ BHAVAN
PATNA-800022

# पुरोवाक्

पचास वर्ष पहले डा. भीमराव अम्बेडकर जी ने भगवान् गौतम बुद्ध का 'धम्म' अपनाया और महाराष्ट्र में लाखों लोगों ने बौद्ध-धर्म को स्वीकार किया।

तबसे पालि-भाषा में बौद्ध-धर्म का साहित्य पढ़ने हेतु लोगों की रुचि जागने लगी। पचास वर्ष बाद अब उत्तर प्रदेश, बिहार एवं मध्य प्रदेश, इन हिन्दी-भाषी प्रदेशों में बौद्ध-धर्म की लहर दौड़ने लगी है।

पालि-भाषा के ग्रन्थ पढ़ने, समझने के लिए *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की बहुत आवश्यकता प्रतीत होते देख नव नालन्दा महाविहार के निदेशक डॉ. रवीन्द्र पंथ के नेतृत्व में *पालि-हिन्दी शब्दकोश* का कार्य शुरू हुआ और अब भगवान् गौतम बुद्ध के 2550वें महापरिनिर्वाण वर्ष दुनिया भर में गंभीरता के साथ मनाने के ऐतिहासिक क्षण पर *पालि-हिन्दी शब्दकोश,* खंड-1 का प्रकाशित होना मेरे लिए हर्ष की बात है।

इस शब्दकोष के प्रकाशन से पालि-भाषा के सामान्य पाठक, शोध-कर्ता, प्राध्यापकगण, विद्यार्थी एवं बौद्ध-धर्म के अनुयायियों को पालि-भाषा पढ़ने-समझने में बड़ी सुलभता होगी, ऐसा मेरा विश्वास है।

नव नालन्दा महाविहार की स्थापना 1951 ई. में हुई। पालि एवं बौद्ध-अध्ययन के क्षेत्र में विशिष्ट योगदान के कारण इस संस्थान ने अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति अर्जित की है। 1955–56 ई. में 2500वें बुद्धमहापरिनिर्वाण-जयन्ती के पुनीत अवसर पर संस्थान के निदेशक पूज्य भिक्खु जगदीश कश्यप जी ने पहली बार देवनागरी लिपि में समस्त *पालि-तिपिटक* के प्रकाशन का ऐतिहासिक कार्य किया। यह संस्करण समूचे बौद्धजगत् में तथा बौद्धविद्यावेत्ताओं के बीच अत्यधिक लोकप्रिय है। आज भी विश्व के विभिन्न क्षेत्रों के ज्ञानी, *तिटिपक* के इसी संस्करण के उपयोग के प्रबल पक्षधर हैं। पूज्य कश्यप जी की भी यह अभिलाषा थी कि छात्रों, विद्वानों

एवं बुद्धवचनों के पठन में रुचि रखने वाले सामान्य हिन्दी-भाषी पाठकों के लिए एक प्रामाणिक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की रचना की जाए। दुर्भाग्यवश उनके असामयिक देहावसान के कारण उनका यह स्वप्न पूरा न हो सका।

मेरी यह कामना है कि नव नालन्दा महाविहार के निदेशक डॉ. रवीन्द्र पंथ द्वारा निर्मित यह *पालि-हिन्दी शब्दकोश* निःसंदेह-रूप से वंदनीय भदन्त कश्यप जी के स्वप्न को पूरा करेगा तथा छात्रों, शोधार्थियों, शिक्षकों एवं पालि तथा बौद्धधर्म के अध्ययन में रुचि रखने वाले सामान्यजनों के लिए समानरूप से उपयोगी एवं लाभप्रद सिद्ध होगा।

*"चिरं तिट्ठतु सद्धम्मो"*

(आर॰ एस॰ गवई)
बिहार के राज्यपाल

*नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स*

# प्रस्तावना

भगवान् बुद्ध ने उरुवेला के बोधि-मण्डप में अनुत्तर-धर्म का ज्ञान-दर्शन प्राप्त कर जम्बुद्वीप के नगरों, निगमों एवं जनपदों में बहुजनहिताय, बहुजनसुखाय विनेय-जनों को धर्मामृत का पान कराया। उनके मौखिक लोकमाङ्गलिक धर्मोपदेश देवों एवं मानवमात्र के लिये कल्याणकारी थे। उनके जीवनकाल में ही उनके शिष्यों ने उनके वचनों का मौखिक संग्रह एवं प्रचार-प्रसार विभिन्न जनपदीय भाषाओं में किया। दुर्भाग्यवश इन संग्रहों में से अधिकतर संग्रह विलुप्त हो गये अथवा आंशिक रूप में ही वर्तमान काल में उपलब्ध हैं परन्तु बुद्ध-वचनों का एकमात्र संग्रह पालि-भाषा में स्थविरवादी परम्परा की सुदृढ़ निष्ठा के कारण इस शताब्दी के पाठकों के पठनार्थ उपलब्ध है।

भारत में पालि-भाषा के अध्ययन-अध्यापन की विलुप्त परम्परा उन्नीसवीं सदी में अनेक लोगों के सत्प्रयासों से पुनरुज्जीवित हुई। विद्यालयों, महाविद्यालयों एवं अनेक विश्वविद्यालयों में पालि-भाषा तथा इसके समृद्ध साहित्य के पठन-पाठन-हेतु स्वतन्त्र विभागों की स्थापना के साथ-साथ उत्तम एवं उदात्त मानव-मूल्यों के सन्देशवाहक पालि-साहित्य के अध्ययन के प्रति सामान्य पाठकों का उत्साह भी उत्तरोत्तर बढ़ रहा है। सद्धर्म की वैज्ञानिक एवं तर्कसङ्गत प्रकृति के कारण आधुनिक अध्येता की अभिरुचि पालि-भाषा एवं साहित्य के प्रति दृढ़तर हो रही है। परन्तु प्राचीन भाषा होने के कारण वर्तमान काल के अध्येताओं एवं जिज्ञासु जनों के लिये पालि-भाषा का ज्ञान सहज एवं सरल नहीं है। उन्हें आधुनिक भारतीय एवं विदेशी भाषाओं में किये गये पालि-ग्रन्थों एवं संग्रहों के अनुवादों का सहारा लेना आवश्यक हो जाता है साथ ही इन भाषाओं में पालि-भाषा के शब्दकोशों की उपादेयता एवं स्वीकार्यता भी स्वतः स्पष्ट हो जाती है।

अभी तक कोई प्रामाणिक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* उपलब्ध न होने से भारत के बहुत बड़े भू-भाग के हिन्दी-भाषा-भाषी अध्येताओं एवं जिज्ञासु जनों को पालिभाषा को ठीक से समझने में अत्यधिक समस्याओं का सामना करना पड़ता है। स्व॰ भिक्षु आनन्द कौशल्यायन द्वारा रचित *पालि-हिन्दी शब्दकोश* जैसे एक दो कोश ही इस समय उपलब्ध हैं, उनमें बहुत थोड़े शब्दों को ही स्थान दिया जा सका है तथा शब्दों के सन्दर्भसङ्गत अर्थों को न देकर सामान्य अर्थमात्र दिये गये हैं। इनसे विश्वविद्यालय के स्नातकोत्तर कक्षाओं के छात्रों, शोधार्थियों एवं धर्म-जिज्ञासु सामान्य पाठकों की आवश्यकताएं पूर्ण नहीं हो पाती थीं। इन सभी दृष्टियों से एक मानक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* के प्रणयन की अनिवार्य आवश्यकता थी। उपयुक्त *पालि-हिन्दी शब्दकोश* का अभाव बहुत दिनों से अनुभव किया जा रहा था। प्रस्तुत शब्दकोश इस अभाव की पूर्ति हेतु किया जा रहा एक प्रयास है।

नव नालन्दा महाविहार की स्थापना के प्रमुख उद्देश्यों में से एक उद्देश्य देवनागरी लिपि में सम्पूर्ण बुद्धवचनों (*तिपिटक*) का प्रकाशन तथा मानक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* का प्रणयन भी था। इसी उद्देश्य की पूर्ति हेतु नव नालन्दा महाविहार ने भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण के 2500वें वर्ष के पुनीत अवसर पर 1955-56 ई॰ में लिये गये निर्णय के आलोक में सम्पूर्ण *पालितिपिटक* ग्रन्थों का प्रथम बार देवनागरी लिपि में प्रकाशन कर भारतीय जनमानस के लिये बुद्धवचनामृत के पान का सुअवसर प्रदान किया। कालान्तर में *पालि-तिपिटक* के ग्रन्थों पर लिखी

गयीं *अट्ठकथाओं* के प्रकाशन की महत्वाकांक्षी योजना को नव नालन्दा महाविहार ने अपने हाथ में लिया। इसी क्रम में कुछ *अट्ठकथाओं* के अतिरिक्त *सासनवंस* और *महावंसटीका* का भी देवनागरी लिपि में प्रकाशन पूर्ण किया गया। परन्तु उस समय एक मानक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* के प्रणयन की योजना पूर्ण नहीं हो सकी।

नव नालन्दा महाविहार के संस्थापक निदेशक स्व॰ भदन्त जगदीश कश्यप ने बुद्धवचनों को सर्वग्राह्य बनाने हेतु *तिपिटक* के देवनागरी संस्करण तैयार करने तथा अनुवाद-कार्य में एकरूपता एवं प्रामाणिकता लाने हेतु एक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की संरचना को महाविहार की भावी प्रकाशन-योजनाओं में सम्मिलित किया था। उनका यह स्वप्न प्रस्तुत शब्दकोश के प्रणयन के रूप में यथार्थता का स्वरूप ग्रहण कर रहा है तथा भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण के 2550वें वर्ष में तथागत एवं सद्धर्म के प्रति महाविहार के श्रद्धाकुसुम के रूप में अर्पित किया जा रहा है।

नव नालन्दा महाविहार को एक अन्तर्राष्ट्रीय स्तर के बौद्ध-केन्द्र के रूप में विकसित करने के उद्देश्य से भारत सरकार के संस्कृति विभाग ने वर्ष 1994 में एक स्वायत्तशासी संस्थान के रूप में महाविहार का अधिग्रहण सम्पूर्ण परिसंपत्तियों एवं देयताओं के साथ किया। केन्द्र सरकार ने इसके उपरान्त महाविहार के बहुमुखी विकास-हेतु अनेक कदम उठाए। एक मानक *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की रचना की महत्वाकांक्षी योजना भी केन्द्रीय अधिग्रहण के उपरान्त लिये गये निर्णयों में से एक महत्वपूर्ण निर्णय है। प्रस्तुत शब्दकोश के प्रणयन के प्रमुख प्रेरणास्रोतों में स्व॰ भदन्त जगदीश कश्यप एवं पूज्य सत्यनारायण जी गोयन्का का प्रेरणाप्रद व्यक्तित्व एवं उनकी धर्मचर्या हैं। विपश्यना-विशोधन-विन्यास (वि॰ वि॰ वि॰) की इगतपुरी (महाराष्ट्र) में स्थापना कर तथा विपश्यना-ध्यान-पद्धति के शिविरों द्वारा पटिपत्ति को सुदृढ़ कर पूज्य गोयन्का जी ने तथागत के धर्म को सभी के बीच प्रकाशित कर मानवता एवं मानवमूल्यों को जागृत किया है। वि॰ वि॰ वि॰ द्वारा देवनागरी लिपि में समस्त *पालि-तिपिटक*, समस्त *अट्ठकथाएं, मूलटीकाएं* एवं अनेक *अनुटीकाएं* जनसामान्य के लिये सुलभ करायी गयीं। प्रस्तुत शब्दकोश में वि॰ वि॰ वि॰ द्वारा प्रकाशित पालि-वाङ्मय के विभिन्न खण्डों को ही प्रकाशन की समग्रता के कारण प्रमुख आधार बनाया गया है। हिन्दी-भाषा में धर्म के वास्तविक तत्त्व को प्रकाशित करने का महत्त्वपूर्ण कार्य भी पूज्य गोयन्का जी की प्रेरणा से ही पुष्पित एवं पल्लवित हुआ है। प्रस्तुत शब्दकोश की संरचना के संकल्प की पृष्ठभूमि में पूज्य गोयन्का जी की इस सदिच्छा की बहुत बड़ी भूमिका है कि हिन्दी-भाषाभाषी जन-जन तक धर्म का सन्देश पहुंचाने में *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की महती महत्ता होने से इस प्रकार के शब्दकोश की रचना अत्यन्त आवश्यक है।

जनसाधारण के सम्मुख प्रस्तुत *पालि-हिन्दी शब्दकोश* एक ओर छात्रों एवं शोधार्थियों की चिर-प्रतीक्षित आवश्यकताओं को पूर्ण करने हेतु है तो दूसरी ओर पालि-भाषा में सुरक्षित सद्धर्मामृत के पिपासु सामान्य-जनों की पिपासा के उपशमन में भी सहायक है। शब्दकोश के प्रयोगकर्ताओं के इन समूहों की अपरिहार्य अपेक्षाओं को दृष्टि में रखते हुए हमने पालिभाषा में निबद्ध पिटक एवं अनुपिटक साहित्य में प्रयुक्त अधिकतर महत्त्वपूर्ण शब्दों का चयन इस शब्दकोश में अर्थप्रकाशन हेतु किया है। पालि-साहित्य में प्रयुक्त समग्र शब्दराशि को शब्दकोश के अन्तर्गत निविष्ट कर सकना अशक्य है फिर भी प्रयास यही किया गया है कि कोई भी महत्त्वपूर्ण शब्द छूटने न पाये।

इस शब्दकोश में गृहीत शब्द-व्याख्यान-योजना के विषय में यह स्पष्ट करना आवश्यक है कि इस शब्दकोश में शब्दों के विभिन्न विशिष्ट अर्थों पर प्रकाश डालने वाले उद्धरण या सन्दर्भ मुख्य रूप से *तिपिटक*, *अट्ठकथाओं* एवं *मूलटीकाओं* से लिये गये हैं तथा शब्दों के अर्थों का निर्धारण शब्दों की व्युत्पत्ति पर ही आधारित

न होकर *अट्ठकथाओं* में दिये गए निर्वचनों के आलोक में भी हुआ है। इन व्याख्यानों के अनुशीलन से पालि के अध्येता को उपयुक्त पर्यायवाचक शब्द ढूंढ़ने में तथा बुद्धधर्म के विशेष सन्दर्भ में उस शब्द के विशिष्ट अर्थ का निर्धारण करने में निश्चय ही उचित मार्गदर्शन प्राप्त हो सकेगा। शब्दों के अर्थ-निर्धारण-हेतु पालिभाषा के एकमात्र परम्परा-प्राप्त पर्यायकोश *'अभिधानप्पदीपिका'* तथा इसकी सूची से पर्याप्त सहायता ली गयी है। शब्दों की व्युत्पत्तियां मुख्य रूप से पालिभाषा की *कच्चायन, मोग्गल्लान* एवं *सद्दनीति* नामक व्याकरण-परम्पराओं के आलोक में दी गयीं हैं।

इस शब्दकोश में अत्यन्त आवश्यक तकनीकी शब्दों, विशेष रूप से *विनय, अभिधम्म* एवं *विपस्सना* से सम्बन्धित शब्दों की संक्षिप्त व्याख्या लघु-टिप्पणियों के रूप में यथास्थान दी गयी है। इस कोश को और अधिक उपयोगी बनाने हेतु शब्दकोश के अन्तिम खण्ड में कुछ परिशिष्टों के जोड़े जाने की योजना भी बनाई गई है। इन परिशिष्टों में पालिगाथाओं के छन्दों, अलङ्कारों, उपाख्यानों, भौगोलिक एवं सांस्कृतिक महत्त्व के शब्दों आदि को जोड़ा जाना है। शब्द-निर्वचन-हेतु अपनायी गयी पद्धति आदि के सम्बन्ध में विशेष बातें **"शब्दकोश देखने के लिये आवश्यक निर्देश"** शीर्षक में बतला दी गयी हैं।

इस कोश के प्रणयन में तथा इसे परिसंस्कृत स्वरूप प्रदान करने में हमें पालि-तिपिटक के यशस्वी अट्ठकथाकार आचार्य बुद्धघोष, आचार्य बुद्धदत्त एवं आचार्य धम्मपाल के शब्द-निर्वचनों से विशेष सहायता मिली है। स्थविरवादी-परम्परा ने पालि-भाषा के विभिन्न शब्दों के जो विशिष्ट अभिप्राय सुनिश्चित किये थे उनके ज्ञान के एक-मात्र साधन *पालि-अट्ठकथाएं* ही हैं। पुनश्च जो शब्द *अट्ठकथाओं* में सुस्पष्ट-रूप से व्याख्यात नहीं हो सके थे उन्हें उत्तरकाल में रचित *मूल-टीकाओं* एवं *अनुटीकाओं* में स्पष्ट किया गया है। प्रस्तुत शब्दकोश का शब्दार्थ-विवेचन इन पारम्परिक व्याख्यानों पर ही आधारित है। अतः हम इन ग्रन्थों के यशस्वी रचनाकारों के प्रति कृतज्ञता का भाव व्यक्त करते हैं। इनके अतिरिक्त *पालि-इंग्लिश डिक्शनरी* (प्रो॰ रिस डेविड्स, पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन), *ए डिक्शनरी ऑफ दी पालि लैंगवेज* (आर॰ सी॰ चाइल्डर्स, लन्दन), *ए क्रिटिकल पालि डिक्शनरी* (वी॰ ट्रेंकनर, रॉयल डेनिश अकादमी, कोपेनहेगेन), *पालि-इंग्लिश डिक्शनरी* (ए॰ पी॰ बुद्धदत्त महाथेर, कोलम्बो), *बुद्धिस्ट हाइब्रिड संस्कृत ग्रामर एण्ड डिक्शनरी* (एफ॰ एजर्टन, न्यू हावेन), *डिक्शनरी ऑफ पालि प्रोपर नेम्स* (2 खण्डों में, जी॰ पी॰ मलालशेखर, लन्दन) तथा *डिक्शनरी ऑफ अर्ली बुद्धिस्ट मोनैस्टिक टर्म्स* (प्रो॰ सी॰ एस॰ उपासक, नालन्दा) जैसे आधुनिक शब्दकोश भी इस कोश की संरचना में अत्यधिक उपयोगी सिद्ध हुए हैं। अतः इन कोशों के विद्वान् सम्पादकों के प्रति हम हृदय से आभार व्यक्त करते हैं।

महाविहार की नियन्त्री-परिषद् के अध्यक्ष बिहार के महामहिम राज्यपाल महोदय ने संस्थान के चतुर्मुख विकास तथा इसके शैक्षणिक क्रिया-कलापों के उत्थान-हेतु सदा मार्गदर्शक की महती भूमिका का निर्वहण कर हमें प्रोत्साहित किया है। प्रस्तुत शब्दकोश के प्रकाशन की परियोजना की सफल परिणति में महामहिम मुख्य प्रेरणा-स्रोत रहे हैं। महामहिम के इस उदात्त दृष्टिकोण एवं विद्यानुराग के लिए हम विनत कृतज्ञताभाव व्यक्त करते हैं। भारत सरकार के संस्कृति विभाग के सम्माननीय मन्त्री, सचिव, संयुक्त-सचिव तथा अन्य पदाधिकारियों ने इस शब्दकोश की परियोजना के कार्यान्वयन-हेतु उदारतापूर्वक आर्थिक अनुदान देकर इसे सफल परिणति की अवस्था तक पहुंचाया है। हम उनके प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करते हैं।

शब्दकोश-संरचना की आधुनिक प्रक्रिया में दिनानुदिन नई-नई पद्धतियों का समावेश हो रहा है। प्रस्तुत शब्दकोश के संकलन एवं निर्वचनों को सुव्यवस्थित स्वरूप प्रदान करने हेतु बौद्ध-विद्या के अनुभवी विद्वानों की एक परामर्शदात्री समिति का गठन किया गया था। प्रो॰ एन॰ एच॰ सन्तानी, श्री एस॰ एन॰ टण्डन, प्रो॰ सुनीति कुमार पाठक, डा॰ सत्यप्रकाश शर्मा, प्रो॰ महेश देवकर, प्रो॰ देव प्रसाद गुहा तथा डा॰ जे॰ एस॰ नेगी ने समिति की बैठकों में उपस्थित होकर शब्दकोश के प्रणयन में अमूल्य दिशानिर्देश प्रदान किए। प्रो॰ एम॰ जी॰ धड़फले, प्रो॰ संघसेन सिंह तथा प्रो॰ विश्वनाथ बनर्जी जैसे मूर्धन्य सुधीजनों ने भी इस शब्दकोश की संरचना में अपने अमूल्य परामर्श देकर कार्य को सफल परिणति की स्थिति तक पहुंचाया है। प्रो॰ सुनीति कुमार पाठक इस परियोजना के प्रणयन में मूल प्रेरणास्रोत हैं तथा शब्दकोश-संरचना-प्रक्रिया के प्रत्येक चरण में इनका सृजनात्मक सहयोग हमें सदा प्राप्त होता रहा है। इन सभी सुधीजनों के प्रति हम विनत कृतज्ञताभाव व्यक्त करते हैं।

इस चिरकांक्षित *पालि-हिन्दी शब्दकोश* की पाण्डुलिपि तैयार करने में शोध-सहायक श्री मुरारी मोहन कुमार सिन्हा, डॉ॰ चिरंजीव कुमार आर्य, डॉ॰ विश्वजीत प्रसाद सिंह, श्री सच्चिदानन्द सिंह का अप्रतिम योगदान रहा है, अतः ये साधुवाद के पात्र हैं। बिहार-विधान-परिषद् के पुस्तकालय के पूर्व पुस्तकाध्यक्ष श्री श्याम देव द्विवेदी ने इस शब्दकोश की भाषा को संशोधित करने तथा विषयवस्तु को व्यवस्थित स्वरूप प्रदान करने में अपना अमूल्य योगदान दिया है। इसके लिए हम उन्हें हार्दिक धन्यवाद देते हैं। इस शब्दकोश की पाण्डुलिपि के कम्प्यूटर-टंकण-कार्य में श्री राजेश कुमार जायसवाल ने पूर्ण मनोयोग एवं अध्यवसाय के साथ लगकर इसकी सफल परिणति में अमूल्य योगदान दिया है। इसके लिए हम उनके प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करते है।

हम इस विश्वास के साथ यह शब्दकोश प्रयोग के रूप में जन-सामान्य के समक्ष प्रस्तुत कर रहे हैं कि यह शब्दकोश केवल छात्रों एवं शोधकर्ताओं के लिये ही नहीं, अपितु सद्धर्म-रस के पान को उत्सुक सभी विनेयजनों के लिये हितकर एवं उपयोगी सिद्ध होगा। कोई भी कृति कितनी ही सावधानी से क्यों न लिखी गयी हो, सर्वथा दोषमुक्त नहीं हो सकती। प्रस्तुत शब्दकोश भी इसका कथमपि अपवाद नहीं हो सकता। अतः विज्ञजनों से यह निवेदन है कि जहां कहीं भी वे इस कोश में किसी प्रकार की त्रुटियां अथवा अशुद्धियां देखें तो उन्हें सुधारने हेतु अपने अमूल्य परामर्श देकर अनुगृहीत करने की अहैतुकी कृपा करें ताकि आने वाले खण्डों का संकलन इन मूल्यवान् परामर्शों के आलोक में अधिक परिपूर्ण रूप में प्रस्तुत किया जा सके।

*आ-परितोसा विदूनं साधु न मञ्ञे पयोगविञ्ञाणं।*
*बलवापि सिक्खितानं अत्तनि अप्पच्चयं चेतो ।।*

नव नालन्दा महाविहार, नालन्दा
बुद्ध-जयन्ती
बुद्धपरिनिर्वाणाब्द 2550

रवीन्द्र पंथ
*निदेशक और प्रधान सम्पादक*
एवं
सम्पादक-मण्डल

*Namo Tassa Bhagavato Arahato Sammāsambuddhassa*

# Preface

The Perfectly Enlightened One, the Buddha, himself realised the supreme knowledge (= *Bodhijñāna*) under the *Bodhi tree* at *Uruvelā* (known as *Buddha-Gayā*) and travelled through villages, cities and Janapadas of *Jambudvīpa* to propagate his Dhamma-ambrosia for the good and welfare of the many and liberated thousands and thousands of people from suffering through repeated existences (= saṃsāra). What he taught and preached verbally, was beneficial to both the gods and men. Immediately after his *Mahāparinibbāna* his disciples collected his teachings at the Council of *Rājagaha* and verbally propagated the same in different colloquial dialects of north and central India. Unfortunately, a great part of this collection was lost and only a part was somehow preserved. It is a good news for the entire Buddhist world that the *Theravāda* tradition has preserved and maintained the teachings in *Pāli* in its pristine purity in a chain of teacher and taught and they are available even today due to enthusiastic zeal and faithful allegiance of the Theravādin Buddhists of Myan-mar, Śrīlaṅkā, Thailand, Laos, Cambodia and Bangladesh etc.

In the nineteenth century, the lost *Pāli* tradition of India was revived by the utmost efforts of some dedicated scholars of modern India. The study of *Pāli* language and literature started in full swing in schools, colleges and universities. In some institutions separate departments for the study of *Pāli* have been established. Among the general readers too interest for the study of *Pāli* and Buddhism grew up to a great extent. Due to its scientific and logical approach, tendency for the study of the *Pāli* literature carrying the messages of ancient India has been increasing day by day among the common people. But as *Pāli* is the ancient classical language, it is not easy to learn it by the students and general readers. They have to depend on the Indian and foreign translations of the *Pāli* texts. Side by side necessity arose to have *Pāli* dictionaries in these languages.

Owing to the non-availability of a standard *Pāli-Hindī dictionary* Hindi-speaking people of a greater part of India, students and researchers of *Pāli* and general public, have to face difficulties to study *Pāli* and collect data for various purposes from *Pāli* literature. The late Pandit Bhadant Ānanda Kausalyāyan compiled a small *Pāli-Hindī dictionary*. This is undoubtedly a pioneer work but it does not contain sufficient *Pāli* words and general meaning of the words have been given there without discussing their literal meanings. Therefore this is not so much helpful to the post-graduate students and researchers of the universities as well as to the general public interested in theoretical and practical aspects of Buddha's teachings, specially their technical and philosophical vocabularies. From these points of view an authentic *Pāli-Hindī dictionary* had been a long desideratum. The present *Pāli-Hindī dictionary* is just an attempt to fulfil the needs of the day.

Among the principal aims and objective of establishing the Nava Nālandā Mahāvihāra by the late Bhikṣhu Jagadīsh Kashyap was to publish the entire *Pāli-Tipiṭaka* texts and their commentaries and to compile an authentic *Pāli-Hindī dictionary*. To materialise the objectives, the Nava Nālandā Mahāvihāra published for the first time the entire *Pāli-Tipiṭaka* texts in Devanāgarī script in 1955-56 during the 2500[th] year of *Buddha-Jayantī* which was observed in pomp and grandeur in India and abroad. This publication gave a golden opportunity to the people in general to know about the Buddha and his teachings lost in India several centuries ago. Thereafter, the Nava Nālandā Mahāvihāra took up the project of publishing the *Pāli-Aṭṭhakathās* or the commentaries written on the *Tipiṭaka* texts. As a result in due course many volumes of the Pāli-Aṭṭhakathās were published. Side by side Sāsanavaṁsa and Mahāvaṁsaṭīkā also have been published. All these had been possible by the noble and generous attitude and sincere dedication of the late Ven. Jagadīsh Kashyap, the founder and Director of the Nava Nālandā Mahāvihāra and also by the dedicated co-operation of his team-colleagues. Unfortunately, in his life time, Ven. Kashyapjī could not materialise his noble dream of compiling an authentic *Pāli-Hindī dictionary*. The present dictionary is an attempt to fulfil his dream and mission.

To make this institute, an international centre for the study of Pali and Buddhist Studies, the Ministry of Culture, Govt. of India, came forward in 1994 and took up the Mahāvihāra along with its assets and liabilities and gave it a status of an autonomous institution. This apart, the Central Govt. has already taken various measures for the overall development of the Mahāvihāra. One of them is to compile an authentic *Pāli-Hindī dictionary*. Ven. Jagadīsh Kashyap had been the main source of inspiration for this dictionary project. Dr. Āchārya Satyanārāyan Goenka also has always been inspiring this centre by his noble blessings and advice to see this Dictionary project a great success. Dr. Goenkaji established Vipassanā Research Institute (V.R.I.) at Igatpuri (Nasik, Maharastra) wherefrom entire *Pāli-Tipiṭaka* texts, their *Aṭṭhakathās* and *Ṭikās* of *Chaṭṭhasaṅgāyana* edition were published in Devanāgarī script and CD Rom for the good and welfare of the people in general as well as for the meditators, *Pāli* students of all categories, the Pāli teachers and the researchers of Indology. As the *Tipiṭaka* texts, their *Aṭṭhakathās, Mūlaṭīkās* and *Ṭīkās* are available in their entirety in the Igatpuri edition, the present dictionary has been utilising the V.R.I. Igatpuri edition of Pāli texts only in its *Pāli-Hindī dictionary*. To propagate the real nature of Dhamma in Hindī is the glorious task which has been flourished by the noble inspiration and blessings of Dr. Goenkaji. Behind the compilation of the present dictionary Goenkaji's heartfelt desire actively worked as he knew it well that to propagate the noble message of *Dhamma* among the Hindī-speaking people, the *Pāli-Hindī dictionary* would be an inevitable medium.

The present *Pāli-Hindī dictionary* will serve two purposes: *(i)* it will fulfil the long-cherished desires of the students and the researchers; *(ii)* it will quench the thirst of the common people interested in knowing the ambrosia-like *Dhamma* of the Buddha. Keeping all these in mind and considering the necessity and expectations of those, who will use this dictionary, very useful and choicest words have been collected from the *Pāli-Tipiṭaka* and *Anupiṭaka* literature and included in the dictionary with their proper meanings and real interpretations.

It is not possible to include all the *Pāli* words in a dictionary which have been used in the entire Pāli literature. Nevertheless the compilers of this dictionary had been cautious enough and vigilant in every step so that any useful word must not slip or be omitted.

This is necessary to make it clear as regards the meanings and explanations of the words adopted in this dictionary that to understand the real meaning of a word suitable quotations and examples are given especially from the *Pāli-Tipiṭaka, Aṭṭhakathās, Mūlaṭīkās* and while giving meaning of a word the compilers did not depend only on the etymology of the word but also on the explanations of the word given in the *Aṭṭhakathās, Ṭīkās* and *Anuṭīkās*. This will help the readers to know the synonyms of the word as well as to ascertain the doctrinal meaning implied in a particular word. The only available dictionary in Pāli language i.e. the *Abhidhānappadīpikā* with its *Sūcī* has been immensely utilised here to ascertain the proper meaning of a particular word. For the derivations of the words the Pāli grammatical works like *Kaccāyana-vyākaraṇa, Moggallāna-vyākaraṇa* and *Saddanīti* have been consulted wherever necessary.

In this dictionary the technical words, especially *Abhidhammic* and *Vinayic* terms and also the words connected with *Vipassanā* meditation have been briefly explained and given in the proper place in the form of note (= टि.). To make this dictionary more useful to the readers of all categories some appendices will be given in the last and concluding volume of this dictionary. In these appendices we propose to explain metres of the *Pāli-Gāthās,* rhetorics, narratives and the words of geographical and cultural importance. Instructions for the use of the dictionary are given in a separate para titled "Necessary guidance for the use of the dictionary" (शब्दकोश देखने के लिये आवश्यक निर्देश).

The writings of the great Pāli commentators like *Āchārya Buddhaghosa, Āchārya Buddhadatta* and *Āchārya Dhammapāla* were very much helpful, while compiling this dictionary as well as giving it a purified form. What the *Theravāda* tradition ascertained the main purport of the different words of the *Pāli* language, its sources of knowledge had been the *Pālī Aṭṭhakathās*. Again while the explanation of a word seemed not clear in the *Aṭṭhakathās,* in later period were further clearly explained in the *Mūlaṭīkās* and the *Anuṭīkās*. In the present dictionary meanings of the entry-words are based on these traditional explanations. We, therefore, express our heartiest gratitude to those famous commentators and exegetists. Apart from these, the *Pāli-Hindī dictionary* (Rhys Davids and W. Stede, P.T.S., London), *A Dictionary of the Pali Language* (R.C. Childers, London), *A Critical Pali Dictionary* (V. Trenckner, Royal Danish Academy, Copenhagen), *Pāli-Hindī dictionary* (A.P. Buddhadatta Mahathera, Colombo), *Buddhist Hybrid Sanskrit Grammar and Dictionary* (F. Edgerton, New Haven), *Dictionary of Pali Proper Names* (2 Vols. G.P. Malalasekera, London) and *Dictionary of Early Buddhist Monastic Terms* (C.S. Upasaka, Nalanda) also have been very much helpful for the compilers of this dictionary. We, therefore express our heartiest thanks to the learned editors of these dictionaries.

His Excellency the Governor of Bihar, who is also the Chairman of the Board of Management of the Nava Nālandā Mahāvihāra, took keen interest in the alround development of the institute and encouraged us for making the institute an ideal centre of education. His

Excellency was the most prominent source of the inspiration for the present dictionary project. We express humble thankfulness to His Excellency. The implimentation of the project was improbable without financial support. We are specially thankful to the Honourable Minister and officials of the Department of Culture, Government of India who, promptly approved this project and financed it.

An advisory committee consisting of eminent scholars of Buddhism was formed in order to make this compilation work perfect, systematic and in accordance to the modern methodology. Prof. N.H. Samtani, Sri S.N. Tandon, Prof. S.K. Pathak, Dr. S.P. Sharma, Prof. Mahesh Deokar, Prof. D.P. Guha and Prof. J.S. Negi, took so much pain in attending the meetings of this committee and gave valuable guidelines for the compilation of this dictionary. We express our humble thankfulness to them.

We are also thankful to Prof. M.G. Dhadphale, Prof. Sanghasen Singh and Prof. Biswanath Banarjee for their valuable suggestions. Prof. S.K. Pathak has been the most prominent source of inspiration for the compilation of this dictionary. He took personal interest in the project. He deservers special thanks for his unique contribution.

While preparing the manuscript of this long-cherished dictionary research assistants Sri Murari Mohan Kumar Sinha, Dr. Chiranjeev Kumar Arya, Dr. Vishwajit Prasad Singh, Sri Sacchidananda Singh, extended their unparalleled help for which we are highly thankful to them. We are also thankful to Sri S.D. Dwivedi, former librarian, Bihar Vidhan Parishad library for extending his valuable help. We express thankfulness to Mr. Rajesh Kumar Jaiswal for his dedication in preparing computerized type-setting of the manuscript.

With our full confidence we dedicate this dictionary to the people of India in general. Most confidently we may assure that this dictionary will be useful and helpful not only to the students and researchers, but also to those who are desirous to taste the ***Dhammarasa*** of the Buddha. Whatever precaution might be taken for the publication of any research work, it can not be free from mistakes. The present dictionary also can not be free from lapses and mistakes. It is, therefore, our humble submission to the learned readers and scholars to be kind enough not to overlook the lapses and mistakes they will come across in our dictionary, but to inform us with suggestions which will help us in preparing the forthcoming volumes of the dictionary free from errors.

*Ā-paritosā vidūnaṃ sādhu na maññe payogaviññāṇaṃ.*
*Balavāpi sikkhitānaṃ attani appaccayaṃ ceto.*

Nava Nalanda Mahavihara, Nalanda
Buddha-Jayanti
2550th Year of the Mahāparinibbāna of the Buddha

Dr. R. Panth
*Director and Chief Editor*
&
Members of the Editorial Board

# शब्दकोश देखने के लिए आवश्यक निर्देश

1. शब्दों का क्रम-विन्यसन पालि-व्याकरणों में उल्लिखित देवनागरी वर्णमाला के अकारादि वर्णों के क्रम के अनुरूप किया गया है।

2. ह्रस्व-स्वर-परवर्ती अनुस्वार-(निग्गहीत) युक्त शब्द का विन्यसन ह्रस्व स्वर से प्रारम्भ होने वाले शब्दों के तुरन्त बाद में किया गया है, जैसे कि अकारादि शब्दों का प्रारम्भ '**अ**' शब्द के साथ किया गया है तथा इनके उपरान्त परवर्ती अनुस्वार-युक्त '**अंस**' आदि का विन्यसन हुआ है।

3. संज्ञा-शब्दों का प्रातिपदिक-रूप रख कर उसके आगे **पु.** या **स्त्री.** या **नपुं.** लिखकर उसके विशिष्ट लिंग को दर्शाया गया है, जैसे कि **अंस** के तुरन्त बाद **पु.** लिखकर आगे उसके **अंसं**, **अंसेन** एवं **अंसे** आदि रूप उल्लिखित किये गये हैं।

4. विशेषण-शब्दों का प्रातिपदिक-रूप रखकर उसके आगे **त्रि.** लिख दिया गया है, जैसे कि **अंसव**, **अकक्कस**, **अक्खात**, **त्रि.** आदि।

5. क्रियाविशेषण के रूप में व्यवहृत निपातों के आगे **क्रि. वि.** लिखा गया है तथा संज्ञा अथवा विशेषणों से व्युत्पन्न क्रियाविशेषणों को उस संज्ञा अथवा विशेषण के ही अन्तर्गत दर्शाया गया है जैसे, '**पर**' के अन्तर्गत **परं** या **परेन** अथवा '**समीप**' के अन्तर्गत **समीपं** या **समीपे** को रखकर **क्रि. वि.** लिख दिया गया है।

6. किसी भी एक शब्द के अलग-अलग अर्थों को अरबिक क्रमांक देकर दर्शाया गया है तथा उद्धरणों के उल्लेख में भी अरबिक अंकों का ही प्रयोग किया गया है। जैसे – '**अधिवत्थ**' में (पृ. 175) **1.क.**, **1.ख.** इत्यादि और **दी. नि. 2.76**; **म. नि. 2.251** इत्यादि।

7. उद्धरणों के लिए विपश्यना-विशोधन-विन्यास, इगतपुरी के वर्ष 1993 से 1998 तक मुद्रित संस्करण को ही प्रमुख आधार बनाया गया है क्योंकि इसी संस्करण में पालि-तिपिटक, अट्ठकथाएँ तथा अधिकतर मूलटीकाएँ एवं अनुटीकाएँ उपलब्ध हैं। इसी संस्करण के सन्दर्भ का अंकन सम्बद्ध उद्धरण के तुरन्त बाद किया गया है। जैसे – *'अधिवुत्थं खो मे ... अम्बपालिया गणिकाय भत्तं',* दी. नि. 2.76।

8. वि. वि. वि. इगतपुरी के संस्करण में सन्दर्भ उपलब्ध न रहने की स्थिति में केवल रोमन, नालन्दा अथवा अन्य उपलब्ध संस्करण के सन्दर्भ का ही अंकन उद्धरण के उपरान्त कर दिया गया है। उदाहरणार्थ *महावंस, दीपवंस, चूळवंस, दाठावंस, गन्धवंस, सासनवंस, सद्धम्मोपायन, मोग्गल्लान-व्याकरण, कच्चायन-व्याकरण, सद्दनीति, अभिधानप्पदीपिका* आदि ग्रन्थों के उद्धरण अन्य उपलब्ध संस्करणों से दिये गये हैं।

9. वि. वि. वि. एवं रोमन संस्करणों के बीच उपलब्ध पाठान्तर को संकेताक्षर **पाठा.** लिखकर सूचित किया गया है, जैसे कि '**अञ्जन**' के अन्तर्गत '**अञ्जनारहो**' का **पाठा. अच्चनारहो।**

10. गद्यभाग से गृहीत उद्धरणों के सन्दर्भाङ्कों में सम्बद्ध संस्करणों की पृष्ठ संख्या दी गयी है परन्तु *थेरगाथा, थेरीगाथा, धम्मपद, सुत्तनिपात, दीपवंस, महावंस, खुद्दकपाठ, उदान, चूळवंस, सद्धम्मोपायन, अभिधानप्पदीपिका, सद्धम्मसंगहो, अभिधम्मावतार, नामरूपपरिच्छेद, परमत्थ-विनिच्छय, सच्चसङ्खेप, खुद्द-सिक्खा, विनयविनिच्छय, उत्तरविनिच्छय, गंधवंस, जिनचरित, जिनालंकार, अनागतवंस, तेलकटाहगाथा, थूपवंस, दाठावंस, वुत्तोदय, सुबोधालंकार, सच्चसंगहो* जैसे गाथा-संग्रहों के उद्धरणों के सन्दर्भाङ्कों में गाथा-

संख्या का उल्लेख हुआ है। *सुत्तनिपात* के गद्यभाग के सन्दर्भों का सङ्केत **पृ॰** का उल्लेख कर तथा गाथाओं का संकेत गाथा-संख्या द्वारा किया गया है।

11. जातक की गाथाओं एवं अट्ठकथा दोनों से गृहीत उद्धरणों के सन्दर्भ जातक-अट्ठकथा की पृष्ठ-संख्या द्वारा सङ्केतित किये गये हैं।

12. विनय एवं अभिधम्म के विशिष्ट पारिभाषिक शब्दों के निहितार्थ के स्पष्टीकरण हेतु संक्षिप्त टिप्पणियाँ दी गयीं हैं।

13. पालि-शब्दों के संस्कृत-समानान्तर कोष्ठक [ ] के अन्तर्गत सङ्केतित कर दिये गये हैं।

14. प्रायः मूल-शब्दों की संक्षिप्त व्युत्पत्ति शब्द के उपरान्त ही दे दी गयी है।

15. मूल-शब्द से व्युत्पन्न उस शब्द के विविध प्रयोगों को प्रायः **(क)** उसी मूलशब्द के अन्तर्गत पड़ी रेखा – के पश्चात् रखा गया है, जैसे कि **भगवन्तु** के **भगवा, भगवता, भगवति** आदि विभिन्न विभक्तियों के पदों को मूल प्रातिपदिक **भगवन्तु** के ही अन्तर्गत रखा गया है. **(ख)** समस्त-पदों को मूल-शब्द के ही अन्तर्गत पड़ी रेखा – के पश्चात् रखा गया है, जैसे कि बोधि के अन्तर्गत – **रुक्ख, 'बोधिरुक्ख'** का सूचक है।

16. विभिन्न धातुओं से निष्पन्न क्रियारूपों को सम्बद्ध धातु के वर्तमान काल के प्रथम पुरुष एकवचन के रूप के ही अन्तर्गत रखा गया है, जैसे कि **√गम् (जाना)** धातु से व्युत्पन्न विविध कालों, भावों एवं कृत्प्रत्ययान्त रूपों को **'गच्छति'** शीर्षक के अन्तर्गत रखा गया है। यत्र-तत्र कुछ क्रिया-रूपों को स्वतन्त्र प्रविष्टि के अन्तर्गत भी रखा गया है।

17. उपसर्गयुक्त धातुओं के रूप पृथक्रूप से उपसर्ग के आदिवर्ण की क्रम-स्थिति के अनुरूप विन्यस्त किये गये हैं।

18. उद्धरणों को **तिरछे (Italics) टंकण** में प्रस्तुत किया गया है।

19. संकेतसूची **'क'** के अन्तर्गत व्याकरण आदि के विशिष्ट पारिभाषिक शब्दों के सङ्केताक्षर उल्लिखित हैं जबकि संकेत-सूची **'ख'** में सन्दर्भ-ग्रन्थों के नामों के सङ्केतक प्रस्तुत किये गये है।

20. पालि-साहित्य में उल्लिखित उपाख्यानों, प्रयुक्त छन्दों, अलङ्कारों, विशिष्ट पारिभाषिक शब्दों एवं भौगोलिक शब्दों आदि के सामान्य व्याख्यानों को शब्दकोश के अन्त में विभिन्न परिशिष्टों के रूप में जोड़ दिये जाने की योजना है।

21. शब्दकोश के शब्द-व्युत्पत्तिपरक संक्षिप्त निर्देशों में हिन्दी-भाषी पाठकों की सुविधा को ध्यान में रखते हुए व्याकरणों में गृहीत पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग किया गया है। जैसे कि **बुद्धो** के व्युत्पत्ति-परक निर्वचन में **प्र॰ वि॰, ए॰ व॰** तथा **गच्छति** के लिए **वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰** लिखा गया है। पारिभाषिक शब्दों की संकेताक्षर-सूची में व्याकरण के इन पारिभाषिक शब्दों के पालि-समानान्तर भी दे दिए गए है।

22. यद्यपि आधुनिक हिन्दी-लेखन में परसवर्ण के स्थान पर प्रायः अनुस्वार का ही प्रयोग होने की प्रवृत्ति बनती है परन्तु शब्दकोश के हिन्दी-निर्वचनों में दोनों का प्रयोग हुआ है।

23. **चन्द्रविन्दु** के स्थान पर **अनुस्वार** का ही प्रयोग हुआ है।

# शब्दकोश में प्रयुक्त संकेतक-चिह्न

= एक से अधिक सम्बद्ध उद्धरणों के बीच पूर्ण समानता का सूचक चिह्न.

– समास के पूर्वपद में व्याख्येय शब्द की स्थिति को सूचित करने वाला तथा प्रत्येक उद्धरण के पूर्व में दिया हुआ चिह्न.

... सम्बद्ध उद्धरण की अपरिसमाप्ति का सङ्केतक चिह्न.

√ धातु का चिह्न.

\+ योग-सूचक चिह्न.

( ) लघु-कोष्टक का चिह्न, जिसमें सम्बद्ध शब्द की व्युत्पत्ति, समानान्तर अथवा पाठान्तर आदि अन्तर्निविष्ट किये गये हैं.

[ ] बृहत्-कोष्टक का चिह्न जिसमें व्याख्येय पालि-शब्द के समानान्तर संस्कृत अथवा बौद्धसंस्कृत शब्द अन्तर्निविष्ट कर प्रस्तुत किये गये हैं.

. विवेच्य शब्द के विवेचन के अन्त में प्रयुक्त पूर्ण-विराम-चिह्न.

# शब्दकोश में पालि-शब्दों के लिए प्रयुक्त देवनागरी वर्णमाला का स्वरूप

**स्वरः—** अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ओ

**व्यञ्जन :—** क, ख, ग, घ, ङ
(अ-सहित) च, छ, ज, झ, ञ
ट, ठ, ड, ढ, ण
त, थ, द, ध, न
प, फ, ब, भ, म
य, र, ल, व, स, ह, ळ, ां

## प्रस्तुत कोश में प्रयुक्त वर्ण-क्रम

कच्चायन-व्याकरण में 8 स्वरों एवं 33 व्यञ्जनों सहित कुल 41 वर्णों का उल्लेख हैं। शब्दकोश में इसी प्रक्रिया का अनुसरण किया गया है।

## शब्दों का वर्णानुरूप क्रम-विन्यास निम्नलिखित रूप में किया गया है

अ, अं, आ, इ, इं, ई, उ, उं, ऊ, ए, ओ

यही क्रम स्वर-सहित व्यञ्जनों के विन्यसन में भी ग्रहण किया गया है। किसी भी संयुक्त व्यञ्जनयुक्त शब्द को सस्वर व्यञ्जन वाले शब्दों के बाद में रखा गया है। जैसे कि **अकक्कस** (पृ॰ 2) से लेकर **अकोसल्ल** (पृ॰ 14) तक अस्वरयुक्त विसंयुक्त ककार वाले शब्दों की प्रविष्टि के उपरान्त ही संयुक्त कव्यञ्जनयुक्त **"अक्क"** आदि का उपन्यसन किया गया है।

# संकेत-सूची

## क. व्याकरण संबंधी पारिभाषिक शब्द

| संकेत सूची | सं. पारिभाषिक शब्द | पालि पारिभाषिक शब्द | रोमन (अंग्रेजी) पारिभाषिक शब्द |
|---|---|---|---|
| अ॰ | अव्यय | अव्यय | Indeclinable |
| अक॰ क्रि॰ | अकर्मक क्रिया | अकम्मक क्रिया | Intransitive Verb |
| अद्य॰ | अद्यतन भूत | अज्जतनी विभत्ति | Aorist |
| अन्त॰ | अन्तर्गत | | Included |
| अनद्य॰ | अनद्यतन-भूत | हीयत्तनी विभत्ति | Imperfect |
| अनि॰ | अनियमित | | Irregular |
| अनु॰ | अनुज्ञा (लोट्) | पञ्चमी विभत्ति | Imperative mood |
| अप॰ | अपपाठ | अपपाठो | Corrupt reading |
| अव्ययी॰ स॰ | अव्ययीभाव-समास | अव्ययीभाव-समासो | Adverbial compound |
| अ॰ मा॰ | अर्धमागधी | अड्डमागधी | Ardha-māgadhī |
| अलु॰ स॰ | अलुक्-समास | अलुत्त-समासो | Non-obsolete compound |
| आग॰ | आगम | आगमो | Augmentation |
| आत्मने॰ | आत्मनेपद | अत्तनोपद | Middle Conjugation |
| आलं॰ प्र॰ | आलंकारिक प्रयोग | | Figurative use |
| आ॰ श॰ | आदत्त शब्द | | Borrowed Word |
| इच्छा॰ | इच्छार्थक (सनन्त) | इच्छित | Desiderative |
| इत॰ द्व॰ | इतरेतर द्वन्द्व | इतरीतर द्वन्द्व | Individual Copulative or Aggregative Compound |
| उत्त॰ प॰ | उत्तर-पद | उत्तर पद | Later Member (of a compound) |
| उ॰ पु॰ | उत्तम पुरुष | उत्तम-पुरिस | First Person |
| उप॰ | उपसर्ग | उपसग्ग | Prefix |
| उप॰ स॰ | उपपद-समास | उपपद-समास | |
| ऊ॰ द्रष्ट॰ | ऊपर द्रष्टव्य | | See above |
| ए॰ व॰ | एक-वचन | एकवचन | Singular Number |
| औप॰ | औपचारिक | | Formal |
| क॰ | कर्ता | कत्तुकारक | Agent, Nominative case |
| क॰ ना॰ | कर्तृनाम | कत्तरि नाम | Agent noun |
| कर्तृ॰ वा॰ | कर्तृ-वाच्य | कत्तुकारक | Active Voice |
| कर्म॰ वा॰ | कर्म-वाच्य | कम्मकारक | Passive Voice |
| कर्म॰ स॰ | कर्मधारय समास | कम्मधारय-समास | Adjectival compound |
| कार॰ | कारक | कारक | Case |
| काला॰ | कालातिपत्ति | कालातिपत्ति | Conditional |
| क्रि॰ प॰ | क्रिया-पद | आख्यातपद | Verbal formation |
| क्रि॰ ना॰ | क्रिया-नाम | आख्यातपद | Verbal noun |
| क्रि॰ रू॰ | क्रिया-रूप | क्रिया-रूप | Verbal form |
| क्रि॰ वि॰ | क्रिया-विशेषण | क्रिया-विसेसन | Adverb |
| कृद॰ | कृदन्त | कितकनाम | Primary derivative |
| गा॰ | गाथा | गाथा | Verse |
| च॰ वि॰ | चतुर्थी-विभक्ति | चतुत्थी विभत्ति | Dative |
| छ॰ सं॰ | छट्ठसंगायन | छट्ठ-संगायन | 6th Council of Myanmar |
| जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰ | जॅर्नल ऑफ पालि टेक्स्ट सोसाइटी | | Journal of Pali Text Society |

| | | | |
|---|---|---|---|
| टि॰ | टिप्पणी | | Foot Note |
| टी॰ | टीका | टीका | Commentary |
| त॰ | तद्धित | तद्धित | Secondary Derivative |
| तदे॰ | तदेव | तदेव | *Ibid.,* As above |
| तत्पु॰ | तत्पुरुष | तप्पुरिस | Determinative Compound |
| त॰ भ॰ | तद्भव | | Derived from Sanskrit |
| त॰ स॰ | तत्सम | | Similar to Sanskrit |
| तुल॰ | तुलनीय | तुलनीय | To be compared |
| तुल॰ वि॰ | तुलनात्मक विशेषण | | Adjectives of Comparison |
| तृ॰ वि॰ | तृतीया-विभक्ति | ततिया-विभत्ति | Instrumental case |
| त्रि॰ | त्रिलिङ्ग | तिलिङ्गक | Adjective |
| द्व॰ स॰ | द्वन्द्व-समास | द्वन्द-समास | Couplative compound co-ordinate compound |
| द्रष्ट॰ | द्रष्टव्य | दट्ठब्ब | See |
| द्वि॰ व॰ | द्विवचन | | Dual number |
| द्वि॰ वि॰ | द्वितीया-विभक्ति | दुतिया-विभत्ति | Accusative |
| द्वि॰ स॰ | द्विगु-समास | दिगु-समास | Numerical compound |
| न॰ तत्पु॰ | नञ्-तत्पुरुष-समास | न-तप्पुरिस | Negative |
| न॰ ब॰ | नञ्-बहुव्रीहि | न बहुब्बीहि | Negative adjectival compound |
| नपुं॰ | नपुंसक-लिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग | Neuter Gender |
| ना॰ धा॰ | नामधातु | नामधातु | Denominative |
| ना॰ प॰ | नामपद | नामपद | Substantive noun |
| ना॰ रू॰ | नामरूप | नामरूप | Declension |
| ना॰ | नालन्दा-संस्करण | | Nalanda Edition |
| निपा॰ | निपात | निपात | Particle |
| निमि॰ कृ॰ | निमित्तार्थक कृदन्त | निमित्तत्थक कितक | Dative Infinitives |
| निषे॰ | निषेधार्थक | निसेधपरिदीपक | Negative |
| नी॰ | नीचे | | Below |
| प॰ | पद | पद | Derived form |
| पर॰ प॰ | परस्मैपद | परस्सपद | Active Form |
| प॰ वि॰ | पञ्चमी-विभत्ति | पञ्चमी-विभत्ति | Ablative |
| परो॰ | परोक्ष | परोक्खा-विभत्ति | Perfect Tense |
| पा॰ टे॰ सो॰ | पालि टेक्स्ट सोसाइटी, लन्दन | | Pali Text Society, London |
| पाठा॰ | पाठान्तर | पाठन्तर | Variant reading |
| पारि॰ | पारिभाषिक | पारिभासिक | Technical |
| पु॰ | पुंलिङ्ग | पुल्लिङ्ग | Masculine Gender |
| पू॰ का॰ कृ॰ | पूर्व-कालिक कृदन्त | पुब्बकालिक-कितक | Absolutive |
| पूर॰ सं॰ | पूरणार्थक संख्या | पूरणत्थक | Ordinals |
| पू॰ स॰ | पूर्व-सर्ग | | Prefix |
| पृ॰ | पृष्ठ | पिट्ठ | Page |
| प्र॰ पु॰ | प्रथम-पुरुष | पठम-पुरिस | Third Person |
| प्र॰ वि॰ | प्रथमा-विभक्ति | पठमा-विभत्ति | Nominative |
| प्रा॰ भा॰ आ॰ भा॰ | प्राचीन भारतीय आर्य-भाषा | | Old Indo-Aryan Language |
| प्रा॰ स॰ | प्रादि-समास | | |
| प्रेर॰ | प्रेरणार्थक | कारित | Causative |
| ब॰ स॰ | बहुव्रीहि-समास | बहुब्बीहि-समास | Relative or Attributive Compound |
| ब॰ व॰ | बहुवचन | अनेकवचन | Plural Number |
| बौ॰ सं॰ | बौद्ध-संस्कृत | | Buddhist Hybrid Sanskrit |

| | | | |
|---|---|---|---|
| भवि॰ | भविष्यत्काल | अनागता विभत्ति, भविस्सन्ती विभत्ति | Future Tense |
| भाव॰ | भाववाचक संज्ञा | भाववाचक सञ्ञा | Abstract Noun |
| भा॰ वा॰ | भाववाच्य | भावकारक | Passive Voice (Intransitive Verbs) |
| भूत॰ | भूतकाल | अतीतकाल | Past Tense |
| भू॰ क॰ कृ॰ | भूतकालिक कर्मणि कृदन्त | | Past Passive Participle |
| भू॰ ग॰ | भ्वादिगण | भूवादिगण | First Conjugation |
| म॰ पु॰ | मध्यम-पुरुष | मज्झिमपुरिस | Second Person |
| म॰ भा॰ आ॰ भा॰ | मध्य-भारतीय आर्यभाषा | | Middle Indo-Aryan Language |
| मा॰ | मात्रिका | मतिका | Matrix |
| मि॰ सा॰ | मिथ्या-सादृश्य | | False analogy |
| रा॰ ए॰ सो॰ ब॰ | रॉयल एशियाटिक सोसाइटी, बंगाल | | Royal Asiyatice Society, Bangal |
| रो॰ | रोमन (पालि टेक्स्ट सोसाइटी, लन्दन संस्करण) | | Roman |
| ला॰ अ॰ | लाक्षणिक अर्थ | | Secondary Meaning |
| ला॰ प्र॰ | लाक्षणिक प्रयोग | | Secondary Usage |
| लि॰ | लिङ्ग | लिङ्ग | Gender |
| लु॰ | लुप्त | लुत्त | Elided |
| व॰ | वचन | वचन | Number |
| वर्त॰ | वर्तमान-काल | पच्चुप्पन्ना विभत्ति | Present Tense |
| वर्त॰ कृ॰ | वर्तमानकालिक कृदन्त | वत्तमानकालिक कत्तरि कितक | Present Participle (Active) |
| वि॰ | विभक्ति | विभत्ति | Case-affixes |
| वि॰ अ॰ | विशेष, अर्थ | | Special meaning |
| विधि॰ | विधिलिङ् | सत्तमी-विभत्ति | Optative or Potential mood |
| विप॰ | विपरीतार्थक | | Antonym |
| वि॰ प्र॰ | विविध-प्रयोग | | Different Usages |
| विलो॰ | विलोम | | Opposite |
| विशे॰ | विशेषण | विसेसन | Adjective |
| वि॰ वि॰ वि॰ | विपश्यना-विशोधन-विन्यास (इगतपुरी संस्करण) | | Vipassana Visodhan Vinyasa (Igatpuri Edition) |
| व्य॰ सं॰ | व्यक्तिवाचक संज्ञा | | Personal Name |
| व्यु॰ | व्युत्पन्न / व्युत्पत्ति | निप्फन्न | Derived |
| व्यु॰ अ॰ | व्युत्पत्तिपरक अर्थ | | Etymological meaning |
| व्यु॰ रू॰ | व्युत्पन्न रूप | | Derived form |
| वै॰ | वैदिक | वेदिक | Vedic |
| श॰ | शब्दशः | सद्दसो | Literally |
| शा॰ अ॰ | शाब्दिक अर्थ | | Literal meaning |
| ष॰ वि॰ | षष्ठी-विभक्ति | छट्ठी-विभत्ति | Genitive Case |
| सं॰ | संस्कृत | सक्कत | Sanskrit |
| सं॰ कृ॰ | संभाव्य कृदन्त | | Potential Passive Participle |
| संपा॰ | संपादित | संसोधित | Edited |
| संबो॰ | संबोधन | आलपन | Vocative Case |
| संस्क॰ | संस्करण | | Edition |
| सं॰ रू॰ | संक्षिप्त-रूप | सङ्खित्त-रूप | Abbreviated Form |
| स॰ | समास | समास | Compound |
| सक॰ क्रि॰ | सकर्मक क्रिया | सकम्मक क्रिया | Transitive Verb |
| सत्त्व॰ | सत्त्वनाम | | Substantive noun |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सप्त॰ वि॰ | सप्तमी-विभक्ति | सत्तमी-विभत्ति | Locative case |
| समा॰ | समानान्तर | | Parallel |
| समाना॰ | समानार्थक | तुल्लत्थक | |
| समा॰ द्व॰ | समाहार-द्वन्द्व-समास | समाहारद्वन्द-समास | Aggregative Co-ordinate compound |
| स॰ उ॰ प॰ | समास-उत्तर-पद | समासुत्तरपद | Later member of a compound |
| स॰ प॰ | समस्त-पद | समासपद | Compound-word |
| स॰ पू॰ प॰ | समास-पूर्वपद | समासपुब्बपद | First member of a compound |
| सर्व॰ | सर्वनाम | सब्बनाम | Pronoun |
| सि॰ | सिआमी संस्करण | | |
| सिं॰ | सिंहली संस्करण | | |
| स्त्री॰ | स्त्रीलिङ्ग | इत्थिलिङ्ग | Feminine gender |
| स्था॰ | स्थानापन्न | | Substitute |

## ख. सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची

| *संकेत सूची* | *ग्रन्थों के नाम* | *प्रकाशन* | *सन्* |
|---|---|---|---|
| अ॰ नि॰ | *अङ्गुत्तर-निकाय* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अट्ठ॰ | *अट्ठकथा* | | |
| अना॰ वं॰ | *अनागत वंस* | जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1886 |
| अनु॰ टी॰ | *अनुटीका* | | |
| अप॰ | *अपदान* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अभि॰ अव॰ | *अभिधम्मावतार* | पालि परिवेण, पटपड़गंज, दिल्ली | 1987 |
| | | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अभि॰ टी॰ | *अभिनवटीका* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अभि॰ ध॰ वि॰ | *अभिधम्मत्थविभाविनी* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अभि॰ ध॰ स॰ | *अभिधम्मत्थसङ्गहो* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| अभि॰ प॰ | *अभिधानप्पदीपिका* | बौद्धभारती, वाराणसी | 1981 |
| अभि॰ प॰ सू॰ | *अभिधानप्पदीपिका सूची* | बौद्धभारती, वाराणसी | 1981 |
| अभि॰ पि॰ | *अभिधम्म पिटक* | | |
| अमर॰ | *अमरकोष* | चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी | 2001 |
| अर्थ॰ वि॰ | *अर्थविनिश्चय सूत्र* | काशी प्रसाद जायसवाल शोध संस्थान, पटना | 1971 |
| अव॰ श॰ | *अवदानशतक* | मिथिला शोध संस्थान, दरभंगा | 1958 |
| अष्टा॰ | *अष्टाध्यायी* | मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, भाग 1, 2 | 1962 |
| इतिवु॰ | *इतिवुत्तक* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| उत्त॰ वि॰ | *उत्तरविनिच्छय* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| उदा॰ | *उदान* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| उप॰ प॰ | *उपरिपण्णास* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| एकक्ख॰ | एकक्खरकोस *(अभिधानप्पदीपिका)* | बौद्धभारती, वाराणसी | 1981 |
| कङ्खा॰ टी॰ | *कङ्खावितरणी-टीका (पातिमोक्ख-टीका)* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| कथा॰ | *कथावत्थु* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| क॰ व॰ | *कच्चायन-वण्णना* | रा॰ ए॰ सो॰ ऑफ बंगाल, कलकत्ता | 1910–12 |
| क॰ वु॰ | *कच्चायन-वुत्ति* | रा॰ ए॰ सो॰ ऑफ बंगाल, कलकत्ता, पृ॰ 1 से 339 | 1871 |
| क॰ व्या॰ | *कच्चायन-व्याकरण* | तारा पब्लिकेशन्स, कमच्छा, वाराणसी | 1981 |
| खु॰ पा॰ | *खुद्दकपाठ* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| खु॰ सि॰ | *खुद्दसिक्खा* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग॰ वं॰ | *गन्धवंस* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1896 |
| चरिया॰ | *चरियापिटक* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| चूळनि॰ | *चूळनिद्देस* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| चूळव॰ | *चूळवग्ग* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| चू॰ वं॰ | *चूलवंस* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1980 |
| जा॰ | *जातक* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| जि॰ च॰ | *जिनचरित* | जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1904–05 |
| जिना॰ | *जिनालंकार* | जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1894 |
| ति॰ प॰ | *तिकपट्ठान* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1996 |
| तेल॰ | *तेलकटाहगाथा* | जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1884 |
| | | महाबोधि सभा, सारनाथ | 1948 |
| थू॰ वं॰ | *थूपवंस* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1935 |
| | | रा॰ ए॰ सो॰ ऑफ बंगाल, कलकत्ता | 1945 |
| थेरगा॰ | *थेरगाथा* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| थेरीगा॰ | *थेरीगाथा* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| दा॰ वं॰ | *दाठावंस* | टरुम्बनर एण्ड कम्पनी, लुड्गेट हिल, लन्दन | 1874 |
| दिव्या॰ | *दिव्यावदान* | मिथिला शोध संस्थान, दरभंगा | 1959 |
| दी॰ नि॰ | *दीघनिकाय* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| दी॰ वं॰ | *दीपवंस* | काशी विद्यापीठ, वाराणसी | 1996 |
| ध॰ प॰ | *धम्मपद* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| ध॰ स॰ | *धम्मसङ्गणि* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| धातु॰ | *धातुकथा* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| धा॰ पा॰ | *धातुपाठ (पालि-महाव्याकरण)* | मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी | 2000 |
| धा॰ मं॰ | *धातुमञ्जूसा (क॰ व्या॰)* | तारा पब्लिकेशन्स, वाराणसी | 1962 |
| ना॰ रू॰ प॰ | *नामरूप-परिच्छेद* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1913–14 |
| | | पालि परिवेण, पटपड़गंज, दिल्ली | 1988 |
| नेत्ति॰ | *नेत्तिप्पकरण* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| प॰ प॰ अट्ठ॰ | *पञ्चप्पकरण अट्ठकथा* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| प॰ म॰ | *पज्जमधु* | जॅ॰ पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1887 |
| पटि॰ म॰ | *पटिसम्भिदामग्ग* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पट्ठा॰ | *पट्ठान* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पर॰ वि॰ | *परमत्थ-विनिच्छय* | पालि परिवेण, पटपड़गंज, दिल्ली | 1992 |
| | | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| परि॰ | *परिवार* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पा॰ इ॰ डि॰ | *पालि-इंग्लिश डिक्शनरी* | मुंशीराम मनोहरलाल, दिल्ली | 2001 |
| पाचि॰ | *पाचित्तिय* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पाति॰ | *पातिमोक्ख* | | |
| पारा॰ | *पाराजिक* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पु॰ टी॰ | *पुराणटीका* (अभि॰ अव॰) | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पु॰ प॰ | *पुग्गलपञ्ञत्ति* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पे॰ व॰ | *पेतवत्थु* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| पेटको॰ | *पेटकोपदेस* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| बाला॰ | *बालावतार* | बौद्धभारती, वाराणसी | 1996 |
| बु॰ वं॰ | *बुद्धवंस* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| म॰ नि॰ | *मज्झिमनिकाय* | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| म॰ प॰ | *मज्झिमपण्णास* (म॰ नि॰) | वि॰ वि॰ वि॰, इगतपुरी | 1998 |
| म॰ बो॰ वं॰ | *महाबोधिवंस* | पा॰ टे॰ सो॰, लन्दन | 1891 |
| म॰ भा॰ | *महाभाष्य,* भाग 1–2 | डेक्कन एज्युकेशन सोसाइटी, पुणे | 1952 |

**अञ्ञवादी** त्रि., [अन्यवादिन्], बौद्धेतर-सिद्धान्त का प्रतिपादक – **दिनं** पु., द्वि॰ वि., ए॰ व॰ *इतो बहिद्धा पुथु अञ्ञवादिनं,* थेरगा॰ 86.

**अञ्ञविहित / अञ्ञाविहित** त्रि., [अन्यविहित], दूसरे विचारों में डूबा हुआ, दूसरे के विचारों में निमग्न, दूसरी चीजों के बारे में विचार करने वाला अन्यमनस्क – **स्स** पु., ष॰ वि., ए॰ व॰ – *तस्स अञ्ञविहितस्स एको सुनखो तं आदाय पलायि,* जा॰ अट्ठ॰ 6.76; – **ता** स्त्री., प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *अञ्ञविहिता सन्तिट्ठति वा सल्लपति वा, उम्मत्तिकाय, आदिकम्मिकायाति,* पाचि॰ 367.

**अञ्ञसत्थारुद्देस** पु., अन्य शास्ता का ग्रहण या स्वीकरण, छः प्रकार के गम्भीर अपराधों में से एक – **सेन** तृ॰ वि., ए॰ व॰ – *अञ्ञसत्थारुद्देसेन सह छ ठानानि न करोति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 150 ≠ *अपगतकोतूहलमङ्गलिको जीवितहेतुपि न अञ्ञं सत्थारं उद्दिसति,* मि॰ प॰ 106.

**अञ्ञसत्थु** पु., कर्म॰ स॰ [अन्यशास्तृ], दूसरा शास्ता या मार्गदर्शक – **रं** द्वि॰ वि., ए॰ व॰ – *भवन्तरेपि हि अरियसावको अञ्ञसत्थारं उद्दिसतीति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).144.

**अञ्ञसमान** त्रि., [अन्यसमान], **शा॰ अ॰** दूसरे के समान, **ला॰ अ॰** भिन्न-भिन्न प्रकार के चित्तों में समान रूप से प्राप्त स्पर्श आदि तेरह चैतसिक, जिनमें सात सब्बचित्तसाधारण तथा शेष छः प्रकीर्णक हैं – **ना** पु., प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *तेरसञ्ञसमाना च, चुद्दसाकुसला तथा,* अभि॰ ध॰ स॰ 9.

**अञ्ञसित** त्रि., [अन्याश्रित], किसी अन्य पर निर्भर या आश्रित, किसी दूसरे पर अवलम्बित – **तं** पु., द्वि॰ वि., ए॰ व॰ – *वदन्ति ते अञ्ञसितं कथोज्जं,* सु॰ नि॰ 831; – **ता** पु., प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *अञ्ञसिता कथोज्जन्ति ते अञ्ञमञ्ञं सत्थारादिं निस्सिता कलहं वदन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.332.

**अञ्ञा** स्त्री., [आज्ञा], अर्हत्वफल के क्षण में प्राप्य सम्यक्-ज्ञान – *अञ्ञा तु अरहत्तं च,* अभि॰ प॰ 436; – **ञ्ञाय** तृ॰ वि., ए॰ व॰ – *अञ्ञाय निब्बुता धीरा तिण्णा लोके विसत्तिकं,* स॰ नि॰ 1(1).28; – **ञ्ञा** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *दिट्ठेव धम्मे अञ्ञा,* सु॰ नि॰ (पृ॰) 190; *दिट्ठेव धम्मे अञ्ञा ति अस्मिंयेव अत्तभावे अरहत्तं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.200; तुल॰ आणा.

**अञ्ञाकोण्डञ्ञ / अञ्ञातकोण्डञ्ञ** पु., [बौ॰ स॰ आज्ञातकौण्डिन्य], 1. सर्वप्रथम अर्हत्व प्राप्त करने वाले एक स्थविर-शिष्य का नाम, पञ्चवर्गीय भिक्षुओं में से एक, पूर्वकाल में कौण्डिन्य के नाम से विख्यात - **स्स** ष॰ वि., ए॰ व॰ – *इति हिदं आयस्मतो कोण्डञ्ञस्स अञ्ञासिकोण्डञ्ञो त्वेव नामं अहोसि,* महाव॰ 16; स॰ नि॰ 3(2).487; **2**. केवल कोण्डञ्ञ नाम से भी प्रसिद्ध – *कोण्डञ्ञोहं भगवा, कोण्डञ्ञोहं सुगता'ति,* स॰ नि॰ 1(1).224; 3(2).487; थेरगा॰ की गाथा संख्या 673-688 गाथाओं का रचयिता – *तेसु अञ्ञासिकोण्डञ्ञत्थेरो ... अट्ठारसहि ब्रह्मकोटीहि सद्धिं सोतापत्तिफले पतिट्ठासि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.90; अप॰ 1.45; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 82; द्रष्ट॰ अञ्ञासिकोण्डञ्ञ.

**अञ्ञाचित्त** नपुं., [आज्ञाचित्त], अर्हत्वफललक्षण में प्राप्त सम्यक्-ज्ञान के लिये तत्पर चित्त – **त्तं द्वि॰** वि., ए॰ व॰ – *अञ्ञाचित्तं उपट्ठपेन्तीति अञ्ञाय आजाननत्थाय चित्तं न उपट्ठपेन्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.298; पाठा॰ अञ्ञा चित्तं.

**अञ्ञाण**[1] त्रि., निषे., ब॰ स॰ [अज्ञान], न जानने वाला, अज्ञानी, मूर्ख, अविद्याग्रस्त – **णेन** पु., तृ॰ वि., ए॰ व॰ – *बालिसेन अञ्ञाणेन पुरिसेन न सक्का जानितुं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.236; – **णो** पु., प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *बालो अहोसि अञ्ञाणो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.200; – **मनुस्स** पु., [अज्ञानमनुष्य], अज्ञानी मनुष्य – **स्सा** प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *इमे अञ्ञाणमनुस्सा ... पाणातिपातं करोन्ता नन्दन्ति तुस्सन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.255.

**अञ्ञाण**[2] नपुं., ञाण का निषे., तत्पु॰ स॰ [अज्ञान], अविद्या, मोह, ज्ञान का अभाव, ज्ञानाभाव – *मोहोविज्जा तथाञ्ञाणं,* अभि॰ प॰ 168; *यं अञ्ञाणं अदस्सनं अनभिसमयो अननुबोधो असम्बोधो अप्पटिवेधो ...,* पु॰ प॰ 127; – **णाभिभूत** त्रि., [अज्ञानाभिभूत], अज्ञान से ग्रस्त, प्रमादग्रस्त, प्रमादापन्न – **तो** पु., प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *सो अञ्ञाणाभिभूतो नेव बुद्धं उपट्ठहि, न असीति महाथेरे,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.151; – **णुपेक्खा** स्त्री., [अज्ञानोपेक्षा], अज्ञानता के कारण उत्पन्न उपेक्षाभाव – *उप्पज्जति उपेक्खा ति एत्थ उपेक्खा नाम अञ्ञाणुपेक्खा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.196; – **क** नपुं., अज्ञान, मूर्खता, मोह – **केन** तृ॰ वि., ए॰ व॰ – *अञ्ञाणकेन आपन्नोति,* पाचि॰ 194; *न च तस्स भिक्खुनो अञ्ञाणकेन मुत्ति अत्थि,* पाचि॰ 193; – **करण** त्रि., [अज्ञानकरण], अज्ञान उत्पन्न करने वाले, अविद्याजनक – **णा** पु., प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *पञ्चिमे, भिक्खवे, नीवरणा अन्धकरणा अचक्खुकरणा अञ्ञाणकरणा,* स॰ नि॰ 3(1).118; *एवं अञ्ञाणकरणा किलेसा नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 1.293; – **चरिया** स्त्री., [अज्ञानचर्या], राग, द्वेष एवं मोह भरे चित्त वाली जीवनवृत्ति, पटि॰ म॰ में वर्णित 28 प्रकार की चर्यायों में से एक – *अञ्ञाणचरिया ति, केनट्ठेन अञ्ञाणचरिया? सरागा चरतीति अञ्ञाणचरिया,*

*सदोसा चरतीति - अञ्ञाणचरिया ...,* पटि॰ म॰ 75-76; - **जातिक** त्रि॰, अज्ञानमयी प्रकृति वाला व्यक्ति, अविद्या-ग्रस्त व्यक्ति - *इधेकच्चो अञ्ञाणजातिको पोसो यावतासीसती ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.342; - **ता** स्त्री॰, भाव॰ [अज्ञानता], मूढ़ता, अज्ञानता - **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *महासेट्ठि, त्वं अञ्ञाणताय कामगिद्धो हुत्वा घरावासस्स गुणं, पब्बज्जाय च अगुणं कथेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.195; - **दुक्ख** त्रि॰, [अज्ञानदुःख], मूढ़ता के कारण उत्पन्न दुःख वाला - **क्खा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अदुक्खमसुखावेदना ञाणसुखा अञ्ञाणदुक्खा,* म॰ नि॰ 1.384; - **धम्म** पु॰, अज्ञान से भरी हुई प्रकृति या स्वभाव, अज्ञानियों का धर्म - *मोमूहधम्मो अयं ... अञ्ञाणधम्मो,* महानि॰ 141; - **पकत** त्रि॰, [अज्ञानप्रकृतिक], अज्ञानता के कारण प्रवृत्त - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञाणपकतो पाणं हनेय्य, अदिन्नं आदियेय्य,* कथा॰ 149; - **पक्ख** त्रि॰, [अज्ञानपक्ष], अज्ञानता या मूढ़ता के कारण पापधर्म का पक्ष लेने वाला - **क्खा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ये केचि गन्था इध मोहमग्गा, अञ्ञाणपक्खा ... तथागतं पत्वा न ते भवन्ति,* सु॰ नि॰ 349; - **भावकर** त्रि॰, [अज्ञानभावकर], अज्ञान या मोह की अवस्था को लाने वाला - **रा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *एवं उत्तमबुद्धीनं नाम विसुद्धचित्तानं बोधिसत्तानं अञ्ञाणभावकरा किलेसा तथि किं लज्जिस्सन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.291; - **मूलप्पभव** त्रि॰, [अज्ञानमूलकप्रभव], अज्ञान के मूल से उत्पन्न होने वाला - **वा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *या काचि कङ्खा ... अञ्ञाणमूलप्पभवा ... सब्बा मया व्यन्तिकता समूलिका,* स॰ नि॰ 1(1).211; - **लक्खण** त्रि॰, [अज्ञानलक्षण], अज्ञान के लक्षण से युक्त, अज्ञान की प्रकृतिवाला - **णा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञाणलक्खणा अविज्जा,* विभ॰ अट्ठ॰ 128; - **णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मोहो चित्तस्स अन्धभावलक्खणो अञ्ञाणलक्खणो वा,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 289; - **सुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के पांच सुत्तों के समूह का शीर्षक, स॰ नि॰ 2(1).255-257.

**अञ्ञाण**[3] नपुं॰, [आज्ञान], सुस्पष्ट ज्ञान, अर्हत्वफल के चित्तक्षण का ज्ञान - *हन्द मयं अञ्ञाणत्थम्पि समणे गोतमे ब्रह्मचरियं चराम,* दी॰ नि॰ 3.41; - **कथा** स्त्री॰, कथा॰ की एक वस्तु का शीर्षक, कथा॰ 148-154.

**अञ्ञाणी** त्रि॰, [अज्ञानी], मूर्ख, अज्ञानी, उद्विग्न - *सो अञ्ञाणी हुत्वा भत्तं भुञ्जितुं असक्कोन्तो ... निपज्जि,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 60; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.59.

**अञ्ञात**[1] त्रि॰, [अज्ञात], **क**. नहीं जाना हुआ, नहीं समझा हुआ - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *बुद्धानञ्हि अञ्ञातं नाम नत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.320; *अञ्ञातं ञापनत्थाय ञातं अनुग्गहणत्थाय,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.309-310; - **पुब्ब** त्रि॰, [अज्ञातपूर्व], पूर्वकाल में अज्ञात - **ब्बेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अञ्ञातपुब्बेसु वा, महाराज, सिप्पट्ठानेसु,* मि॰ प॰ 41; **ख**. अपरिचित व्यक्ति - **तानं** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातानं निवारेता ञातानं पवेसेता,* दी॰ नि॰ 2.65; स॰ नि॰ 2(2).193; अ॰ नि॰ 2(2).242; **ग**. अप्रसिद्ध व्यक्ति, अविख्यात व्यक्ति - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातो लभते यसं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.186; *अञ्ञातोति अपाकटगुणो अविदित- कम्मावदानो,* तदे॰; - **क** त्रि॰, [अज्ञातक], **क**. अपरिचित व्यक्ति, वस्तु अथवा विषय - **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातकं सामिकेही पदिन्नं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.207; *इध पन भिक्खवे, आवासिका भिक्खू पस्सन्ति आगन्तुकानं भिक्खूनं ... अञ्ञातकं पत्तं, अञ्ञातकं चीवरं,* महाव॰ 173-174; **ख**. वह व्यक्ति, जो सगोत्रीय या सगा-सम्बन्धी न हो, अपने कुल या परिवार का न हो, अबान्धव - **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातको, मोघपुरिस, अञ्ञातिकाय न जानाति पतिरूपं वा अप्पतिरूपं वा,* पारा॰ 315; - **का** ब॰ व॰ - *तं दिस्वा तस्सा अञ्ञातकापि लज्जं दत्वा ... आगच्छिंसु,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.127; - **वेस** पु॰, [अज्ञातकवेश], छद्मवेश, कपटवेश - **सेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातकवेसेन परिब्बाजकच्छन्नेन पटिवसन्तं दिस्वान ... कासिराजानं एतदवोच,* महाव॰ 465; *अञ्ञातकवेसेन वसन्तस्स पितुनो ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.35; - **सञ्ञी** त्रि॰, [अज्ञातकसंज्ञिन्], किसी परिचित को देखकर उसे अनजान मानने वाला - **ञ्ञी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *ञातके अञ्ञातकसञ्ञी, आपत्ति दुक्कटस्स,* पारा॰ 329.

**अञ्ञात**[2] त्रि॰, आ + √ञा, भू॰ क॰ कृ॰ [आज्ञात], अच्छी तरह से जाना या समझा हुआ, सुविज्ञात - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातमेतं वचनं असितस्स यथातथं,* सु॰ नि॰ 704; *अञ्ञातं भगवा, अञ्ञातं सुगता'ति,* चूळव॰ 286; - **मानी** त्रि॰, [आज्ञातमानिन्], अपने को अधिक ज्ञानी मानने वाला, घमण्ड करने वाला - **नी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अनञ्ञाते अञ्ञातमानी होति,* अ॰ नि॰ 2(1).164; *अञ्ञातमानिनो धम्मे,* थेरगा॰ 953.

**अञ्ञातावी** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आज्ञातावी], सम्यक्-ज्ञान प्राप्त कर चुका व्यक्ति अर्थात् अर्हत् - **वीनं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *या तेसं अञ्ञातावीनं धम्मानं अञ्ञा पञ्ञा पजानना*

..., ध॰ स॰ 145; - **विन्द्रिय** नपुं॰, [बौ॰ सं॰ आज्ञातावीन्द्रिय], सम्यक्-ज्ञान प्राप्त अर्हत् की इन्द्रिय, अभिधर्म-परिगणित बाईस प्रकार की इन्द्रियों के बीच बीसवीं इन्द्रिय - **यं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तीणिन्द्रियानि – अनञ्ञातञ्ञस्सामीतिन्द्रियं, अञ्ञिन्द्रियं, अञ्ञाताविन्द्रियं,* दी॰ नि॰ 3.175; स॰ नि॰ 3(2).280; इतिवु॰ 39; पु॰ प॰ 104; ध॰ स॰ 553; नेत्ति॰ 45.

**अञ्ञाति** पु॰, ञाति का निषे॰ [अज्ञाति], वह, जो अपना कुटुम्बीजन नहीं है, अपना भाई-बन्धु नहीं है, अकुटुम्ब, अबन्धु - **तीहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ - *भिक्खुना नाम ञातीहिपि अञ्ञातीहिपि दिन्नके चत्तारो पच्चये पच्चवेक्खित्वाव परिभोगो कातब्बो,* जा॰ अट्ठ॰ 1.370; - **का** स्त्री॰, ञातिका का निषे॰ [अज्ञातिका], वह, जिसके पास कुटुम्बजन के रूप में कोई नारी न हो, द्रष्ट॰ अञ्ञातक के अन्त॰.

**अञ्ञातु** पु॰, [आज्ञातृ], वह, जिसने यथार्थ को अथवा धर्मों की धर्मता को ठीक से जान लिया है, गम्भीर रूप से ज्ञान पा लेने वाला - **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञाता विहरिस्सामि,* दी॰ नि॰ 2.211; - **तारो** ब॰ व॰ - *के च धम्मस्स अञ्ञातारो,* म॰ नि॰ 2.394; *देसस्सु भगवा धम्मं अञ्ञातारो भविस्सन्ती'ति,* दी॰ नि॰ 2.31; अ॰ नि॰ 1(1).158; - **काम** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आज्ञातुकाम], अच्छी तरह से या पूर्ण रूप से जानने की इच्छा रखने वाला - **मो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातुकामो परं पञ्हं पुच्छति,* अ॰ नि॰ 2(1).178; *अञ्ञातुकामो परिपुच्छिता अहु,* दी॰ नि॰ 3.118.

**अञ्ञातुञ्छ** पु॰, अञ्ञाति + उञ्छ [अज्ञात्युञ्छ], अपरिचित अथवा अकुटुम्बी-जनों से प्राप्त भिक्षा, पिण्डपात अथवा आहार - **ञ्छेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञातुञ्छेन यापेन्तं, कामेसु अनपेक्खिनं,* स॰ नि॰ 1(2).255.

**अञ्ञादि** त्रि॰, [अन्यादृश्], दूसरों के समान, भिन्न प्रकृति वाला - **दि** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञो विय दिस्सती'ति अञ्ञादि, अञ्ञादिक्खो, अञ्ञादिसो,* मो॰ व्या॰ 5.44; तुल॰ क॰ व्या॰ 644.

**अञ्ञादिस** त्रि॰, [अन्यादृश], अन्य सदृश, दूसरे जैसा, भिन्न प्रकृति वाला, कुछ अलग ढङ्ग का - **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तादिसोव सो भवं गोतमो, नो अञ्ञादिसो,* म॰ नि॰ 2.343; दी॰ नि॰ 1.93; *अयं सीहो वण्णादीहि अम्हेहि समानो, सद्दो पनस्स अञ्ञादिसो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.89; - **ता** स्त्री॰, अन्यादृशता, भिन्नता, परिवर्तित स्वरूपता - **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तस्स पुरिमभावतो अञ्ञादिसतं दस्सेतुं वुत्तं,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 210.

**अञ्ञाधिकारवचनारम्भ** पु॰, किसी नए विषय की व्याख्या का आरम्भ, नई बात को कहने का प्रारम्भ - **म्भे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अथ इति निपातो अञ्ञाधिकारवचनारम्भे,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.110.

**अञ्ञापटिवेध** पु॰, [बौ॰ सं॰ आज्ञाप्रतिवेध], पूर्ण-ज्ञान अथवा अर्हत्व के ज्ञान का प्रतिलाभ, अर्हत्व-फल की प्राप्ति - **धो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *इमस्मिं धम्मविनये अनुपुब्बसिक्खा अनुपुब्बकिरिया अनुपुब्बपटिपदा न आयतकेनेव अञ्ञापटिवेधो,* चूळव॰ 395; *इति खो, भिक्खवे, यावता सम्मासमापत्ति तावता अञ्ञापटिवेधो,* अ॰ नि॰ 3(1).233.

**अञ्ञापदेस** पु॰, कर्म॰ स॰ अञ्ञ + अपदेस [अन्यापदेश], दूसरा बहाना, दूसरी पद्धति, अन्य उपदेश-प्रकार - **सेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *धनियं अतुट्ठब्बेन तुस्समानं अञ्ञापदेसेनेव परिभासति, ओवदति, अनुसासति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.27.

**अञ्ञापेक्ख** त्रि॰, ब॰ स॰ अञ्ञा + अपेक्ख, [आज्ञापेक्ष], सुस्पष्ट ज्ञान पाने की इच्छा रखने वाला, ज्ञानार्थी - **क्खो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *यं किञ्चि मं सुभद्दो पुच्छिस्सति, सब्बं तं अञ्ञापेक्खोव पुच्छिस्सति, नो विहेसापेक्खो,* दी॰ नि॰ 2.113; - **क्खा** ब॰ व॰ - *ये केचि अञ्ञापेक्खा चतुसच्चं धम्मं सुणन्ति, ते जातिया परिमुच्चन्ति,* मि॰ प॰ 304.

**अञ्ञाफल** त्रि॰, ब॰ स॰ [आज्ञाफल], पूर्ण-ज्ञान की प्राप्ति कराने वाला या वाली, सम्यक्-ज्ञान की प्राप्ति का फल दिलाने वाला या वाली - **लो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *समाधि अञ्ञाफलो वुत्तो भगवता,* अ॰नि॰ 3(1).235.

**अञ्ञाराधना** स्त्री॰, अञ्ञा + आराधना [आज्ञाराधना], अर्हत्वफल का साक्षात्कार, सम्यक्-ज्ञान अथवा अर्हत्व-फल-चित्त की प्राप्ति - **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *नाहं, भिक्खवे, आदिकेनेव अञ्ञाराधनं वदामि, अपि च, भिक्खवे, अनुपुब्बसिक्खा अनुपुब्बकिरिया अनुपुब्बपटिपदा अञ्ञाराधना होति,* म॰ नि॰ 2.155; *अञ्ञाराधनं अरहत्ते पतिट्ठानं* ..., म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.137.

**अञ्ञाविमुत्त** त्रि॰, [आज्ञाविमुक्त], सम्यक्-ज्ञान अथवा अर्हत्व फल के क्षण में प्राप्य ज्ञान द्वारा विमुक्ति को प्राप्त व्यक्ति - **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *ततो अञ्ञाविमुत्तस्स, ञाणं वे होति तादिनो,* इतिवु॰ 39; 75; तुल॰ सम्मदञ्ञाविमुत्त.

**अञ्ञाविमोक्ख** पु॰, [आज्ञाविमोक्ष], अर्हत्व की स्थिति में आस्रवक्षयज्ञान द्वारा प्राप्त विमोक्ष - **क्खं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञाविमोक्खं पब्रूहि, अविज्जाय पभेदनं,* सु॰ नि॰ 1111; 1113.

**अञ्ञाब्याकरण** नपुं., पांच प्रकार के व्याकरण (व्याख्यान), स्वयं द्वारा प्राप्त अर्हत्त्वावस्था की घोषणा या व्याख्यान - **णानि** प्र. वि., ब. व. - *पञ्चिमानि, भिक्खवे, अञ्ञाब्याकरणानि* ..., अ. नि. 2(1).111; *अञ्ञाब्याकरणानीति अरहत्तब्याकरणानि,* अ. नि. अट्ठ. 3.41.

**अञ्ञासिकोण्डञ्ञ** पु., अञ्ञाकोण्डञ्ञ के अन्त. द्रष्ट..

**अञ्ञिन्द्रिय** नपुं., कर्म. स. [बौ. सं. आज्ञेन्द्रिय], अर्हत-अवस्था के ज्ञान द्वारा प्राप्त इन्द्रिय, अभिधर्म में निर्दिष्ट 22 इन्द्रियों में से एक - **यं** प्र. वि., ए. व. - *तीणिन्द्रियानि - अनञ्ञातञ्ञस्सामीतिन्द्रियं, अञ्ञिन्द्रियं, अञ्ञातावीन्द्रियं,* दी. नि. 3.175; स. नि. 3(2).280; इतिवु. 39; पु. प. 104; विभ. 137; नेत्ति. 15; ध. स. 362.

**अञ्ञुद्दिसिक** त्रि., [अन्योद्देश्यक], दूसरों को उद्देश्य में रखकर प्रदत्त (वस्तु, परिष्कार) - **केन** पु., तृ. वि., ए. व. - *अञ्ञदत्थिकेन परिक्खारेन अञ्ञुद्दिसिकेन सङ्घिकेन अञ्ञं चेतापेय्य, निस्सग्गियं पाचित्तियं,* पाचि. 340.

**अञ्ञेय्य** त्रि., आ + √ञा का सं. कृ. [आज्ञेय], अच्छी तरह से जानने योग्य, अर्हत् के ज्ञान द्वारा साक्षात्करणीय - **य्यो** पु., प्र. वि., ए. व. - *कथं कथं नामायं ... भगवता धम्मो देसितो अञ्ञेय्यो,* अ. नि. 2(2).62; *अञ्ञेय्योति आजानितब्बो,* अ. नि. अट्ठ. 3.116.

**अञ्ञोञ्ञ** त्रि., [अन्योन्य], पारस्परिक, परस्पर-सापेक्ष - **ञ्ञं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *न एकं वदन्ति नाना वदन्ति विविधं वदन्ति अञ्ञोञ्ञं वदन्ति,* महानि. 214; *पच्चयता अञ्ञोञ्ञं पटिच्च यस्मा समं सह च धम्मे,* विसुद्धि. 2.150; - **निस्सित** त्रि., [अन्योन्याश्रित], परस्पर एक दूसरे पर निर्भर - **ता** पु., प्र. वि., ब. व. - *सागारा अनगारा च, उभो अञ्ञोञ्ञनिस्सिता,* इतिवु. 79.

**अञ्हमान/अस्नमान** त्रि., √अस का वर्त. कृ. आत्मने., भोजन कर रहा, उपभोग कर रहा, खा रहा - **नो** पु., प्र. वि., ब. व. - *यदस्नमानो सुकतं सुनिट्ठितं परेहि दिन्नं पयतं पणीतं,* सु. नि. 243; - **ना** प्र. वि., ए. व. - *धम्मेन लद्धं सतमस्नमाना, न कामकामा अलिकं भणन्ति,* सु. नि. 242.

**अटट¹** नपुं., संख्या-विशेष, एक करोड़ की बारह गुनी अथवा दस लाख की बीस गुनी संख्या - *अहहं अबबं चेवाटटं सोगन्धिकुप्पलं,* अभि. प. 475; क. व्या. 397; रू. सि. 401, सद्द. 3.833; 801; *सेय्यथापि, भिक्खु, वीसति अटटा निरया एवमेको कुमुदो निरयो,* सु. नि. (पृ.) 182.

**अटट²** पु., एक नरक का नाम - **टो** प्र. वि., ए. व. - *सेय्यथापि, भिक्खु, वीसति अबबा निरया, एवमेको अटटो निरयो,* स. नि. 1(1).178; अ. नि. 3(2).147.

**अटन** नपुं., √अट से व्यु., क्रि. ना. [अटन], घूमना, भ्रमण करना, धा. म. 525; - **का** स्त्री., प्र. वि., ए. व. [अटनक], इधर-उधर घूमने वाली/वाली, घुमक्कड़, भगोड़ी - *चण्डा अटनका गावी यं पुरे न दुहामसे,* जा. अट्ठ. 5.100; *अटनकाति पलायनसीला,* तदे..

**अटनि** स्त्री., [अटनि], मञ्च या पर्यङ्क का एक अङ्ग - *मञ्चावयव मञ्चङ्गे त्वटनित्थियं,* अभि. प. 309; - **निं** द्वि. वि., ए. व. - *मञ्चकअटनिं गहेत्वा निपज्जि,* जा. अट्ठ. 2. 279; - **नियं** सप्त. वि., ए. व. - *तिखिणेन सत्थेन तस्स मञ्चवाणं हेट्ठाअटनियं तहं तहं छिन्दि,* ध. प. अट्ठ. 1.133; - **नियो** प्र. वि., ब. व. - *तथा चतस्सो अटनियो,* ध. प. अट्ठ. 2.211.

**अटली** स्त्री., एक प्रकार के जूते - **लियो** प्र. वि., ब. व. - *अटलियो उपाहना आरुहित्वा,* म. नि. 2.369, पाठा. पटलियो; *अटलियोति गणङ्गणुपाहना,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.289.

**अटवी** स्त्री., [अटवी], **क.** बड़ा जङ्गल, बीहड़ जङ्गल, महारण्य - *अटवीत्थि महारञ्ञं,* अभि. प. 536; *अन्तरामग्गे च अमनुस्सपरिग्गहिता अटवी अत्थि,* ध. प. अट्ठ. 1.9; - **वियं** सप्त. वि., ए. व. - *अन्तो अटवियं चोरा मनुस्से विलुम्पित्वा पलायिंसु,* जा. अट्ठ. 1.294; **ख.** ब. व. में वनदस्यु या जंगली डाकू के अर्थ में प्रयुक्त - **वियो** प्र. वि., ब. व. - *अटवियो समुप्पन्ना रट्ठं विद्धंसयन्ति तं,* जा. अट्ठ. 6.67; *तत्थ अटवियोति ... अटविचोरा,* जा. अट्ठ. 6.68; - **हि** तृ. वि., ब. व. - *कुपितो अहु पच्चन्तो अटवीहि परन्तिहि,* चरिया. 395; - **विगत** त्रि., [अटविगत], वन में गया हुआ, वन में प्राप्त - *अटविगतं पोथेत्वा पठवियं पातनपच्चामित्तसदिसा जरा,* ध. स. अट्ठ. 361; - **विआरक्खिक** पु., वनरक्षक - *अटविआरक्खकेसु सब्बजेट्ठको हुत्वा ...,* जा. अट्ठ. 2.278; - **चोर** पु., [अटविचोर], वनदस्यु, वन का चोर, अटवी (ख) के अन्त. द्रष्ट.; - **विजनपद** पु., [अटविजनपद], वन्य प्रदेश, जङ्गली जनपद या क्षेत्र - **दं** द्वि. वि., ए. व. - *एकं अटविजनपदं निस्साय अनेकसहस्सइसिपरिवारो वसि,* जा. अट्ठ. 3.408; - **विमज्झ** नपुं., वन का मध्यभाग - **ज्झे** सप्त. वि., ए. व. - *अटविमज्झे पञ्चसता चोरा उट्ठहिंसु,* जा. अट्ठ. 2.278;

*यानकं आरोपेत्वा आदाय गच्छन्तो अटविमज्झं पत्तकाले* ..., ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.39; – **मुख** नपुं॰, [अटविमुख], जङ्गल का प्रान्तभाग – **खं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भरियं गहेत्वा अटविमुखं अभिरुहि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.192; – **खे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अटविमुखे ठत्वा सब्बे मनुस्से सन्निपातापेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.261; – **बिवासी** त्रि॰, [अटविवासिन्], वनवासी, अरण्यवासी, जङ्गल में रहने वाला – **सिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अटवीति चेत्थ अटविवासिनो चोरा वेदितब्बा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.161; – **सङ्कोप** पु॰, अरण्यजनपद में विद्रोह, जङ्गली जातियों के द्वारा उत्पन्न किया गया उपद्रव – *होति सो समयो यं भयं होति अटविसङ्कोपो,* अ॰ नि॰ 1(1).207.

**अट्ट**¹ पु॰, [अट्ट], ऊंची अटारी, कंगूरा, विशाल भवन, मीनार, जिस पर खड़ा होकर निरीक्षण किया जाता है, अट्टालिका – *अट्टो त्वट्टालको भवे,* अभि॰ प॰ 204; *एककुलस्स अट्टो होति,* पारा॰ 309; *उपासकेन अत्तनो अत्थाय ... अट्टो कारापितो होति,* महाव॰ 185; – **क** पु॰, [अट्टक], पेड़ के ऊपर निर्मित मञ्च, मचान, चिता – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपरिरुक्खे अट्टकं बन्धित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.174; *सरीरं आमकसुसाने अट्टकं आरोपेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 2.342; – **कलुद्दक** पु॰, [अट्टकलुब्धक], मचान पर बैठने वाला शिकारी – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *कदाचि अट्टकलुद्दका रुक्खेसु अट्टकं बन्धन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.174.

**अट्ट**² पु॰, मुकदमा, अभियोग, विवाद विषय – *युत्यट्टालट्टितेस्वट्टो,* अभि॰ प॰ 1126; *अट्टो उप्पन्नो तं विनिच्छिनाथ,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.175; – **ट्टं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सक्का मया इमं अट्टं विनिच्छिनितुं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.225, पाठा॰ अड्डं; स॰ उ॰ प॰ में कूट॰ विमान॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **करण** नपुं॰, **क.** अभियोजन, अभियोगकरण, मुकदमा दायर करना, नालिश करना – *एतेसं अत्थाय अट्टकरणं नत्थि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.196; **ख.** न्यायासन, धर्मासन, न्यायाधिकारी का आसन – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *राजा अट्टकरणे निसिन्नो विपस्सिं कुमारं अङ्के निसीदापेत्वा,* दी॰ नि॰ 2.16, पाठा॰ अत्थकरणे; *इधाहं ... भन्ते, अट्टकरणे निसिन्नो पस्सामि खत्तियमहासालेपि,* स॰ नि॰ 1(1).91, पाठा॰ अत्थकरण, अड्डकरण; – **कारक** पु॰/स्त्री॰, वादी अथवा प्रतिवादी, अभियोजक, अभियुक्त – *राजा अत्तनो अञ्ञाणेन अट्टकारकमनुस्से 'तस्स परिवारा' ति मञ्ञमानो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.218; – **रिका** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उस्सयवादिका नाम अट्टकारिका वुच्चति,* पाचि॰ 300.

**अट्ट**³ त्रि॰, [आर्त्त], संपीड़ित, उपहत, उत्पीड़ित, कष्ट को प्राप्त – **ट्टो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेनम्हि अट्टो ब्यसनंगतो अघावी,* सु॰ नि॰ 699; – **ट्टा** ब॰ व॰ – *मम च पुत्ता अट्टा आतुरा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.262; *स्वाहं अट्टोम्हि दुक्खेन,* वि॰ व॰ 1167; स॰ उ॰ प॰ में इण॰, छात॰, भय॰, वेदन॰, सीत॰, सोक॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰, तुल॰ अट्टित, अद्दित; – **स्सर** पु॰, [आर्त्तस्वर], अत्यन्त कारुणिक स्वर, पीड़ा से आर्त व्यक्ति का स्वर – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा सुदं अट्टस्सरं करोति,* पारा॰ 140; स॰ नि॰ 1(2).232; *सिङ्गाला तस्स तं अट्टस्सरं सुत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.256.

**अट्टहास** पु॰, [अट्टहास], ठहाका मारकर हंसना, महाहास, उच्च-स्वर से युक्त हास – *अट्टहासो महाहासो,* अभि॰ प॰ 175; *यक्खानं हिकारसद्दं, भूतानं अट्टहासं, असुरानं अप्फोटनघोसं,* उदा॰ अट्ठ॰ 53.

**अट्टान/अट्ठान** नपुं॰, [आस्थान], नदी या सरोवर के स्नानघाट पर गाड़ा हुआ फलक, जिस पर अष्टपदाकार अथवा चौकोर लकीरें उकेरी हुयी रहती हैं, (स्नान करते समय इसी पर स्नानीय सुगन्धित चूर्ण आकीर्ण कर उनसे अङ्गविलेपन करते हैं) – *अट्टानं नाम रुक्खं फलकं विय तच्छेत्वा अट्ठपदाकारेन राजियो छिन्दित्वा न्हानतित्थे निखणन्ति, तत्थ चुण्णानि आकिरित्वा मनुस्सा कायं घंसन्ति,* चूळव॰ अट्ठ॰ 45; – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छब्बग्गिया भिक्खू अट्टाने नहायन्ति,* चूळव॰ 222.

**अट्टाल** पु॰, [अट्टाल], मीनार, बुर्ज, भवन के मुख्य द्वार पर निर्मित निरीक्षण-कक्ष – *युत्यट्टालट्टितेस्वट्टो,* अभि॰ प॰ 1126; – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यदा मकसपादानं, अट्टालो सुकतो सिया,* जा॰ अट्ठ॰ 3.420; *दळ्हमट्टालकोट्ठके,* थेरगा॰ 863; मि॰ प॰ 2; – **क** पु॰, [अट्टालक], अटारी, महल, भव्यभवन, बालाखाना, चौबारा – *अट्टो त्वट्टालको भवे,* अभि॰ प॰ 204; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्स अट्टालकतो एको यक्खो आगन्त्वा दक्खिणक्खिं उप्पाटेत्वा अगमासि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.138; स॰ उ॰ प॰ में अन्तर॰, गोपुर॰, द्वार॰, वीरिय॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अट्टि** स्त्री॰, [आर्त्ति], आतुरता, विपत्ति – *अट्टीति आतुरता ब्याधिरोगो,* पारा॰ अट्ठ॰ 132.

**अट्टित** त्रि॰, [आर्दित], आतुर, व्याधिग्रस्त, व्याकुल, विपन्न, संपीड़ित, रोगी – *युत्यट्टालट्टितेस्वट्टो,* अभि॰ प॰ 1126; *कामरागेन अट्टितो,* थेरगा॰ 157; *पण्डुरोगेन अट्टितो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.360; स॰ उ॰ प॰ में अतिभय॰, दुक्ख॰, पिपासावेदन॰,

भय॰, भूत॰, मकस॰, वेदन॰, हिमसिसिर॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰, पाठा॰ अद्दित, अड्डित, अट्टित.

**अट्टीयति / अट्टियति** अट्ट का ना॰ धा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, (सामान्यतया हरायति, जिगुच्छति के पूर्व में प्रयुक्त), पीड़ित होता है, दुःखित होता है, व्याकुल होता है; – *न च तेन पथवी अट्टीयति वा हरायति वा,* म॰ नि॰ 2.93; – **यामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *इद्धिपाटिहारिये आदीनवं सम्पस्समानो इद्धिपाटिहारियेन अट्टीयामि हरायामि जिगुच्छामि,* दी॰ नि॰ 1.197; *अट्टीयामि हरायामि, नग्गा निक्खमितुं बहि,* पे॰ व॰ 59; – **यथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *इति किर तुम्हे, भिक्खवे, दिब्बेन आयुना अट्टीयथ हरायथ जिगुच्छथ,* अ॰ नि॰ 1(1).137; – **येय्याथ** विधि॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *ननु तुम्हे, भिक्खवे, एवं पुट्ठा अट्टीयेय्याथ हरायेय्याथ, तदेव; तुम्हेहि कायदुच्चरितेन अट्टीयितब्बं हरायितब्बं,* तदे॰; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छन्नो ब्रह्मदण्डेन अट्टीयमानो,* चूळव॰ 461; *भिक्खुभावं अट्टीयमानो ... गिहिभावं पत्थयमानो,* पारा॰ 26, पाठा॰ अड्डीयति, अड्ढीयति, तुल॰ अद्दीयति.

**अट्टीयन** नपुं॰, अट्टीयति से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, त्रास, व्याकुलाहट, बेचैनी – *अहिकुणपादीहि विय अत्तनो कायेन अट्टीयनं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.348.

**अट्ठ**[1] त्रि॰, [अष्टन्, अष्टौ], आठ – *ये पुग्गला अट्ठ सतं पसत्था,* सु॰ नि॰ 229; *अट्ठ कहापणे दापेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.125; *अट्ठ नाम किं? सङ्घस्स अट्ठसलाकभत्तं दापेति,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 60; स॰ उ॰ प॰ में अड्ढ॰, सत्त॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **उसभ** त्रि॰, आठ उसभ (1 उसभ = 140 हाथ) लम्बाई वाला – **भा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा दीघतो अट्ठउसभा अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.19; – **ङ्गंस** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टास्र], आठ पहलों वाला, आठ कोनों वाला, अष्टभुज – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मणि वेळुरियो सुभो जातिमा अट्ठंसो सुपरिकम्मकतो,* दी॰ नि॰ 1.67; म॰ नि॰ 2.219; – **सा** ब॰ व॰ – *अट्ठंसा सुकता थम्भा,* जा॰ अट्ठ॰ 6.152; *रूपं चतुन्नं महाभूतानं उपादाय ... चतुरंसं छळंसं अट्ठंसं, सोळसंसं,* ध॰ स॰ 177; – **क**[1] पु॰ / नपुं॰ [अष्टक], आठ का वर्ग, आठ का समूह – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अट्ठ अट्ठका, नव नवका, दस दसका,* म॰ नि॰ 3.50; – **कवग्गिक** त्रि॰, सु॰ नि॰ के अट्ठकवग्ग के अन्तर्गत् आने वाला – **कानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बानेव अट्ठकवग्गिकानि सरेन अभासि,* महाव॰ 270; उदा॰ 136; – **भत्त** नपुं॰, आठ के समूह में रहने वालों का भाजन – **त्तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सङ्घस्स अट्ठकभत्तं निबद्धं दापेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.58; स॰ उ॰ प॰ में द्रष्ट॰ अड्ढ॰, अन्तर॰, अहेतुक॰, इन्द्रिय॰, कुसदायक॰, गुह॰, दुट्ठ॰, परम॰, सब्ब॰, सुद्ध॰; – **क**[2] पु॰, [अष्टक], **क.** वेदमन्त्रद्रष्टा, दस ऋषियों में एक ऋषि का नाम – *अट्ठको वामको वामदेवो चाङ्गीरसो भगु ... वेस्सामित्तो ति मन्तानं कत्तारो इसयो इमे,* अभि॰ प॰ 109; *अट्ठको वामको ... कस्सपो भगु,* दी॰ नि॰ 1.91; म॰ नि॰ 2.388; **ख.** पु॰, एक प्राचीन राजा का नाम – *कालिङ्गो, अट्ठको, भीमरथोति तयो राजानो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.130; *वेस्सामित्तो अट्ठको ... सिवीति छ राजानो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.141.

**अट्ठ**[2] पु॰, अत्थ की ही दूसरी वर्तनी, प्रायः स॰ प॰ के अन्त॰ प्रयुक्त [अर्थ], अर्थ, तात्पर्य, प्रयोजन – *अविज्जाय सङ्खारानं पच्चयट्ठो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).54, द्रष्ट॰ अत्थ[2]; – **ट्ठेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, तात्पर्य के रूप में, अर्थ के रूप में – *अयं अत्तभावो नाम भिज्जनकट्ठेन अथावरट्ठेन कुलालभाजनसदिसो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.180; *धुतगुणं विसुद्धिकामानं पतिट्ठानट्ठेन,* मि॰ प॰ 320; स॰ उ॰ प॰ में – अत्त॰, अप्प॰, इन्द॰, एक॰, कट्ठ॰, नान॰, परम॰, पीळन॰, मह॰, सङ्खत॰, सच्छिक॰, के अन्त॰ द्रष्ट॰ तुल॰ अट्ठकथा, अट्ठिक॰, अट्ठि॰.

**अट्ठकथा** स्त्री॰, [अर्थकथा], **शा॰ अ॰** अर्थवाद, अर्थकथन अर्थात् व्याख्या, **ला॰ अ॰** पालि-त्रिपिटक पर बुद्धदत्त, बुद्धघोष और धम्मपाल के द्वारा लिखी गई व्याख्याएं – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठकथिका अट्ठकथं ... साकच्छन्ति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 122; *उसभा'ति आदीनि तीणि पदानि अट्ठकथं आरोपेत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.330; – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं व्यञ्जनं अट्ठकथायं नत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.466; स॰ उ॰ प॰ में अन्ध(क)॰, आगम॰, कुरुन्दी॰, खन्धक॰, पञ्चप्पकरण॰, परित्त॰, महा॰, महापच्चरी॰, सङ्खेप॰, सीहल॰, साट्ठ॰, के अन्त॰ द्रष्ट॰, तुल॰ अत्थवण्णना; – **टि॰** पालि-त्रिपिटक पर लिखी गयी व्याख्याओं के लिए सामान्य नाम, परम्परानुसार इनका संगायन प्रथम सङ्गीति में तथा अनुगायन द्वितीय एवं तृतीय सङ्गीतियों में हुआ; महेन्द्र द्वारा श्रीलङ्का ले जायी गयी तथा प्राचीन सिंहली भाषा में रूपान्तरण किया गया; बुद्धदत्त, बुद्धघोष तथा धम्मपाल द्वारा श्रीलङ्का की महाविहारीय-परम्परा का अनुसरण करते हुए तथा महाअट्ठकथा एवं कुरुन्दी, पच्चरी, अन्धकट्ठकथा, पण्णवार एवं सीहलट्ठकथा जैसी सिंहली भाषा की अट्ठकथाओं के आधार पर पालि में रूपान्तरण किया गया; – **थाचरिय** पु॰, [अर्थकथाचार्य],

अट्ठकथा लिखने वाले आचार्य - **या** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठकथाचरिया पन ... वण्णयन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.20; *अट्ठकथाचरिया पनाहु,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 168; विसुद्धि॰ 1.101; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).235; - **कण्ड** नपुं॰, सारिपुत्र द्वारा उपदिष्ट अर्थोद्धारपरक ध॰ स॰ के एक खण्ड का शीर्षक, ध॰ स॰ 1384-1616; - **ण्डं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कस्मा पनेतं अट्ठकथाकण्डं नाम जातन्ति? तेपिटकस्स बुद्धवचनस्स अत्थं उद्धरित्वा ठपितत्ता,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 428; - **ण्डेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तीसुपि हि पिटकेसु धम्मन्तरं आगतं अट्ठकथाकण्डेनेव परिच्छिन्दित्वा ...,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 428; - **कण्डवण्णना** स्त्री॰, ध॰ स॰ के ऊपर निर्दिष्ट खण्ड का वर्णन - *अट्ठकथाकण्डवण्णना निट्ठिता,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 428-443; - **गन्ध** पु॰, [अर्थकथा-ग्रन्थ], अट्ठकथाओं की पुस्तकें - **न्धे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ - *बुद्धघोसो नाम थेरो सीहळदीपं गन्त्वा सीहळभासाय लिखिते अट्ठकथागन्धे मागधभासाय परिवत्तित्वा लिखि,* सा॰ वं॰ 26; - **नय** पु॰, [अर्थकथा-नय], अट्ठकथाओं द्वारा अपनाई गई निर्वचन-पद्धति या व्याख्या-प्रकार - **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठकथानयेन यथानुरूपं वीमंसित्वा वेदितब्बा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).42; *पालिमुत्तकेन पन अट्ठकथानयेन अपरा पि छ पञ्ञत्तियो,* पु॰ प॰ अट्ठ॰ 26; - **पाठ** पु॰, अट्ठकथा में गृहीत या स्वीकृत एक पाठ - **ठो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पाळियं पन 'अगिद्धिमा'ति लिखितं, ततो अयं अट्ठकथापाठोव सुन्दरतरो,* जा॰ अट्ठ॰ 2. 245; - **मुत्तक** त्रि॰, अट्ठकथाओं से सर्वथा स्वतन्त्र अन्य आचार्यों द्वारा गृहीत व्याख्यानपद्धति - **केन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठकथामुत्तकेन पन आचरियनयेन अपरा पि छ पञ्ञत्तियो,* पु॰ प॰ अट्ठ॰ 27; - **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अयमेत्थ अट्ठकथामुत्तको एकस्स आचरियस्स मतिविनिच्छयो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 267.

**अट्ठकथिक** पु॰, अट्ठकथाओं का अध्ययन करने वाला अथवा उनमें रुचि रखने वाला, (प्रायः प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ में प्रयुक्त) - *जातकभाणका जातकं, अट्ठकथिका अट्ठकथं ... साकच्छन्ति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 122.

**अट्ठकनागर** पु॰, अट्ठक-नगर-निवासी, दसम-नामक गृहपति का उपनाम - *दसमो गहपति अट्ठकनागरो पाटलिपुत्तं अनुप्पत्तो,* म॰ नि॰ 2.12; अ॰ नि॰ 3(2).308; - **सुत्त** नपुं॰, म॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, म॰ नि॰ 2.12; अ॰ नि॰ 3(2).308.

**अट्ठकनिग्गहपेय्याल** पु॰, अठगुने खण्डनपरक सूत्रों का पुनरावृत्ति-परक समुच्चय या समूह - **ला** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अट्ठकनिग्गहपेय्याला सन्धावनिया उपादाय ...,* कथा॰ 67.

**अट्ठकनिद्देस** पु॰, पु॰ प॰ के आठवें परिच्छेद का शीर्षक, पु॰ प॰ 185.

**अट्ठकनिपात** पु॰, अ॰ नि॰ के आठवें खण्ड या ग्रन्थ का शीर्षक, अ॰ नि॰ 3(1).1-169.

**अट्ठकभत्त** नपुं॰, आठ सलाकाओं द्वारा प्राप्त पिण्डपात या भोजन - **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सङ्घस्स अट्ठकभत्तं निबद्धं दापेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.58; *सिरिमाय अट्ठकभत्तं मे भुत्तं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 60.

**अट्ठकवग्ग** पु॰, सु॰ नि॰ के चतुर्थ संग्रह का शीर्षक, सु॰ नि॰ 772-981.

**अट्ठकवग्गिक / अट्ठकवग्गिय** त्रि॰, सु॰ नि॰ के अट्ठकवग्ग नाम वाले चतुर्थ निपात के अन्त॰ आनेवाला - **कानि** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ - *आयस्मा सोणो भगवतो पटिस्सुणित्वा सब्बानेव अट्ठकवग्गिकानि सरेन अभासि,* महाव॰ 270; *सोळस अट्ठकवग्गिकानि सब्बानेव सरभञ्ञेन अभणि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.340; - **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *वुत्तमिदं, भन्ते, भगवता अट्ठकवग्गिये मागण्डियपञ्हे ...,* स॰ नि॰ 2(1).9.

**अट्ठकसिण** नपुं॰, ध्यानभावना में सहायक पठवी, तेजो, आपो, वायो आदि दस कर्मस्थानों में आठ - **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठकसिणं सोळसक्खत्तुकं,* ध॰ स॰ 203.

**अट्ठकहापण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टकार्षापण], आठ कार्षापण मूल्य वाला - *अट्ठकहापणा दण्डो'ति,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 61.

**अट्ठकुटिक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टकुटिक], आठ झोपड़ियों वाला गांव - **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठकुटिको गामो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.252, पाठा॰ अट्ठङ्गिको.

**अट्ठकोण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टकोण], आठ कोनों वाला, अठपहल, अठकोना - **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *गण्ठिकपट्टकञ्च पासक - पट्टञ्च अट्ठकोणम्पि सोळसकोणम्पि करोन्ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.232.

**अट्ठक्खणविनिम्मुत्त** त्रि॰, आठ प्रकार के अक्षणों अथवा दुर्गतियों से सर्वथा विमुक्त - **त्तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठक्खणविनिम्मुत्तं खणं परमदुल्लभं,* सद्धम्मो॰ 4.

**अट्ठक्खत्तुं** निपा॰, [अष्टकृत्वः], आठ बार - *अट्ठक्खत्तुं, नवक्खत्तुं, दसक्खत्तुं एवमादयो अञ्ञेपि सद्दा एवं योजेतब्बा,* क॰ व्या॰ 648.

**अट्ठक्खुर** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टखुर], आठ खुरों वाला मृग, एक-एक पैर में दो-दो खुरों वाला पशु - **रं** पु॰, द्वि॰ वि॰,

ए॰ व॰ – *अट्ठक्खुरं खरादिये, मिगं वङ्कातिवङ्किनं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.162; *अट्ठक्खुरन्ति एकेकस्मिं पादे द्विन्नं द्विन्नं वसेन अट्ठक्खुरं,* तदे॰.

**अट्ठगुण** त्रि॰, [अष्टगुण], आठगुना अधिक – **णं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰ – *यत्तकं तुलिता एसा ... ततो अट्ठगुणं दस्सं,* थेरीगा॰ 153.

**अट्ठगोपानसी** पु॰, व्यक्तिविशेष का नाम – *अट्ठगोपानसी नाम, तव पुत्तो महामुनि,* अप॰ 1.285.

**अट्ठङ्ग** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टाङ्ग], आठ अङ्गों वाला (मार्ग एवं उपोसथ) – **ङ्गे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपवासे च अट्ठङ्गे उपोसथदिने सिया,* अभि॰ प॰ 780; द्रष्ट॰ अट्ठङ्गिक के अन्त॰; – **ङ्गुपागत** त्रि॰, आठ गुणों से युक्त – **ङ्गे** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुञ्ञे ओकासे पविवित्ते अरञ्ञे अट्ठङ्गुपागते समणसारुप्पे,* मि॰ प॰ 102; – **ङ्गुपेत** त्रि॰, आठ अङ्गों से युक्त – **तं** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपोसथं ... अट्ठङ्गुपेतं सुसमत्तरूपं,* सु॰ नि॰ 404; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गुपेतस्स उपोसथस्स,* अ॰ नि॰ 1(1).244; – **तं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गुपेतं गिरमब्भुदीरयि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.58; – **ङ्गुपोसथ** पु॰, [अष्टाङ्गिकोपोसथ], ऐसा उपोसथ, जिसमें आठ शीलों का ग्रहण आवश्यक है – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्था अट्ठङ्गुपोसथस्स गुणं कथेसि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.310; द्रष्ट॰ अ॰ नि॰ 1(1).244; 3(2).69; – **ङ्गुपोसथी** त्रि॰, आठ शिक्षापदों के समादान-सहित उपोसथ करने वाला / वाली – *राजा ... एकोपवासगब्भम्हि हुत्वा अट्ठङ्गुपोसथी,* म॰ वं॰ 36.84; – **वचनसम्पन्न** त्रि॰, [अष्टाङ्गवचनसम्पन्न], आठ गुणों से युक्त वचन बोलने वाला (बुद्ध) – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गवचनसम्पन्नो, अच्छिद्दानि निरन्तरं,* बु॰ वं॰ 24.26, (पृ॰) 357; *अट्ठङ्गवचनसम्पन्नोति अट्ठङ्गसमन्नागतसरो सत्था,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 295; – **विनिम्मुत्त** त्रि॰, [अष्टाङ्गविनिर्मुक्त], मार्ग के आठ अङ्गों से रहित – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गविनिम्मुत्तो मग्गो नाम नत्थि,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 68; – **समन्नागत** त्रि॰, **क.** आठ शीलाङ्गों से युक्त – **तं** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गसमन्नागतं उपोसथं उपवसथ,* अ॰ नि॰ 3(2).69; **ख.** आठ शुभ-गुणों से युक्त – **तं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गसमन्नागतं ... आहारं आहारेति,* म॰ नि॰ 2.347; – **ते** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गसमन्नागते ... खेत्ते बीजं वुत्तं महप्फलं होति,* अ॰ नि॰ 3(1).70; **ग.** आठ अशुभ-गुणों से युक्त – **तेसु** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गसमन्नागते ... खेत्ते बीजं वुत्तं न महप्फलं होति ... अट्ठङ्गसमन्नागतेसु समणब्राह्मणेसु दानं दिन्नं न महप्फलं होति,* अ॰ नि॰ 3(1).70; – **सुसमागत** त्रि॰, आठ शीलाङ्गों से भरपूर – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पाटिहारियपक्खञ्च, अट्ठङ्गसुसमागतं,* थेरीगा॰ 31; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.292; वि॰ व॰ 129; – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गसुसमागता ... सीलवती उपासिका,* अ॰ नि॰ 3(1).100, पाठा॰ अट्ठङ्गसुसमाहित.

**अट्ठङ्गिक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टाङ्गिक], आठ अङ्गों वाला **क.** बुद्ध का आठ अङ्गों वाला मध्यम-मार्ग (मज्झिमापटिपदा) – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयमेव अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो,* महाव॰ 13; स॰ नि॰ 3(2).484; अ॰ नि॰ 1(1).206; *भावितो अट्ठङ्गिको मग्गो,* थेरीगा॰ 158; **ख.** बुद्ध के मध्यम-मार्ग से भिन्न आठ अङ्गों वाला मिथ्यामार्ग – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मग्गो'ति खो ... अट्ठङ्गिकस्सेतं मिच्छामग्गस्स अधिवचनं,* स॰ नि॰ 2(1).99; **ग.** शील के प्रथम आठ अङ्गों के समादान से युक्त (उपोसथ) – **कं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठङ्गिकमाहुपोसथं,* सु॰ नि॰ 403; अ॰ नि॰ 1(1).244; **घ.** आठ अङ्गों से युक्त (असत्य-भाषण) – *अट्ठङ्गिको मुसावादो,* परि॰ 265; – **यानयायी** त्रि॰, [अष्टाङ्गिकयानयायिन्], बुद्ध के आठ अङ्गों वाले मार्ग-रूपी वाहन पर चलने वाला, अष्टाङ्गिक मार्ग का अनुसरण करने वाला – *साहं सुगतस्स साविका मग्गट्ठङ्गिकयानयायिनी,* थेरीगा॰ 391.

**अट्ठङ्गुल** त्रि॰, ब॰ स॰, अट्ठ + अङ्गुल [अष्टाङ्गुल], आठ अङ्गुलों की लम्बाई या चौड़ाई वाला – **लं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, आयामेन अट्ठङ्गुलं सुगतङ्गुलेन ...,* महाव॰ 388; *अट्ठङ्गुलं बहलतो लोहपट्टं सिलोपरि,* म॰ वं॰ 29.11; – **परम** त्रि॰, [अष्टाङ्गुलपरम], अधिक से अधिक आठ अङ्गुल माप वाला – **मं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, अट्ठङ्गुलपरमं दन्तकट्ठं,* चूळव॰ 259; *अट्ठङ्गुलपरमं मञ्चपटिपादकं,* चूळव॰ 276; – **बहल** त्रि॰, आठ अङ्गुल मोटा – *अट्ठङ्गुलबहलं उदुम्बरपदरं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.75.

**अट्ठचत्तारीस / अट्ठचत्ताळीस** संख्यावाचक विशे॰ [अष्टचत्वारिंशत्], अड़तालीस, अड़तालीस की संख्या – *अट्ठचत्ताळीसं वस्सानि ब्रह्मचरियं चरिंसु ते,* सु॰ नि॰ 291; *अट्ठचत्ताळीसं वस्सानि तपचरणं करिंसु,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.377; *अहोरत्तेन अट्ठचत्ताळीसयोजनसहस्सानि भस्समाना,* मि॰ प॰ 90.

**अट्ठट्ठक** त्रि॰, [अष्टाष्टक], प्रत्येक आठ दिन पर मिलने वाला – **कं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पूजेमि चतुरो सतसहस्सरूपियं अट्ठट्ठकं निच्चभत्तं च थेरं,* दी॰ वं॰ 6.56.

**अट्ठट्ठान** त्रि., [अष्टस्थान], आठ विषयों अथवा वस्तुओं से सम्बन्धित – **नाय** स्त्री., ष. वि., ए. व. – *पञ्चन्नं चेतोखिलानञ्च अट्ठट्ठानाय कङ्खाय च अभावा ... अखिलो अकङ्खो,* सु. नि. अट्ठ. 2.124.

**अट्ठतिंस / अट्ठतिंसा** संख्यावाचक विशे. [अष्टत्रिंशत्], अड़तीस (38) – **स** नपुं., द्वि. वि., ब. व. – *अट्ठतिंस महामङ्गलानि कथेत्वा,* खु. पा. अट्ठ. 124; – **सा** स्त्री., प्र./द्वि. वि., ब. व. – *अट्ठतिंसा च राजपरिसा,* मि. प. 323; – **य** नपुं., सप्त. वि., ब. व. – *अट्ठतिंसाय आरम्मणेसु,* ध. प. अट्ठ. 2.241.

**अट्ठत्थम्भ** त्रि., ब. स. [अष्टस्तम्भ], आठ खम्भों वाला – *अट्ठत्थम्भो,* क. व्या. 385.

**अट्ठदन्तक** त्रि., ब. स. [अष्टदन्तक], आठ दांतों वाला / वाली – **केन** तृ. वि., ए. व. – *थलवप्पे विसमपतितानं वा बीजानं समकरणत्थाय पुन अट्ठदन्तकेन समीकतं* पारा. अट्ठ. 2.123.

**अट्ठदसिक** त्रि., अट्ठ + दस से व्यु., संभवतः अठारह वर्ष वाला – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – सङ्ख्याने ति किमत्थं? अट्ठादसिको, क. व्या. 384, पाठा. अट्ठादसिको.

**अट्ठदोण** त्रि., ब. स. [अष्टद्रोण], आठ द्रोणों की माप-तौल वाला – **ण** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *अट्ठदोणं चक्खुमतो सरीरं, सत्तदोणं जम्बुदीपे महेन्ति,* दी. नि. 2.126.

**अट्ठदोससमाकिण्ण** त्रि., [अष्टदोषसमाकीर्ण], आठ प्रकार के दोषों से भरपूर – *अट्ठदोससमाकिण्णं पजहिं पण्णसालकं,* बु. वं. 2.31.

**अट्ठधम्मसमोधान** नपुं., आठ प्रकार के धर्मों का संग्रह या समुच्चय – *अट्ठधम्मसमोधाना, अभिनीहारो समिज्झति,* जा. अट्ठ. 1.18; बु. वं. (पृ.) 298; *दीपङ्करस्स हि भगवतो पादमूले अट्ठधम्मसमोधानेन अभिनीहारसमिद्धितो पभुति,* म. नि. अट्ठ.(मू.प.) 1(1).120.

**अट्ठधा** प्रकारार्थक निपा. [अष्टधा], आठ भागों या प्रकारों में, आठ तरह से – *त्वञ्ञेव भगवतो सरीरानि अट्ठधा समं सुविभत्तं विभजाही'ति,* दी. नि. 2.125.

**अट्ठनख** त्रि., ब. स. [अष्टनख], आठ खुरोंवाला, प्रत्येक पैर में दो-दो खुरों वाला – *मेण्डो अट्ठनखो अदिस्समानो,* जा. अट्ठ. 6.182; *अट्ठनखोति एकेकस्मिं पादे द्विन्नं द्विन्नं खुरानं वसेनेतं वुत्तं,* तदे..

**अट्ठनवुति / अट्ठानवुति** त्रि., संख्यावाचक विशे., अंठानवे की संख्या – *तयो रोगा ... अट्ठानवुतिमागमुं,* सु. नि. 313; *इमे अट्ठनवुति रोगा काये निब्बत्तन्तू'ति,* मि. प. 111.

**अट्ठनिपात** पु., **क.** थेरगा. के एक निपात का शीर्षक जिसमें प्रत्येक स्थविर की आठ-आठ गाथाएं निहित हैं, थेरगा. 494-517; **ख.** थेरीगा. के एक खण्ड का शीर्षक, थेरीगा. 196-203; **ग.** जा. अट्ठ. के एक खण्ड का शीर्षक जिसके अन्त. दस जातक (417-426) और पंचानवे गाथाएं हैं।

**अट्ठपञ्ञासा** स्त्री., [अष्टपञ्चाशत्], अट्ठावन – *रतनानट्ठपञ्ञासं, उग्गतोव महामुनि,* अप. 2.243; – **क्खत्तुं** अट्ठावन बार – *अट्ठपञ्ञासक्खत्तुञ्च, देवरज्जमकारयिं,* अप. 2.13.

**अट्ठपद** नपुं, [अष्टापद], **शा. अ.** प्रत्येक पंक्ति में आठ-आठ खानों वाला, **ला. अ.** चौपड़ का खेल या इसे खेली जाने वाली पट्टिका अथवा शतरंज का खेल – *अट्ठपदं दसपदं आकासं परिहारपथं,* दी. नि. 1.6; *एकेकाय पन्तिया अट्ठ अट्ठ पदानि अस्साति अट्ठपदं,* दी. नि. अट्ठ. 1.78; – **दाकारेन** पु., तृ. वि., ए. व., क्रि. वि. के रूप में प्रयुक्त, आड़े, तिरछे रूप में, चौसर (चौपड़) की खेलपट्टिका की आड़ी, तिरछी पंक्तियों के अनुरूप – *अट्ठपदाकारेन राजियो छिन्दित्वा न्हानतित्थे निखणन्ति,* चूळव. अट्ठ. 45; तुल. अट्ठपाद, अट्ठापद.

**अट्ठपदक** नपुं., अट्ठपद से व्यु. [अष्टापदक], चौसर की खेलपट्टिका के समान विधि – *अनुजानामि, भिक्खवे, अट्ठपदकं कातुन्ति,* महाव. 389; – **च्छन्न** त्रि., चौसर की खेल पट्टी के समान आड़े-तिरछे रूप वाली विधि द्वारा आच्छादित – *अट्ठपदकच्छन्नेन पत्तमुखं सिब्बितुं,* महाव. अट्ठ. 386.

**अट्ठपदट्ठपन** नपुं., तत्पु. स. [अष्टापदस्थापन], केशालंकरण की एक विशेष पद्धति, केशों को संवारने की विधि जिसमें केशों को आठ पंक्तियों में रखकर सजाया जाता है – *मस्सुकरणकेससण्ठपन – अट्ठपदट्ठपनादीनि सब्बकिच्चानि करोति,* जा. अट्ठ. 2.5.

**अट्ठपदफलक** नपुं., [अष्टापदफलक], चौसर अथवा शतरंज की खेलपट्टिका – *अट्ठपदेपि कीळन्तीति अट्ठपदफलके जूतं कीळन्ति,* पारा. अट्ठ. 2.185.

**अट्ठपना / आठपना** स्त्री., [आस्थापना], विन्यसन, व्यवस्थापन, व्यवस्थित रूप में रखना – *पापिच्छस्स इच्छापकतस्स ... इरियापथस्स वा अट्ठपना ठपना ...,* विभ. 404; *यो एवरूपो उपनाहो ... अट्ठपना ठपना सण्ठपना ... दळ्हीकम्मं कोधस्स,* विभ. 412; *अट्ठपना ति पठममुप्पन्नस्स अनन्तरट्ठपना मरियादट्ठपना वा,* विभ. अट्ठ. 464.

**अट्ठपरिक्खारधर** त्रि., आठ प्रकार के परिष्कारों अर्थात् मूलभूत जीवनसाधनों से सम्पन्न, परिक्खार के अन्त. द्रष्ट. – *तावदेवस्स गिहिलिङ्गं अन्तरधायि अट्ठपरिक्खारधरो सट्ठिवस्सिकमहाथेरो विय अहोसि,* ध. प. अट्ठ. 1.284.

**अट्ठपरिवट्ट** त्रि., [अष्टपरिवर्त], आठ प्रकार के परिवर्तों से युक्त, आठ प्रकार के विशिष्ट लक्षणों से अन्वित – *यावकीवं च मे, भिक्खवे, एवं अट्ठपरिवट्टं अधिदेवञाणदस्सनं न सुविसुद्धं अहोसि,* अ. नि. 3(1).128; – **टि.** दिव्यचक्षुज्ञान आदि आठ प्रकार के विशिष्ट ज्ञान ही अट्ठपरिवट्ट शब्द द्वारा संसूचित हैं, द्रष्ट., अ. नि. अट्ठ. 3.241-242.

**अट्ठपाद** त्रि., ब. स. [अष्टपाद], **1**. नपुं., आठ पैरों वाला जीव-जन्तु – *पीठञ्च सब्बसोवण्णं, अट्ठपादं मनोरमं,* जा. अट्ठ. 5.373; **2**. पु., मृग की एक जातिविशेष, शरभमृग – *अट्ठपादा च मोरा च, भस्सरा च कुकुत्थका,* जा. अट्ठ. 7.306; *अट्ठपादाति सरभा मिगा,* जा. अट्ठ. 7.307; **3**. पु., एक विशेष प्रकार की मकड़ी, अट्ठापद के अन्त. द्रष्ट..

**अट्ठपितधुर** त्रि., ब. स. [आस्थापितधुर], वह, जिसने भारवहन करना अस्वीकार न किया हो, वह, जिसने अभी तक भार न उतार फेंका हो, सुदृढ़ वीर्यवाला – *अनिक्खित्तधुरोति अट्ठपितधुरो पग्गहितवीरियो,* अ. नि. अट्ठ. 3.141.

**अट्ठम** त्रि., [अष्टम], आठवां, अष्टम – *एवं छट्ठमो सत्तमो अट्ठमो नवमो दसमो,* क. व्या. 375; *इति हेतं विजानाम, अट्ठमो सो पराभवो,* सु. नि. 107; – **क** पु., [अष्टमक], विशुद्धि की आठवीं अवस्था में प्रविष्ट व्यक्ति, आठ प्रकार के आर्यपुद्गलों में अधम स्थिति में आपन्न व्यक्ति – *यानि अट्ठमकस्स इन्द्रियानि, इमे उप्पन्ना कुसला धम्मा,* नेत्ति. 18; *अट्ठमकस्स सोतापन्नस्स च कामरागब्यापादा साधारणा ...,* नेत्ति. 42; *अट्ठमकस्साति सोतापत्तिफलसच्छिकिरियाय पटिपन्नस्स,* नेत्ति. अट्ठ. 239; – **कथा** स्त्री., कथा. की एक कथा का शीर्षक, कथा. 204-207; – **स्स इन्द्रिय-कथा** स्त्री., कथा. के तीसरे वर्ग की एक कथा का शीर्षक, कथा. 207-210.

**अट्ठमङ्गल** नपुं., [अष्टमङ्गल], आठ माङ्गलिक वस्तुएं, आठ प्रकार के मंगल – *कञ्चनचित्तसन्निभन्ति, कञ्चनमयेन सत्तरतनविचित्तेन अट्ठमङ्गलेन समन्नागतं,* जा. अट्ठ. 5.405.

**अट्ठमास** नपुं., [अष्टमास], आठ महीने – *अट्ठमासे असम्पत्ते, अरहत्तमपापुणिं,* अप. 2.192, पाठा. अड्ढमास.

**अट्ठमासिक** त्रि., [अष्टमासिक], आठ महीना पुराना, आठ महीने वाला – *मासिको पि चवति मरति अन्तरधायति ... अट्ठमासिको पि ...,* महानि. 86.

**अट्ठमी** स्त्री., [अष्टमी], **1**. किसी भी संख्या में आठवीं – *अनिच्चतायेव अट्ठमीति,* स. नि. 2(2).309; **2**. चान्द्रमास के प्रत्येक पक्ष की आठवीं तिथि – *ततो च पक्खस्सुपवस्सुपोसथं, चातुद्दसिं पञ्चदसिञ्च अट्ठमिं,* सु. नि. 404; *चातुद्दसिं पञ्चदसिं, या च पक्खस्स अट्ठमी,* थेरीगा. 31; **3**. आलपन-विभक्ति के रूप में निरुत्तिपिटक की निर्वचन-परम्परा के अनुसार आठवीं विभक्ति – *आमन्तणवचने अट्ठमी विभत्ति भवति,* सद्द. 1.60.

**अट्ठमुख** त्रि., ब. स. [अष्टमुख], **शा. अ.** आठमुखों वाला, **ला. अ.** आठ मुख्य बिन्दुओं से युक्त वादपद्धति – *चतूसु पञ्हेसु द्विन्नं पञ्चकानं वसेन अट्ठमुखा वादयुत्ति,* ध. स. अट्ठ. 5.

**अट्ठयोजन** त्रि., [अष्टयोजन], आठयोजन की दूरी तक फैला हुआ, द्रष्ट. योजन के अन्त..

**अट्ठरतन** त्रि., ब. स. [अष्टरत्न], आठ हाथों की लम्बाई की मापवाला – *मुखवट्टितो पट्ठाय अट्ठरतनं,* अ. नि. अट्ठ. 3.268; – **निक** त्रि., उपरिवत् – *तिवित्थतं दसपरिणाहं अट्ठरतनिकं सकट्ठानमुपगतं दिस्वा,* मि. प. 286; – **नुब्बेध** त्रि., [अष्टरत्नोद्वेध], आठ हाथों की ऊंचाई वाला – *यथा, महाराज, तिधा पभिन्नो सब्बसेतो ... अट्ठरतनुब्बेधो ... पासादिको दस्सनीयो उपोसथो नागराजा,* मि. प. 262.

**अट्ठलोकधम्म** पु., (सामान्यतया ब. व. में प्राप्त), लाभ, सत्कार आदि आठ प्रकार की सांसारिक उपलब्धियां – *अट्ठलोकधम्मपदन्तिपि वदन्तियेव,* जा. अट्ठ. 3.146; – **वात** पु., लौकिक उपलब्धियों रूपी आठ प्रकार के झञ्झावात – *गिरिराजवरसमं, महाराज, धुतगुणं विसुद्धिकामानं अट्ठलोकधम्मवातेहि अकम्पियट्ठेन,* मि. प. 321; – **म्मातिक्कम** पु., आठ प्रकार की लौकिक उपलब्धियों का अतिक्रमण – *अट्ठलोकधम्मातिक्कमा,* उदा. अट्ठ. 273.

**अट्ठवङ्क** त्रि., [अष्टावक्र], **शा. अ.** आठ स्थानों से वक्र, **ला. अ.** अष्टकोणीय (विशेष रूप से वैरोचननामक रत्न के लक्षण के रूप में प्रयुक्त) – *अट्ठवङ्कं मणिरतनं उळारं, सक्को ते अददा पितामहस्स,* जा. अट्ठ. 6.217.

**अट्ठवत्थुक** त्रि., ब. स. [अष्टवस्तुक], आठ वस्तुओं पर आधारित अथवा उनसे सम्बद्ध – *अट्ठवत्थुकाय कङ्खाय अवितिण्णभावेन अवितिण्णकङ्खं मच्चं सोधेन्तीति,* ध. प.

अट्ठ॰ 2.44; *अट्ठवत्थुकेन हि अविज्जान्धकारेन ओनद्धा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.57; *अयम्पि पाराजिका होति असंवासा अट्ठवत्थुका'ति,* पाचि॰ 297; - **हेतु** पु॰, आठ प्रकार की वस्तुओं का कारण - *अपराधकारकस्स अट्ठवत्थुकहेतु अट्ठेव,* जा॰ अट्ठ॰ 3.391.

**अट्ठवस्सिक** त्रि॰, [अष्टवार्षिक], आठ वर्षों वाला, अष्टवर्षीय - *अट्ठवस्सिकोपि ... चवति मरति अन्तरधायति विप्पलुज्जतीति,* महानि॰ 87.

**अट्ठवाचिक** त्रि॰, [अष्टवाचिक], **शा. अ.** आठ प्रकार की वचन-विज्ञप्तियों से युक्त, **ला. अ.** भिक्षुणियों की उपसम्पदा - *अट्ठवाचिका उपसम्पदा,* परि॰ 265; *अट्ठवाचिका भिक्खुनीनं उपसम्पदा उभतोञत्तिचतुत्थत्ता,* वजिर॰ टी॰ 513; - **टि.** भिक्षुणियों की उपसम्पदा में दो बार ज्ञप्तिचतुर्थकर्म निर्धारित है, अतः भिक्षुणियों की उपसम्पदा को अट्ठवाचिका उपसम्पदा कहा गया है.

**अट्ठविध** त्रि॰, [अष्टविध], आठ प्रकार का, आठ तरह का, अष्टविध, आठ तरह वाला - *लाभो अलाभो यसो अयसो निन्दा पसंसा सुखं दुक्खन्ति अयञ्हि अट्ठविधो लोकधम्मो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.159; *अट्ठविधेन रूपक्खन्धो,* विभ॰ 16; *अट्ठविधेन रूपसङ्गहो,* ध॰ स॰ 590.

**अट्ठवीसति** स्त्री॰, [अष्टाविंशति], अट्ठाईस - *कतमे अट्ठवीसति?,* मि॰ प॰ 141; *अट्ठवीसति वस्सानि रज्जं कारेसि खत्तियो,* म॰ वं॰ 34.37; *नक्खत्तपदकोविदोति अट्ठवीसतिया नक्खत्तकोट्ठासेसु छेको,* जा॰ अट्ठ॰ 6.308; - **क्खत्तुं** निपा॰, क्रि॰ वि॰ अट्ठाईस बार - *अट्ठवीसतिक्खत्तुञ्च, चक्कवत्ती अहोसहं,* अप॰ 1.33.

**अट्ठवीससत** नपुं॰, [अष्टाविंशतिशत], एक सौ अट्ठाईस - *अट्ठावीससतं पदानि,* सा॰ सं॰ 13.

**अट्ठसट्ठि** स्त्री॰, [अष्टाषष्टि], अड़सठ - *सट्ठिकम्हि निपातम्हि, मोग्गल्लानो महिद्धिको, एकोव थेरगाथायो, अट्ठसट्ठि भवन्ति ताति,* थेरगा॰ (पृ॰) 295; *महाभिक्खुसङ्घो पटिवसति अट्ठसट्ठिभिक्खुसतसहस्सं,* दी॰ नि॰ 2.35; *कम्मानि आरभापेत्वा लेणानि अट्ठसट्ठियो,* म॰ वं॰ 16-12.

**अट्ठसत** नपुं॰, [अष्टाशत], **1**. एक सौ आठ - *अट्ठसतम्पि मया वेदना वुत्ता परियायेन,* स॰ नि॰ 2(2).226; *ये पुग्गला अट्ठसतं पसत्था,* सु॰ नि॰ 229; **2**. आठ सौ - *वेदानं पारङ्गते अट्ठसतब्राह्मणे निमन्तेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.66; - **परियाय** पु॰, [पर्याय], एक सौ आठ संख्या तक विस्तृत वेदनाओं से सम्बन्धित धर्मोपदेश की पद्धति - *अट्ठसतपरियायं वो, भिक्खवे, धम्मपरियायं देसेस्सामि,* स॰ नि॰ 2(2).225; - **परियायवग्ग** पु॰, स॰ नि॰ के एक वर्ग का शीर्षक, स॰ नि॰ 2(2).224-232; - **भेद** त्रि॰, ब॰ स॰, एक सौ आठ उपविभागों वाला - *अट्ठसतभेदेन तण्हानिस्सयेन द्वासट्ठिभेदेन दिट्ठिनिस्सयेन च ...,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.87; - **सहस्सविभव** त्रि॰, वह, जिसके पास आठ लाख तक की सम्पत्ति हो - *सावत्थियं किरेको ब्राह्मणो अट्ठसतसहस्सविभवो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.286; - **सुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, स॰ नि॰ 2(2).225-26.

**अट्ठसत्ततिवस्स** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टसप्ततिवर्ष], अठहत्तर वर्षों की आयुवाला - *अट्ठसत्ततिवस्साहं, पच्छिमो वत्तते वयो,* अप॰ 2.254.

**अट्ठसद्द-जातक** नपुं॰, जा॰ कथानकों में से एक जातक का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 3.379-85.

**अट्ठसमापत्तियान** नपुं॰, आठ प्रकार की आध्यात्मिक उपलब्धियों को प्राप्त कराने वाला वाहन या साधन - *देवलोकयानसज्जितं अट्ठसमापत्तियानं अभिरुय्ह,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.148.

**अट्ठसहस्स** नपुं॰, [अष्टसहस्र], **1**. आठ हजार - *ततो अट्ठसहस्सनागासरं ओतरित्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.35; **2**. नपुं॰, श्रीलङ्का के एक क्षेत्र-विशेष का नाम - *देसं अट्ठसहस्सव्हं दत्वान वसितुं तहिं,* म॰ वं॰ 61-24; - **पाद** त्रि॰, ब॰ स॰ [अष्टसहस्रपाद], आठ हजार पैरों, जटाओं या प्रशाखाओं (बरोहों) से युक्त (वटवृक्ष) - *तत्थद्दसा मेघसमानवण्णं, निग्रोधराजं अट्ठसहस्सपादं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.42.

**अट्ठहत्थ** त्रि॰, **ब॰ स॰** [अष्टहस्त], आठ हाथ की लम्बाई वाला - *एकं सत्तहत्थं, एकं अट्ठहत्थन्ति द्वे वस्सावासिकसाटके लभित्वा ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.171.

**अट्ठान** नपुं॰, ठान का निषे॰ [अस्थान], **1**. अनुपयुक्त विषय अथवा क्षेत्र, अनुपयुक्त स्थल, अनुपयुक्त काल - *अट्ठाने पदेसे मता मद्दी,* जा॰ अट्ठ॰ 7.343; **2**. असंभाव्यता, असम्भव होना (यदि उत्तरवर्ती उपवाक्य में 'यं' तथा 'विधि' के क्रियारूप हों) - *अट्ठानं तं सङ्गणिकारितस्स, यं फस्सये सामयिकं विमुत्तिं,* सु॰ नि॰ 54; *अट्ठानमेतं, आनन्द, अनवकासो यं तथागतो ... पाराजिकं सिक्खापदं पञ्ञत्तं समूहनेय्या'ति,* पारा॰ 25; *अट्ठानमेतं अनवकासोति उभयम्पेतं कारणपटिक्खेपवचनं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.178; **3**. (केवल सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ में 'अट्ठाने' रूप में), अनुपयुक्त व्यक्ति के बारे में - *... अट्ठाने कोपं बन्धित्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 4.185; **4**. (अट्ठानेन रूप में), बिना किसी उपयुक्त कारण के, अकारण,

अहेतुकरूप में – *कुद्धो हि अट्ठवत्थुकं सोळसवत्थुकं कत्वा अट्ठानेन अकारणेन अत्तनो राजभावस्स अननुरूपं ... बलवदुक्खानि उदीरये,* जा॰ अट्ठ॰ 3.391; – **नारह** त्रि॰, स्थित न रहने योग्य, न टिकने योग्य, टिकने या जारी न रखने योग्य – *तेसं तं कम्मं अधम्मिकं कुप्पं अट्ठानारहं,* महाव॰ 139; *ठानारहेन वा अट्ठानारहेन वा,* तदे॰ 408 – **कुसलता** स्त्री॰, भाव॰, अनुपयुक्तताओं, अपराधों अथवा असंभाव्यताओं को ठीक से समझने की क्षमता, दी॰ नि॰ तथा इसकी अट्ठ॰ में इस शब्द के निम्नलिखित दो प्रकार के व्याख्यान उपलब्ध 1. कौन सा धर्म किस आपत्ति का कारण नहीं हो सकता, यह विनिश्चित करने की क्षमता – ... *सह कम्मवाचाय आपत्तीहि वुट्ठानपरिच्छेदजानना पञ्ञा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.146 तथा ध॰ स॰ 1337; 2. किसी एक धर्म की किसी अन्य धर्म के उदय में अकारणता – ... *एवं ठानपरिच्छिन्दनसमत्था पञ्ञा ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.147; तथा म॰ नि॰ 3.127; *ठानकुसलता च अट्ठानकुसलता च,* दी॰ नि॰ 3.169; तुल॰ ठानाट्ठानकुसलता, ध॰ स॰ अट्ठ॰ 416; – **गाथा** स्त्री॰, [–गाथा], सु॰ नि॰ के खग्गविसाणसुत्त की 54वीं गाथा जिसमें सांसारिक आसक्तियों में लिप्त व्यक्ति के लिए सामयिक विमुक्ति का स्पर्शमात्र तक असम्भव कहा गया है – *अट्ठान तं सङ्गणिकारतस्स, यं फस्सये सामयिकं विमुत्तिं,* सु॰ नि॰ 54; – **जातक** नपुं॰, चार सौ पच्चीसवें जातक का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 3.418-422; – **परिकप्प** पु॰, असम्भव स्थितियों या धर्मों की परिकल्पना, अनुपयुक्त परिकल्पना – *इति महासत्तो इमिना अट्ठानपरिकप्पेन एकादस गाथा अभासि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.422; – **पाळि** स्त्री॰, अ॰ नि॰ के एक सुत्त का नाम, अ॰ नि॰ 1(1).38-39; – **मनवकासता** स्त्री॰, भाव॰, अहेतुकता असम्भाव्यता – *किं कारणं? अट्ठानमनवकासताय,* मि॰ प॰ 199; – **वग्ग** पु॰, [–वर्ग], अ॰ नि॰ के अट्ठानपाळि-नामक खण्ड का ही दूसरा नाम, अ॰ नि॰ 1(1).38-39; – **सो** निपा॰, अहेतुकता के कारण, अनुपयुक्तता के कारण, अप्रतिरूपता के कारण – *अट्ठानसो अप्पतिरूपमत्तनो, परस्स दुक्खानि भुसं उदीरये,* जा॰ अट्ठ॰ 3.390.

**अट्ठानियकथा** स्त्री॰, कभी पूरी न होने वाली बात, निरर्थक प्रलाप, बकवास – *पियपक्खे पठमवाचा अट्ठानियकथा नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.80.

**अट्ठापद** नपुं॰, [अष्टपद], द्यूतक्रीड़ा या चौसर आदि की खेलपट्टिका, कृमिविशेष, मकड़ी, अट्ठपद एवं अट्ठपाद के अन्त॰ ऊपर द्रष्ट॰; – **कत** त्रि॰, [अष्टपदीकृत], खेलपट्टिका के अनुकरण पर विरचित – *अट्ठापदकता केसा, नेत्ता अञ्जनमक्खिता,* म॰ नि॰ 2.262; *अट्ठापदकताति रसोदकेन मक्खित्वा नलाटपरियन्ते आवत्तनपरिवत्ते कत्वा अट्ठपदकरचनाय रचिता,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.214.

**अट्ठारस** संख्यावाचक विशे॰ [अष्टदश], 1. अठारह – *अट्ठारसअक्खोभणिसङ्खाय सेनाय सद्धिं निक्खमि,* जा॰ अट्ठ॰ 6.224; *अट्ठारससु कोटीसु एकोपि पुरिसो वा इत्थी वा भिक्खं गहेत्वा अनिक्खन्तो नाम नत्थि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.274; 2. अठारहवां – *अट्ठारसकप्पसते, यं दानमददिं तदा,* अप॰ 1.144; – **क्खत्तुं** निपा॰, अठारह बार – *अट्ठारसञ्च खत्तुं सो, देवराजा भविस्सति,* अप॰ 1.91; तुल॰ अट्ठक्खत्तुं; – **म** त्रि॰, अठारस से व्यु॰, [अष्टादशम], अठारहवां– *मलवग्गो अट्ठारसमो निट्ठितो,* ध॰ प॰ (पृ॰) 45; – **मनोपविचार** त्रि॰, वह, जो अठारह प्रकार से वस्तुओं या धर्मों का अनुचिन्तन करता है – ... *पुरिसो छ फस्सायतनो अट्ठारसमनोपविचारो चतुराधिट्ठानो ...,* म॰ नि॰ 3.288; – **रतनुब्बेध** त्रि॰, अट्ठारह हाथों की ऊंचाई वाला – ... *अट्ठारसरतनुब्बेधं व्यामप्पभापरिक्खेपं ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).314; – **वस्स** त्रि॰, ब॰ स॰, अठारह वर्षों की आयुवाला, अष्टादशवर्षीय – *सोहं अट्ठारसवस्सो पब्बजिं अनगारियं,* अप॰ 1.56; – **विध** त्रि॰, 1. अठारह प्रकारों वाला – *अट्ठारसविधं खज्जकं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.185; 2. अठारह प्रकार के विभाजनों अथवा प्रत्ययों से युक्त – *इमिना इमस्स अट्ठारसविधेन कायानुपस्सनासतिपट्ठानभावकस्स भिक्खुनो इरियापथो कथितो होति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.370; – **हत्थुब्बेध** त्रि॰, अठारह हाथों की ऊंचाई वाला – *अट्ठारसहत्थुब्बेधेन यन्तयुत्तद्वारेन समन्नागतं,* जा॰ अट्ठ॰ 6.258.

**अट्ठाह** नपुं॰, [अष्टाह], आठ दिनों का समुच्चय – *सालिं आहासि सकिदेव अट्ठाहाय,* दी॰ नि॰ 3.66; – **पटिच्छन्न** त्रि॰, आठ दिनों तक छिपाया हुआ – *एका आपत्ति अट्ठाहप्पटिच्छन्ना,* चूळव॰ 127.

**अट्ठि**[1] स्त्री॰, [अष्टि], समवृत्त छन्द का एक भेद – *न-ज-भ-ज-रा यदा भवति वाणिनी गयुत्ता,* वुत्तो॰ 96; – **टि॰** इसमें सोलह वर्ण होते हैं। इसके उसभगतिविलसिता, ललना, चन्दलेखा, चन्दनिका (वाणिनी) तथा चित्तभागा (नाराच, पञ्चचामर) आदि पांच भेद हैं.

**अट्ठि**[2] नपुं॰, [अस्थि], 1. हड्डी – *पण्डके अट्ठि धात्वत्थी,* अभि॰ प॰ 278; *सीहस्स ... अट्ठि गले लग्गि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.22; *कामं तचो च न्हारु च अट्ठि च अवसिस्सतु,* म॰ नि॰ 2.156;

331; - **रापेसि** प्रेर॰, अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *सब्बथा मण्डयित्वा तं अत्थरापेसि तत्थ सो,* म॰ वं॰ 3.20; - **रस्सु** अनु॰ म॰ पु॰, ए॰ व॰, आत्मने॰ - ... *अत्थरस्सु पलासानि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.159; – **रितुं** निमि॰ कृ॰ – *कथिनं अत्थरितुं* ..., महाव॰ 331; – **रित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – ... *चङ्कोटके कप्पासपिचुं अत्थरित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.105; – **रितब्बं** सं॰ कृ॰ – ... *कठिनं अत्थरितब्बं* ..., महाव॰ 331; – **रीयति** कर्म॰ वा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, फैलाया जाता है, बिछाया जाता है – *सक्कस्स देवरञ्ञो आसनं अत्थरीयति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.230(रो॰).

**अत्थरस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थरस], मूल आशय, अर्थ का रस, अर्थ का वास्तविक अथवा मूल आशय, अर्थ की मधुरता अथवा प्रायोगिक स्वरूप – *भागी वा भगवा अत्थरसस्स धम्मरसस्स विमुत्तिरसस्स,* महानि॰ 104; *अत्थरसस्साति हेतुफलसम्पत्तिसङ्खातस्स अत्थरसस्स,* महानि॰ अट्ठ॰ 212; ... *बुद्धवचनं उग्गण्हित्वा अत्थरसं विदित्वा वत्तब्बं होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰ प॰) 1(2).258; *पच्चेकबुद्धा ... अत्थरसमेव पटिविज्झन्ति, न धम्मरसं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.43.

**अत्थलाभ** पु॰, ष॰ तत्पु॰ स॰ [अर्थलाभ], धन-संपत्ति की प्राप्ति – *अहासो अत्थलाभेसु,* जा॰ अट्ठ॰ 3.411; *अत्थलाभेसूति महन्ते इस्सरिये उप्पन्ने* ..., तदे॰.

**अत्थवड्ढि** स्त्री॰, [अर्थवृद्धि], धन-सम्पत्ति की वृद्धि, कल्याण अथवा हित की वृद्धि - *अहं भोगवड्ढिं, अत्थवड्ढिं, धम्मवड्ढिं नाम ते कथेस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.202.

**अत्थवन्तु** त्रि॰, [अर्थवत्], **क.** सार्थक, महत्त्वपूर्ण, उपयोगी, हितसाधक, लाभप्रद, तर्कसंगत – *यथा, महाराज, पितुवचनं पुत्तानं अत्थवन्तं होति ... एवमेव ... तथागतस्स वाचा अत्थवती,* मि॰ प॰ 168; *भासेमत्थवतिं वाचं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.369; **ख**. बुद्धिमान, अर्थ का ज्ञाता – *सो अत्थवा सो धम्मट्ठो,* थेरगा॰ 740; 746.

**अत्थवण्णना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थवर्णना], ऐसी व्याख्या, जिसमें प्रत्येक पद के अर्थ को स्पष्ट किया गया हो – *जातकस्स अत्थवण्णना दूरेनिदानं,* ..., जा॰ अट्ठ॰ 1.3; ... *पच्छा अत्थवण्णनं करिस्सामि,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 2; ... *मङ्गलसुत्तस्स अत्थवण्णनाक्कमो अनुप्पत्तो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 72; – **टि॰** यह पदवण्णना के पश्चात रहती है तथा अधिपेतत्थवण्णना से भी इसका स्वरूप भिन्न रहता है.

**अत्थववत्थान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थव्यवस्थान], पदार्थ-विशेष का निर्धारण, अर्थ का विनिश्चय – *तरसा अत्थववत्थानतो अत्थपटिसम्भिदा अधिगता होति* ..., पटि॰म॰ 360; *अत्थववत्थानतोति यथावुत्तस्स पञ्चविधस्स अत्थस्स ववत्थापनवसेन,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.230.

**अत्थवस** नपुं, अर्थ, तात्पर्य अथवा अभिप्राय का कारण, विशिष्ट कारण, विशेष अभिप्राय, तार्किक आधार – *कथञ्च, भिक्खवे, भिक्खु अत्थवसं पटिच्च* ..., चूळव॰ 342; *दस अत्थवसे पटिच्च,* पारा॰ 22; *इमे खो, भिक्खवे, तयो अत्थवसे सम्पस्समानेन,* अ॰ नि॰ 1(1).176.

**अत्थवसवग्ग** पु॰, परि॰ के एक वर्ग का नाम, परि॰ 411-412.

**अत्थवसिक** त्रि॰, [अर्थवशिक], सही एवं यथार्थ अभिप्राय पर निर्भर रहने वाला, तर्कसङ्गत दृष्टिकोण वाला, कारण के आधार पर विचारने वाला – ... *कुलपुत्ता उपेन्ति अत्थवसिका, अत्थवसं पटिच्च,* इतिवु॰ 64; ... *अत्थवसिका कारणवसिका हुत्वा,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 256.

**अत्थवसी** त्रि॰, [अर्थवशी], किसी विशेष लक्ष्य अथवा उद्देश्य के प्रति समर्पित, विशिष्ट उद्देश्य की प्राप्ति में लगा हुआ, श्रमण-धर्म की प्राप्ति में पूरी तरह रत – *एको अत्थवसी खिप्पं पविसिस्सामि काननं,* थेरगा॰ 539; *अत्थवसीति इध अत्थोति समणधम्मो अधिप्पेतो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.149, पाठा॰ अत्तवसी.

**अत्थवसपकरणं** नपुं॰, परि॰ के एक भाग का नाम, परि॰ 274-75.

**अत्थवाचक** त्रि॰, [अर्थवाचक], अर्थ को कहने वाला, अर्थ स्पष्ट करने वाला – *अत्थवाचक-निपातो* ..., सद्द॰ 1.43, 159.

**अत्थवादी** त्रि॰, [अर्थवादी], हितकारक एवं कल्याणकारक बात कहने वाला, ऐहलौकिक एवं पारलौकिक कल्याण प्राप्त करने के लिए सदा सार्थक, मङ्गलकारी एवं गम्भीर बातें बोलने वाला, (सदैव कालवादी, भूतवादी एवं धम्मवादी शब्दों के साथ-साथ प्रयुक्त) – *दिट्ठधम्मिकसम्परायिकत्थसन्निस्सितमेव कत्वा वदतीति अत्थवादी,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.71; महानि॰ अट्ठ॰ 261. स्त्री॰ अत्थवादिनी.

**अत्थविकप्प** पु॰, कर्म॰/तत्पु॰ स॰ [अर्थविकल्प], वैकल्पिक अर्थ, अर्थ-सम्बन्धी विकल्प – *दुतिये अत्थविकप्पे,* जा॰ अट्ठ॰ 3.459; ... *इमस्मिं अत्थविकप्पे* ..., सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.141.

**अत्थविचारणा** स्त्री॰, ष॰ तत्पु॰ स॰ [अर्थविचारणा], अर्थ के विषय में विचार, अर्थ-विषयक विवेचन, नौ अङ्गों वाले बुद्धशासन के अर्थ का विचार – *सासनस्स परियेट्ठीति सासनस्स अत्थपरियेसना, ... सासनस्स अत्थविचारणाति अत्थो,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 143.

**अत्थविञ्ञापन** नपुं., तत्पु. स. [अर्थविज्ञापन], अभिप्राय अथवा मन की बात का प्रकाशन, तथ्य का प्रकाशन - *निज्जीवालपनं अप्पं अत्थविञ्ञापने सिया,* सद्द. 1.172; - **नी** स्त्री., अर्थ को स्पष्ट करने वाली या सूचित करने वाली - *विञ्ञापनिन्ति अत्थविञ्ञापनिं,* ध. प. अट्ठ. 2.388; सु. नि. अट्ठ. 2.171.

**अत्थविनिच्छय** पु., तत्पु. स. [अर्थविनिश्चय], विवाद-विषय का निर्णय, तात्पर्य का निश्चयात्मक अवधारण - ... *तस्स अत्थविनिच्छयस्स ओकासाकरणेन* ..., उदा. अट्ठ. 127; - **ञ्ञू** त्रि., [अर्थविनिश्चयज्ञ], अर्थ-निर्धारण का ज्ञाता, किसी विषय पर निर्णय करने में कुशल - *अत्थविनिच्छयञ्ञूति तस्स तस्स अत्थस्स विनिच्छयकुसलो,* जा. अट्ठ. 3.178; *न वेधती अत्थविनिच्छयञ्ञू* अ. नि. 2(1).52; *अत्थविनिच्छ - यञ्ञूति कारणत्थविनिच्छये कुसलो,* अ. नि. अट्ठ. 3.24.

**अत्थविभाग** पु., तत्पु. स. [अर्थविभाग], पदार्थों या अर्थों का वर्गीकरण - *तेसं अयं अत्थविभागो,* विभ. अट्ठ. 172.

**अत्थविभावना** स्त्री., तत्पु. स. [अर्थविभावना], अर्थ-सम्बन्धी विस्तृत व्याख्यान - *तत्रायं अत्थविभावना,* उदा. अट्ठ. 317.

**अत्थविभावी** त्रि., अर्थ-सम्बन्धी विस्तृत व्याख्यान करने वाला, अर्थों की विभावना करने वाला(चित्त) - *अत्थविभावी ति, अत्थस्स विभावनसीलं चित्तं* ..., सद्द. 1.86; 233.

**अत्थविवरण** नपुं., तत्पु. स. [अर्थविवरण], अर्थ का विवेचन, व्याख्यान - *साधारणे विहञ्ञन्तीति इदं सब्बं परवसं दुक्खं'न्ति इमस्स पदस्स अत्थविवरणं,* उदा. अट्ठ. 128.

**अत्थविसेस** पु., तत्पु. स. [अर्थविशेष], अर्थ में अन्तर अथवा विशिष्टता - यत्थ ... लब्भति अत्थविसेसो च ..., सद्द. 1.38.

**अत्थव्यञ्जन** नपुं., द्व. स., [अत्थ + व्यञ्जन], अर्थ एवं व्यञ्जन - *अत्थव्यञ्जनतो अपहरन्ति,* महानि. 121; - **ग्गहण** नपुं., अर्थों एवं व्यञ्जनों की उपलब्धि - ... *नानत्थब्यञ्जनग्गहणं होति* ..., म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).9; - **परिपुण्ण** त्रि., अर्थों एवं व्यञ्जनों से परिपूर्ण - *अत्थब्यञ्जनपरिपुण्णञ्हि धम्मं आदरेन अस्सुणन्तो महता हिता परिबाहिरो होतीति* ..., म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).9; - **पारिपूरी** स्त्री., अर्थों एवं व्यञ्जनों के मामले में परिपूर्णता - *तदुभयेनपि अत्थब्यञ्जनपारिपूरिं दीपेन्तो सवने आदरं जनेति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).9; खु. पा. अट्ठ. 84; - **सम्पन्न** त्रि., अर्थों एवं व्यञ्जनों से भरपूर - ... *अत्थब्यञ्जनसम्पन्नस्स धम्मकोसस्स* ..., म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).8; - **नापगत** त्रि., [अर्थव्यञ्जनापगत], अर्थ एवं व्यञ्जनों से रहित - ... *अत्थब्यञ्जनापगतं भणितन्ति अत्थव्यञ्जनतो अपहरन्ति* ..., महानि. 121; - **टि.** संक्षिप्त और सारगर्भित बात को अर्थ तथा किसी बात के विस्तृत रूप से प्रस्तुत करने की पद्धति को व्यञ्जन कहा गया है.

**अत्थव्याख्यान** नपुं., ष. तत्पु. स. [अर्थव्याख्यान], पालि के एक ग्रन्थ का नाम, जो चूलबुद्धथेर द्वारा लिखित माना जाता है - *अत्थव्याख्यानं चूळबुद्धथेरो,* सा. वं. 32.

**अत्थब्यापत्ति** स्त्री., ष. तत्पु. स. [अर्थब्यापत्ति], धन-संपत्ति का क्षय, धनहानि, - *अत्थब्यापत्तीति यदा पन अत्तनो अत्थब्यापत्ति यसविनासो होति, तदा अब्यथो अकिलमनं* ..., जा. अट्ठ. 3.411.

**अत्थसंवड्ढनकथा** स्त्री., कर्म. स. [अर्थसंवर्धन - कथा], अर्थचर्या, हितकारक अथवा लाभदायक कथन - *अत्थचरियायाति अत्थसंवड्ढनकथाय,* दी. नि. अट्ठ. 3.99.

**अत्थसंहित** त्रि., [अर्थसंहित], कल्याण से परिपूर्ण, हितकारक, उपयोगी, मङ्गल-कारक, कारण-प्रकाशक - *यं समणो बहुं भासति, उपेतं अत्थसंहितं,* सु. नि. 727; *अत्थसंहितं, अत्थुपेतं धम्मुपेतञ्च हितेन च संहितं,* सु. नि. अट्ठ. 2.197; *अत्थसंहितं तथागता पुच्छन्ति, नो अनत्थसंहितं,* महाव. 66; *अत्थसंहितानि, भिक्खवे, धम्मचेतियानि आदिब्रह्मचरियकानि,* म. नि. 2.333.

**अत्थसद्दचिन्ता** स्त्री., तत्पु. स. [शब्दार्थचिन्ता], शब्द एवं अर्थ के बीच पाए जाने वाले सम्बन्ध पर विचार - *अत्थसद्दचिन्तायं पन एवं उपलक्खेतब्बं,* सद्द. 1.34.

**अत्थसन्दस्सक** पु., एक स्थविर का नाम - *इत्थं सुदं आयस्मा अत्थसन्दस्सको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति,* अप. 1.171.

**अत्थसन्दस्सन** नपुं., परमार्थ का संदर्शन या स्पष्ट रूप से ज्ञान - *कथं नानाधम्मप्पकासनता पञ्ञा अत्थसन्दस्सने ञाणं,* पटि. म. 96.

**अत्थसन्दस्सनी** स्त्री., [अर्थसन्दर्शिनी], अर्थ अथवा तात्पर्य को दरसाने वाली या सुस्पष्ट कराने वाली, अर्थप्रकाशिका - *एसा ते उपमा राज, अत्थसन्दस्सनी कता,* जा. अट्ठ. 5.245.

**अत्थसन्धि** पु., अर्थ के सम्बन्ध में सन्धि, पहले कही हुई बात को बाद में कही गई बात के साथ जोड़ने वाली चार सन्धियों में से एक - *सो चायं पुब्बापरो सन्धि चतुब्बिधो* -

*अत्थसन्धि ब्यञ्जनसन्धि देसनासन्धि निद्देससन्धीति,* नेत्ति॰ 33; तुल॰ महाव॰ अट्ठ॰ 127.

**अत्थसमाग** त्रि॰, मूल आशय की दृष्टि से समान, समान तात्पर्य वाला - *इमं पटिगाथं अभासि ब्यञ्जनसभागं नो अत्थसभागं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.25; विलो॰ ब्यञ्जनसभाग.

**अत्थसम्पत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थसम्पत्ति], अर्थ की सम्पूर्णता, सार्थकता, अर्थ-समृद्धि - *अत्थसम्पत्तिया सात्थं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.151.

**अत्थसम्बन्ध** पु॰, [अर्थसम्बन्ध], अर्थज्ञान में सहायक शब्दों का परस्पर सम्बन्ध, अर्थज्ञान में उपयोगी शब्दों का उपन्यसन-क्रम, अर्थों की सुसंगत योजना - *एवंमत्थसम्बन्धो वेदितब्बो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.366.

**अत्थसम्भव** पु॰, [अर्थसंभव], किसी एक निश्चित अर्थ की सम्भावना - *द्वीसु तिकेसु अत्थसम्भवतो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 198.

**अत्थसल्लापिका** स्त्री॰, [अर्थसंलापिका], अर्थ को स्पष्ट कर देने वाली - *तत्थायं अत्थसल्लापिका उपमा ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).325 (पृथ्वी एवं आकाश के संवाद के रूप में प्रयुक्त एक उपमा के लिए प्रयुक्त शब्द).

**अत्थसाधक** त्रि॰, [अर्थसाधक], अपने हित को सिद्ध करने वाला, कल्याणकारी, लाभदायक - ... *तं अत्थसाधकं निब्बानप्पटिसंयुत्तं ... एकम्पि पदं सेय्योयेवाति ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.364; ... *उभयलोकत्थसाधकञ्च कल्याणमित्तसंसग्गं पसंसन्तेन भगवता ...,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 100; विलो॰ अत्थभञ्जक.

**अत्थसाधनता** स्त्री॰, अत्थसाधन का भाव॰ [अर्थसाधनता], अर्थोपार्जन या धनार्जन का साधन होना - ... *आयूहितो अत्थसाधनताय अपचितिं न करोति,* मि॰ प॰ 175.

**अत्थसालिनी** (बर्मी पाण्डुलिपि में सर्वत्र अट्ठसालिनी), स्त्री॰, आचार्य बुद्धघोष द्वारा रचित धम्मसङ्गणि-नामक एक अभिधम्म-प्रकरण की अट्ठ॰, सम्भवतः श्रीलंका जाने के पूर्व में ही विरचित - *धम्मसङ्गणिया कासि कच्चं सो अट्ठसालिनिं,* म॰ वं॰ 37.225; *बुद्धघोसो च आयस्मतो रेवतस्स सन्तिके निसीदन्तो आणोदयं नाम गन्धं अत्थसालिनिञ्च गन्धं अकासि,* सा॰ वं॰ 29.

**अत्थसिद्धि** स्त्री॰, ष॰ तत्पु॰ स॰ [अर्थसिद्धि], अपने उद्देश्य, लक्ष्य अथवा अभीप्सित की प्राप्ति, इच्छापूर्ति, सफलता - *धुवत्थसिद्धिं पप्पोन्ति,* अप॰ 2.5; ... *मयं अनन्तरायेन अत्थसिद्धिं पत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.170; *अत्थसिद्धि उपगता,* मि॰ प॰ 131. - **कर** त्रि॰, अर्थयुक्त, प्रयोजन की सिद्धि करने वाला, उद्देश्य-युक्त - ... *पटिच्चसद्दो च पनायं समाने कत्तरि पुब्बकाले पयुज्जमानो अत्थसिद्धिकरो होति,* विसुद्धि॰ 2. 148-149.

**अत्थसो** अ॰ [अर्थशः], विभिन्न उद्देश्यों, अभीप्सितों अथवा तात्पर्यों की दृष्टि से, अर्थों के अनुसार - *विसयग्गाहो च उपनिस्सयमत्थसोति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 315.

**अत्थस्सद्वारजातक** नपुं॰, एक जातक का शीर्षक अथवा नाम, जा॰ अट्ठ॰ 1.350-351.

**अत्थहेतु** अ॰ [अर्थहेतु], लाभ अथवा स्वार्थ के कारण - *बहुज्जनो भजति अत्थहेतु,* जा॰ अट्ठ॰ 6.186; सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.201.

**अत्थाचल** पु॰, अत्थ + अचल, कर्म॰ स॰ [अस्ताचल], वह पर्वत, जहां सूर्य अस्त होता है - *रणदस्सनभीतो व लीनो अत्थचले रवि,* चू॰ वं॰ 72.113.

**अत्थातिसययोग** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थातिशययोग], अतिरिक्त अथवा विशिष्ट अर्थ के साथ शब्द का सम्बन्ध या प्रयोग - *अत्थातिसययोगे एवं उपलक्खेतब्बं,* सद्द॰ 1.45.

**अत्थाधिगम** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थाधिगम], अर्थ की पकड़, समझ या ज्ञान - *अत्थपरिग्गाहकानं अत्थाधिगमो अकिच्छो होति,* सद्द॰ 1.37.

**अत्थानतिवत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थानतिवृत्ति], विचाराधीन अथवा प्रसङ्ग-प्राप्त विषय का अनुल्लंघन, अर्थ का अनतिक्रमण - *अत्थानतिवत्तियं यथासत्ति,* मो॰ व्या॰ 3.3, तुल॰ काशिका 2.1.6.

**अत्थानुसिट्ठि** स्त्री॰, [अर्थानुशिष्टि], अर्थ-सम्बन्धी अनुशासन या अर्थों का नियमसंगत निर्धारण - *अत्थानुसिट्ठीसु परिग्गहेसु च,* दी॰ नि॰ 3.118; *अत्थानुसिट्ठीसु परिग्गहेसु चाति ये अत्थानुसासनेसु परिग्गहा अत्थानत्थं परिग्गाहकानि ञाणानि, तेसूति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.104.

**अत्थानत्थ** पु॰, द्व॰ स॰ [अर्थानर्थ], लाभ एवं हानि, हित एवं अहित - ... *दानेसु गुणदोसं वुद्धिहानिं अत्थानत्थं ञत्वाति ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.113; *सुभासितदुब्भासितं अत्थानत्थं हिताहितं जानितुं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.205; *किं नु मे एत्थ गतेन अत्थो अत्थि नत्थी'ति अत्थानत्थं परिग्गण्हित्वा अत्थपरिग्गहणं ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).264; - **कुसलता** स्त्री॰, [अर्थानर्थकुशलता], हित एवं अहित, वृद्धि एवं हानि के ज्ञान के विषय में कुशलता - ... *पण्डितता अत्थानत्थकुसलताति एवमादीनि फलानि,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 24; - **परिग्गण्हन** नपुं॰, [अर्थानर्थपरिग्रहण], लाभ एवं हानि या हित-अहित का यथार्थ ज्ञान - ... *एवं अत्थानत्थपरिग्गहणं*

*वेदितब्बं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ 1(1).274; – **विचक्खण** त्रि॰, [अर्थानर्थविचक्षण], अर्थ एवं अनर्थ के निर्णय में अतिकुशल – *भूमिया थिरभावत्थं अत्थानत्थविचक्खणो,* म॰ वं॰ 29.4.

**अत्थानिसंस** पु॰, ष॰ तत्पु॰ स॰ [अर्थानृशंस्य], वस्तु या पदार्थ के अच्छे गुण, वस्तु या पदार्थ में विद्यमान, प्रशंसनीय तत्त्व – *अत्थवसन्ति अत्थानिसंसं अत्थकारणं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.235.

**अत्थानुसारी** त्रि॰, [अर्थानुसारी], अर्थ या यथार्थ सत्य का अनुसरण करने वाला, अर्थ की प्राप्ति में लगा हुआ – *सद्धम्मं सुणमानस्स यो हि अत्थानुसारिनो,* सद्धम्मो॰ 528.

**अत्थानुसासन** नपुं॰ अत्थ² + अनुसासन, [अर्थानुशासन], अर्थों या प्रशासनिक विषयों का प्रबंधन – ... *ये अत्थानुसासनेसु परिग्गहा ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.104; – **सन्थागारसाला** स्त्री॰, प्रशासकीय भवन, सभागार – *सन्थागारेति राजकुलानं अत्थानुसासनसन्था – गारसालायं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).169, तुल॰ अत्थानुसिट्ठि.

**अत्थापगत** त्रि॰, तृ॰ तत्पु॰ स॰ [अर्थापगत], अर्थ से हटा हुआ, अर्थ से रहित, निरर्थक – *अत्थापगतं भणितन्ति अत्थतो अपहरन्ति ...,* महानि॰ 121; *अत्थापगतन्ति अत्थतो अपगतं, अत्थो नत्थीति,* महानि॰ अट्ठ॰ 226.

**अत्थापत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थापत्ति], स्त्री॰ सङ्केतित अर्थ, तात्पर्य के आधार पर गृहीत अर्थ, भगवान् बुद्ध के जीवनकाल में तथा उनके परिनिर्वाण के पश्चात् भिक्षुओं के अपराध – *अत्थतो आपादेत्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.169; *अत्थापत्ति दिवा आपज्जति, नो रत्तिं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.224; परि॰ 242.

**अत्थापाय** पु॰, अत्थ + अपाय तत्पु॰ स॰ [अर्थापाय], कल्याण, हित अथवा लाभ की क्षति – *अत्थापाये जहन्ति नं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.342; *अत्थापाये वड्डिया अपगमने परिहीनकाले,* तदे॰.

**अत्थापेति/अत्थापयति** [अर्थायति], अत्थ का ना॰ धा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, हितकारक या कल्याणकारक धर्म के विषय में शिक्षा देता है – *अत्थं आचिक्खति, अत्थापयति,* मो॰ व्या॰ 5.13, द्रष्ट॰ सच्चादीहापि.

**अत्थाभिसमय** पु॰, अत्थ + अभिसमय, [अर्थाभिसमय], हित का लाभ, इस लोक और परलोक दोनों लोकों से सम्बन्धित हितों का लाभ या साक्षात्कार – *अत्थाभिसमया धीरो, पण्डितोति पवुच्चती'ति,* इतिवु॰ 14; *अत्थाभिसमया'ति दुविधस्सपि अत्थस्स हितस्स पटिलाभा,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 71, द्रष्ट॰ अभिसमय.

**अत्थार** पु॰, [आस्तार, आ + √स्तृ + घञ्], बिछावन, गलीचा, दरी – *न अञ्ञत्र पुग्गलस्स अत्थारा अत्थतं होति कथिनं,* महाव॰ 332, तुल॰ अत्थरण; – **क** त्रि॰, अत्थार + क, [आस्तारक], बिछाने वाला, फैलाने वाला – *द्विन्नं पुग्गलानं अत्थतं होति कथिनं अत्थारकस्स च अनुमोदकस्स च,* परि॰ 326; – **मूलक** त्रि॰, [आस्तारमूलक], संघ द्वारा अनुमोदित एवं प्रशंसित कथिन चीवर – *आनिसंसो महा होति, यस्स अत्थारमूलको,* विन॰ वि॰ 2243; *अत्थारमूलको ... ति यो च ... अनुञ्ञातो तस्मिं विहारे उप्पज्जनकचीवरवत्थानिसंसो,* विन॰ वि॰ टी॰ 2.69.

**अत्थावह** त्रि॰, [अर्थावह], कल्याणकारी, लाभ, हित या भलाई को लाने वाला, उपयोगी – ... *यत्थ अत्थावहं सुतन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.191.

**अत्थि** क्रि॰ रू॰, √अस का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, [अस्ति], **शा॰ अ॰** अस्तित्व में रहता है, पाया जाता है, संभव होता है आदि, **ला॰ अ॰** विविध प्रकार के अर्थ; **क.** प्रायः **ष॰** वि॰ के साथ स्वामित्व-सङ्केतक – *इदं, ब्राह्मण, मे अत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.45; **ख.** निमि॰ कृ॰ के साथ – *गन्तुं न हि तीरमपत्थि,* सु॰ नि॰ 677; **ग.** प्र॰ वि॰ के संज्ञापद के साथ संयोजक क्रि॰ प॰ के रूप में भी – **असि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *बालोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.132; **घ.** तप्रत्ययान्त अथवा तब्ब-प्रत्ययान्त के साथ सहायक-क्रिया के रूप में – *वञ्चितो मेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.132; – **सिया** सप्त॰/प॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *पेसकारसाल'न्ति वत्तब्बं सिया,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.99; **ङ.** यदा-कदा उपवाक्यों में सुनिश्चित अर्थवाली अन्य क्रिया के साथ वाक्य के आरम्भ में प्रयुक्त – *अत्थि, भिक्खवे, भिक्खु उम्मत्तको सरतिपि उपोसथं नपि सरति,* महाव॰ 154; – **अस्मि** वर्त॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *पञ्चसु उपादानक्खन्धेसु अस्मीति अधिगतं,* स॰ नि॰ 2(1).117; *रूपं अस्मीति वदेसि,* तदे॰; *अस्मी'ति, भिक्खु, मञ्ञितमेतं,* म॰ नि॰ 3.295; – **असि** वर्त॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *युवा च दहरो चासि,* सु॰ नि॰ 422; *त्वञ्चासि आगन्तुको,* चूळव॰ 285; *केनासि एवं जलितानुभावा ...,* वि॰ व॰ 3; ... *सेतकेतु चण्डालेनासि पादन्तरेन गमितो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.204; – **अस्म/अस्मु/अस्मा** वर्त॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *ते'मे न वञ्झा मयमस्म वञ्झा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.177; *तेविज्जा मयमस्मुभो,* सु॰ नि॰ 599; *आरोहपरिणाहेन, तुल्यास्मा वयसा उभो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.338; – **अत्थ** वर्त॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *भातिक, तरुणायेव तावत्थ,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.5; *खेमं पत्तत्थ भिक्खवो,* म॰ नि॰ 1.292; – **सन्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *सन्ति सत्ता*

*अप्परजक्खजातिका ...,* महाव॰ 6; *सन्तेत्थ तयो कुलपुत्ता अत्तकामरूपा विहरन्ति,* म॰ नि॰ 1.269; – **अत्थु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *भवमत्थु भवन्तं जोतिपालं ...,* दी॰ नि॰ 2.170; *धि तवत्थु जरे जम्मे,* थेरीगा॰ 106; – **सिया**[1] **/ अस्स** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *वुड्ढापचायी अनुसूयको सिया,* सु॰ नि॰ 327; *जितञ्च रक्खे अनिवेसनो सिया,* ध॰ प॰ 40; *सिया चस्स काये बलमत्ता ...,* दी॰ नि॰ 1.64; *नो चस्स नो च मे सिया,* उदा॰ 161; ख॰ – **सिया**[2] विधि॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, – *एवं मच्चुतरो सिया,* सु॰ नि॰ 1125; – **अस्ससि** विधि॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – ... *याय त्वं अरहा वा अस्ससि ...,* महाव॰ 37; – **सियं** विधि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *सदारपसुतो सियं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.351; – **सियुं / सियंसु / अस्सु** विधि॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, – *आपा चे सब्बदा सियुं,* उदा॰ 162; ... *सियंसु द्वे भिक्खू अभिधम्मे नानावादा,* म॰ नि॰ 3.25; *ममेवातिवसा अस्सु,* ध॰ प॰ 74; *छदनं अस्सु सत्थुनो,* अप॰ 1.96; – **अस्सथ** विधि॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – ... *एवं पस्सन्ता एतरहि वा पच्चुप्पन्नमद्धानं ... कथंकथी अस्सथ,* म॰ नि॰ 1.336; – **अस्साम** विधि॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – ... *मयम्पि एतिस्सा कथाय भागिनो अस्साम सवनाय,* म॰ नि॰ 1.321; – **आसि** अद्य॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यं नेसं पकतं आसि,* सु॰ नि॰ 288; ... *इतिह आस, इतिह आसाति ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.200; *मित्तो ममासी विसज्जामहं तं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.209; – **आसिं** अद्य॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तत्रपासिं एवंनामो एवंगोत्तो ...,* म॰ नि॰ 1.28; – **आसुं / आसिंसु** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *इसयो पुब्बका आसुं ...,* सु॰ नि॰ 286; *पितरो च मे आसुं पितामहा च,* जा॰ अट्ठ॰ 4.31; *अट्ठट्ठासिंसु खत्तिया,* अप॰ 1.283; – **आसि / आसित्थ** अद्य॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *अज्जतनीया पन आसि ... आसित्थ ... आदीनि भवन्ति,* सद्द॰ 2.451; – **आसिम्ह** अद्य॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तेन कालेन आसिम्ह सब्बा ब्राह्मणसम्भवा,* अप॰ 2.264; पाठा॰ आहुम्ह, अहेसुम्ह; – **सन्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पहु सन्तो न भरति,* सु॰ नि॰ 98; – **सन्ता** ब॰ व॰ – ... *इमे धम्मा नाना सन्ता ...,* मि॰ प॰ 37; – **सती / सन्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धम्मे सती ब्राह्मण वुत्तिरेसा,* सु॰ नि॰ 81; *को नु हासो किमानन्दो, निच्चं पज्जलिते सति,* ध॰ प॰ 146; *एवं सन्ते ... मातातिपि न भविस्सति,* मि॰ प॰ 39; – **सन्तेसु** ब॰ व॰ – *एवं खन्धेसु सन्तेसु, ...,* स॰ नि॰ 1(1).160; – **समानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प॰ वि॰, ए॰ व॰, आत्मने॰ – *एकच्चो पुग्गलो साङ्गणोव समानो ...,* म॰ नि॰ 1.31; ... *इतिवुत्तो समानो रथं न सम्पादेति,* मि॰ प॰ 24; स॰ पू॰ प॰ में प्रयोग; – **क्खण** पु॰, अत्थि + क्खण [अस्तिक्षण], भङ्गक्षण से पूर्ववर्ती तथा उत्पत्तिक्षण से परवर्ती धर्म की विद्यमानता का विशेष क्षण – ... *अत्थिक्खणेयेव तं ते धम्मे अनुपालेति ...,* अभि॰ अव॰ 21; – **खीर** त्रि॰, [अस्तिक्षीर], दूध रखने वाला – अत्थिखीरा ब्राह्मणी'ति आदिसु ..., सद्द॰ 1.299, तुल॰ पाणिनि 2.2.24 पर वार्तिक 21; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, [अस्तिता], विद्यमानता, अस्तिभाव, वास्तविकता – *द्वयनिस्सितो ... लोको, ... अत्थितञ्चेव नत्थितञ्च,* स॰ नि॰ 1(2).17; ... *एतस्मिं कुलावके कस्सचि अत्थितं वा नत्थितं वा जानाहीति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.104; ... *तस्मिंयेव समये वुट्ठानकपञ्ञाय अत्थिताय,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 416; विलो॰ नत्थिता; – **धम्म** पु॰ / नपुं॰ [अस्तिधर्म], वस्तुतः अस्तित्व में रहने वाला धर्म (निर्वाण), परमार्थ-धर्म निर्वाण – *अत्थिधम्मं ओपम्मेहि आदीपनीय'न्ति,* मि॰ प॰ 252; ... *यंकिञ्चि नेय्यं नाम अत्थिधम्म'न्ति – आदीसु,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).241; – **पच्चय** पु॰, अत्थि + पच्चय, वास्तविक कारणता, दो वास्तविक धर्मों के बीच एक का दूसरे के प्रति कारण होना, चौबीस प्रकार के प्रत्ययों के बीच 21वां प्रत्यय – *कुसलं धम्मं पटिच्च कुसलो धम्मो उप्पज्जति अत्थिपच्चया ...,* पट्ठा॰ 1.30; *पच्चुप्पन्नलक्खणेन अत्थिभावेन तादिसस्सेव धम्मस्स उपत्थम्भकत्तेन उपकारको धम्मो अत्थिपच्चयो,* विसुद्धि॰ 2.169; – **टि॰** जिस धर्म की उपस्थिति या विद्यमानता पर दूसरे धर्म की उत्पत्ति निर्भर रहती है, उन दोनों के बीच वाला सम्बन्ध अत्थिपच्चय कहलाता है; – **पच्चयधम्म** पु॰, किसी अन्य धर्म का कारणभूत धर्म – *अत्थिपच्चयधम्मा एव च अविगतभावेन उपकारकत्ता अविगतपच्चयोति ...,* विसुद्धि॰ 2.169; विलो॰ नत्थिपच्चयधम्म; – **भाव** पु॰, [अस्तिभाव], अस्तित्व, विद्यमानता – *धुतङ्गसमादानस्स अत्तनि अत्थिभावं न जानापेतुकामो ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).44; प्रायः 'जानाति' तथा दूसरी समानार्थक धातुओं के साथ प्रयुक्त – *सचे पन सरस्स अत्थिभावं मय्हं न सद्दहथ,* जा॰ अट्ठ॰ 1.218; *गेहे सूकरानं अत्थिभावं ञत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.251; विलो॰ नत्थिभाव; – **सुख** नपुं॰, अत्थि + सुख [अस्तिसुख], मेरे पास कुछ है, इस विचार से उत्पन्न सुख – *कतमानि चत्तारि? अत्थिसुखं, भोगसुखं ...,* अ॰ नि॰ 1(2).80; *अत्थीति उप्पज्जनकसुखं अत्थिसुखं नाम,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.306.

**अत्थिक**[1] **क**. त्रि॰, अत्थ[2] + इक [अर्थिक], इच्छुक, अभिलाषी, ज़रूरतमन्द, उद्देश्यविशेष अथवा वस्तुविशेष को पाने की इच्छा वाला – ... *अत्थो, एतस्स अत्थीति अत्थिकं,* दी॰ नि॰

अट्ठ. 1.206; *सोतमोधेसिमत्थिको,* थेरगा. 995; ... *एको खो, महाराज, अत्थिको, एको अनत्थिको,* मि. प. 83; *पञ्हेन अत्थिको आगतोम्हि, पञ्हं पुच्छितुकामो आगतोम्हि,* महानि. 349; पाठा. अट्ठिक, अत्थि; **ख.** पु. – *अत्थिकेहि उपञ्ञातं मग्ग'न्ति,* महाव. 45; *अत्थिको विय आयाति, अतिथी नो भविस्सति,* जा. अट्ठ. 7.311; पाठा. अद्धिको; – **जन** पु., अत्थिक¹ + जन कर्म. स. [आर्थिकजन], दरिद्र-जन, निर्धन लोग, याचक – *अत्थिकजनेहि पविवित्तं विरळं दानग्गं अहोसि,* पे. व. अट्ठ. 112; – **भाव** पु., अत्थिक¹ + भाव [अर्थिकभाव], **क.** इच्छा, अभीष्टता – *अत्तनो अत्थिकभावं ... सुणेय्य,* जा. अट्ठ. 5.145; *अट्ठिं कत्वाति अत्थिकभावं कत्वा, अत्थिको हुत्वाति अत्थो,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).296; **ख.** उपयोगिता, लाभदायकता – ... *इमिना वा पिण्डपातमत्तेन अत्थिकभावं,* पु. प. अट्ठ. 95; **ग.** आवश्यकता की स्थिति, दुर्दशा की स्थिति, दयनीय अवस्था – ... *अत्तनो अत्थिकभावं पवेदेन्ता विचरन्ति,* पे. व. अट्ठ. 106; – **वत / वन्तु** त्रि., संभवतः अत्थवन्तु के मिथ्या सादृश्य पर व्यु., ज़रूरतमन्द, जिसे कुछ पाने की अभिलाषा है, चाह करने वाला – *अत्थिकवतो खो पन ते अम्बट्ठ, इधागमनं अहोसि,* दी. नि. 1.79; *अत्थिकमस्स अत्थीति अत्थिकवा,* दी. नि. अट्ठ. 1(1).206.

**अत्थिक²** त्रि., अत्थि से व्यु. [आस्तिक], नैतिक मूल्यों, परलोक, पुनर्जन्म आदि के अस्तित्व में विश्वास रखने वाला, अत्थिकवाद आदि के स. पू. प. के रूप में ही प्रयुक्त; – **वाद** पु., अत्थिक² + वाद [आस्तिकवाद], **क.** परलोक या ऊंची नैतिकता आदि मूल्यों पर विश्वास रखने वाला सिद्धान्त – *तेसं तुच्छं मुसा विलापो ये केचि अत्थिकवादं वदन्ति,* दी. नि. 1.49; *अत्थिकवादन्ति अत्थि दिन्नं दिन्नफलन्ति इमं अत्थिकवादंयेव ...,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.163; **ख.** त्रि., आस्तिकवाद का प्रतिपादक – *सीलवा पुरिसपुग्गलो, सम्मादिट्ठि अत्थिकवादो,* म. नि. 2.74.

**अत्थिय** त्रि., [अर्थ्य], अभिलाषी, प्रयोजन वाला, हितकारक, लाभकारक, इच्छुक, केवल स. उ. प. में ही प्रयुक्त., अत्थत्थिय, किमत्थिय, सुखत्थिय के अन्त. द्रष्ट.; – **त्थिया** अत्थिय का स्त्री., के निमित्त, के लिए – *किमत्थिया, भन्ते नागसेन, तुम्हाकं पब्बज्जा,* मि. प. 29; *उपमं ते करिस्सामि, महाराज तवत्थिया,* जा. अट्ठ. 7.120.

**अत्थिरत्त** नपुं., थिर के भाव. का निषे. [अस्थिरत्व], अस्थिरता – *अत्थिरत्तं कतस्सापि नेकधा सम्पकासयुं,* चू. वं. 68.18.

**अत्थिराग(सुत्त)** नपुं., स. नि. 1(2) के एक सुत्त का नाम, जिसमें अस्तित्व के प्रति चित्त के लगाव का विवेचन है, स. नि. 1(2).89-91.

**अत्थी क.** त्रि., [अर्थी], इच्छुक, अभिलाषी – *यावतत्थीति वुच्चति,* सु. नि. 764; *अत्थिपञ्हेन आगमं,* सु. नि. 1049; 1111; **ख.** पु., भिखारी, याचक – *अथ याचनको अत्थी याचको च वणिब्बको,* अभि. प. 740; स. उ. प. के रूप में आमिस., चित्तसमाध., भोजन., वाद., सुख. के अन्त. द्रष्ट..

**अत्थुच्चारणविसेस** पु., कर्म. स. [अर्थोच्चारणविशेष], अर्थों एवं उच्चारणों में विशिष्टता या अन्तर, विशेष प्रकार के अर्थ और उच्चारण – *एवं पदविभागाविभागवसेन समानसुतिकानं अत्थुच्चारण - विसेसो वेदितब्बो,* सद्द. 1.38.

**अत्थुति** स्त्री., त्थुति का निषे. [अस्तुति], निन्दा, अकीर्ति, स्तुति का अभाव – *असिलोको अकित्ती च असिलाधा च अत्थुति,* सद्द. 2.380.

**अत्थुद्धार** पु., ष. तत्पु. स. [अर्थोद्धार], **क.** ध. स., अट्ठ. के चौथे अध्याय का नाम, जिसमें पुस्तक की विषयवस्तु का संक्षेप है – *तदनन्तरं पन तेपिटकस्स बुद्धवचनस्स अत्थुद्धारभूतं ... अट्ठकथाकण्डं नाम,* ध. स. अट्ठ. 8; 428; 443; दी. वं. 5.37; **ख.** अर्थ अथवा विषयवस्तु का सारांश, संक्षेपण, विशेषरूप में किसी एक शब्द अथवा समानार्थक शब्दों के अट्ठ. में प्राप्त अर्थों का संक्षेप-सार, अनेक अर्थों के बीच शब्द के किसी एक अर्थ का विनिश्चायन – ... *एकमेकं पदं अत्थुद्धारपदुद्धारवण्णना - नयेहि विभजित्वा वेदितब्बा,* सु. नि. अट्ठ. 1.201; *इति सद्दस्स अत्थुद्धारो एवं-सद्देन समानत्थताय 'एवं मे सुत'न्ति एत्थ विय,* उदा. अट्ठ. 38; *स्वायमिधापि अरियसच्चे वत्ततीति एवमेत्थ अत्थुद्धारतो'पि विनिच्छयो वेदितब्बो,* विभ. अट्ठ. 80.

**अत्थुद्धारण** पु., तत्पु. स. [अर्थोद्धारण], शब्दार्थों के संक्षेप-सार अथवा शब्द के अनेक अर्थों मे किसी एक अर्थ के निर्धारण की पद्धति – **नय** पु., अर्थ निर्धारित पद्धति – *लोकसङ्घातत्ता वा तेसं धम्मानं अत्थुद्धारणनयेनेतं वुत्तं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).254.

**अत्थुद्धारभूत** त्रि., [अर्थोद्धारभूत], विषयवस्तुओं अथवा शब्दों के अर्थों का संक्षेप-सार – *अत्थुद्धारभूतं अट्ठकथाकण्डं,* ध. स. अट्ठ. 8; तुल. दी. वं. 5.37.

**अत्थुपेत** त्रि., तत्पु. स. [अर्थोपेत], त्रिपिटक के वास्तविक तात्पर्य-निर्णय में निष्णात, अर्थ के सारतत्व को जानने वाला

- ... *एवं अत्थुपेतं ब्यञ्जनुपेतन्ति,* दी॰ नि॰ 3.96; *अत्थुपेतन्ति अत्थेन उपेतं अत्थस्स विञ्ञातारं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.86.

**अत्थूपपरिक्खा** स्त्री॰, अत्थ + उप + परिक्खा, तत्पु॰ स॰ [अर्थोपपरीक्षा], अर्थ, अनर्थ, हित, अहित, कारण एवं अकारण का परीक्षण, अर्थ की जांच पड़ताल, अर्थ का परीक्षण, किसी वस्तु के महत्व पर अनुचिन्तन - *अत्थूपपरिक्खा बहुकारा,* म॰ नि॰ 2.392; ... *कालेन धम्मस्सवने कालेन अत्थुपपरिक्खाय,* अ॰ नि॰ 2(2).91; *अत्थुपपरिक्खायाति अत्थानत्थं कारणाकारणं उपपरिक्खने,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.128.

**अत्थूपपरिक्खी** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थोपपरीक्षिन्], हित-अहित, अच्छे-बुरे की परीक्षा करने वाला, अर्थ का परीक्षण करने वाला - *धातानं धम्मानं अत्थूपपरिक्खी होति ...,* अ॰ नि॰ 1(2).112; *अत्थूपपरिक्खीति अत्थं उपपरिक्खको,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.320.

**अत्थूपसंहित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अर्थोपसंहित], इस लोक एवं परलोक के कल्याण के साथ जुड़ा हुआ/हुई, मङ्गलमय, हितसाधक - ... *तथागतो ... पुब्बे मनुस्सभूतो समानो अत्थूपसंहितं ... वाचं भासिता अहोसि,* दी॰ नि॰ 3.115; *धम्मो नाम बुद्धभासितो ... अत्थूपसंहितो ...,* पाचि॰ 26; *अत्थूपसंहितं धम्मूपसंहितं ... वाचं मुञ्चेय्य ...,* महानि॰ 382.

**अत्थेत / अथेत** त्रि॰, थेत का निषे॰, अविश्वसनीय, अस्थिर, धूर्त - *अथेतं सब्बघातिनं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.51; *अथेतन्ति अथिरं अप्पटिट्ठितवचनं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.52.

**अत्थेति** √अत्थ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अर्थयति], अनुरोध करता है, प्रार्थना करता है, मांगता है, प्रायः 'प' उपसर्ग के साथ प्रयुक्त, पत्थेति, पत्थयति के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अत्थेन** त्रि॰, थेन का निषे॰, [अस्त्येन], वह जो चोर नहीं है; द्रष्ट॰ अथेन.

**अत्यट्ठि** स्त्री॰, [अत्यष्टि], छन्दों के उस एक वर्ग-विशेष का नाम जिसके अन्त॰ शिखरिणी, हरिणी तथा मन्दाक्रान्ता नामक छन्द परिगणित हैं, वुत्तो॰ 97-99, पाठा॰ अच्चट्ठि.

**अत्र**[1] अ॰, स्थान-बोधक अथवा विषयबोधक निपा॰ [अत्र], यहां, इस स्थान में, इस सन्दर्भ में, इस विषय में - *इहेधात्र तु एत्थात्थ,* अभि॰ प॰ 1161; *इदमासनं अत्र भवं निसीदतु,* जा॰ अट्ठ॰ 5.163; *अत्र पत्तं निक्खिपाहि, अत्र चीवरं निक्खिपाहि,* चूळव॰ 353, समाना॰ इह, इध, अत्थ, एत्थ.

**अत्र**[2] नपुं॰, √अद का उणादिप्रत्यय से व्यु॰ रूप [अत्त], भोजन, वह जो खाया गया हो - *छदादीहि तत्रण,* क॰ व्या॰ 658; तेसं मते छत्रं चित्रं ... अत्रं ... इच्चेवमादि, सद्द॰ 3.870.

**अत्रज** पु॰, [आत्मज], पुत्र, बेटा - *परोसहस्सं न भवन्ति अत्रजा,* दी॰ नि॰ 3.121; *पुत्तो च नामेस अत्रजो, खेत्तजो, अन्तेवासिको, दिन्नकोति चतुब्बिधो, तत्थ अत्तानं पटिच्च जातो अत्रजो नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 1.140; *गतो मे अत्रजो पुत्तो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.85; *पुत्ताति चत्तारो पुत्ता - अत्तजो पुत्तो, खेत्तजो पुत्तो, दिन्नको पुत्तो, अन्तेवासिको पुत्तो,* महानि॰ 181; - **टि॰** यह सं॰ आत्मज के नियमित पालि-रूपान्तरण अत्तज का सं॰ क्षेत्रज के पालि रूपा॰ खेत्रज के मि॰ सा॰ पर निर्मित अनि॰ शब्द है। 'त्त' के स्थान पर 'त्र' के प्रयोग के लिए द्रष्ट॰, क॰ व्या॰ 5.20; सद्द॰ 3.622; त्त के स्थान त्र के अशुद्ध प्रयोग के उदाहरण के रूप में द्रष्ट॰, अत्रजो, खेत्रजो, वत्रभू तथा गोत्रभू, स॰ उ॰ प॰ में काकण्डकद्विज॰, जिन॰, ब्राह्मण॰, साकिय॰ आदि के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अत्रजा** स्त्री॰, [आत्मजा], पुत्री, बेटी - *धीता मय्हस्स अत्रजा,* थेरीगा॰ 151; *वेदेहस्सत्रजा पिया,* जा॰ अट्ठ॰ 7.115.

**अत्रभवं** [अत्रभवत्], परमादरणीय व्यक्ति का सङ्केतक सर्व॰ - *इदमासनं अत्र भवं निसीदतु,* जा॰ अट्ठ॰ 5.163.

**अत्रहे** अ॰, अत्र + अह, स॰ वि॰, ए॰ व॰ का अव्ययीकृत रूप, क्रि॰ वि॰, आज के दिन में, आज - *अज्ज अत्राहे,* अभि॰ प॰ 1155.

**अत्रिच्च** व्यु॰ अनिश्चित, संभवतः अ + √थर का पू॰ का॰ कृ॰ [आस्तृत्य, बौ॰ सं॰ अत्रित्य आङ् + √स्तृ + ल्यप्], फैलाकर, बिछाकर, व्यवस्थित कर, तैयार कर - *अत्रिच्च कोच्छं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.402; *अत्रिच्च कोच्छन्ति एवरूपं कोच्छासनं पण्णसालद्वारे अत्थरित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.403; पाठा॰ अत्रिच्छ.

**अत्रिच्छ** त्रि॰, व्यु॰ अनिश्चित, [अत्यृच्छ या अतृप्स], अत्यधिक इच्छा रखने वाला, अत्यधिक लोभी - ... *अयं पन ... समुद्दे खित्तो अत्रिच्छो हुत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.179; *अञ्ञतरोपि अत्रिच्छो अमच्चो ...,* विभ॰ अट्ठ॰ 446; पाठा॰ अतिच्छ (अति इच्छा वाला), अत्रिच्छ, (अति ईप्सा वाला), तथा अत्रिच्छा, (अति + ईप्सा, अति + इच्छा); - *अत्रिच्छ'न्तिपि पाठो, अत्र अत्र इच्छमानोति अत्थो, अत्रिच्छा'तिपि पाठो अत्रिच्छायाति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.5; - **टि॰** पालि के अत्रिच्छ, अत्रिच्छा एवं अत्रिच्छता शब्दों की व्यु॰ लगभग अनिश्चित प्रकृति की है। संभवतः इनमें सं॰ अति + इच्छति, अति + ऋच्छति, अथवा अति + ईप्सति में से किसी एक का अथवा सभी का पालि - ध्वन्यन्तरण संभव है; - **ता** स्त्री॰, अत्रिच्छ अथवा अतिच्छ की भाव॰ [अतीच्छता, अतृप्सता, अत्यर्हता?], अत्यधिक इच्छापरायणता, अत्यधिक

आसक्ति - *अत्रिच्छतामहिच्छतापापिच्छतादीनं पापधम्मानं पहानाधिगमहेतुतो* ..., खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 118; ... *अत्रिच्छतं पजहन्तो* ..., खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 195; *अतिच्च इच्छतीति अतिच्चिच्छो, तस्स भावो अतिच्चिच्छताति वत्तब्बे च्चि-कारलोपं कत्वा अतिच्छता'ति वुत्तं, अतिच्छताति च सा एव वुच्चतीति, तत्रापि नेरुत्तिकविधानेन पदसिद्धि वेदितब्बा, यथालद्धं वा अतिक्कमित्वा अत्र अत्र इच्छानं अत्रिच्छता, सा एव स-कारस्स त-कारं कत्वा अतिच्छता'ति वुत्ता,* विभ॰ अट्ठ॰ मू॰ टी॰ 218-219; - **टि॰** म॰ भा॰ आ॰ भा॰ के ध्वनि-परिवर्तन की अनिश्चित प्रवृत्तियों के आलोक में यह निश्चय करना कठिन है कि सं॰ के अतीच्छ, अतृच्छ अथवा अतृप्स में से किसका समीपतम पालिरूपान्तरण अत्रिच्छ है; - **हत** त्रि॰, तृ॰ तत्पु॰ स॰, इच्छा की अधिकता द्वारा पीड़ित - ... *तं अत्रिच्छताहतं ... रोदमानं दिस्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 3.194, पाठा॰ अतिच्छता.

**अत्रिच्छा** त्रि॰, [अतीच्छा, अतृप्सा, अत्यृच्छा?], अत्यधिक लोभ, प्रबल इच्छा, लालच, तृष्णा - *अत्रिच्छं अतिलोभेन,* जा॰ अट्ठ॰ 2.193; तुल॰ अतिच्छा; - **निग्गह** पु॰, लोभ अथवा प्रबल इच्छा का नियंत्रण - ... *अत्रिच्छानिग्गहाय उपोसथं समादियित्वा एकमन्तं निपज्जि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.292; - **च्छाभिभूत** त्रि॰, अत्यधिक इच्छाओं द्वारा पीड़ित - *अत्रिच्छाभिभूतो मल्लरट्ठे पच्चन्तगामं गतो,* तदे॰.

**अथ** निपा॰ अ॰, [अथ], सातत्य, निरन्तरता, संयोग, अधिकार, निश्चय, बिलगाव एवं प्रश्न आदि का सूचक निपा॰, गाथाओं में केवल पादपूरणार्थ - *अथो'थानन्तरारम्भ-पञ्हेसु पदपूरणे,* अभि॰ प॰ 1190; *अथाति अविच्छेदत्थे,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 91; *अथ इति निपातो अञ्ञाधिकारवचनारम्भे,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.110; **क.** और इससे आगे - *अथद्दसासिं सम्बुद्धं,* सु॰ नि॰ 1151; **ख.** और उससे पूर्व - *अप्पवारितो'व सङ्घो भविस्सति, अथायं रत्ति विभायिस्सती'ति,* महाव॰ 238; *अपरियादिन्नाव ... अस्सु, अथ ... परियादानं गच्छेय्य,* स॰ नि॰ 1(2).161; **ग. अन्य निपा॰ के साथ,** और इसके आगे, और इसके बाद - *अथ परतो महासमुद्दं गम्भीरं वित्थतं* ..., मि॰ प॰ 114; **घ.** तब, ठीक तभी, परिणामस्वरूप, फलस्वरूप, तदनन्तर - *अथस्स नवहि सोतेहि* ..., सु॰ नि॰ 199; *अथ तत्तअयोगुळसन्निभं* ..., सु॰ नि॰ 672; **ङ. प्रश्नपूरक उपवाक्यों में,** तब भला, अब यदि, तब कौन, तब क्यों, तब क्या - *अथ को चरहि जानाति,* सु॰ नि॰ 996; *अथ त्वं ... गज्जसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.391; *अथ त्वन्ति ननु त्वं* ..., तदे॰; **च. अथ खो तेन खो पन समयेन के बाद में प्रयुक्त होने पर,** ठीक तभी, उसी क्षण में, तदनन्तर, उसके बाद, तब - *तेन समयेन बुद्धो भगवा उरुवेलायं विहरति ... अथ खो भगवा बोधिरुक्खमूले सत्ताहं एकपल्लङ्केन निसीदि,* महाव॰ 1; **छ. क्रि॰ वि॰ के रूप में** किन्तु, परन्तु, इससे विपरीत, कम से कम, तो भी - *होतु, ... सेलेहि पासाणो सम्पटिच्छितो, अथ पपटिकायपि अपचिति कातब्बा* ..., मि॰ प॰ 175; **ज. वियोजक-निपात के रूप में** अथवा - *कल्याणमथ पापकं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.35; *देवत्तं अथ मानुसं,* अप॰ 1.55; **झ. वादहेतुसूचक** क्योंकि, चूंकि, यस्मात् - *अथ पापजनं कोधो, पब्बतोवाभिमद्दति,* स॰ नि॰ 1(1).277.

**अथकन** नपुं॰, थकन का निषे॰, अनाच्छादान, आच्छादित करके न रखना, छिपाकर न रखना, अनियन्त्रण, असुरक्षा - ... *या अगुत्ति या अगोपना यो अनारक्खो यो असंवरो, अथकनं, अपिदहनन्ति अत्थो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 421.

**अथब्बणवेद / आथब्बणवेद** पु॰, कर्म॰ स॰ [अथर्ववेद, अथर्वन्-वेद], चतुर्थ वेद, अथर्व वेद - *आथब्बणवेदं चतुत्थं कत्वा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.200; ... *ब्राह्मणमाणवकानं इरुवेदं यजुवेदं सामवेदं अथब्बणवेदं लक्खणं* ..., मि॰ प॰ 173-74.

**अथवा** अ॰, विकल्पार्थसूचक निपा॰ [अथवा], अथवा, या, पिछले कथन में संशोधन का सूचक - *अथवास्स अगारानि अग्गि डहति पावको,* ध॰ प॰ 140; *अथवा समाधिलाभेन,* ध॰ प॰ 271; - **वापि** अ॰, निपा॰ [अथवापि], अथवा भी - *नीचेय्यो अथवापि सरिक्खो,* सु॰ नि॰ 924; *पिता च माता अथवापि आतका,* पे॰ व॰ 98.

**अथावर** त्रि॰, थावर का निषे॰ [अस्थावर], अस्थिर, चलायमान, कम्पनशील, हिलता-डुलता, वह, जो सुदृढ़ नहीं है - *पुथुज्जनस्स हि सद्धा अथावरा* ..., अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.130; *अयं अत्तभावो नाम भिज्जनकट्ठेन, अथावरट्ठेन कुलालभाजनसदिसो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.180.

**अथिर** त्रि॰, थिर का निषे॰ [अस्थिर], परिवर्तनशील, अविश्वसनीय, अस्थिर - *अथेतन्ति अथिरं अप्पतिट्ठितवचनं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.52; - **त्त** नपुं॰, अथिर का भाव॰, [अस्थिरत्व], अस्थिरता, परिवर्तनशीलता; - **चित्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [अस्थिरचित्त], अस्थिर अथवा चञ्चल मन वाला - *हलिद्दिरागन्ति हलिद्दिरागसदिसं अथिरचित्तं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.127.

**अथुस** त्रि॰, थुस का निषे॰, ब॰ स॰ [अतुष], भूसीरहित, कणरहित - ... *अकट्ठपाको सालि पातुरहोसि अकणो अथुसो, सुद्धो,* दी॰ नि॰ 3.65.

**अथेन** त्रि॰ थेन का निषे॰ [अस्तेन], वह, जो चोर नहीं है, चोरी न करने वाला – *अथेनेन सुचिभूतेन अत्तना विहरति,* दी॰ नि॰ 1.4; *थेनेतीति थेनो, न थेनेन अथेनेन,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.67; – **त्त** नपुं॰, अथेन का भाव॰ [अस्तेनत्व], अचौर्य, चोरी के कर्म से विरति की स्थिति – *अथेनत्तायेव सुचिभूतेन,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰ प॰) 1(2).107; दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.67; – **नी** अथेन का स्त्री॰, चोरी के कर्म से युक्त नारी, चोरी न करने वाली स्त्री – ... *तत्थ च भविस्साम ... अथेनी असोण्डी अविनासिकायो'ति,* अ॰ नि॰ 2(1).33; *अथेनी'ति अथेनियो अचोरियो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.19.

**अथो** अ॰, निपा॰ [अथ], अब, तब, इसके बाद, और, इसी से, इसी से तो, इसी भांति; **क. पदपूरणार्थक** – *स्वागतं ते महाराज, अथो ते अदुरागतं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.492; **ख. अवधारण या निश्चय** – *अथो गहट्ठा घरमावसन्ता,* सु॰ नि॰ 43; *अथो इट्ठे अनिट्ठे च,* सु॰ नि॰ 155; *अथो जातिक्खयं पत्तो,* ध॰ प॰ 423; थेरीगा॰ 64; *अथोति निपातमत्तं, अवधारणत्थे वा,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 218, तुल॰ अथ, व्यु॰ एवं अर्थनिर्धारणार्थ, द्रष्ट॰ अभि॰ प॰ 1190, रू॰ सि॰ 89; – **पि** अ॰, संयोजक तथा निरन्तरता का सूचक, निपा॰, [अथच], और इसके बाद भी, फिर भी – *अथोपि खादितानि पुत्तमंसानि,* थेरीगा॰ 221; *अथोपि त्वं चित्त न मय्ह तुस्ससि,* थेरगा॰ 1112; **ग. कच्चि ... कच्चि (क्या-क्या) प्रश्न के उत्तर के रूप में दुहराते हुए प्रयोग** – *अथोपि मे अमच्चेसु, दोसो कोचि न विज्जति, अथोपि ते ममत्थेसु नावकङ्खन्ति जीवितं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.344.

**अद** त्रि॰, [अद], खाने वाला, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयुक्त, किट्ठा॰, कुणपा॰, गूथा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **अदी** त्रि॰, खाने वाला, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयुक्त, पुरिसा॰, रसा॰, वन्ता॰, विघासा॰, विसा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अदक्खिणेय्यता** स्त्री॰, अदक्खिनेय्य का भाव॰ [अदक्षिणेयता], दक्षिणा प्राप्त होने के लिए अयोग्य होने की स्थिति, अनुत्कृष्टता, अपात्रता – *तं पन न अत्तनो पतिमानतस्स अविपाकताय न अदक्खिणेय्यताय ...,* मि॰ प॰ 226.

**अदट्ठ / अदट्ठा** √दिस का पू॰ का॰ कृ॰ का निषे॰, [अदृष्ट्वा], बिना देखे हुए, न देखकर – *नादट्ठा परतो दोसं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.170; *नादट्ठाति न अदिस्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.171; तुल॰ अदिट्ठा.

**अदड्ढहि / अदड्ढहि** √दह का अनद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, जला दिया, दग्ध कर दिया – *किच्छाकतं पण्णकुटिं अदड्ढहि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.35; पाठा॰ अदय्हि; तुल॰ अलद्ध, अलत्थ.

**अदड्ढ** √दह का भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अदग्ध], नहीं जलाया हुआ – *अदड्ढे दड्ढसञ्ञी, निस्सग्गियं पाचित्तियं,* पारा॰ 376; *अदड्ढा'पि वुच्चति जाता पथवी,* पाचि॰ 50.

**अदण्ड** त्रि॰, दण्ड का निषे॰, ब॰ स॰ [अदण्ड], **क.** बिना दण्ड वाला, हिंसक मनोवृत्ति से रहित, अहिंसक, दयालु क्षीणास्रव अर्हत्, वैरभाव से रहित – ... *अवेरा अदण्डा असपत्ता अब्यापज्जा ...,* दी॰ नि॰ 2.203; *अदण्डाति आवुधदण्डधनुदण्डविमुत्ता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.278; *अदण्डेसूति कायदण्डादिरहितेसु खीणासवेसु,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.40; क्रि॰ वि॰ रूप में तृ॰ वि॰ – *अदण्डेन असत्थेन, धम्मेनमनुसासति,* सु॰ नि॰ 1008; *दण्डेनेके दमयन्ति,* थेरगा॰ 878; – **डारह** त्रि॰, दण्डारह का निषे॰ [अदण्डार्ह], दण्ड नहीं पाने योग्य, अदण्डनीय – *यत्थ परो ... अदण्डारहो ... होति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 143; – **डावचर** त्रि॰, दण्डावचर का निषे॰ [अदण्डावचर], **क. शा. अ.** दण्ड की पकड़ अथवा पहुंच के बाहर, बलप्रयोग का अविषय, दण्ड न देने योग्य – *ता च खो अदण्डावचरा, असत्थावचरा,* स॰ नि॰ 1(1).259; *अदण्डावचरं मग्गं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.322; **ख. ला. अ.** अहिंसक व्यक्तियों द्वारा ग्रहण किया जाने वाला (अष्टाङ्गिक मार्ग) – *अदण्डावचरन्ति अदण्डेहि निक्खित्तदण्डहत्थेहि अवचरितब्बं ... अट्ठङ्गिकं मग्गं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 4.322; – **ण्डिय** त्रि॰, दण्डिय का निषे॰ [अदण्ड्य], अदण्डनीय, दण्ड नहीं देने योग्य – *अदण्डियं दण्डयति ...,* जा॰ अट्ठ॰ 4.170; *अदण्डियन्ति यो अदण्डपणेतब्बं ...,* तदे॰.

**अदति / अदेति** √अद का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अत्ति], खाता है, अनुभव करता है – *सुखदुक्खं अदति अनुभवतीति अत्ता ति च ...,* सद्द॰ 2.360; – **अदन** नपुं॰, √अद से व्यु॰ [अदन], **क.** भोजन, खाना, भक्षण – *पहूतं चादनं तत्थ,* जा॰ अट्ठ॰ 5.370; ... *चादनन्ति पहूतञ्च पदुमपुप्फसालिआदिकं अदनं,* तदे॰; **ख.** आदानानि का अप॰, इन्द्रियों के विषय – *अदनानि उपासतो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.367; *अदनानीति आदानानि, गोचरग्गहणट्ठानानीति, ...,* तदे॰.

**अदनेसना** स्त्री॰, अदन + एसना, [अदनैषणा], भोजन की खोज – *चरतो अदनेसनं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.367.

**अदन्त** त्रि॰ दन्त का निषे॰ [अदान्त], असंयमी, अनियन्त्रित, वह, जिस का नियन्त्रण नहीं किया गया है – *अदन्तानं दमेतारं,* थेरीगा॰ 135; *अदन्तं को दमिस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.108; – **दमक** त्रि॰, अनियन्त्रित या उच्छृंखल को

नियन्त्रित करने वाला - *एत्थ सो वसते बुद्धो, अदन्तदमको मुनि,* अप॰ 1.353; - **दमन** त्रि॰/नपुं॰, उच्छृंखल का नियन्त्रण या नियन्त्रक - *अदन्तदमनं तादिं, महावादिं महामतिं,* अप॰ 1.78; - **वग्ग** पु॰, अ॰ नि॰ के एककनिपात का चौथा वर्ग, अ॰ नि॰ 1.9-10.

**अदन्ध** त्रि॰, दन्ध का निषे॰ [अतन्द्र?], अशिथिल, आलस्यरहित एवं तन्द्रा-रहित, तीव्र - *लहुञ्च वताति अदन्धञ्च वत* ..., जा॰ अट्ठ॰ 3.388, द्रष्ट॰ दन्ध; - **जातिक** त्रि॰, अशिथिल स्वभाववाला, आलसी प्रकृति से रहित - *अदन्धजातिको विञ्ञुजातिको सततमिध,* सद्द॰ 1.142; - **ता** स्त्री॰ भाव॰, निरालस्यता, विज्ञता, शरीर एवं मन का हलकापन - *कायचित्तानं अदन्धतापच्चुपट्ठाना* ..., ध॰ स॰ अट्ठ॰ 175; - **नता** स्त्री॰, दन्धनता का निषे॰ भाव॰, निरालस्यता, विज्ञता, तीव्रता, पांच स्कन्धों की लघुता या स्कन्धों में हलकापन, भारीपन का अभाव - *या ... वेदनाक्खन्धस्स ... लहुता ... अदन्धनता ... अयं ... कायलहुता होति,* ध॰ स॰ मा॰ 42, पृ॰ 28; *अदन्धनता'ति गरुभावपटिक्खेपवचनमेतं, अभारियता'ति अत्थो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 194; - **धायना** स्त्री॰, दन्धायना का निषे॰, दक्षता, निपुणता, मन्दता का अभाव, तीव्रता - *अथापरेन समयेन ... अदन्धायना भवति,* मि॰ प॰ 59, द्रष्ट॰, विप॰ दन्धायना.

**अदब्ब** नपुं॰, दब्ब का निषे॰ [अद्रव्य], अद्रव्य, वह, जो द्रव्य अथवा वस्तुभूत नहीं है, अवस्तु - *केचि अदब्बभूतस्स भावस्सेकत्थितो ब्रवुं,* सद्द॰ 1.9; - **वाचकत्त** त्रि॰ [अद्रव्यवाचकत्व], अवस्तुभूत को कहने वाला - *यथा हि वीसति इच्चादीनं संख्यासद्दानं सरूपतो अदब्बवाचकत्तेपि* ..., सद्द॰ 1.300; *अदब्बवाचकत्ता विसेसितब्बपदानं,* सद्द॰ 1.306; - **वुत्ति** त्रि॰, ब॰ स॰ [अद्रव्यवृत्ति], भावात्मक धर्म से असम्बद्ध, वस्तुभूत धर्म से नहीं जुड़ा हुआ - *अदब्बवुत्तिनो भावस्स,* सद्द॰ 2.593.

**अदमित** त्रि॰, दमित का निषे॰ [अदमायित, अदन्त], अनियंत्रित, वश में न किया हुआ - *तत्थ वसाति अदमितवुड्ढवच्छका,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.32, द्रष्ट॰ दमेति.

**अदयापन्न** त्रि॰, दयापन्न का निषे॰ [अदयापन्न], निर्दयी, दयारहित, क्रूर, हिंसालु - ... *अदयापन्नो पाणभूतेसु,* म॰ नि॰ 1.359; *अङ्गुलिमालो नाम होति लुद्दो ... अदयापन्नो पाणभूतेसु,* म॰ नि॰ 2.308.

**अदर** त्रि॰, दर का निषे॰ [अदर, दृणाति दरयतिवा इति दरः, न दरः, यस्मिन् सः], भयरहित, निडर, निर्भीक, अशोक - *यत्थ नत्थि आयतिं जातिजरामरणं असोकं तं, भिक्खवे, अदरं, अनुपायासन्ति वदामि,* स॰ नि॰ 1(2).90.

**अदलिद्द/अदळिद्द** त्रि॰, दलिद्द का निषे॰ [अदरिद्र], वह, जो दरिद्र नहीं है, संघ के प्रति श्रद्धावान, सरल दृष्टि वाला - *सङ्घे पसादो यस्सत्थि, उजुभूतञ्च दस्सनं अदलिद्दोति तं आहु, अमोघं तस्स जीवितं,* स॰ नि॰ 1(1).268.

**अदळ्हदिट्ठि** त्रि॰, ब॰ स॰ [अदृढदृष्टि], दृढ़ ग्राह से मुक्त दृष्टिवाला, अनुद्धत, हठ न करने वाला, अड़ियल दृष्टिकोण से मुक्त, सरलता से समझाने बुझाने योग्य - *परो हि पुग्गलो अक्कोधनो अनुपनाही अदळ्हदिट्ठी* ..., म॰ नि॰ 3.27.

**अदसक/अदस** त्रि॰, ब॰ स॰, [अदशाक], वस्त्र के छोर पर लगी गोट, झालर अथवा मगजी से रहित बैठने के लिए प्रयुक्त चटाई, किनारे पर लगे झालर रहित चटाई - *कप्पति अदसकं निसीदनं,* चूळव॰ 463.

**अदसगव** नपुं॰, दसगव का निषे॰ [अदशगु], दस बैलों से कम बैलों वाला झुण्ड - *न दसगवं अदसगवं,* क॰ व्या॰ 328.

**अदस्सन** नपुं॰, दस्सन का निषे॰ [अदर्शन], **1. क**. नहीं देखना, दिखलाई न पड़ना - *अदस्सनं आनन्दा'ति,* दी॰ नि॰ 2.106; *अदस्सनेन बालानं,* ध॰ प॰ 206; *अदस्सनं गतो मन्तबलेन,* मि॰ प॰ 152; **1. ख**. अज्ञान, अन्धत्व, मिथ्या-दर्शन, मोह, मूढ़ता - *अरियसच्चानं यथाभूतं अदस्सना,* दी॰ नि॰ 2.71; **2. क**. विनाश, अन्त - *विनासो तु अदस्सनं,* अभि॰ प॰ 770; ... *निप्फत्तियं चेवावसानम्हि अदस्सने,* अभि॰ प॰ 912; **2 ख**. किसी की दृष्टि से ओझल हो जाना, **ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले पद के साथ** - *अदस्सनं मच्चुराजस्स गच्छे,* ध॰ प॰ 46; *अदस्सनं भोजपुत्तान गच्छ,* जा॰ अट्ठ॰ 5.160; - **काम** त्रि॰, ब॰ स॰ [अदर्शन-काम], देखने की इच्छा न रखने वाला, समझने या ज्ञान प्राप्त करने की इच्छा से रहित - *रूपानं अदस्सनकामो अस्स,* म॰ नि॰ 1.170; - **परियोसान** त्रि॰, [अदर्शन-पर्यवसान], अदर्शन द्वारा समाप्ति करने वाला, अदृश्य होकर अन्त करने वाला, अन्त में अदृश्य हो जाने वाला - *चोरा पन ... अदस्सनपरियोसाना,* अ॰ नि॰ 3.76.

**अदस्सनीय** त्रि॰, दस्सनीय का निषे॰ [अदर्शनीय], न देखने योग्य, न दिखलाने योग्य - *यथा ... भिसक्कस्स अदस्सनीयं गुय्हं दस्सेति,* मि॰ प॰ 166.

**अदस्सावी** त्रि॰, अज्ञानी, न देखने वाला, उपेक्षा करने वाला, धर्म में उचित समझ न रखने वाला, सत्पुरुषों अथवा अर्हतों की उपेक्षा करने वाला, उनकी ओर दृष्टि न डालने वाला,

नासमझ - *अरियानं अदस्सावी,* म॰ नि॰ 1.1; 3.66; ... *अनिच्चादिलक्खणं अपस्सन्तो ... अरियभावस्स च अदिट्ठत्ता ... अदस्सावी'ति ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).25; ... *यो तेसं अरियानं अदस्सनसीलो, न च दस्सने साधुकारी, सो अरियानं अदस्सावीति वेदितब्बो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 380, द्रष्ट॰ दस्सावी.

**अदस्सी** त्रि॰, [अदर्शी], **क.** नहीं देखने वाला, न समझने वाला, गहरा ज्ञान न रखने वाला - *यथाभूतं अदस्सिनो,* थेरगा॰ 662; **ख.** उपेक्षा करने वाला - *इधलोकदस्सी परलोकमदस्सी,* जा॰ अट्ठ॰ 6.185.

**अदातु** पु॰, दातु का निषे॰ [अदातृ], दान न करने वाला, कृपण, कंजूस - *अदाता गेधितमनो आमिसस्मिं,* पे॰ व॰ 247; *दीनोति निहीनचित्तो अदानज्झासयो, तेनाह अदाता'ति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 94; - **काम** त्रि॰ [अदातृकाम], दूसरों को कुछ भी न देने की इच्छा करने वाला - ... *अप्पसन्नं अदातुकामं ब्राह्मणं ... दातुकामं कत्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.120; - **कामता** स्त्री॰, भाव॰, कृपणता भरी मनोदशा - ... *अत्तनो सन्तकं अदातुकामताय ...,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 144; *नेव मे अदातुकामतं पस्सेय्या'ति ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.47.

**अदान** नपुं॰, दान का निषे॰ [अदान], त्याग करने अथवा दान देने की मनोदशा का अभाव, नहीं देना, उदारता का अभाव, कृपणभाव, कृपणता - *अदानमतिदानञ्च, नप्पसंसन्ति पण्डिता,* पे॰ व॰ 301; ... *तथापि यदिदं अदानञ्च असीलञ्च अरियेहि अकत्तब्बत्ता ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.228, द्रष्ट॰, विप॰ दान; - **नज्झासय** त्रि॰, ब॰ स॰ [अदानाध्याशय], दान न देने, त्याग न करने, सभी कुछ अपने पास बनाये रखने की मानसिक वृत्ति वाला, कृपणता एवं आसक्ति भरी मनोदशा से युक्त प्राणी - *दीनोति निहीनचित्तो अदानज्झासयो,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 94; द्रष्ट॰ अज्झासय; - **नाधिमुत्त** त्रि॰, ब॰ स॰, कृपण अधिमुक्ति अथवा मानसिक अभिप्राय वाला, दान न देने अथवा त्याग न करने की मनोवृत्ति वाला, अदानशील - *अदानसीलाति अदानपकतिका अदानाधिमुत्ता ...,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.264; - **पकतिक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अदानप्रकृतिक], कृपणता अथवा अत्यधिक आसक्ति से भरे हुए स्वभाव वाला, तृष्णालु, जोड़ने बटोरने वाला, स्वभाव से ही कृपण - *अदानसीलाति अदानपकतिका, अदानाधिमुत्ता ...,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.264; - **सम्मत** त्रि॰, स॰ [अदानसम्मत], देय वस्तु के रूप में अननुमोदित, ऐसी वस्तु का दान, जो बुद्ध द्वारा अनुमोदित नहीं है, दान देने हेतु अननुमोदित दस वस्तुएं - *दस दानानि लोके अदानसम्मतानि,* मि॰ प॰ 259; - **सील** त्रि॰, ब॰ स॰ [अदानशील], स्वभाव से ही अनुदार, कृपण अथवा संग्रह करने के स्वभाव वाला, त्याग की मनोवृत्ति से रहित - *अदानसीला न च देन्ति कस्सचि,* सु॰ नि॰ 247; *अदानसीला न च सद्दहन्ति,* पे॰ व॰ 248; *अदानसीलो मच्छरी तिणग्गेन तेलबिन्दुम्पि अदाता अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 5. 380; *अदानसीला मच्छरिनी हुत्वा,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 58; - **सीलता** स्त्री॰, भाव॰ [अदानशीलता], कृपणता - *ताय च पन अदानसीलताय याचितापि ...,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.264.

**अदायक** त्रि॰, दायक का निषे॰ [अदायक], अनुदार, अदानशील, कृपण, दान न देने वाला - ... *एको दायको एको अदायको,* अ॰ नि॰ 2(1).28; ... *अदायकोति एको अत्तना लद्धं परस्स अदत्वा परिभुञ्जनको ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.16; *मच्छरिनोति अञ्ञेसं अदायका,* जा॰ अट्ठ॰ 6. 129; - **यिका** स्त्री॰, कृपण या अनुदार नारी - *अदायिका मच्छरिनी कदरिया,* पे॰ व 56; - **वंस** पु॰, दान न देने वालों या कृपणों का वंश - *अदायकवंसो एस भविस्सती'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.103.

**अदायाद** त्रि॰, दायाद का निषे॰, ब॰ स॰ [अदायाद], वह, जिसका कोई उत्तराधिकारी नहीं है, निःसन्तान - *अनपच्चा अदायादा तालावत्थू भवन्ति ते,* स॰ नि॰ 1(1).86; *इदानि दायादानं अभावतो अदायादो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.21.

**अदारभरण** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसे पत्नी का भरण-पोषण नहीं करना है, अविवाहित व्यक्ति - *कनिट्ठो अदारभरणो भातु सन्तिकेयेव वसि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.279.

**अदास** पु॰, दास का निषे॰ [अदास], वह, जो अब किसी का दास नहीं है, स्वतन्त्र, अपने अधीन, पराधीनता से मुक्त - *अदासो तु भुजिस्सो'थ ...,* अभि॰ प॰ 516; - **सी** स्त्री॰, [अदासी], दासता से मुक्त नारी - *सचे, जे, सच्चं भणसि, अदासिं तं करोमि,* म॰ नि॰ 2.260.

**अदिट्ठ / आदिट्ठ** त्रि॰, दिट्ठ का निषे॰, [अदृष्ट], वह, जो देखा नहीं गया है, अज्ञात, अनिर्दिष्ट - *न तुय्हं अदिट्ठं असुतं अमुतं,* सु॰ नि॰ 1128; *अदिट्ठं दक्खितब्बं,* महानि॰ 269; *अदिट्ठं अस्सुतं अपरिसङ्कितं,* महाव॰ 314; - **जोतन** त्रि॰, [अदृष्टद्योतन], **शा॰ अ॰** अज्ञात का प्रकाशन करने वाला, जो ज्ञात नहीं है, उसका स्पष्टीकरण करने वाला; **ला॰ अ॰** तीन अथवा पांच प्रकार की पृच्छाओं (प्रश्नों) में से एक - *तिस्सो पुच्छा – अदिट्ठजोतना पुच्छा, दिट्ठसंसन्दना पुच्छा, विमतिच्छेदना पुच्छा,* महानि॰ 250; ... *एत्थ अदिट्ठ-*

*जोतनादिवसेन पुच्छा विभजिता,* सु. नि. अट्ठ. 2.254; *तत्थ पुच्छा नाम अदिट्ठजोतना पुच्छा ...,* दी. नि. अट्ठ. 1.64; – **टि.** तीन प्रकार की पृच्छा (प्रश्न) हैं:– **1.** अदृष्टद्योतन प्रश्न, **2.** दृष्टसंसन्दन प्रश्न, **3.** विमतिच्छेदन प्रश्न, जिस धर्म की प्रकृति का लक्षण अज्ञात, अदृष्ट एवं अस्पष्ट आदि है, उसके ज्ञान के लिए पूछा गया प्रश्न अदिट्ठजोतना कहा गया है, द्रष्ट. दी. नि. अट्ठ. 1.64; – **त्त** नपुं., भाव. [अदृष्टत्व], अज्ञात अथवा अदृष्ट होने की अवस्था – *अदिट्ठत्ता, भिक्खवे, चतुन्नं अरियसच्चानं,* स. नि. 3.516; *यथा ते भातरो ... किंसुकस्स अदिट्ठत्ता कङ्खिंसु ...,* जा. अट्ठ. 2.222; – **न्तराय** पु., तत्पु. कर्म. स. [अदृष्टान्तराय], अनिर्दिष्ट या असंकेतित व्यक्ति के दान देने में उत्पन्न विघ्न, अनिर्दिष्ट या अदृष्ट विघ्न-बाधा – *चत्तारो खो महाराज, अन्तराया अदिट्ठन्तरायो ...,* मि. प. 155; – **टि.** अन्तराय चार प्रकार के हैं **1.** अदिट्ठ (अदृष्ट) अन्तराय, **2.** किसी को ध्यान में रखकर तैयार किये भोजन देने में विघ्न, **3.** जो भोजन अप्रतिगृहीत है, उसकी प्राप्ति में विघ्न तथा **4.** जो कुछ परिभोग है उसमें अन्तराय; द्रष्ट. मि. प. 155; – **पुब्ब** त्रि., ब. स. [अदृष्टपूर्व], वह, जिसे पहले नहीं देखा गया है, पूर्वकाल में न देखा गया – *येहि ... भिक्खूहि देवा तावतिंसा अदिट्ठपुब्बा ...,* महाव. 308; *ये ते चक्खुविञ्ञेय्या रूपा अदिट्ठा अदिट्ठपुब्बा ...,* स. नि. 2(2).78; ... *तस्सा वेळुवनं अदिट्ठपुब्बं ... विय च अहोसि,* ध. प. अट्ठ. 2.312; – **वादी** त्रि., [अदृष्टवादी], वस्तुओं या धर्मों को अज्ञात बतलाने वाला, सब कुछ अज्ञात है, इस विचार का प्रतिपादक, अदृष्ट तथ्यों, भाग्य या ईश्वर का प्रतिपादक – *अदिट्ठे अदिट्ठवादी होति ...,* अ. नि. 1(2).259; – **वादिता** स्त्री., भाव., अदृष्टवादी मनोवृत्ति – *दिट्ठे अदिट्ठवादिता ...,* अ. नि. 3(1).131; – **टि.** यह आठ प्रकार के अनार्य-व्यवहारों में से एक है, द्रष्ट. अनरियवोहार; – **सच्च** त्रि., ब. स. [अदृष्टसत्य], सत्य को न देखने वाला, वह, जिसने सत्य का ज्ञान नहीं पाया है – *अदिट्ठसच्चस्स पन पटिसन्धि नाम भारियाति ...,* ध. प. अट्ठ. 2.18; ... *एतं अदिट्ठसच्चानं तासनीयट्ठानं,* मि. प. 149; – **सहाय** पु., तत्पु. स. [अदृष्टसहाय], अपरिचित सहायक, जिसे पहले नहीं देखा है ऐसे व्यक्ति का साथी, अज्ञात, अपरिचित का साथी, अपरिचितों को साथ देने वाला – ... *अवन्तिया इसिदत्तो नाम कुलपुत्तो अम्हाकं अदिट्ठसहायो ...,* स. नि. 2(2).280; *तस्स किरेको पच्चन्तवासिको सेट्ठि अदिट्ठसहायो अहोसि,* जा. अट्ठ. 1.360; – **सहायक** पु., तत्पु. स. [अदृष्टसहायक], उपरिवत् – ... *भद्दवतियसेट्ठि नाम घोसकसेट्ठिनो अदिट्ठपुब्बसहायको अहोसि,* ध. प. अट्ठ. 1.109.

**अदिट्ठि** स्त्री., दिट्ठि का निषे. [अदृष्टि], सम्यक्-दृष्टि का अभाव – *अदिट्ठिया अस्सुतिया अञाणा,* सु. नि. 845.

**अदिति** स्त्री., [अदिति], देवताओं की माता, जिनके पुत्र आदित्य अथवा सूर्य भी हैं – *देवमाता पनादिति,* अभि. प. 83, *आदिच्चोति अदितिया पुत्तो ...,* दी. नि. अट्ठ. 3.132.

**अदिन्न** √दा के भू. क. कृ. का निषे. [अदत्त], नहीं दिया हुआ, बिना अनुमोदन के ही ले लिया गया, चोरी-छिपे ग्रहण किया गया – *यो पन भिक्खु अदिन्नं थेय्यसङ्खातं आदियेय्य,* पारा. 51; महाव. 123; ... *थेय्या अदिन्नमादेति,* सु. नि. 119; *लोके अदिन्नमादीयति,* ध. प. 246; – **पुब्ब** त्रि., [अदत्तपूर्व], वह जिसे पहले नहीं दिया गया है – *अज्जाहं अदिन्नपुब्बं दानं दस्सामि,* जा. अट्ठ. 3.46; – **पुब्बक** पु., एक ब्राह्मण का नाम जिसने कभी भी किसी को कुछ भी नहीं दिया – *सावत्थियं किर अदिन्नपुब्बको नाम ब्राह्मणो अहोसि,* ध. प. अट्ठ. 1.16; – **पुब्बककुल** नपुं., कभी भी दान न करने वाला कुल – *अदिन्नपुब्बककुले ... होन्ति,* सु. नि. अट्ठ. 1.264.

**अदिन्नादान** नपुं., तत्पु. स. अदिन्न + आदान [अदत्तादान], न दी हुई वस्तु को ले लेना, चोरी, डकैती, घूसखोरी आदि जिनमें स्वामी के अनुमोदन एवं सहमति के बिना उसके स्वत्व को ले लिया जाता है – *अदिन्नादानं भिक्खवे आसेवितं ...,* अ. नि. 3(1).78; *अदिन्नादानं पहातब्बं ...,* म. नि. 2.26; *अदिन्नादानं पहाय अदिन्नादाना पटिविरतो होति,* दी. नि. 1.4; – **टि.** बुद्ध द्वारा प्रज्ञप्त पांच शिक्षापदों अथवा पञ्चसीलों में 'अदिन्नादान से पटिविरति' दूसरा शील कहा गया है.

**अदिन्नादायी** त्रि., दिन्नादायी का निषे. [बौ. सं. अदत्तादायी], जो कुछ इच्छा और खुशी के साथ न दिया गया हो उसे चोरी, लूट, बेईमानी आदि से ले लेने वाला – *अहं ... अदिन्नादायी अस्सं ...,* म. नि. 2.26; ... *अदिन्नादायी होति अब्रह्मचारी होति,* महाव. 108.8; *इध ... अदिन्नादायिनो,* मि. प. 268.

**अदीन** त्रि., दीन का निषे. [अदीन], वह जो दीन नहीं हैं अथवा जो पीड़ित अथवा निराश नहीं है – *भद्रो आजञ्ञो ... अदीनो वहते धुरं,* थेरगा. 173; – **मनस** त्रि., दैन्यरहित मन वाला – *अदीनमनसो नरो,* थेरगा. 243; *अदीनमानसो,*

*एकत्ते अनुबुज्झनट्ठो अभिञ्ञेय्यो,* पटि॰ म॰ 17; *एकत्ते अनुबुज्झनट्ठं बुज्झन्तीति-बोज्झङ्गा,* पटि॰ म॰ 297.

**अनुबुद्ध**[1] त्रि॰, अनु + √बुध का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुबुद्ध], **क.** जान लिया गया, समझा हुआ – *अनुबुद्धा इमे धम्मा, गोतमेन यसस्सिना,* दी॰ नि॰ 2.93; *सचे मग्गं अनुबुद्धं, खेमं अमतगामिनं,* स॰ नि॰ 1(1).145; *सुणन्तु धम्मं विमलेनानुबुद्धं,* स॰ नि॰ 1(1).163; म॰ नि॰ 1.227; *विमलेनानुबुद्धन्ति इमे सत्ता रागादिमलानं ... सम्मासम्बुद्धेन अनुबुद्धं चतुसच्चधम्मं सुणन्तु ताव भगवाति याचति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.175; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).81; **ख.** वह, जिसके द्वारा जान लिया गया है या जिसे अनुबोध प्राप्त हो चुका है – *सचे त्वं एवं अनुबुद्धो, मा सावके उपनेसि, ... सावकानं धम्मं देसेसि,* म॰ नि॰ 1.414; ... *अनुबुद्धोति सचे त्वं एवं अत्तनाव चत्तारि सच्चानि अनुबुद्धो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).308; *अनुविदितो'ति अनुबुद्धो वुच्चति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.140.

**अनुबुद्ध**[2] पु॰, [अनुबुद्ध], बुद्ध के अधीन रहने वाला भिक्षु शिष्य, वह, जिसने बुद्ध के ज्ञान-प्राप्ति के उपरान्त ज्ञान पाया है, बुद्ध का ज्ञानी शिष्य – *अनुबुद्धेन धम्मसेनापतिना सद्धिं मन्तेती'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.390; *निब्बानं परमं वदन्ति ... पच्चेकबुद्धा च अनुबुद्धा चाति, इमे तयो बुद्धा निब्बानं ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.136; *अनुबुद्धपच्चेकबुद्धसुतबुद्धसङ्खेसु वा बुद्धेसु सेट्ठोति बुद्धसेट्ठो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 143; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अननु॰, बुद्धानु॰, सानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुबुद्धि** स्त्री॰, [अनुबुद्धि], अनुमान, निष्कर्ष, तर्क – *धम्मन्वयोति पच्चक्खञाणसङ्खातस्स धम्मस्स अनुनयो अनुमानं, अनुबुद्धीति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.251; *अन्वयाति अनुबुद्धियो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).280.

**अनुबोध** पु॰, [अनुबोध], ज्ञान, स्पष्ट अन्तर्दृष्टि, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयोग में प्राप्त, अननु॰ (अज्ञान), मग्गानु॰ (मार्ग का ज्ञान), सच्चानु॰ (सत्य का ज्ञान) के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुबोधन** नपुं॰, [अनुबोधन], ज्ञान कराना, जागरूक करना, प्रत्यभिज्ञान की ओर ले जाना – *एकत्ते अनुबोधनट्ठो अभिञ्ञेय्यो,* पटि॰ म॰ 17; *अनुबोधनट्ठेन बोज्झङ्गा,* पटि॰ म॰ 292.

**अनुबोधि** स्त्री॰, [अनुबोधि], बोधिज्ञान, धर्मों के विषय में आन्तरिक ज्ञान; – **पक्खिय** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनुबोधिपक्षीय], बोधिपक्षीय धर्म, बोधिज्ञान के अङ्ग – एकत्ते अनुबोधिपक्खियट्ठो अभिञ्ञेय्यो, पटि॰ म॰ 17; अनुबोधिपक्खियट्ठेन बोज्झङ्गा, पटि॰ म॰ 292.

**अनुबोधेति** अनु + √बुध के प्रेर॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुबोधयति], – **अनुबोधेन्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ [अनुबोधयन्ति], अनुबोध कराते हैं, ज्ञान कराते हैं – *अनुबोधेन्तीति – बोज्झङ्गा,* पटि॰ म॰ 292.

**अनुब्बजति / अनुवजति** अनु + √वज का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुव्रजति], साथ-साथ या सहारे से चलता है, अनुगमन करता है; – **जामि** वर्त॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुव्रजामि], चलता हूँ, अनुगमन करता हूँ – *एवम्पहं कामपङ्के ब्यसनो, न भिक्खुनो मग्गमनुब्बजामि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.357; *मग्गन्ति तुम्हाकं ओवादानुसासनीमग्गं नानुब्बजामि पब्बजितुं न सक्कोमि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.358; – **जिस्साम** भवि॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰ [अनुव्रजिष्याम], हम अनुसरण करेंगे, चलेंगे – *ते तं अनुवत्तिस्सामाति ते मयम्पि तुम्हेयेव अनुवत्तिस्साम, अनुपब्बजिस्सामाति अत्थो, "अनुवजिस्सामा"तिपि पाठो, तस्स अनुगच्छिस्सामाति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.234; – **जे** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुव्रजेत्], अनुसरण करे, चले – *साहं कथं नानुवजे पजानन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.439.

**अनुब्बत** त्रि॰, [अनुव्रत], निष्ठावान्, श्रद्धालु – **ता** स्त्री॰, निष्ठावती या साध्वी नारी, अनुकूल रहने वाली भार्या – *यस्स भरिया तुल्यवया समग्गा, अनुब्बता धम्मकामा पजाता,* जा॰ अट्ठ॰ 4.68; *अनुब्बताति अनुवत्तिता,* जा॰ अट्ठ॰ 4.70; *तं चाहं नातिमञ्ञामि, रामं सीतावनुब्बता,* जा॰ अट्ठ॰ 7.331.

**अनुब्बिग्ग** त्रि॰, उब्बिग्ग का निषे॰, तत्पु॰ स॰ [अनुद्विग्न], वह, जिसका मन उद्विग्न या बेचैन न हो, शान्त मन वाला, व्याकुलता-रहित – *अरञ्ञगतोपि ... अभीतो अनुब्बिग्गो अनुस्सङ्की ... मिगभूतेन चेतसा विहरामीति,* चूळव॰ 320; उदा॰ 90; *अच्छम्भितो अनुब्बिग्गो, अतिरोचति सदेवकेति,* मि॰ प॰ 308.

**अनुब्बिलावितत्त / अनुप्पिलावितत्त** नपुं॰, उब्बिलावितत्त का निषे॰ [बौ॰ सं॰ अनौद्विल्यत्व], चित्त में दर्प या अहंभाव न रहने की अवस्था, आनन्द भरी उत्तेजना के न रहने की दशा – *महन्ते इस्सरिये ... अनुप्पिलावितत्तं ततियं साधु,* जा॰ अट्ठ॰ 3.411.

**अनुब्रूहन** नपुं॰, [अनुबृहण], वृद्धि, सुदृढ़ीकरण, पुष्टि – ... *सम्मापटिपत्तिया अनुब्रूहनं,* विसुद्धि॰ 1.61; 78; *अपिस्सूति अनुब्रूहनत्थे निपातो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.50; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).78.

**अनुब्रूहित** अनु + √ब्रूह का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुवृहित], बढ़ा हुआ, सुदृढ़ीकृत, उगा हुआ, केवल स॰ उ॰ प॰ में ही प्रयुक्त, द्रष्ट॰ उपेक्खानुब्रूहित के अन्त॰.

**अनुब्रूहेति** अनु + √ब्रूह के प्रेर. के क्रि. रू. [अनुब्रंहयति, अनुब्रह्यति, अनुबर्हयति], धीरे-धीरे वृद्धि को प्राप्त कराता है, स्वयं को किसी काम में पूरी तरह लगा देता है, आचरण करता है; – **हयं** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व., क्रमशः बढ़ता हुआ – *सानुं पटिगमिस्सामि, विवेकमनुब्रूहय'न्ति,* थेरगा. 23; 27; जा. अट्ठ. 1.277; *विवेकमनुब्रूहयन्ति पटिपस्सद्धिविवेकं फलसमापत्तिकायविवेकञ्च परिब्रूहयन्तो, तस्स वा परिब्रूहनहेतु गमिस्सामीति,* थेरगा. अट्ठ. 1.83; जा. अट्ठ. 1.278; – **यमानो** वर्त. कृ., आत्मने., पु., प्र. पु., ए. व., आचरण करता हुआ, क्रमशः बढ़ाता हुआ – *सत्थु सावको तस्स सत्थु विवेकमनुब्रूहयमानो विवित्तं सेनासनं भजति,* म. नि. 3.158; – **हि** अनु., म. पु., ए. व., क्रमशः बढ़ाओं, अभ्यास करो – *तमेव अनुब्रूहेहि, मा चित्तस्स वसं गमि,* थेरीगा. 163; – **हये**[1] विधि., प्र. पु., ए. व. [अनुब्रंहयेत], बढ़ाए, अभ्यास करे – *सक्कारं नाभिनन्देय्य, विवेकमनुब्रूहये,* ध. प. 75; – **हये**[2] विधि., म. पु., ए. व. [अनुब्रंहयेः], तुम्हें बढ़ाना चाहिए, अभ्यास करना चाहिए – *येन अत्थेन आगच्छि, तमेवमनुब्रूहये'ति,* स. नि. 1(1).207; – **हयिं** अद्य., उ. पु., ए. व., मैंने अभ्यास किया, वृद्धि को प्राप्त कराया – *तञ्ञेवाधिपतिं कत्वा, संवेगमनुब्रूहयिं,* चरिया. 394; – **हेस्सामि** भवि., उ. पु., ए. व., मैं वृद्धि को प्राप्त कराऊंगा, अभ्यास करूंगा – *पब्बजित्वा विवेकमनुब्रूहेस्सामि,* जा. अट्ठ. 3.27; – **हेस्साम** भवि., उ. पु., ब. व., हम वृद्धि को प्राप्त कराएंगे – *इमं अन्तोवस्सं सुञ्ञागारं अनुब्रूहेस्सामा'ति,* जा. अट्ठ. 3.164; – **हेतुं** निमि. कृ., वृद्धि प्राप्त कराने हेतु – *इदानि मया विवेकमनुब्रूहेतुं वट्टति,* जा. अट्ठ. 1.12.

**अनुभणना** स्त्री., बाद में बोलकर की गई पुष्टि, वाणी द्वारा अनुमोदन या समर्थन – *यो तत्थ अनुवादो ... अनुभणना ... अनुबलप्पदानं – इदं वुच्चति अनुवादाधिकरणं,* चूळव. 196.

**अनुभव** पु., [अनुभव], अनुभव – *अनुब्भवो ति, अनुभवनं अनुभवो, किन्तं परिभुञ्जनं,* सद्द. 1.69.

**अनुभवति / अनुभोति क**. अनु + √भू का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुभवति], प्राप्त करता है, सक्षम वा समर्थ होता है, सुख या दुख का अनुभव करता है – *बीजानुरूपं बीजानुच्छविकमेव फलं हरति गण्हाति अनुभवति,* जा. अट्ठ. 2.169; *यं सो पुरिसो बलीबद्दे दुक्खापेत्वा एवरूपं सुखं अनुभवति,* मि. प. 257; – **वामि** वर्त., उ. पु., ए. व., – *इदानि तव पादे परिचरमाना एवरूपं सम्पत्तिं अनुभवामि,* जा. अट्ठ. 3.367; – **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व., सक्षम होते हैं, योग्य होते हैं – *देवा नानुभवन्ति दस्सनाया'ति,* उदा. 91; *नानुभवन्ति दस्सनायाति ... दट्ठुं नानुभवन्ति न अभिसम्भुणन्ति न सक्कोन्ति,* उदा. अट्ठ. 132; *कलम्पि ते नानुभवन्ति सोळसिं,* अ. नि. 3(1).2; – **भवं** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. [अनुभवन्], अनुभव करता हुआ – *एवं परिभवं अभिभवं अनुभवं पभवति पहोति ...,* सद्द. 1.72; – **मानो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व., आत्मने., अनुभव करता हुआ – *एवं सत्था ... पुञ्ञं अनुभवमानोव आगमासि,* ध. प. अट्ठ. 1.355; – **वेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., अनुभव करे – *राजा ततोनिदानं किञ्चि सुखं अनुभवेय्य,* मि. प. 258; – **वि** अद्य., प्र. पु., ए. व. [अन्वभूत्], अनुभव किया – *राजकुमारोपि तस्मिं गते पितरं मारापेत्वा महन्तं यसं अनुभवि,* जा. अट्ठ. 5.255; – **विं** अद्य., उ. पु., ए. व. [अन्वभूवम्], मैंने अनुभव किया – *चक्कवत्ती महारज्जं, बहुसोनुभविं अहं,* अप. 2.155; – **विंसु** अद्य., प्र. पु., ब. व., [अन्वभूवन्], अनुभव किये – *दिट्ठधम्मिकं भोगञ्च यसञ्च अनुभविंसू'ति,* मि. प. 269; – **वित्वा** पू. का. कृ. [अनुभूय], *ताहि सद्धिं दिब्बसम्पत्तिं अनुभवित्वा ...,* जा. अट्ठ. 4.3; **ख**. – **भोति** अनु + √भू का वर्त., प्र. पु., ए. व., उपरिवत् – *कल्यानकम्मकारी कल्याणं फलमनुभोति, पापकारी च पापकमेव हीनं लामकं अनिट्ठफलं अनुभोति,* जा. अट्ठ. 2.169; *भयेन अरञ्ञे महादुक्खं अनुभोति,* जा. अट्ठ. 2.211; – **त्वा** पू. का. कृ., अनुभव करके – *देवलोके मनुस्से च, अनुभोत्वा उभो यसे,* अप. 2.106; – **मि** वर्त., उ. पु., ए. व., मैं अनुभव करता हूँ – *अनुभोमि विमानस्मिं, तञ्च दानि परित्तकं,* पे. व. 68, (पृ.) 98; *अनुभोमि इदं रज्जं, फीतं धरणिमुत्तम'न्ति,* जा. अट्ठ. 3.364; – **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व. [अनुभवन्ति], अनुभव करते हैं – *उभोपि ब्यसनानि अनुभोन्ति,* थेरीगा. 217; – **म** वर्त., उ. पु., ब. व., हम अनुभव करते हैं – *मयं पुत्तदारं पहाय एतस्सत्थाय दुब्भोजनदुक्खसेय्यादीनि अनुभोम,* उदा. अट्ठ. 269; – **न्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. [अनुभवन्], अनुभव करता हुआ – *सम्पराये च अपायदुक्खं अनुभोन्तो सो पापो पापानियेव पस्सति,* ध. प. अट्ठ. 2.9; – **हि** अनु., म. पु., ए. व., तुम अनुभव करो – *इमाय मणिपूजाय, अनुभोहि महायसं,* अप. 2.47; – **सि** अद्य., प्र. पु., ए. व., उसने अनुभव किया था – *इति सो ... महासम्पत्तिं अनुभोसि,* ध. प. अट्ठ. 1.100; – **सिं** अद्य., उ. पु., ए. व., मैंने अनुभव किया – *सम्पत्तिमनुभोसिं,* अप. 2.125; पाठा. अनुभोमहं; –

**स्सति** भवि., प्र. पु., ए. व., अनुभव करेगा - *कत्तिकं नानुभोस्सतीति,* जा. अट्ठ. 1.477; - **हिसि** भवि., म. पु., ए. व., तुम अनुभव करोगे - *अनुभोहिसि कामयुत्तो,* थेरीगा. 512.

**अनुभवन** नपुं., अनु + √भू का कृ. ना. [अनुभवन], अनुभव करना, सुख या दुख की वेदनाओं का संवेदन, कामभोगों का आस्वाद - *अनुभवनन्ति परिभुञ्जनं,* सद्द. 1.86; *इमस्स मे दुक्खस्स अनुभवनत्थाय पुब्बनिमित्तं अहोसि,* जा. अट्ठ. 7.338; *तस्स नन्दनवने सम्पत्तिं अनुभवनकालो विय तथागतस्स* ..., म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.155; स. उ. प. के रूप में इट्ठानिट्ठानुभवन, कम्मविपाकानु., गन्धानु., दुक्खानु., सम्पत्तानु. के अन्त. द्रष्ट.; - **ट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [अनुभवनस्थान], अनुभव का स्थल या विषय - *बहूनं नेरयिकसत्तानं कम्मकरणानुभवनट्ठानं मित्तविन्दकस्स ... हुत्वा उपट्ठासि,* जा. अट्ठ. 4.3; द्रष्ट. कम्मकरण के अन्त.; - **योग्ग** त्रि., [अनुभवनयोग्य], सुख या दुख का अनुभव किये जाने योग्य - *इट्ठस्स च अनिट्ठस्स च अनुभवनयोग्गं,* पे. व. अट्ठ. 198; - **रस** त्रि., ब. स., अनुभव करने की क्रिया करने वाला / वाली - *अनुभवनरसता पन सुखवेदनायमेव लब्भती'ति ... सब्बा अनुभवनरसा'ति वत्वा अयमत्थो दीपितो,* ध. स. अट्ठ. 155; - **लक्खण** त्रि., ब. स. [अनुभवनलक्षण], वह, जिसका लक्षण अनुभव करना हो - *वेदना अनुभवनलक्खणा चा'ति,* मि. प. 61; *अनुभवनलक्खणा वेदना, विसयरसम्भोगरसा, सुखदुक्खपच्चुपट्ठाना, फस्सपदट्ठाना,* उदा. अट्ठ. 35.

**अनुभवितु** पु., अनु + √भू से व्यु., कर्तृ. कृ., अनुभव करने वाला, भोगों में सुख अनुभव करने वाला - ... *सुखं वा अनुभविता सीलेन वा उपोसथकम्मेन वा'ति,* मि. प. 269; *अनुभवती ति अनुभविता* ..., सद्द. 71.

**अनुभवीयते** अनु + √भू के कर्म. वा. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुभूयते], अनुभव किया जाता है - *अनुभवीयते ति सम्पत्ति पुग्गलेन* ..., सद्द. 1.6; - **वियमान** वर्त. कृ., अनुभव किया जा रहा - *अत्तना अनुभवियमानं दुक्खं थेरस्स पवेदेसि,* पे. व. अट्ठ. 29.

**अनुभाग** पु., [अनुभाग], अपर भाग, बचा हुआ भाग, अनुपूरक भाग - *गहिते अनुभागे अञ्ञो भिक्खु आगच्छति,* चूळव. 297; *अनुभागन्ति पुन अपरम्पि भागं दातुं,* चूळव. अट्ठ. 65.

**अनुभाव** पु., अनु + √भू से व्यु. [अनुभाव], प्रभाव, क्षमता, शक्ति, सामर्थ्य, कृपा - *अनु अनु तंसमङ्गीनं भावेति वड्ढेतीति अनुभावो, अनुभावो एव आनुभावो, पभावो, महन्तो, आनुभावो येसं ते महानुभावा,* सारत्थ. टी. 1.42; *महानुभावे* ... *एकूनपञ्चसते परिग्गहेसि,* पारा. अट्ठ. 1.6.

**अनुभावापेति** अनु + √भू के प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुभावयति], अनुभव या उपभोग कराता है - *अनुभावापेती ति पुग्गलो पुग्गलेन सम्पत्तिं अनुभावापेति परिभोजेति,* सद्द. 1.6.

**अनुभासति** अनु + √भास का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुभाषते], पीछे या उत्तरकाल में बोलता है, दोहराता है, कही हुई बात को पुनः कहता है; - **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व., - *तदनुभासन्तीति तं अनुभासन्ति, ... भासितमनुभासन्तीति तेहि भासितं सज्झायितं अनुसज्झायन्ति,* दी. नि. अट्ठ. 1.221; ... *तदनुभासन्ति भासितमनुभासन्ति* ..., दी. नि. 1.91; - **सिंसु** अद्य., प्र. पु., ब. व., वे लोग पीछे या बाद में बोले - *अनुत्थुनिंसूति अनुभासिंसु,* दी. नि. अट्ठ. 3.47.

**अनुभूत**[1] त्रि., अनु + √भू का भू. क. कृ. [अनुभूत], वह, जिसका अनुभव कर लिया गया है या जिसका उपभोग कर लिया गया है - *अनुभूतं सुखदुक्खन्ति आदिसु वेदियने,* सद्द. 1.309; ... *सम्पत्ति मनुस्सलोके मया अनुभूता,* उदा. अट्ठ. 326; *सत्तेव वस्ससतानि, अनुभूतं यतो हि मे,* पे. व. 364, (पृ.) 122.

**अनुभूत**[2] त्रि., [अणुभूत], वह, जिसे साधारण या गौण बना दिया गया हो - *अनुमञ्ञन्ति अनुभूतं मुदुतिखिणभावानं मज्झं समाचरे,* जा. अट्ठ. 4.171.

**अनुभूयते** अनु + √भू. का कर्म. वा., वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुभूयते], अनुभव किया जाता है - *सब्बा वित्य आनुभूयते, अभिभवियते अनुभुय्यतेति,* सद्द. 1.21; क. व्या. 21; - **मान / य्यमान** त्रि., वर्त. कृ. [अनुभूयमान], वह, जिसका अनुभव किया जा रहा हो - *यं रूपादिपञ्चकामगुणजातं पत्तं ... एतरहि लद्धं अनुभुय्यमानं,* उदा. अट्ठ. 286; *अनुभूतन्ति अनुभूयमानं मयाति अत्थो,* पे. व. अट्ठ. 138; - **मानत्त** नपुं., भाव. [अनुभूयमानत्व], अनुभव किये जाने की अवस्था, अनुभव किये जाने की स्थिति - ... *इममत्थं पेता एव किर जानन्ति पच्चक्खतो अनुभुय्यमानत्ता, न मनुस्साति,* पे. व. अट्ठ. 91.

**अनुभोजन** नपुं., भोजन का बचा हुआ भाग, भोजन का अवशिष्ट अंश - *महापालिम्हि दापेसि राजा राजानुभोजनं,* चू. वं. 37.181.

**अनुमग्गं** अ., क्रि. वि. [अनुमार्ग], मार्ग के सहारे, रास्ते से होते हुए, मार्ग पर - *कटाहकोपि बहुं खादनीयभोजनीयं*

*आदाय अनुमग्गं गन्त्वा बहुधनं दत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.434.

**अनुमग्ग-पटिपन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमार्गप्रतिपन्न], मार्ग पर पहुंचा हुआ, मार्ग पर प्राप्त हो चुका या मार्ग पर चलता हुआ – *भगवा विगतवलाहकं नभं पटिपन्नतारकराजा विय, राहुलभद्दो च तारकाधिपतिनो अनुमग्गपटिपन्ना परिसुद्धओसधितारका विय,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.94.

**अनुमग्गे** अ॰, क्रि॰ वि॰, मार्ग पर, रास्ते के बगल में, मार्ग से होकर – *अञ्ञे बहू इसयो साधुरूपा, राजीसयो अनुमग्गे वसन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.191; *अञ्ञे पन ... ब्राह्मणिसयो च अनुमग्गे मम अस्समग्गपस्से वसन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.191; *यदि केचि मनुजा एन्ति, अनुमग्गे पटिपथे,* जा॰ अट्ठ॰ 7.271.

**अनुमग्गेन** अ॰, क्रि॰ वि॰, क्रमशः, क्रमसङ्गत पद्धति से – *अनुमग्गेन सम्बुद्धो, यं धम्मं अभिनीहरि,* अप॰ 2.256.

**अनुमज्जति** अनु + √मज्ज का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुमार्जति, अनुमार्जयति], **शा॰ अ॰** मलता है, पोंछ डालता है, धो देता है, रगड़ता है, हटा देता है, **ला॰ अ॰** गहराई के साथ चिन्तन या सोच विचार करता है – *सो हि आरम्मणं अनुमज्जतीति वुत्तं, ...,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 160; – **न्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, मलता हुआ, रगड़ता हुआ – *... पाणिना गत्तानि अनुमज्जन्तो तायं वेलायं इमं उदानं उदानेसि,* स॰ नि॰ 1(1).100; *नवङ्गं अनुमज्जन्तो, रत्तिभागे रहोगतो,* मि॰ प॰ 101; – **ज्जथ** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, आत्मने॰, उपरिवत् – *लताय हत्थे बन्धित्वा, लताय अनुमज्जथ,* जा॰ अट्ठ॰ 7.318; – **ज्जि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, उसने मला या रगड़ा – *अनुमसीति कथिनसूचिं विय कत्वा अनुमज्जि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.223; – **ज्जित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, पोंछ कर, स्वच्छ कर – *उड्डायासना उदकेन अक्खीनि अनुमज्जित्वा दिसा अनुविलोकेय्यासि,* अ॰ नि॰ 2(2).225; – **ज्जेय्यासि** विधि॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, तुझे रगड़ना या मलना चाहिए – *पाणिना गत्तानि अनुमज्जेय्यासि,* अ॰ नि॰ 2(2).225.

**अनुमज्जन** नपुं॰, [अनुमार्जन], गम्भीर अनुचिन्तन, पुनः पुनः चिन्तन, लगातार चिन्तन – *विचारितन्ति अनुमज्जनवसेन पवत्तो विचारो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.104; *सुखुमट्ठेन अनुमज्जनसभावट्ठेन च घण्टानुरवो विय अनुप्पबन्धो विचारो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 160; *... अनुमज्जमानो विचारो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 160; स॰ उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट॰ धम्मानुमज्जन; – **लक्खण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमार्जनलक्षण], पुनःपुनः अथवा निरन्तर चिन्तन करते रहने का लक्षण – *विचारस्स अनुमज्जनलक्खणं पीतिया फरणलक्खणं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.60; *... अनुमज्जनलक्खणो विचारो, फरणलक्खणा पीति, सातलक्खणं सुखं, ... इमे पञ्च धम्मा वत्तन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).243; *किंलक्खणो विचारो'ति? अनुमज्जनलक्खणो, महाराज, विचारो'ति,* मि॰ प॰ 64.

**अनुमज्जीयन्ते** अनु + √मज्ज के कर्म॰ वा॰ का वर्त॰ कृ॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰, गम्भीर अनुचिन्तन किये जा रहे को – *... अनुमज्जीयन्ते दिस्वा अज्झुपेक्खि,* मि॰ प॰ 256.

**अनुमज्झ** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ अनुमध्य], अत्यधिक एवं अत्यल्प के बीच वाला, न बहुत अधिक, न बहुत कम – *अप्पम्हा अप्पकं दज्जा, अनुमज्झतो मज्झकं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.383; *अनुमज्झतो मज्झकन्ति अप्पमत्तकम्पि मज्झे ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.384.

**अनुमज्झं** अ॰, क्रि॰ वि॰, सन्तुलित रूप में, बहुत अधिक एवं बहुत कम का परिवर्जन कर, मध्यम रूप में – *एतञ्च उभयं ञत्वा, अनुमज्झं समाचरे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.171; *अनुमज्झन्ति अनुभूतं मुदुतिखिणभावानं मज्झं समाचारे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.171.

**अनुमञ्ञति** अनु + √मन का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुमन्यते], स्वीकृति या अनुमोदन देता है, अनुमति देता है, स्वीकार करता है, हामी भरता है, मंजूरी देता है; – **ञ्ञ** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुमन्यस्व], अपनी अनुमति दो या स्वीकृति दो – *अनुमञ्ञ मं पब्बजितोम्हि दानी'ति,* थेरगा॰ 72; – **न्तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ [अनुमन्यन्ताम्], अनुमति दें – *भवञ्च राजा मनोजो, अनुमञ्ञन्तु मे वचो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.317; *अनुमञ्ञन्तूति अनुबुज्झन्तु,* जा॰ अट्ठ॰ 5.318; – **ञ्ञासि** विधि॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अपि नो अनुमञ्ञासि, अपि नो जीवितं ददे'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.337; *अपि नो अनुमञ्ञासीति चित्तकूटं गन्त्वा ञातके पस्सितुं त्वं अपि नो अनुजानेय्यासि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.337.

**अनुमत** त्रि॰, अनु + √मन का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुमत], **क. कर्म॰ वा॰ में** – अनुमोदित, स्वीकृत, आज्ञप्त, प्राधिकृत – *सङ्घेन अनुमतेन पुग्गलेन अनुविज्जकेन ... उपज्झायो पुच्छितब्बो,* परि॰ 311; *... सुभासिता नो दुब्भासिता, अत्थसंहिता नो अनत्थसंहिता, अनुमता मया,* दी॰ नि॰ 1.85; *अनुमता मयाति मम सब्बञ्ञुतञ्ञाणेन सद्धिं संसन्दित्वा देसिता मया अनुञ्ञाता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.216; *तथागतानं अनुमतं एतं,* मि॰ प॰ 179; **ख.** कर्तृ॰ वा॰ में – मन के अनुकूल, सहमत – *भरिया, महाराज, अनुमता ...,* मि॰ प॰ 256; स॰

उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट॰, अननु॰, वद्धानु॰, वुद्धानु॰ के अन्त॰.

**अनुमति** स्त्री॰, अनु + √मन से व्यु॰ [अनुमति], स्वीकृति, अनुमोदन, आज्ञा, सहमति – *अनुमतिपक्खाति अनुमतिया पक्खा, अनुमतिदायकाति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.240; – **या**[1] तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, आज्ञा से, अनुमति से – *इमं यक्खं याचित्वा तस्स अनुमतिया वा, सचे सञ्ञत्तिं न गच्छति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 100; – **या**[2] च॰ वि॰, ए॰ व॰, अनुमोदन के लिये – *भगवा भिक्खूनं अनुमतिया पञ्हं पुच्छति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.64; स॰ उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट॰ आवासानु॰, आसिट्ठानु॰, यथानु॰, सम्बुद्धनु॰ के अन्त॰; – **कप्प** पु॰, **शा॰ अ॰** कल्पित अनुमोदन, **ला॰ अ॰** भिक्षुसङ्घ की पूर्ण बैठक द्वारा अनुमोदन कर दिये जाने की प्रत्याशा में केवल कुछ एक भिक्षुओं द्वारा किया गया किसी सङ्घकर्म का अनुमोदन – *कप्पति अनुमतिकप्पो,* चूळव॰ 463; *कप्पति अनुमतिकप्पोति अनागतानं आगतकाले अनुमतिं गहेस्सामी'ति तेसु अनागतेसुयेव वग्गेन सङ्घेन कम्मं कत्वा पच्छा अनुमतिं गहेतुं कप्पति,* सारत्थ॰ टी॰ 1.100; *छन्दारहानं सन्तिका अनाहटे येव छन्दे वग्गेन भिक्खुसङ्घेन उपोसथादिकम्मं कत्वा पच्छा तेसमनुमतिं गण्हितुं वट्टती'ति इमं अनुमतिकप्पं च,* म॰ वं॰ टी॰ 123(ना॰); – **गहण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमतिग्रहण], अनुमति अथवा स्वीकृति की प्राप्ति, अनुमोदन का मिल जाना – *तं किं मञ्ञसि राजञ्ञा'तिआदीसु विय अनुमतिगहणाकारेन अप्पवत्तत्ता,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 14; *एवं नो'ति ... सन्निट्ठानजननत्थं अनुमतिग्गहणवसेन नो वा कथं वो एत्थ होती'ति ... आविकतं,* उदा॰ अट्ठ॰ 8; – **दायक** त्रि॰, [अनुमतिदायक], अनुमति अथवा स्वीकृति देने वाला, अपना अनुमोदन प्रदान करने वाला – *अनुमतिपक्खाति अनुमतिया पक्खा, अनुमतिदायकाति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.240; – **पक्ख** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमतिपक्ष], अनुमति देने वाला वर्ग या समूह, अनुमति-समर्थक दल – *इतिमे चत्तारो अनुमतिपक्खा तस्सेव यञ्ञस्स परिक्खारा भवन्ति,* दी॰ नि॰ 1.121; 126; *अनुमतिपक्खाति अनुमतिया पक्खा, अनुमतिदायकाति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.240; – **पुच्छा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमतिपृच्छा], सभी की स्वीकृति को जानने की दृष्टि से कनिष्ठ भिक्षु से प्रारम्भ कर वरिष्ठतम भिक्षु तक से किया गया प्रश्न, पांच प्रकार की पृच्छाओं में से एक – *अपिच अनुमतिपुच्छा नामेसा खुद्दकतो पट्ठाय पुच्छितब्बा होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).149; *पञ्चविधाहि पुच्छा – अदिट्ठजोतनापुच्छा, ... अनुमतिपुच्छा, कथेतुकम्यतापुच्छाति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 101; *अयञ्हि पुच्छा ... अत्थस्स महाथेरस्स ... समुग्घातितसंसयत्ता, अनुमतिपुच्छापि न होति,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 14.

**अनुमदस्सिक** त्रि॰, कुछ संस्करणो में अनोमदस्सिक के अप॰ के रूप में प्राप्त, द्रष्ट॰ अनोमदस्सिक के अन्त॰.

**अनुमरति** अनु + √मर का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुम्रियते], पीछे या बाद में मरता है – *यं अनुमीयतीति यं रूपं येन अनुसयेन अनुमरति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.235.

**अनुमसि** अनु + √मस का अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अन्वमार्क्षीत्], स्पर्श किया, छू दिया – *जिव्हं निन्नामेत्वा उभोपि कण्णसोतानि ... नासिकसोतानि अनुमसि पटिमसि,* दी॰ नि॰ 1.92; सु॰ नि॰ पृ॰ 167; *अनुमसीति कथिनसूचिं विय कत्वा अनुमज्जि, तथाकरणेन चेत्थ मुदुभावो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.223; – **मस्स / मास्स** पू॰ का॰ कृ॰ [अनुमृश्य], **शा॰ अ॰** स्पर्श करके, केवल स्पर्शमात्र के द्वारा, **ला॰ अ॰** गम्भीर विचार करके, सोच करके, परामर्श करके – *यस्स विञ्ञू सब्रह्मचारी सत्थु सम्मुखा अनुमस्स अनुमस्स वण्णं भासन्ति,* म॰ नि॰ 1.201; *अनुमस्स अनुमस्साति दस कथावत्थूनि अनुपविसित्वा अनुपविसित्वा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).52.

**अनुमान** नपुं॰, अनु + √मा से व्यु॰ [अनुमान], यथार्थ ज्ञान के साधनों या प्रमाणों में से एक, अनुमान, निष्कर्ष, अटकल, अन्दाजा, समानता – *धम्मन्वयोति पच्चक्खञाणसङ्खातस्स धम्मस्स अनुनयो अनुमानं, अनुबुद्धीति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.251; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, अनुमान के द्वारा – *अनुमानेन ञातब्बं, अत्थि सो द्विपदुत्तमो'ति,* मि॰ प॰ 301; *... अनुमानेन जानन्ति छेको वत भो सो नगरवड्ढकी,* मि॰ प॰ 302; *गरूपदेसं लद्धेन अनुमानेन वेदियं,* सद्धम्मो॰ 74; – **पञ्ह** नपुं॰, मि॰ प॰ के पांचवें परिच्छेद का शीर्षक, जिसमें कुल 4 वग्ग और 33 प्रश्न अन्तर्भूत है, मि॰ प॰ 223-316; – **बुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमानबुद्धि], अनुमान के द्वारा प्राप्त निष्कर्ष – *अनुमानबुद्धिया पन कतकिरियाय नयग्गाहेन जानाति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).68; – **सुत्त** नपुं॰, म॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, म॰ नि॰ 1.133-144; *अपिचस्स अनुमानसुत्तं, चूळतण्हासङ्खयसुत्तं ... विमानवत्थु पेतवत्थु ... महन्तभावो वेदितब्बो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).144-145.

**अनुमासं** अ॰, क्रि॰ वि॰ [अनुमासं], प्रत्येक महीने में, एक-एक महीने में – *दीघायुकबुद्धकाले च अनुसंवच्छरं वा*

*अनुछमासं वा भिक्खू उपोसथत्थाय सन्निपतन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.31; पाठा॰ अनुद्दमास.

**अनुमित्त** पु॰, [अनुमित्र], द्वितीय श्रेणी का मित्र, अत्यन्त साधारण गुणों वाला मित्र – *नानुमित्तो गरुं अत्थं, गुय्हं वेदितुमरहति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.73; *नानुमित्तोति अनुवत्तनमत्तेन यो मित्तो, न हदयेन,* जा॰ अट्ठ॰ 5.73; विलो॰ सुमित्त.

**अनुमिनाति** अनु + √मा का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, पीछे या बाद में मापता है अर्थात् मूल्याङ्कन करता है, अन्दाज लगाता है; – **नन्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, मापता हुआ, मूल्याङ्कन करता हुआ, अन्दाज लगाता हुआ – *सुत्वाति धम्मं सुत्वा तदनुसारेन नयं नेन्तो अनुमिनन्तो,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 197; – **नितब्ब** त्रि॰, सं॰ कृ॰ [अनुमातव्य], मूल्याङ्कन किया जाना चाहिए – *भिक्खुना अत्तनाव अत्तानं एवं अनुमिनितब्बं ...,* म॰ नि॰ 1.137; *अत्तनाव अत्तानं एवं अनुमिनितब्बन्ति ... अनुमेतब्बो ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).379.

**अनुमीयति / अनुमिय्यति** अनु + √मर का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुम्रियते], पश्चात् या बाद में मरता है – *यं नानुसेति न तं अनुमीयति, यं नानुमीयति न तेन सङ्खं गच्छती'ति,* स॰ नि॰ 2(1).34; *यं अनुमीयतीति यं रूपं येन अनुसयेन अनुमरति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.235.

**अनुमेतब्ब** त्रि॰, अनु + √मा का सं॰ कृ॰ [अनुमातव्य], अनुमान किया जाना चाहिये, मूल्याङ्कन या मूल्यनिर्धारण किया जाना चाहिये, विनिश्चय किया जाना चाहिये – *अनुमिनितब्बन्ति एवं अत्तनाव अत्ता अनुमेतब्बो तुलेतब्बो तीरेतब्बो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).379.

**अनुमोदक** त्रि॰, अनु + √मुद से व्यु॰ [अनुमोदक], अनुमोदन करने वाला, बाद में समर्थन करने वाला – *तेहि अनुमोदकेहि भिक्खूहि एकंसं उत्तरासङ्गं करित्वा ... एवमस्स वचनीयो,* परि॰ 332-33; *अनुमोदकेन कथं पटिपज्जितब्बं,* परि॰ 332; *द्विन्नं पुग्गलानं अत्थतं होति कथिनं-अत्थारकस्स च अनुमोदकस्स च,* परि॰ 326.

**अनुमोदति** अनु + √मुद का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुमोदते], अनुमोदन करता है, आनन्द के साथ स्वीकार करता है, आनन्दित होता है, प्रसन्न होता है, धन्यवाद ज्ञापित करता है – *निस्सीमट्ठो अनुमोदति, अनुमोदेन्तो न वाचं भिन्दति,* परि॰ 331; *सो भुत्तावी अनुमोदति,* म॰ नि॰ 2.347; *गुणाराधितचित्तो यं अनुमोदति मोदको,* सद्धम्मो॰ 510; – **सि** वर्त॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, तू अनुमोदन करता है – *विज्जाचरणसम्पन्नं, धम्मतो अनुमोदसि,* सु॰ नि॰ 165; – **दामि** वर्त॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰, मैं अनुमोदन करता हूँ – *धम्मिको कथिनत्थारो, अनुमोदामीति,* परि॰ 333; – **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, वे अनुमोदन करते हैं – *सब्बे देवानुमोदन्ति,* सु॰ नि॰ 548; – **दथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰, अनुमोदन करें – *अनुमोदथ तुम्हे तं तुम्हाकं च यतो मधु,* म॰ वं॰ 5.56; – **दरे** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, आत्मने॰, उपरिवत् – *पहूते अन्नपानम्हि, सक्कच्चं अनुमोदरे,* खु॰ पा॰ 7.4 (पृ॰) 8; – **दाम** वर्त॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰, हम अनुमोदन करते हैं – *धम्मिको कथिनत्थारो, अनुमोदामा'ति,* परि॰ 333; – **दमानो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *धीरो च दानं अनुमोदमानो,* ध॰ प॰ 177; – **दाहि** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, तू अनुमोदन कर – *धम्मिको कथिनत्थारो, अनुमोदाही'ति,* परि॰ 333; – **मोदि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, उसने अनुमोदन कर दिया – *केणियं जटिलं भगवा इमाहि गाथाहि अनुमोदि,* सु॰ नि॰ (पृ॰) 170; – **दित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, अनुमोदन करके – *... ते भिक्खू आयस्मतो सारिपुत्तस्स भासितं अभिनन्दित्वा अनुमोदित्वा ... पञ्हं अपुच्छुं,* म॰ नि॰ 1.60; – **दितुं** निमि॰ कृ॰, अनुमोदन करने के लिये – *अनुजानामि, भिक्खवे, भत्तग्गे अनुमोदितु'न्ति,* चूळव॰ 354; – **दितब्ब** त्रि॰, सं॰ कृ॰, अनुमोदन किये जाने योग्य – *केन नु खो भत्तग्गे अनुमोदितब्ब'न्ति,* चूळव॰ 354; – **दिस्सरे** भवि॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, आत्मने॰, अनुमोदन करेंगे – *अनुमोदिस्सरे देवा, सम्पत्ते कुसलब्भवे,* अप॰ 1.92; – **देय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, अनुमोदन करना चाहिए – *सुभासितं अनुमोदेय्य,* अ॰ नि॰ 1(1).229; – **देय्यं** विधि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰, मुझे अनुमोदन करना चाहिये – *अहो वत अहमेव भत्तग्गे भुत्तावी अनुमोदेय्यं,* म॰ नि॰ 1.35; – **देय्युं** विधि॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, वे अनुमोदन करें – *यदि ते अत्थतो जानेय्युं, तेपि अनुमोदेय्युं,* मि॰ प॰ 256; सु॰ नि॰ (पृ॰) 170.

**अनुमोदन** नपुं॰, अनु + √मुद से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [अनुमोदन], स्वीकृति, पुष्टि, समर्थन, "हां ऐसा ही है" कहकर दी गयी स्वीकृति, "ठीक है" या "बहुल अच्छा" (साधु) कह कर दिया गया अनुमोदन, भिक्षा या अन्य दानों को पाने के बाद भिक्षुओं द्वारा आशीर्वचन अथवा साधुवाद देने के रूप में प्रकट किये गये वचन – *सत्था भत्तकिच्चावसाने अनुमोदनं करोन्तो ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.97; *अयं ते अनुमोदनं करिस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.125; *भत्तग्गे मनुस्सानं अनुमोदनं अकत्वा पक्कमन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.227; *सो भुत्तावी मुहुत्तं तुण्ही निसीदति, न च अनुमोदनस्स कालमतिनामेति,* म॰ नि॰ 2.347; *न च अनुमोदनस्साति यो हि भुत्तमत्तोव दारकेसु*

*भत्तत्थाय ... अनुमोदनं आरभति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.277; स॰ उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट॰; कतानु॰, कतभत्तानु॰, खण्डानु॰, तिरोकुड्डानु॰, दानानु॰, परकतपुञ्ञानु॰, भत्तानु॰, सत्तानु॰ के अन्त॰; – **करण** नपुं॰, [अनुमोदनकरण], धन्यवाद का ज्ञापन, स्वीकृतिप्रदान – *सुमनो बुद्धप्पमुखं भिक्खुसङ्घं परिविसित्वा अनुमोदनकरणत्थाय पत्तं अग्गहेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.120; – **गाथा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, अनुमोदन को प्रकाशित करने वाली गाथाएं – *पच्चेकबुद्धानं किर इधाव द्वे गाथा अनुमोदनगाथा नाम होन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.115; *अनुमोदनगाथावण्णनायमेव आविभविस्सति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.58; – **ज** त्रि॰, [अनुमोदनज], अनुमोदन अथवा स्वीकृति से उत्पन्न – *अनुमोदनजं पुञ्ञं चित्तायत्तमहाफलं,* सद्धम्मो॰ 516; – **धम्मदेसना** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, अनुमोदन (या भोजन ग्रहण करने के उपरान्त साधुवाद-ख्यापन) के रूप में दिया गया धर्मोपदेश – *सत्था अनुमोदनधम्मदेसनं आरभि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.120; – **मत्त** त्रि॰, [अनुमोदनमात्र], केवल अनुमोदन, केवल धन्यवाद का ज्ञापन – ... *परेन कतस्स दानस्स सक्कच्चं अनुमोदनमत्तेन हेतुना इदानि मय्हं हत्थो ...,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 106; – **सद्द** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अनुमोदनशब्द], अनुमोदन या स्वीकृति का शब्द, हामी भरने का शब्द, स्वीकरण – ... *एवमेतं भगवा एवमेतं सुगता'ति अनुमोदनसद्दं अस्सोसि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).195.

**अनुमोदना** स्त्री॰, अनुमोदन, स्वीकृति, भोजनग्रहणोपरान्त या दान प्राप्ति के उपरान्त आशीर्वचन अथवा साधुवाद को प्रकट करने के रूप में प्रकाशित अनुमोदन – *न मे तुम्हेहि दानानुच्छविका अनुमोदना कता, ति?* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.107; *अनुमोदेय्यान्ति अनुमोदनं करेय्यं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).156; *दानानुमोदनाय महाजनो महन्तं विसेसं पापुणीति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.290; स॰ उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट॰ पत्तानु॰, यागुदानानु॰, वस्सकारानु॰, विहारदानानु॰, वेळुवनदानानु॰ के अन्त॰ (आगे).

**अनुमोदनानिसंसगाथा** सद्धम्मो॰ के ग्यारहवें अनुच्छेद का शीर्षक, सद्धम्मो॰ गाथा संख्या 510-516 तक.

**अनुमोदनावसान** नपुं॰, अनुमोदन + अवसान, तत्पु॰ स॰ [अनुमोदनावसान], आशीर्वचनात्मक अनुमोदन की क्रिया की समाप्ति – *अनुमोदनावसाने चतुरासीतिया पाणसहस्सानं धम्माभिसमयो अहोसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.61.

**अनुमोदनीय** त्रि॰, अनु + √मुद का सं॰ कृ॰ [अनुमोदनीय], **शा॰ अ॰** अनुमोदन करने या आशीर्वचन देने योग्य कृत्य, **ला॰ अ॰** अनुमोदन आदि के रूप में प्रकाशित वाणी का कर्म – *अनुमोदनीयंकासि, नागकञ्ञा महिद्धिका,* अप॰ 2.222; ... *अनुमोदनियादिवसेन पवत्तितं वचीकम्मं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.22.

**अनुमोदित** त्रि॰, अनु + √मुद का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुमोदित], धन्यवाद या साधुवाद के साथ स्वीकृत, वह, जिसका अनुमोदन कर दिया गया है – ... *पानीयं दिन्नं अनुमोदितं,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 65-66.

**अनुम्मत्त** त्रि॰, उम्मत्त का निषे॰, तत्पु॰ स॰ [अनुन्मत्त], वह, जो उन्माद या पागलपन से ग्रस्त नहीं है, उन्मादरहित, पागलपन से रहित – *नानुम्मत्तो नापिसुणो, नानटो नाकुतूहलो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.347; *तत्थ नानुम्मत्तोति न अनुम्मत्तो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.347; *को वा ते वचनं आदियति अनुम्मत्तो,* मि॰ प॰ 128; – **क** त्रि॰, उम्मत्तक का निषे॰ [अनुन्मत्तक], उपस्थित् – ... *खिप्पं ... उपट्ठितसतिता अनुम्मत्तकता आणवन्तता अनलसता ...,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 24.

**अनुयागी** त्रि॰, अनु + √यज से व्यु॰ [अनुयाजी], किसी दूसरे के अनुकरण पर यज्ञ करने वाला – *राजा खो महाविजितो महायञ्ञं यजति, हन्दस्स मयं अनुयागिनो होमा'ति,* दी॰ नि॰ 1.126.

**अनुयात** त्रि॰, अनु + √या का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुयात], **क. कर्म॰ वा॰ में** – वह, जिसका अनुगमन दूसरों द्वारा किया गया है – ... *मग्गं पुराणञ्जसं पुब्बकेहि मनुस्सेहि अनुयातं,* स॰ नि॰ 1(2).93; *एस मग्गो महन्तेहि, अनुयातो महेसिभि,* अ॰ नि॰ 1(2).31; **ख. कर्तृ॰ वा॰ में** – अनुगमन करने वाला, अनुकरण कर रहा, केवल स॰ उ॰ प॰ में ही प्राप्त, द्रष्ट॰ महिस्सर जटामकुटानुयायी के अन्त॰.

**अनुयाति / अनुयायति** अनु + √या का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुयाति], अनुगमन करता है, बराबर साथ या पीछे चलता है – *अनुपेतीति अनुयाति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.300; *अनुपेतीति अनुयायति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.137; – **न्ता** त्रि॰, वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, अनुगमन करने वाले – *खत्तिया भोगिराजानो, अनुयन्ता भवन्तु ते,* सु॰ नि॰ 558; – **याथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ [अनुयात], तुम लोग अनुगमन करो – *इत्थागारं अज्झभासि, सब्बाव अनुयाथ मं,* जा॰ अट्ठ॰ 6.27; – **यिस्सन्ति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, अनुगमन करेंगे – *यन्तं मं नानुयिस्सन्ति, तं कुदास्सु भविस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.59.

**अनुयायति** अनु + √या का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, अनुशासन करता है, आधिपत्य करता है – *चक्कवत्ती ... महापथविं*

*अनुयायति कल्याणपापकानि विचिनमानो,* मि॰ प॰ 360; *पञ्चालमनुयायन्ति, अकामा वसिनो गता,* जा॰ अट्ठ॰ 6.226.

**अनुयायी** त्रि॰, अनु + √या से व्यु॰ [अनुयायिन्], अनुगमन या अनुसरण करने वाला, विषयीभूत, वशवर्ती, अधीनस्थ - *कथं नु यातं अनुयायि होति, अल्लञ्च पाणिं दहते कथं सो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.207; *तस्सेव अत्थं पुरिसो करेय्य, यातानुयायीति तमाहु पण्डिता,* तदे॰; *यातानुयायीति पुब्बकारिताय यातस्स पुग्गलस्स अनुयायी,* जा॰ अट्ठ॰ 7.208; ..., *ब्राह्मणस्सेव अनुयायिनो होथा'ति,* ..., मि॰ प॰ 263; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अनानु॰, जरामरणानु॰, यातानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुयुञ्जति** अनु + √युज का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुयुनक्ति], **क**. किसी के साथ स्वयं को जोड़ देता है, किसी का अत्यधिक सेवन करता है, किसी में अत्यधिक अनुरक्त होता है, स्वयं को किसी में पूरी तरह से लगा देता है, किसी चीज का आदी बन जाता है - *सुरामेरयपानञ्च, यो नरो अनुयुञ्जति,* ध॰ प॰ 247; *अनुयुञ्जतीति सेवति बहुलीकरोति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.206; - **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - *पमादमनुयुञ्जन्ति, बाला दुम्मेधिनो जना,* ध॰ प॰ 26; *ते पमादे आदीनवं अपस्सन्ता पमादं अनुयुञ्जन्ति पवत्तेन्ति, पमादेन कालं वीतिनामेन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.146; - **ञ्जं** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, पूर्णरूप से स्वयं को लगाता हुआ, स्वयं को समर्पित करता हुआ - *अहोरत्तं अनुयुञ्जं, जीवितं अनिकामयं,* स॰ नि॰ 1(1).143; - **ञ्जन्तो** उपरिवत् - *कम्मट्ठानं पन उग्गहेत्वा अनुयुञ्जन्तो बहुस्सुतोव,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.70; - **ञ्ज** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, स्वयं को लगा दो - *कतपुञ्ञोसि त्वं, आनन्द, पधानमनुयुञ्ज, खिप्पं होहिसि अनासवो'ति,* दी॰ नि॰ 2.109; - **ञ्जथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰, अपने को पूरी तरह से जोड़ दो - *सारत्थे घटथ अनुयुञ्जथ, सारत्थे अप्पमत्ता आतापिनो पहितत्ता विहरथ,* दी॰ नि॰ 2.107; - **ञ्जस्सु** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, आत्मने॰, उपरिवत् - *पुब्बापररत्तमप्पमत्तो, अनुयुञ्जस्सु दळ्हं करोहि योगं,* थेरगा॰ 413; - **ञ्जेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, स्वयं को पूरी तरह से लगा दे, जोड़ दे, समर्पित कर दे - *सो यानि सम्मा निब्बानाधिमुत्तस्स असप्पायानि तानि अनुयुञ्जेय्य,* म॰ नि॰ 3.41; - **ञ्जेथ** उपरिवत्, आत्मने॰ - *मा पमादमनुयुञ्जेथ, मा कामरतिसन्थवं,* ध॰ प॰ 27; *मा कामरतिसन्थवन्ति वत्थुकामकिलेसकामेसु रतिसङ्खातं तण्हासन्थवम्पि मा अनुयुञ्जेथ मा चिन्तयित्थ मा पटिलभित्थ,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.146; - **ञ्जि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, (निपा॰ 'मा' के साथ परिवर्जन के आशय में) जोड़ो, स्वयं को लगा दो - *मा च वातातपे चारित्तं अनुयुञ्जि,* म॰ नि॰ 3.42; - **ञ्जित्थ** अद्य॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰, (निषेधा॰ निपा॰ मा के साथ मना करने के विशेष आशय में) उपरिवत् - *मा खिड्डारतिञ्च मा निद्दं, अनुयुञ्जित्थ झाय कातियान,* थेरगा॰ 414; - **ञ्जिस्साम** भवि॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰, हम स्वयं को पूरी तरह से लगा देंगे, समर्पित कर देंगे - *इतो अञ्ञस्मिं रत्तिभागे वा दिवसभागे वा अप्पमत्ता कम्मट्ठानमनुयुञ्जिस्सामा'ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.381; - **ञ्जित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, पूरी तरह से स्वयं को लगाकर - *एको दमयन्ति रत्तिट्ठानादीसु कम्मट्ठानं अनुयुञ्जित्वा मग्गफला ... दमेन्तोति अत्थो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.269; - **ञ्जितब्बं** त्रि॰, सं॰ कृ॰, स्वयं को लगाया जाना चाहिए, जोड़ दिया जाना चाहिए - *एतञ्हि उपासकेन पुब्बभागे अनुयुञ्जितब्बं बुद्धसासनं नाम,* उदा॰ अट्ठ॰ 252; **ख**. स्वयं को किसी के साथ पूरी तरह से जोड़ देना अथवा किसी बात का गम्भीर परीक्षण करना या जांचना - **ञ्जन्तो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, परीक्षण करते हुए, जांचते हुए, पूछते हुए - *अथ नं भगवा अनुयुञ्जन्तो किन्ति पन ते, अग्गिवेस्सन, कायभावना सुताति आह,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).182; - **ञ्जाहि** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰, तुम परीक्षा करो, प्रश्न करो - *इमं पब्बजितं अनुयुञ्जाही'ति,* महाव॰ 109; - **ञ्जथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰, प्रश्न करो, परीक्षा करो - *इमे च भिक्खू अनुयुञ्जथा'ति,* पारा॰ 254; - **ञ्जितुं** निमि॰ कृ॰, परीक्षा करने हेतु, प्रश्न करने हेतु - *इमे नाम ... सह धम्मेन अनुयुञ्जितुं समत्थो नत्थि,* उदा॰ अट्ठ॰ 109.

**अनुयुञ्जन** नपुं॰, अनु + √युज से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [अनुयुञ्जन], सम्पूर्ण रूप से किसी के प्रति लगाव, दृढ़ निष्ठा - *अनुयोगोति अनुयुञ्जनं,* महानि॰ अट्ठ॰ 148; 329; *धम्मानुयोगन्ति दानादिकुसलधम्मस्स अनुयुञ्जनं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 293; - **ना** स्त्री॰, उपरिवत् - *अकम्मं हेतं ... किलेसयुद्धं, सदत्थमनुयुञ्जना, एतं जिनपुत्तानं करणीयं, ... पूजा करणीया,* मि॰ प॰ 173.

**अनुयुञ्जीयति** अनु + √युज के कर्म॰ वा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, दूसरों द्वारा परीक्षित किया जाता है, उत्तर देने के काम के साथ जोड़ दिया जाता है - *न हि, यो परेहि अनुयुञ्जीयति,* सद्द॰ 2.374; - **ञ्जियमानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, परीक्षित किया जा रहा, पूछा जा रहा - *अथ खो सो ... उपालिना अनुयुञ्जियमानो एतमत्थं आरोचेसि,* महाव॰ 109; *अनुयुञ्जियमानोति एकमन्तं नेत्वा*

*केसमस्सुओरोपनकासायपटिग्गहणसरणगमनउपज्झायग्गहणकम्मवाचानिस्सयधम्मे पुच्छियमानो,* महाव॰ अट्ठ॰ 282; – **ञ्जियमाना** स्त्री॰, कर्म॰ वा॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, जांची जा रही, पूछी जा रही – *एवमनुयुञ्जियमाना सा, रहिते धम्मदेसनाकुसला,* थेरीगा॰ 406; *अनुयुञ्जियमानाति पुच्छियमाना, सा इसिदासीति योजना,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 289.

**अनुयुत्त** त्रि॰, अनु + √युज का भू॰ क॰ कृ॰, द्वि॰ वि॰ में अन्त होने वाले पद के साथ प्रयुक्त [अनुयुक्त], **1.** स्वयं को किसी में लगाया हुआ, किसी के प्रति पूर्णरूप से समर्पित – *... ते एवरूपं बीजगामभूतगामसमारम्भं अनुयुत्ता विहरन्ति,* दी॰ नि॰ 1.6; *..., यस्स समारम्भं अनुयुत्ता विहरन्तीति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.75; *... ते एवरूपं जूतप्पमादट्ठानानुयोगं अनुयुत्ता विहरन्ति,* दी॰ नि॰ 1.6; *ये अत्तानुयोगं अनुयुत्ता सीलादीनि सम्पादेत्वा देवमनुस्सानं सन्तिका सक्कारं लभन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.160; **2.** अनुसरण या अनुगमन करने वाला, अधीनस्थ, आज्ञाकारी, सेवक – *यो लोभगुणे अनुयुत्तो, सो वचसा परिभासति अञ्ञे,* सु॰ नि॰ 668; *अनुयुत्तोति अग्गसावकानं भेदकामताय,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.180; – **त्ते** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सो यावता जम्बुदीपे पदेसराजानो ते सब्बे अनुयुत्ते अकासि,* मि॰ प॰ 193; स॰ उ॰ के रूप में अननु॰, चेतोसमथानु॰, जागरियानु॰, झानानु॰, सरीरमण्डनानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुयोग** पु॰, अनु + √युज से व्यु॰ [अनुयोग], **क.** पूर्ण रूप से समर्पण, पूर्ण निष्ठा, सुदृढ़ लगाव, पुनः पुनः योग – *अनुयोगे किलिन्ने च सुतोभिधेय्यलिङ्गिको,* अभि॰ प॰ 797; *... अनुयोगमन्वाय अप्पमादमन्वाय सम्मामनसिकारमन्वाय तथारूपं चेतोसमाधिं फुसति,* दी॰ नि॰ 1.11; *पुनप्पुनं युत्तवसेन अनुयोगोति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.90; **ख.** प्रश्न, परीक्षण, जांच पड़ताल – *पञ्हो तीस्वनुयोगो च पुच्छा, प्यथ निदस्सनं,* अभि॰ प॰ 115; *एतस्मिञ्च पाठे ... सम्बन्धित्वा पुन कस्मा'ति अनुयोगं दस्सेत्वा,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 179; **ग.** √दा से व्यु॰, क्रि॰ रू॰ के साथ प्रयुक्त – परीक्षा देना या उत्तीर्ण होना – *..., अङ्गेहि समन्नागतस्स भिक्खुनो अनुयोगो न दातब्बो'ति,* परि॰ 360; *सो आचरियस्स अनुयोगं दत्वा बाराणसिं पच्चागच्छि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.368; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अत्तकिलमथानु॰, अत्तपरितापनानु॰, अननु॰, अभिञ्ञानु॰, असुभभावनानु॰, आतपनानु॰, उदकोरोहणानु॰, उपादानपञ्ञत्तानु॰, उपेक्खभावनानु॰, कामसुखल्लिकानु॰, कामसुखानु॰, कायभावनानु॰, किलमथानु॰, केसमस्सुलोचनानु॰, जागरियानु॰, जूतपमादट्ठानानु॰, दूतेय्यपहिणगमनानु॰, देवदूतानु॰, धम्मानु॰, पञ्ञत्तानु॰, पधानानु॰, परपरितापनानु॰, परियायभत्तभोजनानु॰, भावनानु॰, मण्डनानु॰, सतिपट्ठानभावनानु॰, सिक्खत्तयानु॰, सोमनस्सानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **क्खम** त्रि॰, [अनुयोगक्षम], वह जो परीक्षण अथवा प्रश्न पूछने की स्थिति का सामना करने में सक्षम या समर्थ है, परीक्षा या जांच का सामना करने में समर्थ – *नो अनुयोगक्खमो, नो विमज्जनक्खमोति अनुयोगं वा वीमंसं वा न खमति,* ..., म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.68; *तस्स भगवतो वादो ..., अनुयोगक्खमो च विमज्जनक्खमो चा'ति,* म॰ नि॰ 2.54; – **दापन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, परीक्षण करवाना, प्रश्न पुछवाना, जांच पड़ताल कराना – *तेन नं भगवा अनुयोगक्खमो अय'न्ति ञत्वा सीहनादे अनुयोगदापनत्थं इमम्पि देसनं आरभि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.56; *... अनुयोगं दापनत्थं, अनुयोगं दत्वा, दानं दत्वा,* सद्द॰ 2.480; – **भयभीत** त्रि॰, परीक्षण या प्रश्नों को पूछे जाने से भयग्रस्त – *तथेव भगवतो अनुयोगभयेन भीतो अञ्ञोपि अत्तनो सहायके आचिक्खन्तो पठमं गाथमाह,* जा॰ अट्ठ॰ 3.316; पाठा॰ अनुयोगभयेन भीती; – **वन्तु** त्रि॰, [अनुयोगवत्], पूरी तरह से स्वयं को लगा देने वाला, पूर्णरूप से समर्पित, सुदृढ़ निष्ठा वाला – *... सततं सब्बकालं अनुयोगवन्ता, ते पुञ्ञवन्तो केवलं ...,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 180; – **वत्त** नपुं॰, [अनुयोगवृत्त], अनुयोग या परीक्षण या जांच पड़ताल सम्बन्धी प्रक्रिया, सङ्घसम्बन्धी किसी विषय का विनिश्चय – *अनुयोगवत्तं निसामय, कुसलेन बुद्धिमता कतं,* परि॰ 302; 313; *... भगवा अनुयोगवत्तं दस्सेन्तो सा पनावुसो, ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).322; *समनुयुञ्जतीति अनुयोगवत्तं आरोपेन्तो पुच्छति, ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.118; *अनुयोगवत्तन्ति अनुयोगे कते वत्तितब्बवत्तं, आरोपेन्तोति कारापेन्तो, अत्तनो पुच्छं उद्दिस्स पटिवचनं दापेन्तो पुच्छति,* अ॰ नि॰ टी॰ 2.106.

**अनुयोगी** त्रि॰, अनु + √युज से व्यु॰ [अनुयोगी], निष्ठावान्, समर्पित, स्वयं को पूरी तरह से किसी में लगा देने वाला, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयुक्त – *अत्थं हित्वा पियग्गाही, पिहेतत्तानुयोगिनं,* ध॰ प॰ 209; *ये च ते सततानुयोगिनो, धुवं पयुत्ता सुगतस्स सासने,* पे॰ व॰ 487; *सततानुयोगिनोति ओसानगाथाय अयं सङ्खेपत्थो – अहम्पि नाम रतियं पाणवधमत्ततो विरतो एवरूपंसम्पत्तिं अनुभवामि,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 179–180; *पिहेतत्तानुयोगिनन्ति ताय पटिपत्तिया सासनतो चुतो गिहिभावं पत्वा पच्छा ये अत्तानुयोगं अनुयुत्ता*

*सीलादीनि सम्पादेत्वा देवमनुस्सानं सन्तिका सक्कारं लभन्ति,* ध. प. अट्ठ. 2.160.

**अनुयोजन** नपुं., [अनुयोजन], किसी के साथ, पीछे किया गया, जोड़, अन्य के साथ योग – ..., *तत्थ सहजातानुयोजनरसो,* ..., विसुद्धि. 1.137; *सहजातानं अनुयोजनं आरम्मणे अनुविचारणसङ्खातअनुमज्जन-वसेनेव वेदितब्बं,* विसुद्धि. महाटी. 1.156.

**अनुय्योजेत्वा** अनु + √युज के प्रेर. का पू. का. कृ., अनुयोजित कराके, किसी अन्य के साथ जुड़वा कर या सङ्गति बैठवा कर – ... *अप्पेव नाम अत्तनो धम्मतायेपि सल्लक्खेय्या'ति अनुय्योजेत्वा तिट्ठ, तात, याव ते यागुभत्तं सम्पादेमि,* ध. प. अट्ठ. 2.291; स. नि. अट्ठ. 1.269.

**अनुय्यान** नपुं., संभवतः अनु + उय्यान से व्यु. [अनूद्यान], छोटा सा उद्यान, साधारण बाग – *अनेकानुभवाधारे नानानुय्यानसुन्दरे,* चू. वं. 68.58; संभवतः नानाउय्यानसुन्दरे के स्थान पर भ्रष्ट पाठ.

**अनुय्युत** त्रि., उय्युत का निषे. [अनुद्युत], सार्थक, विषय या सन्दर्भ के सर्वथा अनुरूप, समयानुरूप – *अत्थं न हापेति अनुय्युतं भणं,* महाव. 483; *अनुय्युतं भणन्ति अनुञ्ञातं अनपगतं भणन्तो,* महाव. अट्ठ. 410.

**अनुरक्ख** पु., [अनुरक्ष], सुरक्षा, सुरक्षण – *विजयो विजितो च सो नावं अनुरक्खेन च,* दी. वं. 9.32.

**अनुरक्खक** त्रि., अनु + √रक्ख से व्यु. [अनुरक्षक], सुरक्षा करने वाला, सुरक्षित रखने वाला, संधारक – केवल स. उ. प. में ही प्राप्त, वंसानु. के अन्त. द्रष्ट..

**अनुरक्खण क.** नपुं., अनु + √रक्ख से व्यु., क्रि. ना. [अनुरक्षण], संरक्षण, सुरक्षा, संधारण, जो उपलब्ध है या उत्पन्न है उसको ठीक से सुरक्षित रखना – *अम्हाकं ... अम्हाकं अनुरक्खणत्थाय अरञ्ञवासं अनुजानि,* जा. अट्ठ. 1.138; ... *या च लद्धस्स अनुरक्खणा, ... उप्पन्नस्स पन अनुरक्खणमेव भारो,* जा. अट्ठ. 5.112; **ख.** त्रि., संरक्षक, संधारक, सुरक्षितरूप में रखने वाला – *अञ्ञवादो सारत्थो सद्धम्ममनुरक्खणो,* दी. वं. 4.30; स. उ. प. के रूप में इन्द्रियानु., चित्तानु., वण्णानु., वुत्तानु., सत्तानु., सीलानु. के अन्त. द्रष्ट.; – **रक्खणा / रक्खना** स्त्री., संरक्षण, सुरक्षा – *संवरो च पहानञ्च, भावना अनुरक्खणा,* अ. नि. 1(2).19; *अलद्धस्स च यो लाभो, लद्धस्स चानुरक्खणा,* जा. अट्ठ. 5.111; ..., *या च लद्धस्स अनुरक्खणा,* जा. अट्ठ. 5.112; – **पधान / प्पधान** नपुं. तत्पु. स. [अनुरक्षणप्रधान], सुरक्षा या संधारण हेतु किया जा रहा दृढ़ प्रयास, समाधि के निमित्त की सुरक्षा करने वाले के चित्त में उत्पन्न वीर्य – *चत्तारिमानि, ..., पधानानि, ..., संवरप्पधानं, पहानप्पधानं, भावनाप्पधानं, अनुरक्खणाप्पधानं,* अ. नि. 1(2).18; 19; दी. नि. 3.180; *अनुरक्खणाप्पधानन्ति समाधिनिमित्तं अनुरक्खन्तस्स उप्पन्नवीरियं,* अ. नि. अट्ठ. 2.253; – **णभब्ब** त्रि., वह, पुद्गल या व्यक्ति जिसकी विमुक्ति अथवा चित्तविशुद्धि की अर्हता अनुरक्षण पर आधारित नहीं रहती है – *सचे न अनुरक्खति, परिहायति ताहि समापत्तीहि – अयं वुच्चति पुग्गलो अनुरक्खणाभब्बो,* पु. प. 118; *अनुरक्खणाभब्बोति अनुरक्खणाय अपरिहानिं आपज्जितुं भब्बो,* पु. प. अट्ठ. 34.

**अनुरक्खति** अनु + √रक्ख का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुरक्षति], रक्षा करता है, सुरक्षित बनाए रखता है, देखभाल करता है, निगरानी करता है, ठीक-ठाक करके या विशोधित करके रखता है – *भिक्खु ... समाधिनिमित्तं अनुरक्खति अट्ठिकसञ्ञं ... उद्धुमातकसञ्ञं,* अ. नि. 1(2).19; दी. नि. 3.181; *अनुरक्खतीति समाधिपारिपन्थिकधम्मे रागदोसमोहे सोधेन्तो रक्खति,* अ. नि. अट्ठ. 2.253; दी. नि. अट्ठ. 3.184; *सचे अनुरक्खति, न परिहायति ताहि समापत्तीहि,* पु. प. 118; *सचे अनुरक्खतीति सचे अनुपकारधम्मे पहाय उपकारधम्मे सेवन्तो समापज्जति,* पु. प. अट्ठ. 34; – **ते** वर्त., प्र. पु., ए. व., आत्मने., उपरिवत् – *माताव पुत्तं अनुरक्खते पतिं,* अ. नि. 2(2).230; – **न्त** वर्त. कृ., सुरक्षित या नियन्त्रित रखता हुआ – *सच्चवाचानुरक्खन्तो, जीवितं चजितुमुपागमिं,* चरिया. 404; – **न्तेन** वर्त. कृ., तृ. वि., ए. व. – *तुम्हाकं चित्तं अनुरक्खन्तेन मया एवं वुत्तं नेवेत्थ तुम्हाकं दोसो अत्थि, न मय्हं,* ध. प. अट्ठ. 1.351; – **क्ख** अनु., म. पु., ए. व., तू रक्षा कर, सुरक्षित बनाकर रख – ..., *तमेव त्वं साधुकमनुरक्खा'ति,* दी. नि. 3.25; – **क्खथ** अनु., म. पु., ब. व., तुम लोग रक्षा करो, सुरक्षित अथवा नियन्त्रित करके रखो – *अप्पमादरता होथ, सचित्तमनुरक्खथ,* ध. प. 327; – **क्खे** विधि., प्र. पु., ए. व., सुरक्षित रूप में रखे, रक्षा करे – *माता यथा नियं पुत्तमायुसा एकपुत्तमनुरक्खे,* सु. नि. 149; – **क्खेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., उपरिवत् – *पञ्ञं नप्पमज्जेय्य, सच्चमनुरक्खेय्य, चागमनुब्रूहेय्य, सन्तिमेव सो सिक्खेय्या'ति,* म. नि. 3.288; – **क्खिसामि** भवि., उ. पु., ए. व., मैं सुरक्षा करूंगा, सुरक्षित रखूंगा, संयमित करके रखूंगा – ..., *तमेवाहं साधुकमनुरक्खिसामी'ति,* दी. नि. 3.25; – **क्खिस्सते**

भवि., प्र. पु., ए. व., आत्मने., उपरिवत् - *एवं कुसलधम्मानं, अनुरक्खिस्सते अयं,* अप. 2.258; - **क्खितुं** निमि. कृ., रक्षा करने के निमित्त - *कीळितुं अभिसित्तानं चरितं चानुरक्खितुं,* म. वं. 26.7; - **क्खितब्बं** सं. कृ., अनुरक्षण या सुरक्षा की जानी चाहिए, अनुरक्षण करने योग्य - ..., *कायिकं वाचसिकं अनुरक्खितब्बं,* ..., मि. प. 102.

**अनुरक्खमानक** त्रि., अनु + √रक्ख के वर्त. कृ., आत्मने. से व्यु., संधारक, रक्षा करने वाला, सुरक्षित रखने वाला - *तथेव सीलं अनुरक्खमानका, सुपेसला होथ सदा सगारवा'ति,* सद्धम्मो. 621; विसुद्धि. 1.33; दी. नि. अट्ठ. 1.53.

**अनुरक्खा** स्त्री., [अनुरक्षा], सुरक्षा, रखवाली - *ननु, भन्ते, भगवा अनेकपरियायेन कुलानं अनुद्दयं वण्णेति, अनुरक्खं वण्णेति,* स. नि. 2(2).309; *अत्तानुरक्खाय भवन्ति हेते, हत्थारोहा रथिका पत्तिका च,* जा. अट्ठ. 5.481.

**अनुरक्खित** अनु + √रक्ख का भू. क. कृ. [अनुरक्षित], वह, जिसकी रक्षा की गयी है या जिसे सुरक्षित अथवा नियन्त्रित करके रखा गया है - *तयानुगुत्तोति तया अनुरक्खितो,* जा. अट्ठ. 5.395.

**अनुरक्खिय** अनु + √रक्ख का सं. कृ. [अनुरक्ष्य], रक्षा किये जाने या नियन्त्रित करने योग्य, केवल स. उ. प. में ही प्राप्त, दुरनुरक्खिय के अन्त. द्रष्ट..

**अनुरक्खिस्सते** अनु + √रक्ख के कर्म. वा. का भवि., प्र. पु., ए. व., आत्मने. सुरक्षित या नियन्त्रित करके रखा जाएगा - *एवं कुसलधम्मानं, अनुरक्खिस्सते अयं,* अप. 2.258.

**अनुरक्खी** त्रि., सुरक्षा करने वाला, संयम या नियन्त्रण रखने वाला, सुरक्षित स्थिति में रखने वाला - *गुय्हमनुरक्खी चाहं यावाहं जीविस्सामि ताव गुय्हमनुरक्खिस्सामि,* मि. प. 105.

**अनुरञ्जन्त** अनु + √रञ्ज का वर्त. कृ., अलङ्कृत अथवा प्रभासित करता हुआ, प्रज्वलित होता हुआ, सुशोभित होता हुआ - *पभाहि अनुरञ्जन्तो, लोके लोकन्तगू जिनो,* अप. 2.146; थेरगा. अट्ठ. 2.430; *पभाहि अनुरञ्जन्तोति सो पदुमुत्तरो भगवा नीलपीतादिछब्बण्णपभाहि रंसीहि अनुरञ्जन्तो जलन्तो सोभयमानो विज्जोतमानोति अत्थो,* अप. अट्ठ. 1.251.

**अनुरत्त** त्रि., अनु + √रञ्ज का भू. क. कृ. [अनुरक्त], लगाव या राग से युक्त, किसी के प्रति पूरी तरह से समर्पित - *अनुरत्ता भत्तारं, तस्साहं विदेसनमकासिं,* थेरीगा. 448; *अनुरत्ता भत्तारन्ति भत्तारं अनुवत्तिका,* थेरीगा. अट्ठ. 294.

**अनुरथं** अ., क्रि. वि. [अनुरथं], रथ के पीछे-पीछे - ... *पच्छात्थे अनुरथं, भुसत्थे अनुरत्तो,* ..., सद्द. 3.883; मो. व्या. 3.2.

**अनुरव** पु., अनु + √रु से व्यु., क्रि. ना. [अनुरव], एक ध्वनि होने के बाद में उत्पन्न अनुगूंज या आवाज, केवल स. उ. प. के रूप में ही प्राप्त, घण्टानुरव के अन्त. द्रष्ट..

**अनुरवति** अनु + √रु का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुरौति], गूंजता है, बाद में आवाज करता रहता है - *यथा, महाराज, कंसथालं आकोटितं पच्छा अनुरवति अनुसन्दहति,* मि. प. 64; *यथा, महाराज, भेरी आकोटिता अथ पच्छा अनुरवति अनुसद्दायति,* ध. स. अट्ठ. 159-60.

**अनुरवना** स्त्री., अनु + √रु से व्यु. [अनुरवन, नपुं.], गूंज, बाद में उत्पन्न आवाज - *यथा अनुरवना एवं विचारो दट्ठब्बो'ति,* मि. प. 64.

**अनुरहो** अ., निपा., क्रि. वि. [अनुरहसं], छिपे हुए रूप से, एकान्त में, गुप्त रूप से, अप्रकट रूप से - *आपत्तिञ्च वत आपन्नो अस्सं, अनुरहो मं भिक्खू चोदेय्युं, नो सङ्घमज्झे'ति,* म. नि. 1.34; *अनुरहो मन्ति पुरिमसदिसमेव भिक्खुं गहेत्वा विहारपच्चन्ते सेनासनं पवेसेत्वा द्वारं थकेत्वा चोदेन्ते इच्छति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).154.

**अनुराज** पु., राजतिलक किया गया सहायक अथवा साधारण शासक, गौण या छोटा राजा - *मुद्धाभिसित्तो अनुराजा उपराजा ति भासितो,* सद्द. 2.347; *बहूहि अमच्चेहि सद्धिं तत्थ गन्त्वा अनुराजभावेन रज्जं कारापेसि,* सा. वं. 49(ना.).

**अनुराध** व्य. सं., [अनुराध], **क.** एक स्थविर का नाम, उसी से सम्बद्ध, स. नि. के कुछ सुत्तों का शीर्षक - ... *आयस्मा अनुराधो भगवतो अविदूरे अरञ्ञकुटिकायं विहरति,* स. नि. 2(1).106-108; 2(2).349-353; **ख.** श्रीलङ्का के प्रथम शासक विजय के एक साथी का नाम - *निवासट्ठानुराधानं अनुराधपुरं अहु,* म. वं. 10.76; *नगरस्स तोहि कारणेहि नामं ठपेन्तो निवासत्तानुराधनं'ति आदिमाह, तत्थ ... देविया भातु अनुराधो चा ति इमेसं द्विन्नं अनुराधानं निवसितत्ता अनुराधनक्खत्तेन पतिट्ठापितताय च अनुराधपुरं नाम अहोसी ति अत्थो,* म. वं. टी. 254(ना.); *नक्खत्तनामको मच्चो मापेसि अनुराधपुरं,* दी. वं. 9.35; **ग.** एक शाक्यवंशीय राजकुमार का नाम - *उरुवेलानुराधानं निवासा च तथा*

*तथा*, म॰ वं॰ 9.9; *तेसं उरुवेल-अनुराधानं निवासा च तथा उरुवेलअनुराधा ति वुच्चन्ती ति अत्थो, ..., सो अनुराधो वासिं कारेसी ति सम्बन्धो*, म॰ वं॰ टी॰ 237(ना॰); *रामो तिस्सो अनुराधो च महालि दीघावु रोहिनि*, दी॰ वं॰ 10.6; **घ.** अनुराधपुर का संक्षिप्तीकृत रूप – *उपतिस्सगामं मापेसि अनुराधस्स उत्तरे*, म॰ वं॰ 7.44; – **गाम** पु॰, [अनुराधग्राम], श्रीलङ्का के प्राचीन नगर अनुराधपुर का ही दूसरा नाम – *अनुराधगामं तन्नामो कदम्बनदियन्तिके*, म॰ वं॰ 7.43; – **नगर** नपुं॰, अनुराधपुर का ही एक अन्य नाम – *ततो'नुराधनगरं अभिगम्म यथाविधिं*, चू॰ वं॰ 59.8; *गन्त्वा'नुराधनगरं सयञ्च विधिकोविदो*, चू॰ वं॰ 74.7.

**अनुराधपुर** नपुं॰, श्रीलङ्का की प्राचीन राजधानी का नाम, जिसे अनुराध ने स्थापित किया था, अनुराधपुर एवं अनुराराम रूप में भी उल्लिखित – *नक्खत्तनामको मच्चो मापेसि अनुराधपुरं*, दी॰ वं॰ 9.35; *निवासट्ठानुराधानं अनुराधपुरं अहु, नक्खत्तेनानुराधेन पतिट्ठापितताय च*, म॰ वं॰ 10.70; *थेरो तस्स ... वेहासं उप्पतित्वा अनुराधपुरस्स पुरत्थिमदिसाय मिस्सकपब्बते पतिट्ठहि*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.51; – **रक्खक** पु॰, तत्पु॰ स॰, अनुराधपुर नगर का रक्षक – *अथ, एकदा महामच्चो'नुराधपुररक्खको*, चू॰ वं॰ 72.65.

**अनुराधा** स्त्री॰, [अनुराधा], 27 नक्षत्रों की सूची में सातवें नक्षत्र का नाम – *विसाखानुराधा जेट्ठा मूलासाळ्हा दुवे तथा*, अभि॰ प॰ 59; ... *विसाखा अनुराधा जेट्ठा मूलं पुब्बासाळ्हं उत्तरासाळ्हं ...*, सद्द॰ 2.359.

**अनुराराम** पु॰, व्य॰ सं॰, श्रीलङ्का के रोहण में स्थित अनुराधपुर विहार का ही दूसरा नाम – *कारेसि अनुरारामं महागामस्स सन्तिके*, म॰ व॰ 35.83; *कारेसिनुराधारामं ति महागामस्स सन्तिके ततो उत्तरदिसाभागे अनुराधनामकं विहारं च कारेसि*, म॰ वं॰ टी॰ 608(ना॰); *कारेसि पोसथागारं अनुरारामसव्हये*, म॰ व॰ 36.37; 30.

**अनुरुज्झति** अनु + √रुधि का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, [अनुरुध्यते], अनुरक्त होता है, सन्तुष्ट या आनन्दित होता है, स्वीकृति देता है या अनुमोदन करता है, सहमत होता है – *सो उप्पन्नं लाभं अनुरुज्झति, अलाभे पटिविरुज्झति ...*, अ॰ नि॰ 3(1).9; *अनुरुज्झतीति अनुरोधो, कामेतीति अत्थो*, ध॰ स॰ अट्ठ॰ 389.

**अनुरुद्ध**[1] त्रि॰, अनु + √रुधि का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुरुद्ध], सहमति को प्राप्त, अनुमोदित, समर्पित, राग से युक्त, लगाव रखने वाला, स॰ उ॰ प॰ के रूप में अननुरुद्ध के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **पटिविरुद्ध** त्रि॰, राग एवं विरोध से युक्त – *सा पनावुसो, निद्दा अनुरुद्धप्पटिविरुद्धस्स उदाहु अननुरुद्धअप्पटि-विरुद्धस्सा'ति*, म॰ नि॰ 1.95; *अनुरुद्धपटिविरुद्धस्साति रागेन अनुरुद्धस्स कोधेन पटिविरुद्धस्स*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).322.

**अनुरुद्ध**[2] पु॰, **क.** एक बुद्ध का नाम – *अनुरुद्धो नाम सम्बुद्धो, सयम्भू अपराजितो*, अप॰ 1.385; **ख.** कौण्डिन्य बुद्ध के उपस्थापक या सेवक का नाम – *अनुरुद्धो नामुपट्ठाको, कोण्डञ्ञस्स महेसिनो*, बु॰ वं॰ 4.30; *कोण्डञ्ञस्स बुद्धस्स पन रम्मवती नाम नगरं ... भद्दो च सुभद्दो च द्वे अग्गसावका, अनुरुद्धो नामु-पट्ठाको, तिस्सा च उपतिस्सा च द्वे अग्गसाविका, ... वस्ससतसहस्सं आयुप्पमाणं अहोसि*, जा॰ अट्ठ॰ 1.40; **ग.** बुद्ध के प्रमुख शिष्यों में से एक का नाम, जो कि शाक्यवंशीय था – *इत्थं सुदं आयस्मा अनुरुद्धो थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति*, अप॰ 1.33; **घ.** अनुरुद्धसतक, नामरूपपरिच्छेद, परमत्थविनिच्छय तथा अभिधम्मत्थसङ्गह नामक ग्रन्थों के रचयिता एक सिंहली भिक्षु का नाम – *अभिधम्मावतारं ... बुद्धदत्तथेरो, विनयसंगहं सारिपुत्तथेरो, ... परमत्थविनिच्छयं नामरूपपरिच्छेदं अभिधम्मत्थसङ्गहञ्च अनुरुद्धथेरो ... संवण्णितत्ता सुखेन च लक्खणियत्ता लक्खणगन्धा ति वुच्चन्ति*, सा॰ वं॰ 31(ना॰); **ङ.(1)**. अनेक राजाओं का नाम, उदयभद्द के उत्तराधिकारी पुत्र तथा मुण्डक के पिता का नाम – *उदयभद्दपुत्तो तं घातेत्वा अनुरुद्धको*, म॰ वं॰ 4.2; *अजातसत्तु बिम्बिसारं घातेसि, उदयो अजातसत्तुं, तस्स पुत्तो महामुण्डिको नाम उदयं, तस्स पुत्तो अनुरुद्धो नाम महामुण्डिकं*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.128; **ङ.(2).** श्रीलङ्का के अरिमद्दनपुर के एक शासक का नाम – *सो च सिरिसङ्घबोधिराजा अम्हाकं मरम्मरट्ठे अरिमद्दननगरे अनुरुद्धेन नाम रञ्ञा समकालवसेन रज्जसम्पत्तिं अनुभवि*, सा॰ वं॰ 23(ना॰); **ङ.(3).** हंसावती नगर (श्रीलङ्का) के राजा, अनेक सेतिमिन्द के एक राजकुमार का नाम – ..., *बलिभुञ्जनत्थाय जेट्ठपुत्तस्स अनुरुद्धस्स नाम राजकुमारस्स दत्वा*, ..., सा॰ वं॰ 49(ना॰); – **संयुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के आठवें संयुत का नाम, 365–377; – **सुत्त** नपुं॰, म॰ नि॰ तथा स॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक या नाम; म॰ नि॰ 3.185–191; स॰ नि॰ 1(1).231–232.

**अनुरुध** अनु + √रुध का धा॰, रुधादि एवं दिवादिगण की धातुओं में परिगणित [अनुरुध, रुधादिगण], इच्छा करना, कामना करना, अनुकूल होना, किसी के प्रति निष्ठावान

होना - *अनुरुद्ध कामे, काम इच्छा, अनुपुब्बो रुधधातु इच्छायं वत्तति, अनुरुद्धो अनुरोध, अनुरसा ति किं विरोधो तत्थ अनुरुद्धो ति अनुरुज्झति पणीतं पणीतं वत्थुं कामेती ति अनुरुद्धो, अनुरोधो ति अनुकूलता, अयं पाळी, सो उप्पन्नं लाभं अनुरुज्झति अलाभे पटिविरुज्झती'ति,* सद्द॰ 2.485; प्रयोग के लिए द्रष्ट॰ अनुरुज्झति, अनुरुद्ध आदि के अन्त॰.

**अनुरूप** त्रि॰, [अनुरूप], उचित या समान प्रकृति वाला, एकदम मिलता-जुलता, योग्य, उपयुक्त, अनुकूल, सुखद (ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले पदों के साथ या समास में प्रयुक्त) - *अत्थेन अत्थिको तस्स अत्थत्थिकभावस्स अनुरूपं किलेसग्गिवूपसमेन सन्तं,* ..., सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.120; *तस्मास्स अनुरूपसेनासनं दस्सेन्तो भगवा अरञ्ञगतो वा'तिआदिमाह,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(1).259; ... *अननुरूपं विहारं पहाय अनुरूपे विहारे विहरन्तेन* ..., विसुद्धि॰ 1.88; *अञ्ञञ्च बहुं अत्तनो अनुरूपं वदन्तो अट्ठासि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.100; *पुब्बे पन तेन कतस्स कम्मस्स अनुरूपमेव मरणं पत्तो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.39; - **पा** स्त्री॰, उपयुक्त समान, एकदम मिलती जुलती - *सण्हतुङ्गसदिसी चाति सण्हा तुङ्गा सेसमुखावयवानं अनुरूपा च,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 235; - **पं** नपुं॰, क्रि॰ वि॰, ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले पदों के साथ अथवा स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्रयुक्त [अनुरूपं], सरलतापूर्वक, सुखदरूप में, अनुकूलता में, अनुरूपं, मो॰ व्या॰ 3.2; - **तो** प॰ वि॰ प्रतिरू॰ निपा॰, क्रि॰ वि॰, सप्त॰ वि॰ में अन्त होने वाले पदों के साथ अथवा स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्रयुक्त [अनुरूपतः], सङ्गति में, सरलता के साथ, अनुकूल रूप में - *उक्कंसस्सावकंसस्स, अन्तरे अनुरूपतो,* अभि॰ अव॰ 100; *अत्थानुरूपतो सद्दं, अत्थं सद्दानुरूपतो,* सद्द॰ 1.44; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अज्झासयानु॰, अत्थानु॰, अननु॰, अधिप्पायानु॰, अपराधानु॰, अभिसमयानु॰, आविभावानु॰, इच्छानु॰, ओकासानु॰, कम्मानु॰, कालानु॰, ञाणबलानु॰, तथानु॰, तदनु॰, पञ्ञानु॰, पटिञ्ञानु॰, पाळिनयानु॰, मगधभासानु॰, यथानु॰, योगानु॰, वचीदुच्चरितानु॰, वयानु॰, विभावानु॰, सकसकभासानु॰, सद्दानु॰, सानु॰, सुभानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; - **त्त** नपुं॰, भाव॰ [अनुरूपत्व], समानता, अनुकूलता, हितकरता - *मतिया अनुरूपत्ता, अनुमज्जनलक्खणो,* अभि॰ अव॰ 122; - **सभावभूत** त्रि॰, [अनुरूपस्वभावभूत], किसी की प्राप्ति में सहायक स्वभाव वाला, अनुरूप स्वभाव वाला - *धम्मानुधम्मप्पटिपन्नोति लोकुत्तरस्स निब्बानधम्मस्स अनुधम्मभूतं पटिपदं पटिपन्नो, अनुधम्मभूतन्ति अनुरूपसभावभूतं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.31.

**अनुरोदति** अनु + √रुद का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुरोदति], किसी वस्तु की चाह में रोता है, अभीप्सित को उद्देश्य बना कर रोता है - *यथापि दारको चन्दं, गच्छन्तमनुरोदति,* पे॰ व॰ 91; जा॰ अट्ठ॰ 3.143; *सो हि विज्जमानचन्दं अनुरोदति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.143; *अनुरोदतीति मय्हं रथचक्कं गहेत्वा देही'ति अनुरोदति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 55.

**अनुरोध** पु॰, अनु + √रुध से व्यु॰ [अनुरोध], विनती, आराधना, इच्छापूर्ति-हेतु निवेदन, लिहाज, विचार, समरूपता, अनुकूलता - *थानुरोधोनुवत्तनं,* अभि॰ प॰ 345; ... *अनुरोधो ति अनुकूलता,* विसुद्धि॰ 2.485; ... *समानताय च अत्तनि अनुरोधं विनेन्तो एवं* ..., सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.192; *अनुरोधोति अनुकूलता,* सद्द॰ 2.485; - **विरोध** पु॰, ए॰ व॰ एवं ब॰ व॰ में प्रयुक्त, द्व॰ स॰ [अनुरोधविरोध], **शा॰ अ॰** अनुकूल एवं विपरीतभाव, स्वीकृति एवं निषेध, **ला॰ अ॰** राग एवं द्वेष - *सो एवं अनुरोधविरोधं समापन्नो यं किञ्चि वेदनं वेदेति सुखं वा दुक्खं वा* ..., म॰ नि॰ 1.338; *अनुरोधविरोधन्ति रागञ्चेव दोसञ्च,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(2).206; *अनुरोधविरोधेहि, विप्पमुत्तो तथागतो'ति,* स॰ नि॰ 1(1).132; *चतुत्थे अनुरोधविरोधेसूति रागपटिघेसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.156; - **विप्पमुत्त** त्रि॰, राग और द्वेष की अकुशल चित्तवृत्तियों से पूरी तरह से मुक्त - *योगानुभावो हि एस, यदिदं अनुरोधविरोधविप्पमुत्तो अरतिरतिसहो अभूतपक्खेपभूतापनयनविरहितो च होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(1).255; - **विप्पहीन** त्रि॰, वह, जिसने राग और द्वेष को पूरी तरह से नष्ट कर लिया है - *अनुरोधविरोधविप्पहीनो, सम्मा सो लोके परिब्बजेय्य,* सु॰ नि॰ 364; *ततियगाथाय अनुरोधविरोधविप्पहीनो'ति सब्बवत्थूसु पहीनरागदोसो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.86; 192; - **समतिक्कन्त** त्रि॰, [अनुरोधविरोधसमतिक्रान्त], वह, जो राग और द्वेष के अकुशल मनोभावों को पार कर चुका है, राग एवं द्वेष पर विजय पा चुका व्यक्ति - *अनुनयपटिघविप्पहीनो उग्घातिनिघातिवीतिवत्तो अनुरोधविरोधसमतिक्कन्तो,* महानि॰ 82; *अनुरोधविरोधसमतिक्कन्तोति अनुनयञ्च पटिघञ्च सम्मा अतिक्कन्तो,* महानि॰ अट्ठ॰ 194; - **समापन्न** त्रि॰, [अनुरोधविरोधसमापन्न], राग और द्वेष से ग्रस्त - *सो एवं अनुरोधविरोधसमापन्नो न परिमुच्चति जातिया जराय मरणेन ... दोमनस्सेहि उपायासेहि,* अ॰ नि॰ 3(1).9; म॰ नि॰ 1.338.

**अनुलग्ग** त्रि॰, [अनुलग्न], साथ में लगा हुआ, पीछे से जोड़ा हुआ, अनुगत - *अन्वासत्ताति अनुलग्गा वोकिण्णा,* उदा॰ अट्ठ॰ 177.

**अनुलतिस्स पब्बत** पु., श्रीलङ्का के गङ्गराजि-क्षेत्र में स्थित एक पर्वत तथा एक विहार का नाम – *पाचीनतो अनुळतिस्सपब्बतं गङ्गराजियं ति पाचीनदिसायं गङ्गराजियं अनुळातिस्सपब्बतं नाम विहारं न नियेलतिस्सारागमं चा ति नियेलतिस्सपब्बतरामविहारं च,* म. वं. टी. 616(ना.).

**अनुला / अनुळा** स्त्री., व्य. सं., 1. कश्यप बुद्ध की एक प्रमुख शिष्या या अग्रश्राविका का नाम – *तस्स भगवतो जातनगरं बाराणसी नाम अहोसि, ब्रह्मदत्तो नाम ब्राह्मणो पिता, धनवती नाम ब्राह्मणी माता, तिसो च भारद्वाजो च द्वे अग्गसावका, सब्बमित्तो नामुपट्ठाको, अनुळा च उरुवेला च द्वे अग्गसाविका, निग्रोधरुक्खो बोधि,* ...., जा. अट्ठ. 1.53; *अनुळा उरुवेळा च, अहेसुं अग्गसाविका, बोधि तस्स भगवतो, निग्रोधोति पवुच्चति,* बु. वं. 26.39; 2. वाराणसी के चूळसेट्ठी की एक पुत्री का नाम - *बाराणसियं ... चूळसेट्ठि नाम अहोसि, सो कालं कत्वा पेतेसु निब्बत्ति, तस्स कायो ... अहोसि, धीता पनस्स अनुला ...,* पे. व. अट्ठ. 93; 3. श्रीलङ्का के शासक देवानम्पिय तिस्स के भाई महानाग की रानी तथा मुटसीव की उस पुत्री का नाम, जिसने सङ्घमित्रा से प्रव्रज्या ग्रहण की – ... *अनुळा देवी पब्बजितुकामा हुत्वा रञ्ञो आरोचेसि,* ..., पारा. अट्ठ. 1.63; 4. खल्लाहनाग एवं वट्टगामिणि की रानी का नाम - *महाचूळिकनामं तं पुत्तट्ठाने ठपेसि च, तम्मातरं अनुळादेविं महेसिं च अकासि सो,* म. वं. 33.35-36; 5. चोरगाग, सिव एवं वटुक की रानी का नाम – *चोरनागस्स देवी तु विसमं विसमानुला,* ...., म. वं. 34.16-29.

**अनुळाप** पु., अनु + √लप से व्यु. [अनुलाप], कथन की पुनरावृत्ति, पुनरुक्ति – *मुहुम्भासानुलापो,* अभि. प. 123.

**अनुळार** त्रि., उळार का निषे. [अनुदार], छोटा, हल्का, वह, जो बड़ा अथवा विशाल नहीं है; – **क** त्रि., उपरिवत् – *चतुरासीतिसहस्सानि पूजा च अनुळारिका,* म. वं. 34.59; – **त्त** नपुं., भाव. [अनुदारत्व], हल्का-फुल्का या साधारण होने की अवस्था – *तस्स च अप्पकत्ता अनुळारत्ता च आसनकं न्ति आह,* वि. व. अट्ठ. 18.

**अनुलित्त** त्रि., अनु + √लिम्प का भू. क. कृ. [अनुलिप्त], वह, जिसे सुगन्धित तेल आदि का लेप लगाया गया है अथवा उबटन किया गया है – *राजा न्हातानुलित्तो सुमण्डितप्पसाधितो नानग्गरसभोजनं भुञ्जि,* जा. अट्ठ. 1.257; *जातिसुमनमल्लिकादीनं विय पुप्फं नहातानुलित्तस्स, जिघच्छितस्स विय पणीतभोजनं,* मि. प. 323; *येन सीलगन्धेन अनुलित्ता भगवतो पुत्ता सदेवकं लोकं सीलगन्धेन धूपेन्ति सम्पधूपेन्ति,* मि. प. 303; स. उ. प. के रूप में चन्दनगन्धरसानुलित्त, चन्दनसारानु., चन्दनानु. आदि के अन्त. द्रष्ट.; – **सीलगन्ध** त्रि., ब. स. [अनुलिप्तशीलगन्ध], वह, जिसे शील रूपी सुगन्धित पदार्थ का लेप या उबटन किया गया है, शीलवान् - *परूळ्हकच्छलोमो सो अनञ्जितअमण्डितो अनुलित्तसीलगन्धो,* मि. प. 161.

**अनुलिम्पति** अनु + √लिम्प का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुलिम्पति, अनुलिम्पते], लेप करता है, उबटन करता है, लीपता या पोतता है, लेप लगाता है, आच्छादित कर देता है – *कुसलो भिसक्को ... अन्तोसल्लं सुसिरगतं ... वणं वूपसमेन्तो वणमुखं ... भेसज्जेन अनुलिम्पति परिपच्चनाय,* ..., मि. प. 120; – **म्पिं** अद्य., उ. पु., ए. व., मैंने अवलेपन किया – *फलं बुद्धस्स दत्वान, अगळुं अनुलिम्पहं,* अप. 1.383; *काळानुसारियं गय्ह, अनुलिम्पिं तथागतं,* अप. 1.356; – **म्पेत्वा** पू. का. कृ., लेप लगाकर – *सम्बुद्धमनुलिम्पेत्वा, सन्थविं लोकनायकं,* अप. 1.356; – **म्पितब्ब** सं. कृ., लेप किया जाना चाहिए – *एवमेव खो, महाराज, योगिना ... मेत्ताभेसज्जेन मानसं अनुलिम्पितब्बं,* मि. प. 364; – **म्पन** नपुं., क्रि. ना. [अनुलेपन], लेप या उबटन लगाने की क्रिया – *सत्तग्गहणछेदनलेखनवेधनसल्लुद्धरणवणधोवनसोसनभेसज्जानुलिम्पनवमनविरेचनानुवासनकिरियमनुसिक्खित्वा* ..., मि. प. 320; – **म्पेति** प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुलिम्पयति], लेप लगवाता है, मलहम के लेप को लगवाता है - ... *अनुलेपनीयं अनुलिम्पेति, अनुवासनीयं अनुवासेति,* मि. प. 166; *ते सदेवकं लोकं सीलवरचन्दनगन्धेन अनुलिम्पयन्ती'ति,* मि. प. 236.

**अनुलेप** पु., अनु + √लिप से व्यु., क्रि. ना. [अनुलेप], मलहम लगाकर पट्टी या प्लास्टर बांध देना - *निट्ठिते नवकम्मे च, अनुलेपमदासहं,* अप. 1.269; *दिस्सन्ति, भन्ते नागसेन, वेज्जानं उपक्कमा भेसज्जपानानुलेपा,* मि. प. 152.

**अनुलेपदायक** पु., व्य. सं., दो स्थविरों के लिये प्रयुक्त उपाधि – *इत्थं सुदं ... अनुलेपदायको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति,* अप. 1.176; 269-70.

**अनुलेपनमत्तिका** स्त्री., तत्पु. स. [अनुलेपनमृत्तिका], लीपने-पोतने के काम में प्रयुक्त मिट्टी – *मत्तिकन्ति अनुलेपमत्तिकं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).128.

**अनुलेपनीय** त्रि., अनु + √लिप का सं. कृ. [अनुलेपनीय], लेप किये जाने योग्य, लिपाई-पोताई किये जाने योग्य - *अनुलेपनीयं अनुलिम्पेति,* मि. प. 166.

**अनुलोकी/अनुलोकिक** त्रि., देखने वाला, दृष्टिपथ में रखने वाला - *सीसानुलोकिनो हुत्वा अनुगता होन्तीति अत्थो,* दी. नि. अट्ठ. 1.39; *सारिपुत्तत्थेरोपि तस्स गमनं सुत्वा सीसानुलोकिको गन्त्वा ओकासं सल्लक्खेत्वा तं ... सत्तविसुद्धिक्कमं पुच्छि,* अ. नि. अट्ठ. 1.159.

**अनुलोम** त्रि., विविध रूपों में प्रयोग [अनुलोम], **शा. अ.** बालों के अनुरूप, **ला. अ. क.** बालों की तरह ऊपर से नीचे की ओर आने वाला, नियमित या स्वाभाविक क्रम के अनुसार, अनुकूल, सीधे क्रम में - *वताति अनुलोमवचनत्थे निपातो,* पटि. म. अट्ठ. 1.304; *अपि नु मे तं ... अनुलोमं अभविस्स ञाणस्स उप्पादाय-सब्बे धम्मा अनत्ता'ति,* स. नि. 2(2).366; **- मेन** तृ. वि., ए. व., अनुलोम या सीधे क्रम के द्वारा - *अनुलोमेन धम्मट्ठितियं निब्बाने च पटिलोमभावस्स,* सु. नि. अट्ठ. 1.8; **- तो** प. वि. प्रतिरू. निपा., अनुलोमक्रम से, क्रमसङ्गत रूप से, सीधे क्रम से - *बोधिपक्खियधम्मानं, उद्धञ्च अनुलोमतो,* अभि. अव. 162; **ख. - मं** अ., क्रि. वि., नियिमित क्रम के अनुसार, सीधे क्रम से - *अथ खो भगवा ... पठमं यामं पटिच्चसमुप्पादं अनुलोमं साधुकं मनसाकासि,* उदा. 69; *अथ वा आदितो पट्ठाय ... अनुलोमतो अनुलोमो, तं अनुलोमं, साधुकं मनसाकासीति सक्कच्चं मनसि अकासि,* उदा. अट्ठ. 31; **ग.** पु./नपुं., *अनुधम्मं* से निर्मित *अनुधम्म के अनुकरण पर* व्यु., सीधा या नियमित क्रम - *अथ वा आदितो पट्ठाय अन्तं पापेत्वा वुत्तत्ता पवत्तिया वा अनुलोमतो अनुलोमो, तं अनुलोमं,* उदा. अट्ठ. 31; *अनुलोमपटिलोमन्ति अनुलोमञ्च पटिलोमञ्च,* महाव. अट्ठ. 226; **घ.** नपुं., तीसरा जवनचित्त, गोत्रभू से पूर्व की चित्त की एक अवस्था - *अप्पनायानुलोमत्ता, अनुलोमानि एव च, तदेव, अनुलोमेन धम्मट्ठितियं निब्बाने च पटिलोमभावतो,* उदा. अट्ठ. 27; *यस्मिञ्हि जवनवारे अरियमग्गो उप्पज्जति, तत्थ यदा द्वे अनुलोमानि, तदा ततियं गोत्रभु, चतुत्थं मग्गचित्तं, ततो परं तीणि फलचित्तानि होन्ति,* उदा. अट्ठ. 27; *ततियं जवनचित्तं, अनुलोमन्ति सञ्जितं,* अभि. अव. 162; *तस्मा तीणि फलानि हि, अनुलोमा तयो होन्ति,* अभि. अव. 165; स. उ. प. के रूप में अनत्तसञ्ञानु., अनिच्चसञ्ञानु., कप्पियानु., कसिणानु., झानानु., दुक्खसञ्ञानु., निब्बिदानु., पच्चनीयानु., पाठानु., विमोक्खानु., सच्चानु., सासनानु. तथा सुत्तानु. के अन्त. द्रष्ट.; **- क** नपुं., तीसरा जवनचित्त, गोत्रभू से तुरन्त पूर्ववर्ती चित्त - *दुतियं उपचारं तं, ततियं अनुलोमकं,* अभि. अव. 120; **- खन्ति** स्त्री., उचित क्रम में भावना करने योग्य क्षान्ति - *अनुलोमखन्तिं लद्धान, मोदती तिदिवं गतो'ति,* ध. प. अट्ठ. 1.363; **- चित्त** नपुं., कर्म. स., तीसरा जवनचित्त, गोत्रभू से सद्यः-पूर्ववर्ती चित्त - *तस्मा सब्बन्तिमेन परिच्छेदेन द्वीहि अनुलोमचित्तेहि भवितब्बं,* विसुद्धि. 2.313; **- ञाण** नपुं. कर्म. स., विपश्यना कर्मस्थान के दस ज्ञानों में दसवां ज्ञान, 9 ज्ञानों के कृत्यनिष्पादन में तथा बाद में 37 बोधिपक्षीय धर्मों के लिये अनुकूल विपश्यना कर्मस्थान का एक ज्ञान - *निरन्तरं समाहितो अनुलोमञाणानन्तरं गोत्रभुञाणोदयतो पट्ठाय,* उदा. अट्ठ. 154; *सम्मसनञाणं उदयब्बयञाणं भङ्गञाणं भयञाणं आदीनवञाणं निब्बिदाञाणं मुच्चितुकम्यताञाणं पटिसङ्खाञाणं सङ्खारुपेक्खाञाणं अनुलोमञाणञ्चेति दस विपस्सनाञाणानि,* अभि. ध. स. 66; *पुरिमानं नवन्नं किच्चनिप्फत्तिया, उपरि च सत्ततिंसाय बोधिपक्खियधम्मानं अनुकूलंञाणं अनुलोमञाणं,* अभि. ध. वि. टी. 232; **- ठपना** स्त्री., अपने प्रतिपाद्य की स्थापना के लिए उपयुक्त अथवा अनुकूल तार्किक स्थापना - *अयं ताव परवादीपक्खस्स ठपनतो निग्गहपापनारोपनानं लक्खणभूता अनुलोमठपना नाम,* कथा. अट्ठ. 110; **- त्त** नपुं., भाव. [अनुलोमत्व], अनुकूलता, उपयुक्तता, अनुकूल या उपयुक्त रहने की स्थिति - *अप्पनायानुलोमत्ता, अनुलोमानि एव च, यं तं सब्बन्तिमं एत्थ, गोत्रभूति पवुच्चति,* अभि. अव. 899(गा.); *धम्मानुधम्मं पटिपज्जमानोति लोकुत्तरधम्मस्स अनुलोमत्ता अनुधम्मभूतं विपस्सनं भावयमानो,* सु. नि. अट्ठ. 2.57; **- धम्म** पु., कर्म. स. [अनुलोमधर्म], अनुकूल धर्म, उपयुक्त प्रत्यवेक्षण - *अयमनुधम्मोति अयं अनुलोमधम्मो होति,* स. नि. अट्ठ. 2.236; **- नय** पु., कर्म. स. [अनुलोमनय], अपनी तार्किक स्थापना के लिये अनुकूल तर्क-पद्धति - *इदानि धम्मेन ... दस्सेतुं अनुलोमनये पुच्छा सकवादिस्स, अत्तनो लद्धिं निस्साय पटिञ्ञा परवादिस्स,* कथा. अट्ठ. 113; **- पक्ख** पु., कर्म. स. [अनुलोमपक्ष], तार्किक स्थापना में अनुकूल पक्ष - *तेन वत रेतिआदि अनुलोमपक्खे निग्गहस्स पापितत्ता अनुलोमपापना नाम,* कथा. अट्ठ. 110; **- पच्चनीय** नपुं., दुकपट्ठान की एक प्रकार की गणनापद्धति का शीर्षक - *यथा कुसलत्तिके अनुलोमपच्चनीयगणना, एवं गणेतब्बं,* पट्ठा. 2.34; **- पञ्चक** नपुं., कथा. की पुग्गलकथा

की कुछ वर्णनाओं का शीर्षक, कथा॰ 2; – **पटिपदा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अनुलोम-प्रतिपत्], उपयुक्त अथवा उपयुक्त मार्ग, अनुकूल प्रक्रिया, सीधी तर्क-पद्धति – *सम्मापटिपदाय अनुलोमपटिपदाय अपच्चनीकपटिपदाय ... सीलेसु परिपूरिकारिताय इन्द्रियेसु गुत्तद्वारताय भोजने मत्तञ्ञुताय,* महा॰ नि॰ 10; *अनुलोमपटिपदायाति अविरुद्धपटिपदाय, न पटिलोमपटिपदाय,* महानि॰ अट्ठ॰ 50; *समणसामीचिप्पटिपदाति समणानं अनुच्छविका समणानं अनुलोमप्पटिपदा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).221; – **पटिलोम** त्रि॰, सीधे तथा उलटे क्रम वाला, आगे की ओर से तथा पीछे की ओर से प्रारम्भ होने वाला; – **मं** अ॰, क्रि॰ वि॰, सीधे एवं उलटे क्रम से, नियमित क्रम में एवं विपरीत क्रम में – *अथ खो भगवा रत्तिया पठमं यामं पटिच्चसमुप्पादं अनुलोमपटिलोमं मनसाकासि,* महाव॰ 1; *अनुलोमपटिलोमन्ति अनुलोमञ्च पटिलोमञ्च,* महाव॰ अट्ठ॰ 226; *एवं अनुलोमपटिलोमं छसु देवलोकेसु सम्पत्तिं अनुभवन्ता विचरन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.431; *छसु कामावचरसग्गेसु अनुलोमपटिलोमेन महन्तं देविस्सरियं अनुभवन्ता विचरन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.284; – **पट्ठान** नपुं॰, पट्ठा॰ अट्ठ॰ के एक खण्ड का शीर्षक, पट्ठा॰ अट्ठ॰ 490; – **पापना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, अनुलोमपक्ष में निग्रह की प्राप्ति – *तेन वत रेतिआदि अनुलोमपक्खे निग्गहस्स पापितत्ता अनुलोमपापना नाम,* कथा॰ अट्ठ॰ 110; – **रोपना** स्त्री॰, अनुलोम-पक्ष की तर्क-पद्धति में निग्रह का आरोपण या दोष का आविष्करण – *यं तत्थ वदेसीतिआदि अनुलोमपक्खे निग्गहस्स आरोपितत्ता अनुलोमरोपना नाम,* कथा॰ अट्ठ॰ 110; – **मावसान** नपुं॰, अप्पनावीथि के तृतीय चरण अनुलोम का अन्त या समाप्ति – *अनुलोमावसानम्हि, सूरं तिक्खं विपस्सनं,* अभि॰ अव॰ 1325.

**अनुलोमिक** 1. त्रि॰, [अनुलोमिक], उचित क्रम में आया हुआ, क्रमसङ्गत, स्वाभाविक अथवा नियमित क्रम में प्राप्त, ठीक या नियमित क्रम वाला, सीधे क्रम के हिसाब से रखा गया – *एस दीघनिकायोति, पठमो अनुलोमिको,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 27; *अयं अनुलोमिकायं खन्तियं ठितो,* उदा॰ अट्ठ॰ 111; *ये चरस धम्मा अक्खाता, सामञ्ञस्सानुलोमिका,* इतिवु॰ 74; ... *पटिच्चसमुप्पन्नेसु धम्मेसु अनुलोमिका खन्ति पटिलद्धा होति यथाभूतं ञाणं,* विभ॰ 389; 2. नपुं॰, चार महाप्रदेश – *सुत्ते विनये अनुलोमे, पञ्ञत्ते अनुलोमिके,* परि॰ 302; *अनुलोमिकं नाम चत्तारो महापदेसा,* परि॰ अट्ठ॰ 202; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अननु॰, तदनु॰, नेत्तिधम्मानु॰, पब्बजितानु॰, भेदानु॰, सच्चानु॰, सिक्खापदानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुलोमेति** अनुलोम के ना॰ धा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुलोमयति], **क.** *प्रायः द्वि॰ वि॰ में अन्त होने वाले नामों के साथ प्रयुक्त,* ठीक-ठाक अथवा अनुकूल कर देता है, अनुकूल दिशा की ओर ले जाता है – *यागुं देन्तो आयुं देति ... वातं अनुलोमेति ... दसानिसंसा यागुया'ति,* महाव॰ 297; – **मेत्वा** पू॰ का॰ कृ॰, अनुकूल बनाकर, ठीक दिशा की ओर ले जाकर – *वातं अनुलोमेतीति वातं अनुलोमेत्वा हरति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.79; **ख.** किसी के द्वारा अनुकूल बना दिया जाता है या नियन्त्रित कर दिया जाता है – *भगवतो हि वाचाय कायो अनुलोमेति,* उदा॰ अट्ठ॰ 103; *तं चे अकप्पियं अनुलोमेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.179; – **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, अनुकूल या अनुरूप बना देते हैं, विनियमित कर देते हैं – *ये ते, भिक्खवे, भिक्खू सुग्गहितेहि सुत्तन्तेहि ब्यञ्जनप्पतिरूपकेहि अत्थञ्च धम्मञ्च अनुलोमेन्ति,* अ॰ नि॰ 1(1).85; – **यित्वा / मेत्वान** पू॰ का॰ कृ॰, अपने अनुरूप बना कर – *तं अनुलोमयित्वा कप्पिये अनवज्जे ठत्वा समणधम्मं येव परियेसितब्बं,* मि॰ प॰ 338; *नवङ्गं बुद्धवचनं, अनुलोमेत्वान सब्बदा,* मि॰ प॰ 338; **ग.** ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले नाम के साथ आने पर, अनुकूल या अनुरूप बन जाता है – *अननुलोमिकोति सासनस्स न अनुलोमेतीति अननुलोमिकं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.76; *भगवतो हि वाचाय कायो अनुलोमेति, कायस्सापि वाचा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).55; **घ.** सही या अनुकूल दिशा की ओर चलता है, अनुकूल हो जाता है – *यथा, महाराज, वंसो यत्थ वातो, तत्थ अनुलोमेति ...,* मि॰ प॰ 338.

**अनुल्लपनता** स्त्री॰, उल्लपन के भाव॰ का निषे॰, स्वयं को बढ़ा-चढ़ाकर नहीं कहना, डींग न हांकना – *अनालपनतायाति अनुल्लपनताय,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).308; तुल॰ अनालपनता.

**अनुल्लपना** स्त्री॰, अनु + √लप से व्यु॰, पीछे कहा गया कथन, अनुकरण पर बोला हुआ वचन, अनुवाद – *यो तत्थ अनुवादो अनुवदना अनुल्लपना अनुभणना ...,* चूळव॰ 196; *अनुल्लपना अनुभणनाति उभयं अनुवदनवेवचनमतमेव,* चूळव॰ अट्ठ॰ 39; *आलपना लपना सल्लपना उल्लपना समुल्लपना ... अनुप्पियभाणिता ...,* विभ॰ 404; – **नाधिप्पाय** त्रि॰, ब॰ स॰, स्वयं को बढ़ा-चढ़ाकर दिखलाने की प्रवृत्ति से रहित – *अनापत्ति अधिमानेन, अनुल्लपनाधिप्पायस्स, उम्मत्तकस्स, खित्तचित्तस्स, वेदनाट्टस्स आदिकम्मिकस्साति,* पारा॰ 134.

**अनुवंस** पु., [अनुवंश], वंशज, वंशपरम्परा में आगे उत्पन्न होने वाली संतान - *अपच्चोति अनुवंसो,* सु. नि. अट्ठ. 2.273.

**अनुवग्ग** त्रि., [अनुवर्ग], अपने समूह के अनुरूप, वर्ग के साथ सङ्गति रखने वाला - *तुलासङ्घाटानुवग्गा, सोवण्णफलकत्थता,* बु. वं. 1.14 (पृ.) 288; *अनुवग्गाति अनुरूपा,* बु. वं. अट्ठ. 45.

**अनुवजति** अनु + √वज का वर्त., प्र. पु., ए. व., द्रष्ट. अनुब्बजति के अन्त..

**अनुवज्ज** त्रि., अनु + √वद का सं. कृ. [अनुवाद्य], निन्दनीय, केवल स. उ. प. में प्रयुक्त, अनवज्ज तथा सावज्ज के अन्त. द्रष्ट..

**अनुवड्ढि** स्त्री., [अनुवृद्धि], बाद में होने वाली वृद्धि, उन्नति या सौभाग्य - *अनुदयतायाति अनुवड्ढिया, सपुब्बभागाय मुदितायाति अत्थो,* स. नि. अट्ठ. 3.254.

**अनुवत्तक** त्रि., अनु + √वत से व्यु., [अनुवर्तक], **क.** अनुगमन या अनुसरण करने वाला, निष्ठावान, परिचारक, पूर्णरूप से लगा हुआ - *तथापि लोकाचरियो, लोको तस्सानुवत्तको,* अप. 2.155; - **का** प्र. वि., ब. व., अनुगमन करने वाले, वफादार - *कथञ्हि नाम भिक्खू देवदत्तस्स सङ्घभेदाय परक्कमन्तस्स अनुवत्तका भविस्सन्ति वग्गवादका'ति,* पारा. 274; *अनुवत्तकाति यंदिट्ठिको सो होति यंखन्तिको यंरुचिको तेपि तंदिट्ठिका होन्ति तंखन्तिका तंरुचिका,* पारा. 275; - **त्तिका** स्त्री., अनुगमन करने वाली - *तस्स कम्मस्स ओसाने, उक्खित्तस्सानुवत्तिका,* विन. वि. 1994; **ख. व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में** - अनुरूप रहने वाला, अविपरीत प्रकृति वाला - *यस्मा पन ... अभिधेय्यलिङ्गानुवत्तकानि भवन्ति,* सद्द. 1.247.

**अनुवत्तति** अनु + √वत का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुवर्तते], अनुगमन करता है, आज्ञाकारी होता है, अनुरूप रहता है, प्रसन्न करता है, किसी के प्रति पक्षपात करता है - *थुल्लनन्दा भिक्खुनी समग्गेन सङ्घेन उक्खित्तं अरट्ठं भिक्खुं गद्धबाधिपुब्बं अनुवत्तति,* पाचि. 293; *यो पोसो लहुचित्तस्स मित्तस्स वा ञातिनो वा अनुविधीयति अनुवत्तति,* जा. अट्ठ. 3.315; *समानाधिकरणपदं नाम कत्थचि पधानलिङ्गं अनुवत्तति कत्थचि नानुवत्तति,* सद्द. 1.102; - **सि** म. पु., ए. व. - *नो चे धम्मं निरंकत्वा अधम्ममनुवत्तसि,* जा. अट्ठ. 5.374; - **न्ति** प्र. पु., ब. व. - *सब्बे ममनुवत्तन्ति, आदेय्यवचना अहुं,* अप. 2.186; - **मानो** पु., वर्त. कृ., अनुगमन करता हुआ - *तं कुल्लवत्तं अनुवत्तमानो, माहं कुले अन्तिमगन्धनो अहुं,* जा. अट्ठ. 4.31; - **रे** वर्त., प्र. पु., ब. व., आत्मने., अनुसरण करते हैं - *निवातमनुवत्तरे,* जा. अट्ठ. 7.103; - **त्ताम** वर्त., उ. पु., ब. व., हम अनुगमन करते हैं - *हन्द नं अनुवत्तामाति अनुवत्तिंसु,* दी. नि. अट्ठ. 1.232; - **न्तो** पु., वर्त. कृ., प्र. वि., ए. व., अनुगमन करता हुआ - *सो किर पुब्बे राजानं अनुवत्तन्तो एकं तण्डुलनाळिं अस्सानं अग्घमकासि,* जा. अट्ठ. 1.131; - **न्तेहि** पु., वर्त. कृ., तृ. वि., ब. व. - *मं अनुवत्तन्तेहि भिक्खूहि सद्धिं आवेणिकं उपोसथं सङ्घकम्मानि च करिस्सामीति अत्थो,* उदा. अट्ठ. 258; - **त्तेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., अनुगमन या अनुसरण करे - *या पन भिक्खुनी समग्गेन सङ्घेन उक्खित्तं भिक्खुं ... तमनुवत्तेय्य, ...,* पाचि. 293; - **त्तेय्युं** विधि., प्र. पु., ब. व., अनुगमन करें - *अथ खो यो नेसं पाणकानं बलवतरो अस्स तस्स ते अनुवत्तेय्युं ... वसं गच्छेय्युं,* स. नि. 2(2).197; - **त्ति** अद्य., प्र. पु., ए. व., अनुगमन किया - *माय्ये, एतं भिक्खुं अनुवत्ती'ति,* पाचि. 293; - **त्तिसं** अद्य., उ. पु., ए. व., मैंने अनुगमन किया - *अत्थं धम्मं निराकत्वा, अधम्ममनुवत्तिसं,* पे. व. 504; - **त्तिंसु** ब. व., हमने अनुगमन किया - *तथेव तं उक्खित्तकं भिक्खुं अनुवत्तिंसु अनुपरिवारेसुं,* महाव. 458; - **त्तिस्सति** भवि., प्र. पु., ए. व., अनुगमन करेगा - *कथञ्हि नाम अय्या थुल्लनन्दा भिक्खुनी समग्गेन सङ्घेन उक्खित्तं अरिट्ठं भिक्खुं ... अनुवत्तिस्सती'ति,* पाचि. 293; - **त्तिस्साम** उ. पु., ब. व., हम अनुगमन करेंगे - *ते तं अनुवत्तिस्साम, सत्था गोविन्द नो भवं,* दी. नि. 2.179; - **त्तितुं** निमि. कृ., अनुगमन के निमित्त - *अनुजानामि, भिक्खवे, राजूनं अनुवत्तितुन्ति,* महाव. 182; - **त्तिय** पू. का. कृ., अनुगमन करके - *एवं धम्मा अपक्कम्म, अधम्ममनुवत्तिय,* स. नि. 1(1).71.

**अनुवत्तन** नपुं., [अनुवर्तन], अनुसरण, आज्ञापालन, अनुरूप बनना, अनुग्रह, स्वीकृति - *विद्देसी च दिसो दिट्ठो'थानुरोधो'नुवत्तनं,* अभि. प. 345; *धम्मानुवत्ती चाति तिविधस्स सुचरितधम्मस्स अनुवत्तनं,* जा. अट्ठ. 1.351; ... *तिस्सन्नं सिक्खानं अनुवत्तनवसेन सिक्खितब्बं,* उदा. अट्ठ. 72; स. उ. प. के रूप में अननु., उग्गतपानु., धम्मानु., परचित्तानु., लोकधम्मानु., वेदानु., सुचरितधम्मानु. के अन्त. द्रष्ट..

**अनुवत्तापक** त्रि., अनु + √वत के प्रेर. से व्यु., व्याकरण में पूर्वसूत्रों से अनुवृत्ति कराने वाला, व्याकरणगत संगति की अपेक्षा रखने वाला - *वाच्चलिङ्गानं अनुवत्तापकस्स*

*भिधेय्यलिङ्गभूतस्स आपसद्दस्स कञ्ञाय चित्तानी ति ... पुंसकलिङ्गरूपानं अभावतो,* सद्द॰ 1.115.

**अनुवत्ति** स्त्री॰, [अनुवृत्ति], **क.** अनुरूपता, अनुगामिता, निरन्तरता, सहमति, **ख. व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में** – अगले नियम में पिछले नियम की पुनरुक्ति, पिछले नियम का आगामी नियम पर निरन्तर जारी रहने वाला प्रभाव, पुनरुक्ति – *पच्छा भुसत्थ सादिस्सानुपच्छिन्नानुवत्तिसु,* अभि॰ प॰ 1174; *धम्मानुवत्ती च अलीनता च, अत्थस्स द्वारा पमुखा छळेते'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.350; *धम्मानुवत्ती चाति तिविधस्स सुचरितधम्मस्स अनुवत्तनं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.351.

**अनुवत्तिक** त्रि॰, अनुवत्ती से व्यु॰, [अनुवर्तिक], अनुयायी, अधीन, वशवर्ती, आज्ञाकारी, पूर्णरूप से निष्ठावान – *अञ्ञतरा मारकायिकाति नामवसेन ... मिच्छादिट्ठिका मारपक्खिका मारस्सनुवत्तिका एवमयं मारधेय्यं मारविसयं ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.7; स॰ उ॰ प॰ के रूप में किलेसानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुवत्तित** त्रि॰, अनु + √वत के प्रेर॰ का भू॰ क॰ कृ॰, वह, जिसका अनुगमन या अनुसरण किसी के द्वारा किया गया है, अनुगत – *अनुगताति चित्तेन अनुवत्तिता,* उदा॰ अट्ठ॰ 192.

**अनुवत्ती** त्रि॰, [अनुवर्तिन], अनुगामी, आज्ञाकारी, अनुरूप केवल कर्म॰ स॰ के उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयुक्त, उग्गतपान॰, करुणान॰, धम्मानु॰, भत्तुवसानु॰, मारपासानु॰, वेदनानु॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अनुवत्तेति** अनु + √वत के प्रेर॰ का वर्त, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुवर्तयति], अनुगमन या अनुसरण करता है, गतिशील बनाए रखता है, निरन्तर गतिशील रहने हेतु प्रेरित करता है, किसी के द्वारा गतिशील किये गये को आगे भी गतिशील कराता है – *मया पवत्तितं चक्कं, (सेलाति भगवा) धम्मचक्कं अनुत्तरं, सारिपुत्तो अनुवत्तेति, अनुजातो तथागतं,* थेरगा॰ 826; 827; सु॰ नि॰ 561-62; – **स्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, अनुगमन कराएगा – *अनुवत्तेस्सति सम्मा, वस्सेन्तो धम्मवुट्ठियो,* अप॰ 1.20; – **त्तये** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, अनुसरण करे – *पहाय इस्सरमदं, निवातमनुवत्तये,* पे॰ व॰ 764; – **त्तिंसु** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, अनुवर्तन किया, अनुगमन किया – *..., हन्द नं अनुवत्तामाति अनुवत्तिंसु,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.232.

**अनुवदति** अनु + √वद का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुवदति], **क.** सहमत होता है, समर्थन करता है, प्रशंसा करता है – *मातापि पुत्तं अनुवदति,* चूळव॰ 202; – **न्ति** ब॰ व॰ – *सुद्धो होति भिक्खु अनापत्तिको, अनुवदन्ति च नं,* चूळव॰ 183; **ख.** निन्दा करता है, आरोप लगाता है, आलोचना करता है – **ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अमूलकेन अब्रह्मचरियेन अनुद्धंसेतीति तस्मिं पुग्गले अविज्जमानेन अन्तिमवत्थुना अनुवदति चोदेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.69; – **दियमानो** कर्म॰ वा॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, निन्दित या आरोपित किया जा रहा – *चित्तेन अनुवदियमानो सन्थम्भेतुं न सक्खिस्सामि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).293.

**अनुवदना** स्त्री॰, अनु + √वद से व्यु॰, किसी कथन की पुनरुक्ति, पीछे बोला गया वचन या कथन, पीछे कहा गया निन्दात्मक अथवा प्रशंसापरक कथन – *यो तत्थ अनुवादो अनुवदना अनुल्लपना अनुभणना अनुसम्पवङ्कता अब्भुस्सहनता अनुबलप्पदानं – इदं वुच्चति अनुवादाधिकरणं,* चूळव॰ 196; *अनुवदनाति आकारनिदस्सनमेतं, उपवदनाति अत्थो,* चूळव॰ अट्ठ॰ 39; तुल॰ अनुवाद, उपवाद.

**अनुवसति** अनु + √वस का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुवसति], किसी (स्थान) के बगल में बसता है – *गामं उपवसति, गामं अनुवसति,* सद्द॰ 3.717; – **वासेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, अनुकरण करे – *सक्कच्चं अनुवासेय्य, स राजवसतिं वसे,* जा॰ अट्ठ॰ 7.191; *अनुवासेय्याति उपोसथवासं वसन्तो अनुवत्तेय्य,* जा॰ अट्ठ॰ 7.192; – **सित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, रह कर, निवास कर – *हिय्योपि इधेव आगन्तब्बं भविस्सती'ति, तत्थेव अनुवसित्वा अनुवसित्वा आवसथपिण्डं भुञ्जन्ति,* पाचि॰ 98.

**अनुवस्स**[1] त्रि॰, वह भिक्षु, जिसने एक वर्षावास पूरा किया है – *अनुवस्सिको पब्बजितो, पस्स धम्मसुधम्मतं,* थेरगा॰ 24; *तत्थ अनुवस्सिकोति अनुगतो उपगतो वस्सं अनुवस्सो, अनुवस्सोव अनुवस्सिको,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.84; तुल॰ अनुवस्सिक.

**अनुवस्स**[2] नपुं॰, बाद में आने वाला वर्षावास, अभी तक न आया हुआ वर्षावास – *अथ वा अनुगतं पच्छागतं अपगतं वस्सं अनुवस्सं, तं अस्स अत्थीति अनुवस्सिको,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.84.

**अनुवस्सं** अ॰, क्रि॰ वि॰ [अनुवर्षम्], प्रत्येक वर्षा-ऋतु में, वार्षिक रूप में – *तेन खो पन समयेन भिक्खू अनुवस्सं सन्थतं कारापेन्ति,* पारा॰ 344; *कथञ्हि नाम भिक्खुनियो अनुवस्सं वुट्ठापेस्सन्ति, उपस्सयो न सम्मती'ति,* पाचि॰ 465; *या पन भिक्खुनी अनुवस्सं वुट्ठापेय्य पाचित्तियं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.112.

**अनुवस्सक** त्रि., अनुवस्स से व्यु. [अनुवार्षिक], वार्षिक, प्रतिवर्ष वाला - *निवेसेसि, बलिं तेसं अञ्ञेसं चानुवस्सकं*, म. वं. 10.86; *अनुवस्सं सहुमुत्तं सतसहस्सद्वयारहं* म. वं. 7.73.

**अनुवस्सिक** त्रि., वह भिक्षु, जिसने एक वर्षावास पूरा किया है, एक वर्षावास को पूर्ण किया हुआ भिक्षु या प्रव्रजित व्यक्ति - *अनुवस्सिको पब्बजितो, पस्स धम्मसुधम्मतं*, थेरगा. 24; *पब्बजितोति पब्बज्जं उपगतो, पब्बजितो हुत्वा उपगतवस्समत्तो एकवस्सिकोति अत्थो*, थेरगा. अट्ठ. 1.84.

**अनुवहना** स्त्री., अनु + √वह से व्यु., एक दूसरे से अविच्छिन्न रूप से जुड़ा हुआ क्रम, तांता, सिलसिला, अनुक्रम - *अनुबन्धनाति अनुवहना*, विसुद्धि. 1.266; पारा. अट्ठ. 2.21.

**अनुवाक** पु., [अनुवाक], वैदिक-संहिता के उपविभागों में से एक का नाम, वेद के उपभाग या अध्याय - *देवदत्तस्स विसयोनुवाको*, मो. व्या. 4.16; *मासमधीतोनुवाको न चानेन गहितोति*, मो. व्या. 2.3.(पृ.) 27.

**अनुवाचेति** अनु + √वच के प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व., पूर्वकाल में पढ़ाए गए विषय को पुनः पढ़ाता है, अनुवाचन करता है, बाद में पाठ करता है - *तदनुगायन्ति तदनुभासन्ति भासितमनुभासन्ति वाचितमनुवाचेन्ति*, दी. नि. 1.91; म. नि. 2.388; *वाचितमनुवाचेन्तीति तेहि अञ्ञेसं वाचितं अनुवाचेन्ति*, म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.298; दी. नि. अट्ठ. 1.221.

**अनुवात** पु., भिक्षु के चीवर में की गयी अतिरिक्त सिलाई - *पिमिअनुवातारोपनमत्तेनाति दीघतो अनुवातस्स आरोपनमत्तेन*, वि. वि. टी. 2.182; *अनुजानामि, भिक्खवे, अनुवातं परिभण्डं आरोपेतुन्ति*, महाव. 388; *अनुवातं परिभण्डन्ति अनुवातञ्चेव परिभण्डञ्च*, महाव. अट्ठ. 386; *सो पच्चेकबुद्धो तत्थ चीवरकम्मं करोन्तो अनुवाते अप्पहोन्ते संहरित्वाव ठपेतुं आरद्धो*, पे. व. अट्ठ. 62; - **करण** नपुं., भिक्षु के चीवर की अतिरिक्त सिलाई अथवा उसकी आपूर्ति - *न अनुवातकरणमत्तेन अत्थतं होति कथिनं*, महाव. 331; *अनुवातकरणमत्तेनाति पट्टिअनुवातारोपनमत्तेन*, महाव. अट्ठ. 369.

**अनुवातं** अ., क्रि. वि. [अनुवातं], हवा बहने की दिशा में, वायुप्रवाह के अनुकूल रूप में, अनुकूल रूप में - *अनुवातं योजनसतं गन्धो गच्छति*, अ. नि. 2(2).250; *येसं अनुवातं येव गन्धो गच्छति, नो पटिवातं*, अ. नि. 1(1).256; ..., *येन सीलगन्धेन अनुलित्ता भगवतो पुत्ता सदेवकं लोकं सीलगन्धेन धूपेन्ति सम्पधूपेन्ति, दिसम्पि अनुदिसम्पि अनुवातम्पि पटिवातम्पि वायन्ति अतिवायन्ति*, मि. प. 303; *तस्स हि गन्धो अनुवातं गच्छति*, अ. नि. अट्ठ. 2.198; विलो. पटिवातं; - **पटिवातं** अ., क्रि. वि. [अनुवातप्रतिवातं], हवा के बहने की दिशा में तथा हवा बहने की प्रतिकूल दिशा में - *किञ्चि गन्धजातं यस्स अनुवातम्पि गन्धो गच्छति, पटिवातम्पि गन्धो गच्छति, अनुवातपटिवातम्पि गन्धो गच्छती'ति*, अ. नि. 1(1).256.

**अनुवातकरण** नपुं., भिक्षु-चीवर की अतिरिक्त सिलाई अथवा अनुवात का प्रबन्ध - *न अनुवातकरणमत्तेन अत्थतं होति कथिनं*, महाव. 331; *अनुवातकरणमत्तेनाति पट्टिअनुवातारोपनमत्तेन*, महाव. अट्ठ. 369.

**अनुवातमग्ग** पु., कर्म. स. [अनुवातमार्ग], हवा के बहने वाली दिशा की ओर जा रहा मार्ग - *सचे अनुवातमग्गेन न सक्का होति गन्तुं*, ..., विसुद्धि. 1.175.

**अनुवाते** अ., अव्ययी. स., हवा के बहने वाली दिशा में, वह दिशा, जिसकी ओर हवा हो, अनुकूल स्थिति में, अप्रतिकूल दशा में - *परिगण्हिस्सामि नन्ति अनुवाते ठत्वा तस्स सरीरगन्धं घायित्वा अयं अम्हे मारेत्वा मंसं खादितुकामो*, जा. अट्ठ. 2.315; *सक्को देवानमिन्दो ... खग्गं ... सीलवन्ते कल्याणधम्मे अनुवातं पञ्जलिको नमस्समानो अट्ठासि*, स. नि. 1(1).261; *यो समं अनुवाते च, पटिवाते च वायति*, विसुद्धि. 1.10.

**अनुवाद** पु., [अनुवाद], **क.** निन्दा, दोषारोपण - *न पकतत्तस्स भिक्खुनो उपोसथो ठपेतब्बो, ..., न अनुवादो पट्ठपेतब्बो, न ...,* चूळव. 10; *न अनुवादोति विहारे जेट्ठकट्ठानं न कातब्बं*, चूळव. अट्ठ. 9; *यो तत्थ अनुवादोति यो अनुवदन्तेसु उपवादो*, चूळव. अट्ठ. 39; **ख.** ऐश्वर्य या आधिपत्य के भाव से किया गया दोषारोपण - ... *भिक्खुनियो भिक्खूनं उपोसथं ठपेन्ति, ..., अनुवादं पट्ठपेन्ति, ओकासं कारेन्ति, चोदेन्ति, सारेन्ति*, चूळव. 441; *अनुवादन्ति इस्सरियट्ठानं*, वजिर. टी. 490; **ग.** समर्थन, पक्षग्रहण, पक्ष के समर्थन में बोलना - *यो तत्थ अनुवादो अनुवदना अनुल्लपना ... अनुबलप्पदानं - इदं वुच्चति अनुवादाधिकरणं*, चूळव. 1.96; *यो तत्थ अनुवादोति यो तेसु अनुवदन्तेसु उपवादो*, चूळव. अट्ठ. 39; *विपत्तियो चतस्सोव ... अनुवादो उपागतो*, विन. वि. 2762; 2766; 2768; स. उ. प. के रूप में अत्तानु., परानु., वादानु., सानु. के अन्त. द्रष्ट.; - **मूल** नपुं., निन्दा या दोषारोपण का कारण - *छ अनुवादमूलानि अनुवादाधिकरणस्स मूलं*, चूळव. 197; - **विमुत्त** त्रि., निन्दा अथवा दोषारोपण से मुक्त - *अननुवज्जा चाति अनुवादविमुत्ता*, सु. नि. अट्ठ. 2.112;

– **दाधिकरण** नपुं., चार प्रकार के अधिकरणों अथवा विवाद-विषयों में से एक, निन्दा के कारण उत्पन्न वैधानिक प्रश्न अथवा विवाद का विषय – *अनुवादाधिकरणं कतिहि समथेहि सम्मति अनुवादाधिकरणं चतूहि ...., सिया अनुवादाधिकरणं द्वे समथे अनागम्मअमूळ्हविनयञ्च, तस्सपापियसिकञ्च,* चूळव. 211; *अधिकरणानन्ति विवादाधिकरणं अनुवादाधिकरणं आपत्ताधिकरणं किच्चाधिकरणन्ति इमेसं चतुन्नं,* दी. नि. अट्ठ. 3.204; – **टि.** सीलविपत्ति (शीलों का उल्लंघन), आचारविपत्ति (सदाचरण का अतिक्रमण), दिट्ठिविपत्ति (मिथ्या धारणाओं से ग्रस्त हो जाना) तथा आजीवविपत्ति (जीविका कमाने के उचित साधनों से भिन्न अनुचित साधन अपनाना), इन चार अपराधों में से किसी एक के अपराधी भिक्षु के विरुद्ध की गई निन्दा या भर्त्सना के कारण उत्पन्न वैधानिक मसला अनुवादाधिकरण कहा गया है. इसके अन्तर्गत अपराधी भिक्षु के विरुद्ध प्रयुक्त सभी प्रकार के अनुवाद (निन्दा), अनुलोपना (दोषों की प्राप्ति), अनुभणना (दोष-विषयक वार्तालाप), अनुसम्पवङ्कता, अब्भुस्सहनता तथा अनुबलप्पदान, ये सभी आ जाते हैं. अनुवादाधिकरण का समाधान सम्मुखविनय, सतिविनय, अमूळ्हविनय तथा तस्सपापिय्यसिका, इन चार उपायों द्वारा करणीय कहा गया है.

**अनुवासति** अनु + √आस का वर्त., प्र. पु., ए. व., **शा. अ.** पीछे बैठता है, बगल में बैठ जाता है, **ला. अ.** अनुकूल रूप में रहता है, उपस्थित होता है, अनुवर्तन करता है; – **सेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., अनुकरण करे, अनुगमन करे – *सक्कच्चं अनुवासेय्य, स राजवसतिं वसे,* जा. अट्ठ. 7.191; *अनुवासेय्याति उपोसथवासं वसन्तो अनुवत्तेय्य,* जा. अट्ठ. 7.192.

**अनुवासन** नपुं., [अनुवासन], तेल-भरी वर्तिका द्वारा विरेचन कराना – ... *वमनविरेचनानुवासनकिरियमनुसिक्खित्वा ....,* मि. प. 320.

**अनुवासनीय** त्रि., अनु + √वास का सं. कृ., तेलमयी वर्तिका द्वारा विरेचन कराये जाने योग्य – *अनुवासनीयं अनुवासेति,* मि. प. 166.

**अनुवासरं** अ., क्रि. वि. [अनुवासरं], प्रतिदिन – *मणिमुत्तादिकं वित्तं महग्घं अनुवासरं,* चू. वं. 62.32.

**अनुवासित** त्रि., अनु + √वास का भू. क. कृ., वह, जिसका विरेचन तेलभरी बत्ती डाल कर कराया गया हो – *वन्तस्स विरित्तस्स अनुवासितस्स आतुरस्स सप्पायकिरिया इच्छितब्बा होति,* मि. प. 203.

**अनुवासेति** अनु + √वास का वर्त., प्र. पु., ए. व., तेल की बत्ती डालकर विरेचन कराता है – *अनुवासनीयं अनुवासेति,* मि. प. 166.

**अनुविक्खित्त** त्रि., अनु + वि + √खिप का भू. क. कृ. [अनुविक्षिप्त], चारों ओर छितराया हुआ अथवा बिखेरा हुआ, इधर-उधर भागा हुआ – *पञ्च कामगुणे आरब्भ अनुविक्खित्तो अनुविसटो,* स. नि. 3(2).349; *अनुविक्खित्तो ति इध भिक्खु छन्दं उप्पादेत्वा कम्मट्ठानं मनसिकरोन्तो निसीदति,* स. नि. अट्ठ. 3.288.

**अनुविगणेति** अनु + वि + √गण का वर्त., प्र. पु., ए. व., अनुचिन्तन करता है, तर्क-वितर्क करता है – *न नूनायं परमहितानुकम्पिनो, रहोगतो अनुविगणेति सासनं,* थेरगा. 109; *अनुविगणेतीति एत्थ 'न नूना'ति पदद्वयं आनेत्वा सम्बन्धितब्बं नानुविगणेति नूना'ति, न चिन्तेसि मञ्ञे,* थेरगा. अट्ठ. 1.236.

**अनुविचरति** अनु + वि + √चर का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुविचरति], **शा. अ.** अनुविचरण करता है, आस पास विचरण करता है, ऊपर नीचे विचरण करता है, **ला. अ.** चिन्तन करता है, अन्वेषण करता है – *रत्तिं अनुवितक्केति अनुविचारेति – अयं रत्तिं धूमायना,* म. नि. 1.198; *यं दिवसं ब्राह्मणो नगरं अनुविचरति, ...,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).96; – **न्ति** वर्त., प्र. पु., **ब. व.** – *अनुपरियन्तीति अनुविचरन्ति,* पे. व. अट्ठ. 164; *इमं लोकं अनुविचरन्ती'ति,* अ. नि. अट्ठ. 2.121; – **रन्ते** वर्त. कृ., सप्त. वि., ए. व. – *अनुचङ्कमन्तेपि अनुविचरन्तेपि,* म. नि. 1.350; – **रमान** वर्त. कृ., आत्मने., अनुविचरण करता हुआ – *दण्डपाणिपि खो सक्को जङ्घाविहारं अनुचङ्कममानो अनुविचरमानो येन महावनं तेनुपसङ्कमि,* म. नि. 1.155; – **रि** अद्य., प्र. पु., ए. व., इधर उधर विचरण किया – *यहिमनुविचरि राजा, परिकिण्णो इत्थागारेहि,* जा. अट्ठ. 5.180; – **रिं** अद्य., उ. पु., ए. व., मैंने इधर उधर विचरण किया – *सन्धाविस्सं संसरिं, अपरापरं अनुविचरिन्ति अत्थो,* ध. प. अट्ठ. 2.71; –**रितुं** निमि. कृ., इधर उधर विचरने के निमित्त – *समत्थो च सो खणेन सागरजलपरियन्तं महिं अनुविचरितुं,* मि. प. 143; – **रित्वा** पू. का. कृ., इधर उधर या बहुत दूर तक विचरण करके – *अयं हयवरो सागरजलपरियन्तं महिं अनुविचरित्वा खणेन इधागच्छेय्या'ति,* मि. प. 143; – **रापेन्ति** प्रेर. वर्त., प्र. पु., ब. व.

[अनुविचारयन्ति], इधर-उधर या चारों तरफ विचरण कराते हैं – *महामोग्गल्लानं वेजयन्तो पासादे अनुचङ्कमापेन्ति अनुविचरापेन्ति,* म॰ नि॰ 1.322; – **रित** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰, वह, जिस पर अच्छी तरह से अनुचिन्तन किया गया हो, वह, जिसकी पूरी तरह परीक्षा कर ली गयी हो – *दिट्ठं सुतं मुतं विञ्ञातं पत्तं परियेसितं अनुविचरितं मनसा,* दी॰ नि॰ 3. 100; *अनुविचरितं मनसाति चित्तेन अनुसञ्चरितं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.88; *वीमंसानुचरितन्ति ताय वुत्तप्पकाराय वीमंसाय अनुचरितं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.92; *अनुविचरितन्ति वीमंसाय अनुपवत्तितं, वीमंसानुगतेन वा विचारेन अनुमज्जितं,* लीन॰ (दी॰नि॰टी॰) 1.129.

**अनुविचार** पु॰, [अनुविचार], पुनः-पुनः अनुचिन्तन, बारम्बार किया गया अनुप्रेक्षण, चिन्तनप्रक्रिया की निरन्तरता – ... *चारो विचारो अनुविचारो उपविचारो चित्तस्स अनुसन्धनता अनुपेक्खनता* ..., ध॰ स॰ 22; *अनुगन्त्वा विचरणवसेन अनुविचारो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 188.

**अनुविचारापेत्वा** अनु + वि + √चर के प्रेर॰ का पू॰ का॰ कृ॰, अनुविचरण अथवा लगातार चिन्तन हेतु प्रेरित कर – *अत्थस्स पुत्तो ... अजानन्तो अनुविचारापेत्वा असुकट्ठाने नाम वसती'ति ञत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 5.157.

**अनुविचारेति** अनुविचार के ना॰ धा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, विचार करता है, सूक्ष्म परीक्षण करता है, अनुचिन्तन करता है – *भिक्खु बहुलमनुवितक्केति अनुविचारेति, तथा तथा नति होति चेतसो,* म॰ नि॰ 1.164.

**अनुविचिन्तित** त्रि॰, अनु + वि + √चिन्त का भू॰ क॰ कृ॰, वह, जिसका अनुचिन्तन अथवा परीक्षण कर लिया गया है, सुपरीक्षित – *पुरिसा ते महाराज, मनसानुविचिन्तिता,* जा॰ अट्ठ॰ 4.203; *अनुविचिन्तितातिं नालं इमे मं दुक्खा मोचेतु'न्ति मया ञाता,* जा॰ अट्ठ॰ 4.203.

**अनुविचिन्तेत्वा** अनु + वि + √चिन्त का पू॰ का॰ कृ॰, ध्यान में चढ़ाकर, अनुचिन्तन कर – *एको रहो अनुविचिन्तेत्वा,* दी॰ नि॰ 2.150.

**अनुविच्च** व्यु॰, संदिग्ध, संभवतः अनु + √विद के पू॰ का॰ कृ॰, अनुविज्ज का ही अनु + √इ के पू॰ का॰ कृ॰ अन्विच्च के अप॰ अनुविच्च के मिथ्यासादृश्य पर निर्मित शब्द [अनुविद्य], अच्छी तरह जान कर, भली भांति परीक्षण कर, ठीक से नाप-जोख कर – *अनुविच्च पपञ्चनामरूपं, अज्झतं बहिद्धा च रोगमूलं,* सु॰ नि॰ 53; *यं चे विञ्ञू पसंसन्ति, अनुविच्च सुवे सुवे,* ध॰ प॰ 229; *यं पन पण्डिता दिवसे दिवसे अनुविच्च निन्दकारणं वा पसंसकारणं वा जानित्वा पसंसन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.190; *अनुविच्चापि मं विञ्ञू गरहेय्युं पाणातिपातपच्चया,* म॰ नि॰ 2.25; *अनुविच्चापि मं विञ्ञू गरहेय्युन्ति एवरूपे नाम सासने पब्बजित्वा पाणातिपातमत्ततोपि ओरमितुं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.29; – **कार** पु॰, अच्छी तरह सोच विचार कर या पूर्ण छानबीन कर किया गया काम, सुचिन्तित कृत्य – *अनुविच्चकारं खो, गहपति, करोहि, अनुविच्चकारो तुम्हादिसानं ञातमनुस्सानं साधु होती'ति,* म॰ नि॰ 2.48; *अनुविच्चकारन्ति अनुविचारेत्वा चिन्तेत्वा तुलयित्वा कातब्बं करोहीति वुत्तं होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.64.

**अनुविज्जा** स्त्री॰, अनुविज्झति से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, परीक्षण, जांच-पड़ताल, विचारण – *चोदना अनुविज्जा च, आदि मूलेनुपोसथो, गति चोदनकण्डम्हि, सासनं पतिट्ठापयन्ति,* परि॰ 310.

**अनुविज्जापेत्वा** अनु + √विध के प्रेर॰ का पू॰ का॰ कृ॰, जांच-पड़ताल या छानबीन करा कर – *अथस्स पुत्तो पितरं दट्ठुकामो गतट्ठानं अजानन्तो अनुविज्जापेत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 5.157; पाठा॰ अनुविचारापेत्वा.

**अनुविज्जोतते** अनु + वि + जुत के आत्मने॰ का प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुविद्योतते], किसी के अगल-बगल में प्रकाश बिखेर रही है या चमक रही है – *रुक्खं अनु विज्जोतते विज्जु,* सद्द॰ 3.883.

**अनुविज्झक / अनुविज्जक** पु॰, दोषारोपण करने वाले (चोदक) एवं आरोपित भिक्षु से प्रश्नकर्ता या परीक्षक के रूप में भिक्षुसंघ द्वारा चुना गया भिक्षु, दोनों पक्षों के बीच मध्यस्थ की भूमिका को ग्रहण करने वाला भिक्षु – *मा खो पटिघं जनयि, सचे अनुविज्जको तुवं,* परि॰ 302; *सचे अनुविज्जको तुवन्ति सचे त्वं सङ्घमज्झे ओतिण्णं अधिकरणं विनिच्छितुं निसिन्नो विनयधरो,* परि॰ अट्ठ॰ 202; *अनुविज्जकेन चोदको पुच्छितब्बो,* परि॰ 305; – **किच्चवण्णना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, वि॰ पि॰ परि॰ के चोदनाकाण्ड के प्रथम खण्ड का शीर्षक, परि॰ अट्ठ॰ 205.

**अनुविज्झति / अनुविज्जति** अनु + √विध का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुविध्यति], **शा॰ अ॰** पीछे या बाद में बेधता या छेदता है, आगे चल कर दुखाता है या सालता है, ताना मारता है या खिल्ली उड़ाता है, **ला॰ अ॰** परीक्षण अथवा खोजबीन करता है, विचार करता है, गहराई तक जाकर जांचता है; – **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *महोसध अतीतेन, नानुविज्झन्ति पण्डिता,* जा॰ अट्ठ॰ 6.266; *नानुविज्झन्तीति*

*अतीतदोसं गहेत्वा मुखसत्तीहि न विज्झन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.266; – **जन्तो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, विचारता हुआ – *अनुविज्जन्तोति विचारेन्तो,* अ॰ नि॰ टी॰ 1.193; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, आत्मने॰, उपरिवत् – *एवञ्च पन अनुविज्जको अनुविज्जमानो सत्थु चेव सासनकरो होति,* परि॰ 312; – **ज्जितुकाम** त्रि॰, विचारने या अनुचिन्तन करने की इच्छा वाला – *अनुविज्जकेन अनुविज्जितुकामेन न उपज्झायो पुच्छितब्बो,* परि॰ 311; – **ज्जित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, विचार कर, परीक्षण कर – *अनुविज्जित्वा गहितं पन विनिच्छयट्ठानं नयन्ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.119; – **ज्जितब्ब** त्रि॰, सं॰ कृ॰, विचारणीय, परीक्षण किया जाना चाहिये – *कालेन अनुविज्जितब्बं नो अकालेन,* परि॰ 311.

**अनुवितक्केति** अनु + वि + √तक्क का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुवितर्कयति], कल्पना करता है, अटकल या अन्दाज लगाता है, तर्क या विमर्श करता है, विचार करता है – *भिक्खु बहुलमनुवितक्केति अनुविचारेति,* म॰ नि॰ 1.165; *छन्दरागट्ठानिये धम्मे आरब्भ चेतसा अनुवितक्केति अनुविचारेति,* अ॰ नि॰ 1(1).298; – **न्ति** ब॰ व॰ – *भिक्खू यथासुतं यथापरियत्तं धम्मं चेतसा अनु वितक्केन्ति अनुविचारेन्ति मनसानुपेक्खन्ति,* अ॰ नि॰ 2(1).167; – **क्कये** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अनुस्सरेय्य सम्बुद्धं धम्मञ्चानुवितक्कये,* अ॰ नि॰ 2(1).198; – **क्कयतो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, ष॰ / च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपि च खो मे अतिचिरं अनुवितक्कयतो अनुविचारयतो कायो किलमेय्य,* म॰ नि॰ 1.164-65; – **क्केत्वा** पू॰ का॰ कृ॰, विचार-विमर्श करके, ठीक से सोच करके – *रत्तिं अनुवितक्केत्वा अनुविचारेत्वा दिवा कम्मन्ते पयोजेति कायेन वाचाय मनसा – अयं दिवा पज्जलना,* म॰ नि॰ 198.

**अनुविदित** त्रि॰, अनु + √विद का भू॰ क॰ कृ॰ [अनुविदित], वह, जिसे गहरा एवं पूरा-पूरा ज्ञान प्राप्त है, अच्छी तरह से जानने वाला – *अनुविदितो'ति अनुबुद्धो वुच्चति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.140; *अनुविदितं केन कथञ्च वीरियवाति,* सु॰ नि॰ 533; *अनुविदितो तादि पवुच्चते तथत्ता,* सु॰ नि॰ 533; – **विच्चकार** पु॰, विचार विमर्श करके, ठीक से सोचकर एवं तुलना करके कोई भी काम करने वाला – *अनुविच्चकारं खो, सीहं, करोहि, अनुविच्चकारो तुम्हादिसानं ञातमनुस्सानं साधु होती'ति,* महाव॰ 313; *अनुविच्चकारन्ति अनुविदित्वा चिन्तेत्वा तुलयित्वा कातब्बं करोहीति वुत्तं होति,* महाव॰ अट्ठ॰ 357.

**अनुविदित्वा** अनु + √विद का भू॰ क॰ कृ॰, ठीक से जान कर, भली भांति ज्ञान प्राप्त कर – ... *अनिच्चानुपस्सनादीहि अनुविच्च अनुविदित्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.140.

**अनुविद्ध** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰, साथ में गूंथा हुआ या पिरोया हुआ, सुसज्जित किया हुआ, सजाया हुआ – *मनिचन्दकप्पितन्ति मणिमयमण्डलानुविद्धं चन्दमण्डलसदिसेन मणिना अनुविद्धं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 233; स॰ उ॰ प॰ के रूप में द्रष्ट, मणिमयचन्दकानु॰, मणिमयमण्डलानु॰ के अन्त॰.

**अनुविधा** अनु + वि + √धा धातु, अनुकरण करना – *अनुविधा अनुकरणे अनुविपुब्बो धाधातु अनुकिरियायं वत्तति,* सद्द॰ 2.484-85.

**अनुविधान** नपुं॰, [अनुविधान], क्रमसङ्गत रूप में अथवा आदेश आदि के अनुरूप कार्य करना, अनुरूप या उपयुक्त रूप में कार्यों का निष्पादन – *अनुविधायेय्युन्ति अनुगच्छेय्युं ... अनुविधानं आपज्जेयुन्ति अत्थो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.108.

**अनुविधायी** त्रि॰, अनु + वि + √धा से व्यु॰, [अनुविधायिन्], अभिप्राय एवं आदेशादि के अनुरूप कार्य निष्पादन करने वाला, आज्ञाकारी, विनीत – *वुत्तअधिप्पायानुविधायी आदिं कत्वा सत्थुचरियानुविधायकत्ता, सकलसासनपटिग्गाहकत्ता च,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).17.

**अनुविधीयति / अनुविधिय्यति** अनु + वि + √धा के कर्म॰ वा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अनुविधीयते], आदेशादि के अनुरूप कार्य निष्पादन करता है, अनुशिक्षण पाता है, अनुकरण या अनुसरण करता है, अधीन हो जाता है – *पोराणं पकतिं हित्वा, तस्सेवानुविधिय्यती'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.81; *अनुविधिय्यतीति अनुसिक्खति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.81; *यो पोसो लहुचित्तस्स मित्तस्स वा ञातिनो वा अनुविधीयति अनुवत्तति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.315; – **यतो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दिसो वे लहुचित्तस्स, पोसस्सानुविधीयतो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.314; – **यन्तु** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *सुणन्तु धम्मं कालेन, तञ्च अनुविधीयन्तु,* म॰ नि॰ 2.314; – **येय्युं** विधि॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, अनुरूप कार्य विधान करें – *तस्स ते अनुवत्तेय्युं अनुविधायेय्युं,* स॰ नि॰ 2(2).197.

**अनुविधीयना** स्त्री॰, अनुविधीयति से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, अनुरूपता में कार्य का निष्पादन – *को पन वादो कायेन वाचाय अनुविधीयनासु,* म॰ नि॰ 1.54; *एकन्तहितसुखावहत्ता अनुविधियनानं हेतुत्ता च,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).199.

**अनुविलोकन** नपुं॰, अनु + वि + √लोक से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [अनुविलोकन], इधर-उधर ताकना या देखना, चारों ओर

दृष्टिपात करना – *सब्बा च दिसाति इदं सत्तपदवीतिहारूपरि ठितस्स विय सब्बदिसानुविलोकनं वुत्तं, न खो पनेवं दट्ठब्बं,* दी. नि. अट्ठ. 2.27.

**अनुविलोकेति** अनु + वि + √लोक का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अनुविलोकयति], **शा. अ.** इधर-उधर निगाह डालता है, इधर-उधर ताकता है, **ला. अ.** मनन करता है, अनुचिन्तन करता है, तलाशता है, ढूंढ़ता है – *सब्बं चेतसा समन्नाहरित्वा नन्दो अनुदिसं अनुविलोकेति,* अ. नि. 3(1).16; *यतो यतो वा अनुविलोकेति, ततो ततो तुण्हीभूतं, तुण्हीभूतं वाचाय, पुन तुण्हीभूतं कायेन,* सु. नि. अट्ठ. 2.199; *सेतम्हि छत्ते अनुधारियमाने सब्बा च दिसा अनुविलोकेति, आसभिं वाचं भासाति,* दी. नि. अट्ठ. 1.57; – **कयतो / केन्तस्स** वर्त. कृ., पु., ष. वि., ए. व., इधर-उधर देख रहे का – *एवं मे अनुदिसं अनुविलोकयतो नाभिज्झादोमनस्सा पापका अकुसला धम्मा अन्वास्सविस्सन्तीति,* अ. नि. 3(1).16; *सब्बं तं परिसं अनुविलोकेन्तस्स ... एतदहोसि,* मि. प. 18; – **कयमाना** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ब. व., इधर-उधर देखने वाले – *इध मयं, मारिस, सदेवकं लोकं अनुविलोकयमाना ... न पस्साम,* मि. प. 7; – **केय्यासि** विधि., म. पु., ए. व. – ... *उट्ठायासना उदकेन अक्खीनि अनुमज्जित्वा दिसा अनुविलोकेय्यासि,* अ. नि. 2(2).225; – **केय्यं** विधि., उ. पु., ए. व., मैं इधर उधर दृष्टिपात करूं – *विजम्भित्वा समन्ता चतुद्दिसा अनुविलोकेय्यं,* दी. नि. 3.16; – **केसि** अद्य., प्र. पु., ए. व., उसने चारों ओर दृष्टिपात किया – *उट्ठायासना समन्ता चतुद्दिसा अनुविलोकेसि,* सु. नि. (पृ.) 149; – **केसुं** अद्य., प्र. पु., ब. व., उन्होंने इधर-उधर ताका – *सेतच्छत्ते धारियमाने सब्बाव दिसा अनुविलोकेसुं,* उदा. अट्ठ. 101; – **केत्वा** पू. का. कृ., इधर उधर देख कर – *समन्ता चतुद्दिसा अनुविलोकेत्वा तिक्खत्तुं सीहनादं नदति,* स. नि. 2(1).79; – **केतब्ब** सं. कृ., अनुविलोकन किया जाना चाहिये, अनुविलोकन करने योग्य – *अनुदिसा अनुविलोकेतब्बा होति,* अ. नि. 3(1).16.

**अनुविवट्ट** नपुं., [बौ. सं. अनुविवर्त], भिक्षु के चीवर के चार खण्डों में से मध्यवर्ती खण्ड या विवट्ट के दोनों पार्श्वभागों वाले दो खण्ड अथवा दोनों पार्श्वभाग वाले दो-दो खण्डों अर्थात् चीवर के चारों खण्डों का नाम – ... *अड्ढमण्डलम्पि नाम करिस्सति, विवट्टम्पि नाम करिस्सति, अनुविवट्टम्पि नाम करिस्सति, ... छिन्नकं भविस्सति,* महाव. 378; *अनुविवट्टन्ति तस्स उभोसु पस्सेसु द्वे खण्डानि, ... अनुविवट्टन्ति विवट्टस्स एकपस्सतो द्विन्नं एक पस्सतो द्विन्नन्ति चतुन्नम्पि खण्डानमेतं नामं,* महाव. अट्ठ. 384; *विवट्टं अनुविवट्टं, बाहन्तम्पि च भिक्खुनो,* विन. वि. 563.

**अनुविसट** नपुं., अनु + वि + √सर का भू. क. कृ. [अनुविसृत], इधर-उधर बिखरा हुआ, विक्षिप्त, चारों ओर फैला हुआ – *छन्दो बहिद्धा पञ्च कामगुणे आरब्भ अनुविक्खित्तो अनुविसटो,* स. नि. 3(2).349; *इमस्स हि भिक्खुनो दीघरत्तं रूपादीसु आरम्मणेसु अनुविसटं चित्तं कम्मट्ठानवीथिं ओतरितुं न इच्छति,* दी. नि. अट्ठ. 2.317; *सब्बा दिसा अनुविसटोहमस्मि, महब्बलो अमित यसो अतुल्यो,* जा. अट्ठ. 4.91; *अनुविसटोति अहं चतस्सो दिसा चतस्सो अनुदिसाति सब्बा दिसा अत्तनो गुणेन पत्थटो पञ्ञातो पाकटो,* जा. अट्ठ. 4.92.

**अनुवुत्ति** स्त्री., [अनुवृत्ति], अगले व्याकरणसूत्र में पिछले सूत्र से ले ली गयी सूत्र की वृत्ति या व्याख्या, नए सूत्र में पिछले सूत्र का वृत्ति की पुनरुक्ति – *अयं पनाधिप्पायविञ्ञापिका अनुवुत्ति,* सद्द. 3.655, 685.

**अनुवुत्थ** त्रि., अनु + √वस का भू. क. कृ. [अनूषित], किसी के साथ रह रहा अथवा निवास कर रहा, केवल स. उ. प. के रूप में प्रयुक्त, चिरानुवुत्थ के अन्त. द्रष्ट., तुल. अधिवुसित (पीछे).

**अनुवेध** पु., एक बार शल्यक्रिया किये गए व्रणद्वार के समीप में ही की गयी दूसरी शल्यक्रिया – *तमेनं दुतियेन सल्लेन अनुवेधं विज्झेय्य,* स. नि. 2(2).205; *अनुवेधं विज्झेय्याति तस्सेव वणमुखस्स अङ्गुलन्तरे वा द्वङ्गुलन्तरे वा आसन्नपदेसे अनुगतवेधं,* स. नि. अट्ठ. 3.114.

**अनुव्यञ्जन** नपुं., [बौ. सं. अनुव्यञ्जन], **क.** निमित्तों अथवा विशिष्ट लक्षणों से भिन्न गौण-लक्षण या विशिष्टता, बुद्ध के 80 गौण चिह्नों में से कोई एक चिह्न – *भगवतो असीतिअनुब्यञ्जनानि ब्यामप्पभा द्वत्तिंसमहापुरिसलक्खणानि,* दी. नि. अट्ठ. 3.91; *भगवा द्वत्तिंसमहापुरिसलक्खणेहि समन्नागतो असीतिया च अनुब्यञ्जनेहि परिरञ्जितो,* मि. प. 81; *अनुब्यञ्जनग्गाहीति किलेसानं अनुब्यञ्जनतो पाकटभावकरणतो अनुब्यञ्जनन्ति लद्धवोहारं हत्थपादसितहसितकथितआलोकितविलोकितादिभेदं आकारं गण्हाति,* ध. स. अट्ठ. 420; ..., *अनुब्यञ्जनेन अनुब्यञ्जनं कथयिस्सामि,* ..., मि. प. 308; **ख.** आगे आया हुआ वचन, अनुवर्तिनी अभिव्यक्ति, आगे कही जाने वाली बात का कथन – *पदसो नाम पदं, अनुपदं, अनवक्खरं, अनुब्यञ्जनं,*

पाचि॰ 26; *अनुब्यञ्जनं नाम रूपं अनिच्चन्ति वुच्चमानो, वेदना अनिच्चा'ति सद्दं निच्छारेति*, पाचि॰ अट्ठ॰ 7; **ग.** अट्ठ॰ में अनु + वि + √अञ्ज के क्रि॰ ना॰ के रूप में भी प्रयुक्त, स्पष्ट रूप से प्रकाशन अथवा अभिव्यक्त होना – *अनुब्यञ्जनग्गाहीति किलेसानं अनुब्यञ्जनतो पाकटभावकरणतो अनुब्यञ्जनन्ति लद्धवोहारं*, ध॰ स॰ अट्ठ॰ 420; – **ग्गाह** पु॰, विवरणों के साथ ग्रहण, किसी बात का सभी विशेषताओं के साथ विवेचन – *निमित्तग्गाहोति हि संसन्देत्वा गहणं, अनुब्यञ्जनग्गाहोति विभत्तिगहणं*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.51; *यो हि पुग्गलो निमित्तग्गाहं अनुब्यञ्जनग्गाहं गण्हन्तो नखा सोभना'ति गण्हाति*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.44; – **ग्गाही** त्रि॰, विवरणों अथवा प्रत्येक लक्षण के साथ धर्मों को ग्रहण करने वाला, हंसने, देखने, ताकने, सिकोड़ने, पसारने जैसी विभिन्न क्रियाओं के आकार या स्वरूप को इन्द्रियों द्वारा ग्रहण करने वाला – *भिक्खु चक्खुना रूपं दिस्वा न निमित्तग्गाही होति नानुब्यञ्जनग्गाही*, दी॰ नि॰ 1.62; ... *न निमित्तग्गाही होति नानुब्यञ्जनग्गाही*, स॰ नि॰ 2(2).110; *अनुब्यञ्जनग्गाहीति किलेसानं अनुअनुब्यञ्जनतो पाकटभावकरणतो अनुब्यञ्जन्ति लद्धवोहारं हत्थपादसितहसितकथितआलोकितविलो-कितादिभेदं आकारं गण्हाति*, महानि॰ अट्ठ॰ 316; – **विचित्र** त्रि॰, सौन्दर्य के तमाम छोटे-मोटे लक्षणों के कारण पूर्ण रूप से भव्य या उत्कृष्ट – *रूपप्पमाणिका हि पुग्गला भगवतो लक्खणखचितमनुब्यञ्जनविचित्रं समुज्जलितकेतु-मालाब्यामप्पभाविनद्धमलङ्कारत्थमिव लोकस्स* ..., सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.205; – **धर** त्रि॰, सुन्दरता अथवा उत्तमता के समस्त गौण-लक्षणों को भी धारण करने वाला – *अनुब्यञ्जनधरं बुद्धं, आहुतीनं पटिग्गहं*, अप॰ 1.226; – **समुज्जल** त्रि॰, सुन्दरता / भव्यता के सम्पूर्ण गौण-लक्षणों द्वारा प्रभाषित अथवा जगमगाता हुआ – ... *लक्खणविचित्तं अनुब्यञ्जनसमुज्जलं* ..., *सत्थु सरीरं ... इत्थिरूपं अद्दस*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.64; – **सम्पन्न** त्रि॰, भव्यता के समस्त गौण-लक्षणों या चिह्नों से युक्त – *अनुब्यञ्जनसम्पन्नं, द्वत्तिंसवरलक्खणं*, बु॰ वं॰ 353; अप॰ 2.107; *अनुब्यञ्जनसम्पन्नन्ति तम्बनखतुङ्गनासवट्टङ्गुलितादीहि असीतिया अनुब्यञ्जनेहि सम्पन्नं*, ..., बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 283.

**अनुव्यञ्जनसो** अ॰, क्रि॰ वि॰, **क.** सुन्दरता या भव्यता के सभी गौण-लक्षणों की दृष्टि से, अनुव्यञ्जनों के आधार पर – *अट्ठमे अनुब्यञ्जनसो निमित्तग्गाहोति हत्था सोभना पादा सोभना'ति एवं अनुब्यञ्जनवसेन निमित्तग्गाहो*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.51; **ख.** अ॰, क्रि॰ वि॰, प्रत्येक अक्षर एवं पद के विवेचन की दृष्टि से – ... *सुत्तसो अनुब्यञ्जनसो* ..., महाव॰ 83; *अनुब्यञ्जनसोति अक्खरपदपारिपूरिया* ..., पाचि॰ अट्ठ॰ 49.

**अनुव्यञ्जनस्सादगथित** त्रि॰, विषयभोगों के भेद-प्रभेदों में अनुभूत आनन्द में लिप्त या बंधा हुआ – *निमित्तस्सादगथितं वा, ... विञ्ञाणं* ..., *अनुब्यञ्जनस्सादगथितं वा तस्मिञ्चे समये कालं करेय्य*, ..., स॰ नि॰ 2(2).172.

**अनुसंयायति / अनुसञ्ञायति** अनु + सं + √या का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, **क.** चारों ओर जाता है, आर-पार जाता है, पार करके जाता है; – **न्तेन** वर्त॰ कृ॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, किसी को पार कर या किसी में होकर जाने वाले के साथ – ... *चक्करतनं पुरक्खत्वा चत्तारो दीपे अनुसंयायन्तेन सद्धिं आगमंसु*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).235; – **यायित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, अनुसंचरण करके, घूम-फिर कर, चक्कर लगाकर – *सकलजम्बुदीपं अन्तन्तेन अनुसंयायित्वा वाराणसिं पापुणि*, जा॰ अट्ठ॰ 4.191; **ख.** निरीक्षण करता है, निगरानी रखता है; – **ञ्ञायमानो** वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, निगरानी करता हुआ, निरीक्षण कर रहा – *ब्राह्मणो मगधमहामत्तो राजगहे कम्मन्ते अनुसञ्ञायमानो येन दारुगहे गणको तेनुपसङ्कमि*, पारा॰ 49; *अनुसञ्ञायमानोति अनुसञ्ञायमानो, कताकतं जानन्तोति अत्थो, अनुविचरमानो वा*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.48; – **ञ्ञातुं** निमि॰ कृ॰, निगरानी करने के निमित्त, निरीक्षण के निमित्त – *तस्मिं, भिक्खवे, समये रञ्ञो न फासु होति अतियातुं वा निय्यातुं वा पच्चन्तिमे वा जनपदे अनुसञ्ञातुं*, अ॰ नि॰ 1(1).84; **ग.** साथ में जाता है, पास जाता है; – **यायी** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, साथ साथ गया – *अनुसंयायी सो वीरो, मातुच्छं यावकोट्ठकं*, अप॰ 2.208.

**अनुसंवच्छरं** अ॰, क्रि॰ वि॰, अव्ययी॰ स॰ [अनुसंवत्सरं], प्रत्येक वर्ष में, एक-एक वर्ष में – ..., *अनुसंवच्छरं ते सतसहस्सपरिच्चागेन बलिकम्मं करिस्सामी'ति*, जा॰ अट्ठ॰ 1.77; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.244; *राजगहे च अनुसंवच्छरं गिरग्गसमज्जो नाम अहोसि*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.52; *अनुसंवच्छरं कातुं एवमेव नियोजयि*, चू॰ वं॰ 37.88.

**अनुसंसन्दना** स्त्री॰, अनु + सं + √सन्द का क्रि॰ ना॰, धारा के प्रवाह की निरन्तरता, प्रवाह-सातत्य, पूर्ववर्ती एवं परवर्ती का एकीकरण, लगातार जारी रहना – *यो एवरूपो ... सण्ठपना अनुसंसन्दना अनुप्पबन्धना दळ्हीकम्मं कोधस्स* –

[अनूनाधिकवचन], न कम और न अधिक विस्तार वाला वचन, सन्तुलित वचन, परिपूर्ण वचन - *परिपुण्णन्ति अनूनाधिकवचनं*, दी॰ नि॰ 1.145; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).105.

**अनूप/अनोप** त्रि॰, अनु + आप से व्यु॰ [अनूप], जलीय क्षेत्र, जल की बहुलता वाला स्थान या प्रदेश, नदी का तटवर्ती क्षेत्र, दलदली क्षेत्र - *अनूपो सलिलप्पायो कच्छं पुमनपुंसके*, अभि॰ प॰ 187; *मन्दवुट्ठिकाले थले खेत्ते विपज्जति, निन्ने थोकं सम्पज्जति, अनूपखेत्ते सम्पज्जतेव*, जा॰ अट्ठ॰ 4.342; - **खेत्त** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अनूपक्षेत्र], जल की बहुलता वाला क्षेत्र या स्थान, दलदली क्षेत्र, कछार - *थले च निन्ने च वपन्ति बीजं, अनूपखेत्ते फलमासमाना*, जा॰ अट्ठ॰ 4.342; *अनूपखेत्ते नदिञ्च तळाकञ्च निस्साय कतं ओघेन वुय्हति*, तदे॰; *तस्सा चानुपखेत्तम्हि, सयम्भू वसते तदा*, अप॰ 1.194; - **तित्थ** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अनूपतीर्थ], नदी के जल की बहुलता वाला तट, दलदली किनारा - *अनूपतित्थे जायन्ति, पदुमुप्पलका बहू*, अप॰ 1.380; - **भूमि** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अनूपभूमि], पानी की बहुलता वाली भूमि - *हरितानूपाति उदकनिद्धमनस्स उभोसु पस्सेसु हरिततिणसञ्छन्ना अनूपभूमियो*, जा॰ अट्ठ॰ 4.321.

**अनूपघात** पु॰, उपघात का निषे॰, [अनुपघात], उपघात या हिंसा का अभाव, अद्वेष, अनुत्पीड़न, क्षति या हानि का अभाव, अप्रहार - *अनूपवादो अनूपघातो*, ध॰ प॰ 185; *अनूपघातोति अनूपघातनञ्चेव अनूपघातापनञ्च*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.136-137; *अनूपवादो अनूपघातो, पातिमोक्खे च संवरो*, उदा॰ 117; *इति मय्हञ्च अविहेसा भविस्सति परस्स च पुग्गलस्स अनूपघातो*, म॰ नि॰ 3.27.

**अनूपघातन** नपुं॰, उपघातन का निषे॰ [अनुपघातन], उपरिवत् - *अनूपघातनञ्चेव अनूपघातापनञ्च*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.136-137.

**अनूपम**[1]**/अनुपम** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनुपम], बेजोड़, वह, जिसकी किसी से उपमा न दी जा सके, श्रेष्ठ, उत्तम - *पूजा पूजं सब्बोपहारेहि करोन्तो च अनूपमं*, महाव॰ 37.72.

**अनूपम**[2] पु॰, व्य॰ सं॰, थेरगा॰ की दो गीतियों के रचयिता एक स्थविर कवि का नाम, थेरगा॰ 213-14; थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.364-65.

**अनूपय** त्रि॰, उप + √इ से व्यु॰ उपय (ऊपय) का निषे॰ [अनुपय, उप + √इण् + अच् = उपय का निषे॰], **शा॰ अ॰** वह, जो किसी के पास पहुंचने वाला नहीं हैं, **ला॰ अ॰** सभी प्रकार की आसक्तियों से मुक्त, लगाव से रहित - *मायञ्च मोहञ्च पहाय धोनो, स केन गच्छेय्य अनूपयो सो*, सु॰ नि॰ 792; *तत्थ उपयोति तण्हादिट्ठिनिस्सितो ... अनूपयं केन कथं वदेय्याति तण्हादिट्ठिपहानेन अनूपयं खीणासवं केन रागेन ... दुट्ठो'ति वा वदेय्य*, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.217; *सब्बं लोकं अभिञ्ञाय, ... विसंयुत्तो, सब्बलोके अनूपयो*, अ॰ नि॰ 1(2).28.

**अनूपलित्त** त्रि॰, उप + √लिप के भू॰ क॰ कृ॰, उपलित्त का निषे॰ [अनुपलिप्त], द्रष्ट॰ अनुपलित्त के अन्त॰ (ऊपर).

**अनूपवदन/अनूपवाद/अनूपवादक** द्रष्ट॰ अनुपवाद के अन्त॰ (ऊपर).

**अनूपादि** त्रि॰, सस्सती के अर्थ को स्पष्ट करने हेतु प्रयुक्त, बराबर विद्यमान रहने वाला, आदि और अन्त से रहित, शाश्वत - *तीस्वनूपाद्ययो चन्द-सूरादो सस्सतीरितो*, अभि॰ प॰ 189.

**अनूलका** स्त्री॰, व्य॰ सं॰, द्रष्ट॰ अनुला के अन्त॰, (ऊपर).

**अनूसय** पु॰, द्रष्ट॰ अनुसय के अन्त॰ - *चरितं अधिमुत्तिञ्च आसञ्च अनूसयं*, दी॰ वं॰ 1.42.

**अनूसर** त्रि॰, ऊसर का निषे॰ [अनूषर], नमक या रेहकणों से रहित, वह भूमि, जो बञ्जर न हो - *इध, भिक्खवे, खेत्तं अनुन्नामानिन्नामि च होति, ..., अनूसरञ्च होति, ...*, अ॰ नि॰ 3(1).70.

**अनूहत** त्रि॰, उ + √हन के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अनुदधृत अथवा अनुद्धत], अनुत्पाटित, वह, जिसे उच्छिन्न नहीं कर दिया गया है अथवा हटाया न गया हो - *एवम्पि तण्हानुसये अनूहते, निब्बत्तती दुक्खमिदं पुनप्पुनं*, ध॰ प॰ 338; *एवमेव छद्वारिकाय तण्हाय अनुसये अरहत्तमग्गञाणेन अनूहते ... पुनप्पुनं निब्बत्ततियेवाति अत्थो*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.306-7; *नपि पस्सं निपातेस्सं, तण्हासल्ले अनूहते*, थेरगा॰ 223.

**अनेक** त्रि॰, एक का निषे॰ [अनेक], एक की संख्या से अधिक संख्या वाला, कई एक, बहुत सारे, असंख्य - *केचि पन एत्थ ... चिन्तयित्वान अनेककोटिसत धनन्ति एत्थ ...*, सद्द॰ 3.631; *एवमस्सिमे अनेके पापका अकुसला धम्मा सम्भवन्ति मिच्छादिट्ठिपच्चया*, म॰ नि॰ 2.72; *अस्माभिजप्पन्ति जना अनेका'ति*, स॰ नि॰ 1(1).169; यदा कदा 'नेक' रूप में भी प्रयुक्त.

**अनेकंस** पु॰, एकंस का निषे॰, अनिश्चितता, सन्देह - *ब्राह्मणो नाम संसयमनेकंसं विमतिपथं वीतिवत्तो ...*, मि॰ प॰ 212; - **ग्गाह** पु॰, एकंसग्गाह का निषे॰, किसी एक

सुनिश्चित तत्त्व या बात को ग्रहण न करना, सन्देहपूर्ण मनोवृत्ति, संकल्प का अभाव - ... *कङ्खा कङ्खायना कङ्खायितत्तं ... अनेकंसग्गाहो आसप्पना ... चित्तस्स मनोविलेखो,* ध. स. 425; *सा संसयलक्खणा, कम्पनरसा, अनिच्छयपच्चुपट्ठाना अनेकंसगाहपच्चुपट्ठाना वा,* ..., ध. स. अट्ठ. 298; - **ग्गाहपच्चुपट्ठान** नपुं., ब. स., सन्देह या शङ्का से परिपूर्ण मानसिकता से व्यक्त होने वाला - *सा संसयलक्खणा, कम्पनरसा, ..., अनेकंसगाहपच्चुपट्ठाना वा, ... दट्ठब्बा,* विसुद्धि. 2.98.

**अनेकंसिक** त्रि., एकंसिक का निषे., **क.** अनिश्चित, अनिर्धारित, संदिग्ध, **ख.** अनेक दृष्टिकोणों से सम्बद्ध, अनेक खण्डों वाला - *एकंसिकापि हि खो, पोट्ठपाद, मया ... अनेकंसिकापि हि खो, पोट्ठपाद, मया धम्मा देसिता पकासिता,* दी. नि. अट्ठ. 1.169; *अनेकंसिकाति न एककोट्ठासा एकेनेव कोट्ठासेन सस्सताति ... अत्थो,* दी. नि. अट्ठ. 2.282; - **ता** स्त्री., भाव., अनिश्चित मानसिक प्रकृति या अवस्था, संदिग्ध मनःस्थिति या दशा - ... *पण्डको अनेकंसिकताय मन्तितं गुय्हं विवरति न धारेति,* ..., मि. प. 104; - **भाव** पु., उपरिवत् - *सत्था इमाय ... कल्याणपापकानं अनेकंसिकभावं पकासेत्वा जातकं समोधानेसि,* जा. अट्ठ. 1.437.

**अनेकंसिकत** त्रि., एकंसीकरोति के भू. क. कृ., एकंसिकत का निषे., वह, जिसका निश्चय अभी तक नहीं किया गया है, अनिश्चयीकृत, सुनिश्चित तथ्य को प्रकाशित न करने वाला - *अनियतो न नियतो, अनेकंसिकतं पदं,* परि. 284; *अनेकंसिकतं पदं, यस्मा इदं सिक्खापदं अनेकंसेन कतन्ति अत्थो,* परि. अट्ठ. 192.

**अनेककारणेन** तृ. वि., प्रतिरू. निपा. [अनेककारणेन], कई एक पद्धतियों या तरीकों द्वारा - *तत्थ अनेकपरियायेनाति अनेककारणेन,* दी. नि. अट्ठ. 3.3; पारा. अट्ठ. 1.167.

**अनेककोटिसङ्ख** त्रि., ब. स. [अनेककोटिसंख्य], कई करोड़ों की संख्या वाला - ... *सुमेधो नाम ब्राह्मणकुमारो हुत्वा ... मातापितूनं अच्चयेन अनेककोटिसङ्खं धनं परिच्चजित्वा ...,* ध. प. अट्ठ. 1.49.

**अनेककोटिसन्निचय** त्रि., तत्पु. स. [अनेककोटिसन्निचय], अनेक करोड़ की पूंजी को जमा कर लेने वाला - *अनेककोटिसन्निचयो, पहूतधनधञ्ञवा,* जा. अट्ठ. 1.4.

**अनेककोट्ठास** त्रि., ब. स. [अनेककोष्ठांश], अनेक भागों या खण्डों वाला - *अनेकभागेन गुणेनाति अनेककोट्ठासेन आनिसंसेन,* पे. व. अट्ठ. 193.

**अनेकगुण** त्रि., ब. स. [अनेकगुण], बहुत सारे अच्छे गुणों से युक्त - *एवरूपो, महाराज, बहुगुणो अनेकगुणो अप्पमाणगुणो गुणरासि गुणपुञ्जो सत्तानं* ..., मि. प. 188.

**अनेकग्गचित्त** त्रि., एकग्गचित्त का निषे. [अनेकाग्रचित्त], चित्त को किसी एक आलम्बन पर स्थिर करके न रखने वाला, चञ्चल अथवा बिखरे हुए चित्त वाला - ..., *अनेकग्गचित्ता अयोनिसो च मनसि करोति,* अ. नि. 2(1).164; - **ताकार** पु., तत्पु. स., चित्त की चञ्चलता की दशा, विक्षिप्तचित्तता की अवस्था - *तेसं एवं विचरन्तानं विक्खित्तभावो अनेकग्गताकारो नाम,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.74; *उपद्दवोति अनेकग्गताकारो,* अ. नि. अट्ठ. 2.71; - **भाव** पु., तत्पु. स. [अनेकाग्रभाव], चित्त की चञ्चलता की अवस्था, चित्त में एकाग्रता का न होना - *असमाधीति अनेकग्गभावो,* अ. नि. अट्ठ. 3.138.

**अनेकचित्त**[1] त्रि., ब. स. [अनेकचित्त], चञ्चल चित्त वाला, बिखरे हुए अथवा अस्थिर चित्त वाला - *सुरक्खितं मेति कथं नु विस्ससे, अनेकचित्तासु न इत्थि रक्खणा,* जा. अट्ठ. 3.467; *नरानमारामकरासु नारिसु, अनेकचित्तासु अनिग्गहासु च,* जा. अट्ठ. 5.432.

**अनेकचित्त**[2] त्रि., एकचित्त का निषे., ब. स. [अनेकचित्र], बहुत सारी सजावटों अथवा चित्रों से युक्त, अनेक अलङ्करणों वाला - *अनेकचित्तन्ति अनेकेहि उय्यानकप्परुक्खपोक्खरणिआदीहि विमानेसु च अनेकेहि भित्तिविसेसादीहि चित्तं,* वि. व. अट्ठ. 45; *अनेकचित्तन्ति नानाविधचित्तरूपं,* वि. व. अट्ठ. 273; *अनेकचित्ताति अनेकविधचित्ततायुत्ता,* वि. व. अट्ठ. 86; *सुवण्णवण्णा जलिता महायसा, विमानमोरुय्ह अनेकचित्ता,* वि. व. अट्ठ. 85; - **त्तावत** त्रि., तत्पु. स. [अनेकचित्रावृत], अनेक प्रकार के चित्रों या अलङ्करणसाधनों से ढका हुआ, अलङ्करण-सामग्रियों से परिपूर्ण - *अनेकचित्तावततो रथो अयं, पुथू च नेमी च सहस्सरंसिको,* वि. व. अट्ठ. 229; *अनेकचित्तावततोति अनेकेहि मालाकम्मादिचित्तेहि आवततो समोकिण्णो,* वि. व. अट्ठ. 232.

**अनेकजातिसंसार** पु., तत्पु. स. [अनेकजातिसंसार], अनेक जन्मों में से होकर संसरण, एक जन्म से दूसरे जन्म में जाने का अन्तहीन सिलसिला - *अनेकजातिसंसारं, सन्धाविस्सं अनिब्बिसं,* ध. प. 153; *अनेकजातिसंसारं अनेकजातिसतसहस्ससङ्खातं इमं संसारवट्टं अनिब्बिसं ...,* अट्ठ. 71; *अनेकजातिसंसारं, सन्धावन्ति अविद्दसू,* थेरीगा.

164; *अनेकजातिसंसारन्ति अयं गाथा भगवता अत्तनो सब्बञ्ञुतञ्ञाणपदट्ठानं अरहत्तप्पत्तिं पच्चवेक्खन्तेन एकूनवीसतिमस्स पच्चवेक्खणञाणस्स अनन्तरं भासिता,* सारत्थ॰ टी॰ 1.58.

**अनेकज्झासय** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकाध्याशय], अनेक या बहुत से मानसिक अभिप्राय रखने वाला, अनेक प्रकार के संकल्पों वाला – *दुतियं अनेकज्झासयानुसयचरियाधिमुत्तिका सत्ता यथानुलोमं ... यथानुलोमसासनं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.17; *अनेकज्झासयातिआदीसु आसयोव अज्झासयो,* सारत्थ॰ टी॰ 66.

**अनेकट्ठान** त्रि॰, ब॰ स॰, अनेक स्थानों अथवा अनेक आलम्बनों से सम्बद्ध – *अप्पगब्भाति न पगब्भा, अट्ठट्ठानेन कायपागब्भियेन ..., अनेकट्ठानेन मनोपागब्भियेन च विरहितााति अत्थो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.149; खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 196; सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.130; *अनेकट्ठानं मनोपागब्भियं नाम तेसु ... कायवाचाहि अज्झाचारं अनापज्जित्वा पि मनसा व कामवितक्कादीनं वितक्कनं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.149.

**अनेकताल** त्रि॰, ब॰ स॰, अनेक या असंख्य ताड़ के वृक्षों की ऊंचाई वाला – *अनेकताले, गम्भीरे च सुदुत्तरे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.173; *तत्थ अनेकतालेति अनेकतालप्पमानो,* तदे॰.

**अनेकत्थ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकार्थ], **क.** एक से अधिक अर्थ कहने वाला (शब्द) – ... *अनवसेसयेभुय्यअब्यामिस्सानतिरेकदळ्हत्थविसंयोगादि अनेकत्थो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 92-3; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).30; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.231; **ख.** बहुवचन का अर्थ, एक से अधिक की संख्या का अर्थ – *द्वि इच्चेवमादितो कप्पच्चयो होति अनेकत्थे च, ते निपातना सिज्झन्ति,* क॰ व्या॰ 394.

**अनेकत्थपदस्सित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अनेकार्थपदनिःश्रित], बहुत सारे हितकारक धर्मों से भरपूर, अनेक हितकारक धर्मों से युक्त – *इङ्घ एकपदं तात, अनेकत्थपदस्सितं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.198; *अनेकत्थपदस्सितन्ति अनेकानि अत्थपदानि कारणपदानि निस्सितं,* तदे॰; *दक्खेय्येकपदं तात, अनेकत्थपदस्सितं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.199; *अनेकत्थपदस्सितन्ति एवं वुत्तप्पकारं वीरियं अनेकेहि अत्थपदेहि निस्सितं,* तदे॰.

**अनेकधा** अ॰, निपा॰ [अनेकधा], अनेक प्रकार से, बहुत सारे तरीकों से – *अंधकारं पकासञ्च, दस्सयित्वा अनेकधा,* अप॰ 2.157; *सीलनं लक्खणं तस्स, भिन्नस्सापि अनेकधा, सनिदस्सनत्तं रूपस्स, यथा भिन्नस्सनेकधा,* विसुद्धि॰ 1.8; *यथा हि नीलपीतादिभेदेन अनेकधा भिन्नस्सापि रूपायतनस्स सनिदस्सनत्तं लक्खणं,* तदे॰; तुल॰ नेकधा.

**अनेकधातु**[1] पु॰, प्रायः ब॰ व॰ में ही प्रयुक्त, कर्म॰ स॰ [अनेकधातु], बहुत सारी धातुएं, अनेक आलम्बन या स्वभाव – *अनेकधातूसु पुथू सदासितं,* स॰ नि॰ 1(1).211; *अनेकधातूसूति अनेकसभावेसु आरम्मणेसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.234; *आसा च पिहा अभिनन्दना च, अनेकधातूसु सरा पतिट्ठिता,* नेत्ति॰ 22; 44.

**अनेकधातु**[2] त्रि॰, ब॰ स॰, अनेक धातुओं अथवा नाना प्रकार के मानसिक अभिप्रायों वाला – *अनेकधातु नानाधातु खो,* दी॰ नि॰ 2.208; *अनेकधातूति अज्झासयधातु उत्तरपदलोपेन वुत्ता, ... अनेकज्झासयो नानाज्झासयो'ति,* लीन॰ (दी॰नि॰टी॰) 2.254.

**अनेकधातुपटिवेध** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अनेकधातुप्रतिवेध], बहुत सी धातुओं का गम्भीर आन्तरिक ज्ञान, चक्षु, रूप आदि धातुओं का शमथ एवं विपश्यना द्वारा आन्तरिक ज्ञान – *अनेकधातुपटिवेधो होति, नानाधातुपटिवेधो होति, ...,* अ॰ नि॰ 1(1).30; *अनेकधातुपटिवेधोति चक्खुधातु रूपधातूतिआदीनं अट्ठारसन्नं धातूनं बुद्धुप्पादेयेव पटिवेधो होति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.97; *समथो च विपस्सना च – अनेकधातुपटिवेधाय संवत्तिस्सन्ति,* म॰ नि॰ 2.172.

**अनेकधातुपटिसम्भिदा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰ अनेकधातुप्रतिसंवित्], विभिन्न धातुओं का प्रतिसंवित्-ज्ञान अथवा प्रविचयात्मक ज्ञान, धातुओं के प्रभेदों के विषय में ज्ञान – *एकधम्मे, ... बहुलीकते अनेकधातुपटिवेधो होति ... नानाधातुपटिवेधो होति ... अनेकधातुपटिसम्भिदा होति,* अ॰ नि॰ 1(1).59; *अनेकधातुपटिसम्भिदा होतीति इमिना धातुभेदञाणं कथितं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.398.

**अनेकनाम** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकनाम], एक से अधिक नामों वाला, बहुत से नामों वाला – *एको पि हि अत्थो ... अनेकसद्दप्पवत्ति-निमित्तताय अनेकनामोति दट्ठब्बं,* सद्द॰ 2.378-79.

**अनेकप / नेकप** पु॰, [अनेकप], एक से अधिक सूड़ों से पीने वाला, हाथी – *मातङ्गो द्विरदो सट्ठिहायनो नेकपो इभो,* सद्द॰ 2.345.

**अनेकपरियाय** पु॰, कर्म॰ स॰, केवल तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ में ही प्रयुक्त [अनेकपर्याय], अनेक तरीकों से, बहुत से समानान्तर कथनों द्वारा – *एवमेवं भोता गोतमेन अनेकपरियायेन धम्मो पकासितो,* सु॰ नि॰ (पृ॰) 98; म॰ नि॰ 2.90; *भगवता अनेकपरियायेन विरागाय धम्मो देसितो, नो सरागाय,* पारा॰

20; *अनेकपरियायेनाति अनेककारणेन,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.166.

**अनेकपुनरुत्तक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकपुनरुक्तिक], बहुत सारी पुनरुक्तियों से परिपूर्ण - *अतीव क्वचि सङ्गितो, अनेकपुनरुत्तको,* म॰ वं॰ 1.2.

**अनेकप्पकार** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकप्रकार], अनेक प्रकारों वाला, बहुत सारे भेदों और प्रभेदों वाला - *निवासागारं पन ... महागन्धकुटिकरेरिमण्डलमाळको सम्ब-कुटिचन्दनमालादिअनेकप्पकारं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.118; *पस्समानानंयेव ञातीनं अम्म ... पुथु अनेकप्पकारकं लालपतंयेव मच्चानं एकमेको ... नीयति, ... लोकोति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.164.

**अनेकभाग** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकभाग], बहुत सारे हिस्सों या खण्डों वाला - *अनेकभागो समुप्पादि अरहन्तेव दक्खिणा,* दी॰ नि॰ 2.196; *अनेकभागेन गुणेन सेय्यो, अयमेव सूलो निरयेन तेन,* पे॰ व॰ 525; *अनेकभागेन गुणेनाति अनेककोट्ठासेन आनिसंसेन,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 193; - **सो** अ॰, क्रि॰ वि॰, बहुत सारे तरीकों से, अनेक प्रकारों से - *नप्पवेधति अनेकभागसो, सब्बसो च मुखभावमेव सो'ति,* मि॰ प॰ 388.

**अनेकभारपरिमाण** त्रि॰, ब॰ स॰, बहुत अधिक वजन की माप वाला, अत्यधिक वजन वाला - *पहूतं मे जातरूपन्ति सुवण्णम्पि पहूतं अनेकभारपरिमाणं अहोसीति सम्बन्धो,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 91.

**अनेकभाव** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकभाव], अनेक प्रकार का, बहुत सारे भेदों, प्रभेदों वाला - *अनेकभावो समुप्पादि, अरहन्तेव दक्खिणा,* दी॰ नि॰ 2.196; *अनेकभावो सम्मुप्पादीति अनेकविधो जातो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.265.

**अनेकभूमिका** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, कई मञ्जिलें, बहुत सारे तल - *सङ्गेति अनेकभूमिके दस्सेत्वा अद्धरत्तअङ्गयुत्ते तत्थ त्वं पुब्बे सयीति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.499.

**अनेकमाय** त्रि॰, अनेक + माया से व्यु॰, ब॰ स॰, बहुत सारी माया करने वाला, अनेक छल-बल करने वाला - *मिगं तिपल्लत्थमनेकमायं, अट्ठक्खुरं अड्ढरत्तापपायिं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.165; *अनेकमायन्ति बहुमायं बहुवञ्चनं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.165; *राजानो च नाम अनेकमाया कुसलेहि धनुग्गहेहि विज्झापेन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.283.

**अनेकमुख** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकमुख], **शा॰ अ॰** अनेक मुखों वाला, **ला॰ अ॰** अनेक उपायों को अपनाने वाला, अनेक दृष्टिकोणों से प्रकाशित - *अनेकमुखा हि देसना पटिसम्भिदापभेदेन देसनाविलासप्पत्तानं,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 62.

**अनेकयोजनन्तरिक** त्रि॰, ब॰ स॰, अनेक योजनों की दूरी पर स्थित - *पक्कमन्ति दिसोदिसन्ति दिसतो दिसं अनेकयोजनन्तरिकं ठानं पक्कमन्ति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 151.

**अनेकरतन** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकरत्न], बहुत सारे रत्नों से परिपूर्ण, अनेक रत्नों से युक्त - *पुन चपरं भिक्खवे, महासमुद्दो बहुरतनो अनेकरतनो,* चूळव॰ 394; उदा॰ 129; - **विचित्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, अनेक प्रकार के रत्नों से अलङ्कृत - *सो हि ... मत्तिकाभाजनं छड्डेत्वा अनेकरतनविचित्तं पभस्सररंसिजाल ... वुत्तप्पकारं ... यथावुत्तं ... पटिलभीति,* उदा॰ अट्ठ॰ 238.

**अनेकरसव्यञ्जन** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकरसव्यञ्जन], बहुत से रसीले व्यञ्जनों वाला (भोजन) - *भुञ्जामि कामकामिनी, अनेकरसब्यञ्जनं,* पे॰ व॰ 109; ..., *अनेकरसब्यञ्जनं भत्तं भुञ्जामीति योजना,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 62.

**अनेकरूप**[1] त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकरूप], अनेक रूपों वाला, विभिन्न प्रकारों वाला - *उपाधिनिदाना पभवन्ति दुक्खा, ये केचि लोकस्मिमनेकरूपा,* सु॰ नि॰ 733; 1056; ... *अनेकरूपा नानाविधा इमस्मिं सत्तलोके दिस्सन्ति उपलब्भन्ति,* उदा॰ अट्ठ॰ 347.

**अनेकरूप**[2] नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अनेकरूप], **शा॰ अ॰** अनेक प्रकार के रूप-धर्म - *फुट्ठो अनेकरूपेहि, नातुमानं विकप्पयं तिट्ठे,* सु॰ नि॰ 924; **ला॰ अ॰** मांगलिक अनुष्ठानों या उत्सवों के विभिन्न स्वरूप - *सीलब्बतेनापि वदन्ति सुद्धिं, अनेकरूपेन वदन्ति सुद्धिं,* सु॰ नि॰ 1085-87; *तत्थ अनेकरूपेनाति कोतूहलमङ्गलादिना,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.286; *अनेकरूपम्पि पहाय सब्बं, तण्हं परिञ्ञाय अनासवासे,* सु॰ नि॰ 1088-89.

**अनेकलिङ्ग** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकलिङ्ग], अनेक चिह्नों या लक्षणों वाला, बहुत सारी विशिष्टताओं से युक्त - *एकङ्गदस्सी दुम्मेधोति एवं अनेकलिङ्गे अनेकलक्खणे अत्थे ...,* थेरगा॰ 232; *एको पि ञेय्यत्तो अनेकलिङ्गो सतलिङ्गस्स अत्थस्स ...,* सद्द॰ 2.379.

**अनेकवचन** नपुं॰, कर्म॰ स॰, **व्याकरण के सन्दर्भ में प्रयुक्त** - नाम अथवा आख्यातपदों का बहुवचन - *पुथुवचनं अनेकवचनन्ति च इमस्स एव नामं,* सद्द॰ 1.17; 92.

**अनेकवण्ण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनेकवर्ण], अनेक रङ्गों वाला, चित्र-विचित्र, अनेक स्वरूपों वाला - ..., *अनेकवण्णो'ति नं देवता सञ्जानिंसु,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 273; - **देवपुत्त** पु॰, व्य॰ सं॰, अनेकवण्णविमान के नायक एक देवपुत्र का नाम -

*बुद्धुप्पादे ... अनेकवण्णदेवपुत्तोति इमे तयो समानदेवपुत्ता मम आसन्नट्ठाने निब्बत्ता, मया तेजवन्ततरा,* ध. प. अट्ठ. 1.239; उदा. अट्ठ. 161.

**अनेकवण्णविमान** नपुं., अनेक विमानों में से एक का नाम, वि. व. अट्ठ. की एक वर्णना का शीर्षक; वि. व. अट्ठ. 271-274; *अनेकवण्णं दरसोकनासनं विमानमारुय्ह अनेकचित्तं,* वि. व. 1199; *अनेकवण्णं दरसोकनासनन्ति अनेकवण्णविमानं,* वि. व. अट्ठ. 271.

**अनेकवस्सगण** पु., तत्पु. स. [अनेकवर्षगण], कई एक वर्षों का सिलसिला या अटूट क्रम - *नेकवस्सगणेति अनेकवस्सगणे,* जा. अट्ठ. 3.438.

**अनेकवस्सगणिक** त्रि., अनेकवस्सगण से व्यु. [अनेकवर्षगणिक], अनेक वर्षों के दौरान उत्पन्न या सञ्चित, बहुत सारे वर्षों की गणना वाला, बहुत पुराना - *सेय्यथापि, भिक्खवे, गण्डो अनेकवस्सगणिको,* अ. नि. 3(1).200; ..., *अनेके वस्सगणा उप्पन्ना अस्साति अनेकवस्सगणिको,* अ. नि. अट्ठ. 3.264; *सेय्यथापि, भिक्खवे, जम्बाली अनेकवस्सगणिका,* अ. नि. 1(2).192; *अनेकवस्सगणिकाति गामस्स वा नगरस्स वा उप्पन्नकालेयेव उप्पन्नत्ता अनेकानि वस्सगणानि उप्पन्नाय एतिस्साति अनेकवस्सगणिका,* अ. नि. अट्ठ. 2.352.

**अनेकवारं** अ., क्रि. वि. [अनेकवारं], अनेक बार में, कई बार, पुनःपुन, बारम्बार - *भोजि जे त्वं अनेकवारं मम सन्तिकं आगता, चोरा यथारुचितं हरन्तु,* ध. प. अट्ठ. 2.342; *अहं पन यक्खिनी हुत्वा अनेकवारं ...,* उदा. अट्ठ. 236; विलो. एकवारं.

**अनेकविध / नेकविध** त्रि., [अनेकविध], कई तरह का, बहुत से प्रभेदों या रूपों वाला - *चित्तम्पि हि बहुं अनेकविधं नानप्पकारकं,* म. नि. 2.227; *सो पनेस अगारियमुनि, ... पच्चेकबुद्धमुनि, मुनिमुनीति अनेकविधो,* जा. अट्ठ. 1.116-17; ..., *बहुविधानि अनेकविधानि दुक्खानि संसारगतो अनुभवति,* मि. प. 189; - **सूप** त्रि., कर्म. स. [अनेकविधसूप], अनेक प्रकार के रसों वाला - *अनेकसूपोति मुग्गमासादिसूपेहि चेव खज्जविकतीहि च अनेकविधसूपो,* उदा. अट्ठ. 160.

**अनेकविहित** त्रि., बहुत से प्रभेदों वाला, कई तरह का, विभिन्न प्रकारों का - *सो अनेकविहितं इद्धिविधं पच्चनुभोति ...,* दी. नि. 1.69; *तथारूपं चेतोसमाधिं फुसति, यथासमाहिते चित्ते अनेकविहितं पुब्बेनिवासं अनुस्सरति,* दी. नि. 1.11; *... उच्चासद्दमहासद्दाय अनेकविहितं तिरच्छानकथं कथेन्तिया,* म. नि. 2.231; *अनेकविहिता दिट्ठियो लोके उप्पज्जन्ति,* म. नि. 1.51; *पुब्बन्तं आरब्भ अनेकविहितानि अधिमुत्तिपदानि अभिवदन्ति ...,* दी. नि. 1.11; ..., *अनेकविहितेसु च कङ्खाठानीयेसु धम्मेसु कङ्खं न पटिविनोदेन्ति,* म. नि. 1.286.

**अनेकव्यञ्जन** त्रि., ब. स. [अनेकव्यञ्जन], अनेक प्रकार के व्यञ्जनों वाला, बहुत सारे स्वादिष्ट खाद्य-पदार्थों वाला (भोजन) - *सो अहोसि पिण्डपातो अनेकसूपो अनेकब्यञ्जनो अनेकरसब्यञ्जनो,* उदा. 101; *अनेकब्यञ्जनोति नानाविधउत्तरिभङ्गो,* उदा. अट्ठ. 160; ... *भुञ्जति विचितकाळकं अनेकसूपं अनेकब्यञ्जनं,* म. नि. 1.48.

**अनेकव्यसनानुबन्धत्त** नपुं., भाव. [अनेकव्यसनानुबन्धत्व], अनेक प्रकार की विपत्तियों से ग्रस्त होने की स्थिति - ..., *तं अनिच्चादिविपरिणामसभावत्ता अनेकब्यसनानुबन्धत्ता च भवहेतुभावतो अतिविय भयानकट्ठेन भयं,* उदा. अट्ठ. 170.

**अनेकसत** त्रि., [अनेकशत], कई सौ की संख्या वाला - *सा, एसा, भगव, परिसा महा होति अनेकसता अनेकसहस्सा,* दी. नि. 3.12; ... *अनेकसताय परिसाय धम्मं देसेता,* म. नि. 1.317; ... *अनेकसतं खत्तियपरिसं उपसङ्कमिता,* दी. नि. 2.84; - **कण्ण** त्रि., तत्पु. स. [अनेकशतकर्ण], कई सौ कानों वाला - ..., *पुन अट्ठकण्णो भवित्वा अनेकसतकण्णोपि भविस्सती'ति वत्वा ...,* जा. अट्ठ. 6.222; - **क्खत्तुं** अ., क्रि. वि. [अनेकशतकृत्वः], कई सौ बार - *अनेकसतक्खत्तुञ्च, चक्कवत्ती अहोसहं,* अप. 2.47.

**अनेकसफ** त्रि., ब. स. [अनेकशफ], फटे हुए या विदीर्ण खुरों वाला - *एकखुरं कत्वाति अनेकसफम्पि एकसफं विय कत्वा,* लीन. (दी.नि.टी.) 3.141.

**अनेकसभाव** त्रि., ब. स. [अनेकस्वभाव], अनेक प्रकार की प्रकृति वाला, विविध अवस्थाओं वाला - *अनेकधातूसूति अनेकसभावेसु आरम्मणेसु,* स. नि. अट्ठ. 1.234.

**अनेकसम्भार** त्रि., ब. स. [अनेकसम्भार], विविध प्रकार की साधनसामग्रियों अथवा आवश्यक उपकरणों वाला - *वीणा नाम अनेकसम्भारा महासम्भारा,* स. नि. 2(2).195.

**अनेकसरसता** स्त्री., अनेकसरस का भाव., विविध प्रकार के स्वभावों वाला होना, विविध प्रकार के कृत्यों वाला होना - *अनेकसरसताति अनेकसभावता, अनेककिच्चता वा,* अ. नि. टी. 3.177.

**अनेकसलाक** त्रि., ब. स. [अनेकशलाक], अनेक शाखाओं अथवा शलाकाओं से युक्त - ... *अनेकसाखन्ति अनेकसलाकं,* सु. नि. अट्ठ. 2.187.

**अनेकसहस्स** त्रि., द्वि. स. [अनेकसहस्र], **क. एकवचनान्त नामों के साथ आने पर**, कई हजारों वाला, कई हजारों से युक्त - *सा एसा, भग्गव, परिसा महा होति अनेकसता अनेकसहस्सा*, दी. नि. 3.12; ... *सो अनेकसहस्सं भिक्खुसङ्घं परिहरिस्सति*, मि. प. 157; **ख. बहुवचनान्त नामों के साथ प्रयुक्त होने पर**, अनेक सहस्र, कई हजार - *अथापि सो सत्तो ... ओलोकेन्तस्स अनेकसहस्सानं सत्तानं मज्झे ठितोपि* ..., म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).350.

**अनेकसाख** त्रि., ब. स. [अनेकशाख], बहुत सी कमानियों या तिल्लियों वाला - *अनेकसाखञ्च सहस्समण्डलं, छत्तं मरू धारयुमन्तलिक्खे*, सु. नि. 693; *अनेकसाखन्ति रतनमयानेकसतपटिट्ठानहीरकं*, लीन. (दी.नि.टी.) 2.26.

**अनेकसारीरिक** त्रि., [अनेकशारीरिक], अनेक शरीरों से सम्बद्ध, अनेक शरीरों से उत्पन्न, बहुत सारे लोगों के हितों से जुड़ा हुआ - *सब्बेते अनेकसारीरिकं पुञ्ञप्पटिपदं पटिपन्ना होन्ति*, अ. नि. 1(1).196; *अनेकसारीरिकन्ति अनेकसरीरसम्भवं*, स. नि. अट्ठ. 2.174.

**अनेकसाहस्सधन** त्रि., ब. स. [अनेकसहस्रधन], कई हजारों की संख्या में धन रखने वाला - *इद्धानि फीतानि कुलानि अस्सु, अनेकसाहस्सधनानि लोके*, जा. अट्ठ. 5.16.

**अनेकसूप** त्रि., ब. स. [अनेकसूप], अनेक प्रकार के रसीले खाद्य पदार्थों से युक्त, अनेक प्रकार की चटनियों से युक्त (भोजन) - *सो अहोसि पिण्डपातो अनेकसूपो अनेकब्यञ्जनो अनेकरसब्यञ्जनो*, उदा. 101; *अनेकसूपोति मुग्गमासादिसूपेहि चेव खज्जविकतीहि च अनेकविधसूपो*, उदा. अट्ठ. 160; ... *पिण्डपातं भुञ्जति विचितकाळकं अनेकसूपं अनेकब्यञ्जनं*, म. नि. 1.48; - **रसब्यञ्जन** त्रि., ब. स. [अनेकसूपरसव्यञ्जन], अनेक प्रकार की चटनियों, रसीले पदार्थों तथा व्यञ्जनों से युक्त - *अनेकसूपरसब्यञ्जनोति अनेकेहि सूपेहि चेव ब्यञ्जनेहि च मधुरादिमूलरसानञ्चेव सभिन्नरसानञ्च अभिब्यञ्जको, नानग्गरससूपब्यञ्जनोति अत्थो*, उदा. अट्ठ. 160; - **ब्यञ्जन** त्रि., ब. स. [अनेकसूपव्यञ्जन], अनेक तरह की चटनियों एवं व्यञ्जनों वाला - *सा अनेकसूपब्यञ्जनं बहुभत्तं पचि*, जा. अट्ठ. 6.194.

**अनेकसेतिमिन्द** पु., व्य. सं., पेगू एवं म्यां-मां के शासक बयिन्नौङ्ग का नाम - *अनेकसेतिभिन्दो किर राजा योनकरट्ठं विजयकाले पठमं सासनस्स पतिट्ठानभूतं इदं तिकत्वा* ..., सा. वं. 49(ना.).

**अनेकसो** अ., क्रि. वि. [अनेकशः], कई बार, बारम्बार, पुनःपुनः - *लोलवत्थु अनेकसो वित्थारितमेव*, जा. अट्ठ. 3.196.

**अनेकस्सर** त्रि., ब. स. [अनेकस्वर], एक से अधिक स्वरों वाला, बहुस्वरीय - *धातुस्स अन्तो क्वचि लोपो होति यदानेकस्सरस्स, अनेकसरस्सेति किमत्थं, पाति, याति, दाति, भाति, वाति*, क. व्या. 523.

**अनेकाकार** त्रि., ब. स. [अनेकाकार], अनेक आकारों या स्वरूपों वाला, प्रायः स. प. के पू. प. के रूप में प्रयुक्त; - **वोकार** त्रि., ब. स. [अनेकाकारव्यवकार], विभिन्न आकारों एवं विशेषताओं वाला - *एवं महाथेरो अनेकाकारवोकारं रतनत्तयगुणेसु अविभूतेसु ... पटिसंवेदन्तो निसीदि*, उदा. अट्ठ. 217-18; ... *अनेकाकारवोकारं असुभभावनानुयोगमनुयुत्ता विहरन्ति*, पारा. 81; *पुब्बेव मया ... वत्वा अनेककारवोकारं वचीदुच्चरितसन्निस्सितं आदीनवं*, पे. व. अट्ठ. 10; - **वोकिण्ण** त्रि., तत्पु. स. [अनेकाकारव्यवकीर्ण], उपरिवत् - *अनेकाकारवोकिण्णो अनेककारणसम्मिस्सोति वुत्तं होति*, पारा. अट्ठ. 2.5; - **सम्पन्न** त्रि., तत्पु. स. [अनेकाकारसम्पन्न], अनेक प्रकार के अच्छे गुणों से परिपूर्ण, बहुत सारी विशिष्टताओं से युक्त - *अनेकाकारसम्पन्ने, सारिपुत्तम्हि निब्बुते*, थेरगा. 1167; *अनेकाकारसम्पन्नं, पयिरुपासन्ति गोतमन्ति*, थेरगा. 1260; *अनेकाकारसम्पन्नन्ति अनेकेहि गुणेहि समन्नागतं*, स. नि. अट्ठ. 1.250; - **सम्मिस्स त्रि., ब. स.**, अनेक प्रकार के आकारों एवं विशिष्टताओं से समन्वित - *अनेकाकारवोकिण्णो अनेककारणसम्मिस्सोति वुत्तं होति*, पारा. अट्ठ. 2.5.

**अनेकादीनव** त्रि., ब. स., बहुत सारी विपत्तियों से परिपूर्ण - ... *समुद्दो अनेकादीनवो, मा गमी'ति निवारेसि*, जा. अट्ठ. 4.2.

**अनेकाधिवचन** नपुं., तत्पु. स. [अनेकाधिवचन], बहुवचन को सूचित करने वाली अभिव्यक्ति, केवल स. प. के पू. प. के रूप में प्रयुक्त; - **कुसल** त्रि., तत्पु. स., बहुवचनवाचक शब्दों के प्रयोग में कुशल - *अयञ्च वुच्चति अत्थकुसलो ... एकाधिवचनकुसलो अनेकाधिवचनकुसलो, ... जनपदनिरुत्तियो*, नेत्ति. 29.

**अनेकानत्थानुबन्ध** त्रि., ब. स. [अनेकानर्थानुबन्ध], अनेक प्रकार के अनर्थों अथवा अहितकारक बातों के साथ जुड़ा हुआ, बहुत से हानिकारक एवं विघ्नकारक तत्त्वों से युक्त - ... *तेसं मनुस्सानं आपानभूमिरमणीयेसु ... अनेकानत्थानुबन्धेसु घोरासव्हकटुकफलेसु* ..., उदा. अट्ठ. 297.

**अनेकानिसंस** त्रि., ब॰ स॰, अनेक प्रकार के लाभों या हितकारक धर्मों से परिपूर्ण – *सो पन पिण्डपातो बहुगुणो अनेकानिसंसो,* मि॰ प॰ 171.

**अनेकानुसन्धिक** त्रि., ब॰ स॰ [अनेकानुसन्धिक], अनेक प्रकार की अनुसन्धियों से युक्त, अनेक प्रकार के तार्किक सम्बन्धों या प्रायोगिक अभिप्रायों से युक्त – *यं अनेकानुसन्धिकं तत्थ अनुसन्धिवसेन धम्मक्खन्धगणना,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 29; *अनेकानुसन्धिकस्स सुत्तस्स पठमानुसन्धि आदि, अन्ते अनुसन्धि परियोसानं, ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).103; *अनेकानुसन्धिकस्स पठमो अनुसन्धि आदि, ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.98.

**अनेकिभिन्द** पु., व्य॰ सं॰, सिरिखेत्तनगर के एक बौद्ध-स्तूप का नाम – *तञ्च चेतियं रतनचेतियं ति पञ्ञापेसि, हत्थिरूपबाहुल्लताय पन अनेकिभिन्दो ति पाकटं अहोसि,* सा॰ वं॰ 87(ना॰).

**अनेज**[1] त्रि., एजा का निषे॰ अथवा √एज के निषे॰ के रूप में व्यु॰, ब॰ स॰, तृष्णा से मुक्त, इच्छारहित, आसक्तियों या सांसारिक लगावों से मुक्त, अप्रकम्पित, अप्रभावित, स्थिर, दृढ़ – *तं कङ्खछिदं मुनिं अनेजं, दुतियं भिक्खुनमाहु मग्गदेसिं,* सु॰ नि॰ 87; *स वे अनेजो अखिलो अकङ्खो, तथागतो अरहति पूरळासं,* सु॰ नि॰ 481; *ओकञ्जहं तण्हच्छिदं अनेजं,* सु॰ नि॰ 1107; *अनेजन्ति लोकधम्मेसु निकम्पं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.291; *सुखञ्हि वङ्क मुनयो, अनेजा छिन्नसंसया,* थेरीगा॰ 205; *एजासङ्खाताय तण्हाय अभावेन अनेजा,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 193; *ते तुसिता जेत्वा मारं सवाहिनिं ते अनेजा,* अ॰ नि॰ 1(2).18; *ते अनेजाति ते खीणासवा तण्हासङ्खाताय एजाय अनेजा निच्चला नाम,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.252.

**अनेज**[2] नपुं., तृष्णा से विमुक्ति, आसक्तियों से छुटकारा, अर्हत्-अवस्था का फल अर्हत्व – *अनेजं उपसम्पज्ज, रुक्खमूलम्हि झायति,* थेरीगा॰ 364; *अनेजन्ति पटिप्पस्सद्ध एजताय अनेजन्ति लद्धनामं अग्गफलं,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 269; *अनेजस्स वसिप्पत्तस्स, भगवतो तस्स सावको हमस्मि,* म॰ नि॰ 2.55; *ननु चत्तारो अरूपा अनेजा वुत्ता भगवताति? आमन्ता,* कथा॰ 272; *अनेजं ते अनुप्पत्ता, चितं तेसं अनाविलं,* स॰ नि॰ 2(1).77; *अनेजन्ति एजासङ्खाताय तण्हाय पहानभूतं अरहत्तं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.250; – **त्त** नपुं., भाव॰, तृष्णा या आसक्तियों से रहित होना – *अनेजत्तायेव सब्बकिलेसेहि परवादवातेहि च अकम्पनीयत्ता ठितो एकग्घनपब्बतसदिसो,* उदा॰ अट्ठ॰ 151.

**अनेजका** पु., प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, देवताओं के एक वर्ग का नाम – *वरुणा सहधम्मा च, अच्चुता च अनेजका,* दी॰ नि॰ 2.191; *अच्चुता च अनेजकाति अच्चुतदेवता च अनेजकदेवता च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.254.

**अनेध** त्रि., एध का निषे॰, ब॰ स॰ [अनिन्धन], **शा॰ अ॰** ईंधन से रहित, **ला॰ अ॰** अकुशल-मूलों से रहित, क्रोध आदि से मुक्त – *अनेधो धूमकेतूव, कोधो यस्सूपसम्मति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.25; *अनेधो धूमकेतूवाति अनिन्धनो अग्गि विय,* तदे॰.

**अनेरित** त्रि., ईरित का निषे॰ [अनीरित], अप्रकम्पित, अगतिशील, अप्रेरित – *अनेरितो अघट्टितो अचलितो अलुळितो अभन्तो वूपसन्तो तत्र ऊमि नो जायति, ठितो होति समुद्दोति,* महानि॰ 260.

**अनेळ/अनेल** त्रि., अट्ठ॰ में अनेळक, अनेळगल एवं अनेळमूग के व्याख्यान के क्रम में ही स्वतन्त्र शब्द के रूप में प्रयुक्त, एळ अथवा एल का निषे॰ [बौ॰ सं॰ अनेला], निर्दोष, चित्त की अकुशल चित्तवृत्तियों से मुक्त – *इलति, एलं एला, एत्थ एलं वुच्चति दोसो, केन अत्थेन ...,* सद्द॰ 2.438; *अनेलगलायाति अनेलाय अगलाय निद्दोसाय चेव अक्खलितपदब्यञ्जनाय च,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.242; *अनेळमूगोति अलालामुखो, अथ वा अनेळो च अमूगो च, पण्डितो व्यत्तोति वुत्तं होति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.98; द्रष्ट॰ अनेळक, अनेळमूग, अनेलगल आगे.

**अनेळक/अनेलक/अनीळक/अनीलक** त्रि., अनेळ/अनेल से व्यु॰ [बौ॰ सं॰ अनेळक, सं॰ अनीडक], शुद्ध, निर्दोष, स्वच्छ, अविशुद्धियों से रहित, मधुमक्खियों के अण्डों एवं उनकी लार से रहित स्वच्छ मधु – *सेय्यथापि खुद्दमधुं अनीलकं एवमस्सादं,* पारा॰ 7; *सेय्यथापि खुद्दमधुं अनीळकन्ति इदं पनस्स मधुरताय ओपम्मनिदस्सनत्थं वुत्तं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.138; *इसिमुग्गानि पिसित्वा, मधुखुद्दे अनीळके,* अप॰ 1.199.

**अनेळकसप्प** पु., कर्म॰ स॰, एक जहरीला सर्प, अत्यधिक विषैले सर्प का एक वर्ग – *अनेळकसप्पो नाम महासीविसो,* स॰ नि॰ टी॰ 3.41.

**अनेलगल/अनेळगल/अनेळगळ** त्रि., एलगल का निषे॰, ब॰ स॰, **शा॰ अ॰** लार के बहाव या टपकाव से रहित, **ला॰ अ॰** पूर्णतया परिशुद्ध, सुस्पष्ट अथवा दोषरहित (विशेष रूप से वाणी के विशे॰ के रूप में प्रयुक्त) – *..., अनेलगलाय, अत्थस्स विञ्ञापनिया,* महाव॰ 270; *भवञ्हि सोणदण्डो ...*

*वाचाय समन्नागतो विस्सट्ठाय अनेलगलाय अत्थस्स विञ्ञापनिया* ..., दी॰ नि॰ 1.99; *अनेलगलायाति एलगळेनविरहिताय,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.227; *अनेलगळायाति एला वुच्चति दोसो, तं न पग्घरतीति अनेलगळा, ताय निद्दोसायाति अत्थो,* उदा॰ अट्ठ॰ 255; *अनेलगलायाति यथा दन्धमनुस्सा मुखेन खेळं गळन्तेन वाचं भासन्ति, न एवरूपाय, अथ खो निद्दोसाय विसदवाचाय,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.210.

**अनेलमूग / अनेळमूग** त्रि॰, एळमूग का निषे॰ [अनेडमूक], **शा॰ अ॰** वह, जो बधिर एवं मूक न हो, **ला॰ अ॰** बुद्धिमान, पण्डित, निपुण - *तण्हक्खयं पत्थयमप्पमत्तो, अनेळमूगो सुतवा सतीमा,* सु॰ नि॰ 70; *अप्पका ते सत्ता ... अजळा अनेळमूगा पटिबला सुभासितदुब्भासितस्स अत्थमञ्ञातुं,* अ॰ नि॰ 1(1).48; *येसं एळा मुखतो न गळति, ते अनेळमूगा नाम अनेळमुखा निद्दोसमुखाति अत्थो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.366.

**अनेसना** स्त्री॰, एसना का निषे॰ [अनेषणा, अणेसणा], **शा॰ अ॰** (भोजन को) अनुचित साधनों द्वारा पाने की कामना, **ला॰ अ॰** चीवर, पिण्डपात आदि को प्राप्त करने हेतु अपनाए गये अनुचित उपाय, अनुचित कामना, अप्रतिरूप इच्छा - ..., *न च चीवरहेतु अनेसनं अप्पतिरूपं आपज्जति,* दी॰ नि॰ 3.179; *अनेसनन्ति, दूतेय्यपहिनगमनानुयोगप्पभेदं नानप्पकारं अनेसनं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.178; *दायकस्स हि निमन्तनं एकवीसतिया अनेसनासु अञ्ञतराय ... नाम होति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.336; *आचारसीलसम्पन्नोति एकवीसतिया अनेसनाहि जीविककप्पनं अनाचारो नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 3.365; *यो पन इमस्मिं सासने पब्बजित्वा एकवीसतिअनेसनं पहाय चतुपारिसुद्धिसीले पतिट्ठाय बुद्धवचनं* ..., म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).136.

**अनेसमान** त्रि॰, √ईस के वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰ का निषे॰, स्वयं अपना स्वामी न होता हुआ, अपने पर नियन्त्रण न करने वाला, अनीश्वर - *यं पित्वा चित्तस्मिं अनेसमानो, आहिण्डती गोरिव भक्खसादी,* जा॰ अट्ठ॰ 5.15; *अनेसमानोति अनिस्सरो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.17.

**अनोक** त्रि॰, ओक का निषे॰, ब॰ स॰ [अनौक], **क. शा॰ अ॰** बेघर, गृहविहीन, **ला॰ अ॰** सांसारिक आसक्तियों एवं इच्छाओं से पूरी तरह से मुक्त - *सो तेहि फुट्ठो बहुधा अनोको, वीरियं परक्कम्मदळ्हं करेय्य,* सु॰ नि॰ 972; *अनोकोति अभिसङ्खारविञ्ञाणादीनं अनोकासभूतो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.265; **ख.** पु॰ / नपुं॰, गृहविहीनता, बेघर होने की स्थिति, प्रव्रजित अवस्था, अनागारिक स्थिति - *ओका अनोकमागम्मा विवेके यत्थ दूरमं,* ध॰ प॰ 87; *ओका अनोकमागम्याति ओकं वुच्चति आलयो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.338; - **सारी** त्रि॰, बेघर या गृहत्याग कर विचरण करने वाला - *तस्मा तथागतो अनोकसारी'ति वुच्चति, एवं खो, गहपति, अनोकसारी होति,* स॰ नि॰ 2(1).10; *अनोकसारी होतीति एवं कम्मविञ्ञाणेन ओकं असरन्तेन अनोकसारी नाम होति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.228; *अनोकसारिमप्पिच्छं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं,* सु॰ नि॰ 633.

**अनोकास क.** पु॰, ओकास का निषे॰ [अनवकाश], स्थान अथवा क्षेत्र का अभाव, अनुपयुक्त स्थान या विषय, अविषय, अगोचर - *अनोकासं कारेत्वा,* मो॰ व्या॰ 3.12; *इधेकच्चो भिक्खु कुलानि उपगन्त्वा अनोकासे ठितो ठानं भञ्जति,* मि॰ प॰ 215; **ख.** त्रि॰, पर्याप्त स्थान से रहित, स्थान न पाने वाला - *द्वारानि अनोकासानि अहेसुं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.252; *ततो एकच्चे द्वारेसु ओकासं अलभमाना पाकारं भिन्दित्वा पलाता,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 132; - **कत** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनवकाशकृत], वह, जिसे अनुमति या अनुमोदन प्राप्त नहीं हुआ है, सङ्घ द्वारा अननुमोदित - *कथञ्हि नाम, भिक्खवे, भिक्खुनियो अनोकासकतं भिक्खुं पञ्हं पुच्छिस्सन्ति,* पाचि॰ 477; *अनोकासकतन्ति असुकस्मिं नाम ठाने पुच्छामीति एवं अकतओकासं,* पाचि॰ अट्ठ॰ 219; - **कतसिक्खापद** नपुं॰, कर्म॰ स॰, वि॰ पि॰ पाचि॰ के एक खण्ड का शीर्षक, पाचि॰ 477; - **त्त** नपुं॰, अनोकास का भाव॰ [अनवकाशत्त्व], प्रयोग का क्षेत्र न होना, प्रयोग-हेतु उपयुक्त स्थान न होना - *ईदिसे ठाने परभूतानं यो अंनादीनं वचनानं अनोकासत्ता,* ..., सद्द॰ 1.140; - **भूत** त्रि॰, [अनवकाशभूत], प्रयोग हेतु उचित स्थान न बनने वाला, अनुपयुक्त स्थान बना हुआ, वह, जो किसी धर्म के लिये उपयुक्त स्थल नहीं है - *अनोकोति अभिसङ्खारविञ्ञाणादीनं अनोकासभूता,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.265.

**अनोक्कन्त** त्रि॰, अव + √कमु के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अनवक्रान्त], द्रष्ट॰ अनवक्कन्त के अन्त॰ - *धम्मा एकन्तकुसला कुसलायातिका अरिया लोकुत्तरा अनवक्कन्ता पापिमता,* म॰ नि॰ 3.157.

**अनोग्गत** त्रि॰, अव + √गम के भू॰ क॰ कृ॰ (अवगत) का निषे॰ [अनवगत], सूर्य के समान नहीं डूबा हुआ, सूर्य की तरह अस्त न हो चुका - *अनोग्गतस्मिं सूरियस्मिं, ततो चित्तं विमुच्चि मे,* थेरगा॰ 477; *अनोग्गतस्मिं सूरियस्मिन्ति सूरिये अनत्थङ्गतेयेव,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.116.

**अनोघतिण्ण** त्रि., ओघतिण्ण का निषे. [अनोघतीर्ण], वह, जिसमें क्लेशों अथवा अकुशलधर्मों के जलप्रवाह को पार नहीं किया है, क्लेशों से ग्रस्त चित्त वाला - *ते चे मुनि ब्रूसि अनोघतिण्णे, अथ को चरहि देवमनुस्सलोके,* सु. नि. 1087.

**अनोज/अणोज** स्त्री., व्य. सं., लाल पुष्पों वाले एक वृक्ष या पौधे का नाम, जिसके पुष्पों की मालाएं बनाई जाती हैं - *चङ्कोटके ठपेत्वान, अनोजं पुप्फमुत्तमं,* अप. 1.117; *कोरण्डका अनोजा च, पुप्फिता नागमल्लिका,* जा. अट्ठ. 7.304; - **पुप्फ** नपुं., तत्पु. स., अनोज-नामक पौधे का फूल - ... *अनोजपुप्फचङ्कोटकं गहेत्वा अनुमोदनकाले सत्थारं अनोजपुप्फेहि पूजेत्वा तं साटकं सत्थु पादमूले ठपेत्वा,* ..., ध. प. अट्ठ. 1.314; *चङ्कोटके ठपेत्वान, अनोजं पुप्फमुत्तमं* ..., अप. 1.117; - **पुप्फचङ्कोटक** पु., तत्पु. स., अनोज-नामक पौधे के फूलों की टोकरी या मञ्जूषा - *अतिरेकतरं कत्वा सत्थारं पूजेस्सामी'ति अनोजपुप्फवण्णेन सहस्समूलेन साटकेन सद्धिं अनोजपुप्फचङ्कोटकं गहेत्वा,* ..., ध. प. अट्ठ. 1.314; - **पुप्फदाम** नपुं., तत्पु. स., अनोज, नामक पौधे के फूलों से बनी हुई माला - *तत्थ अलातो एतदब्रवीति सो किर कस्सपदसबलस्स चेतिये अनोजपुप्फदामेन पूजं कत्वा ... संसारे संसरन्तो ... बहुं पापमकासि,* जा. अट्ठ. 7.111; - **पुप्फवण्ण** त्रि., अनोज-नामक पौधे के फूलों के समान रङ्गवाला - ... *अतिरेकतरं कत्वा सत्थारं पूजेस्सामी'ति अनोजपुप्फवण्णेन सहस्समूलेन साटकेन सद्धिं ...,* ध. प. अट्ठ. 1.314; - **पुप्फसदिसवण्णता** स्त्री., भाव., अनोज-नामक पौधे के फूलों के समान वर्ण या रङ्ग होने की अवस्था - ... *अनोजापुप्फसदिसवण्णताय पनस्सा अनोजादेवीत्वेव नामं अहोसि,* अ. नि. अट्ठ. 1.240.

**अनोजका/अनोजक** स्त्री./पु., लाल रङ्ग के फूलों वाले एक वृक्ष का नाम - *पदुमकुमुदुप्पलकुवलयं, योधिकबन्धुकनोजका च सन्ति,* वि. व. 649; *अनोजकापि सन्ती'ति पाठं वत्वा अनोजकापीति वुत्तं होती'ति अत्थं वदन्ति,* वि. व. अट्ठ. 133.

**अनोजवन्तु** त्रि., ओजवन्तु का निषे. [अनोजवत], तेज से विहीन, शक्ति या बल को न देने वाला, निष्प्रभावी - ..., *तावतकमेव असमयेन भुत्तं अनोजवन्तं होति,* अ. नि. 2(1).240; *अनोजवन्तं होतीति अकाले भुत्तं ओजं हरितुं न सक्कोति,* अ. नि. अट्ठ. 3.84.

**अनोजा** स्त्री., व्य. सं., अनोज-नामक वृक्ष के फूलों के अनुकरण पर रखा गया एक राजकुमारी का नाम - ..., *अनोजा एव च मे नामं होतू'ति पत्थनं पट्ठपेसि,* ध. प. अट्ठ. 1.314; *सा वयप्पत्ता महाकप्पिनरञ्ञो गेहं गन्त्वा अनोजादेवी नाम अहोसि,* ध. प. अट्ठ. 1.315; *अनोजापुप्फसदिसवण्णताय पनस्सा अनोजादेवीत्वेव नामं अहोसि,* स. नि. अट्ठ. 1.240.

**अनोञ्ञात** त्रि., अव + √ञा के भू. क. कृ. अवञ्ञात का निषे. [अनवज्ञात], वह, जो तिरस्कृत या अपमानित नहीं किया गया, अनुपेक्षित - *तेसु तेसु वा पन जनपदेसु अनोञ्ञातं अनवञ्ञातं अहीळितं अपरिभूतं चित्तीकतं, एतं उक्कट्ठं नाम,* पाचि. 8; तुल. एवं द्रष्ट. अनवञ्ञात तथा अनुञ्ञात.

**अनोणत/अनोनत** त्रि., ओनत का निषे. [अनवनत], **शा. अ.** वह, जो नीचे को झुका हुआ न हो, **ला. अ.** अशिष्ट, अविनम्र, उद्दण्ड - *पुन चपरं, महाराज, पब्बतो अनुन्नतो अनोनतो, एवमेव खो, ... न करणीया,* मि. प. 356; *अनोणतं चित्तं कोसज्जे न इञ्जतीति आनेञ्जं,* उदा. अट्ठ. 150; *अनोनतेन पविसितुं न सक्का,* ध. प. अट्ठ. 1.324.

**अनोणमन** नपुं., ओनमन का निषे. [अनवनमन], **शा. अ.** नीचे की ओर नहीं झुकना, **ला. अ.** किसी के प्रति आदरभाव प्रकट न करना, किसी की ओर प्रवृत्त न होना - *एत्थ च ... सुविदूरभावतो इद्धिया मूलभूतेहि अनोणमनादीहि सोळसहि ... आनेञ्जप्पत्तं ... आनेञ्जन्ति वुच्चति,* उदा. अट्ठ. 150.

**अनोणमितदण्डजात** त्रि., गैर-लचीली छड़ी या कड़े एवं सख्त डण्डे के समान, सख्त, दुर्नम्य एवं कठोर रूप में उत्पन्न - *सो धातो पीणितो परिपुण्णो निरन्तरो तन्दिकतो अनोणमितदण्डजातो पुनदेव तत्तकं भोजनं भुञ्जेय्य,* मि. प. 224; अ. नि. अट्ठ. 1.345; *अनोणमितदण्डजातोति यावदत्थं भोजनेन ओणमितुं असक्कुणेय्यताय अनोणमनदण्डो विय जातो,* अ. नि. टी. 1.203; पाठा. अनोन..

**अनोतत्त** पु., व्य. सं., प्रायः दह के साथ स. प. रूप में प्रयुक्त, यदा-कदा अनवतत्त रूप में भी प्रयुक्त [बौ. सं. अनवतप्त], हिमालय पर्वत में अवस्थित सात विशाल सरोवरों में से एक, जिस पर सूर्य एवं चन्द्रमा का प्रकाश सीधा न पड़ने से तथा जल के सदा शीतल रहने से 'अनोतत्त' नाम पड़ा - *चन्दिमसूरिया दक्खिणेन वा उत्तरेन वा गच्छन्ता पब्बतन्तरेण तं ओभासेन्ति, उजुं गच्छन्तो न ओभासेन्ति, तेनेवस्स "अनोतत्त"न्ति सङ्खा उदपादि,* सु. नि. अट्ठ. 2.145; *अनोतत्तो तथा कण्णमुण्डो च रथकारका,*

*छद्दन्तो च कुणालो च वुत्ता मन्दाकिणीत्थियं,* अभि॰ प॰ 679; *सरानीति अनोतत्तादीनि महासरानि खीयन्तियेव,* जा॰ अट्ठ॰ 4.450; *सेय्यथिदं-अनोतत्ता, सीहपपाता, रथकारा कण्णमुण्डा, ..., ता उस्सुस्सन्ति विसुस्सन्ति, न भवन्ति,* अ॰ नि॰ 2(2).238; *अनोतत्तम्हा महासरा पभवन्तीति,* सद्द॰ 3.702; *यत्थ आयामेन वित्थारेन गम्भीरताय च पण्णासयोजनप्पमाणो दियड्डयोजनसतपरिमण्डलो अनोतत्तदहो कण्णमुण्डदहो रथकारदहो, छद्दन्तदहो कुणालदहो मन्दाकिनीदहो सीहपपातदहोति सत्ता महासरा पतिट्ठिता,* उदा॰ अट्ठ॰ 244; – **उदक** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ स॰ अनवतप्तोदक], अनवतप्त, नामक जलाशय या झील का जल – ... *पूरेत्वा अनोतत्तउदकञ्च नागलतादन्तपोणञ्च गहेत्वा तेसं सन्तिकं आगन्त्वा आह,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.132; ... *इतो पट्ठाय अनोतत्तउदकेन अत्थे सति तुम्हाकं आगमनकिच्चं नत्थि, ... वत्वा पक्कामि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.359; – **त्तोदक** नपुं॰, उपरिवत् – *अनोतत्तोदकं कञ्ञं, उत्तमं हरिचन्दनं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.53; – **त्तोदकाज** पु॰, तत्पु॰ स॰, अनवतप्त झील के जल को ढोने वाले पात्र या उन पात्रों के बोझ – *अनोतत्तोदकाजेसु सङ्घस्स चतुरो अदा,* म॰ वं॰ 5.84; *अनोतत्तोदकाजं च गङ्गासलिलमेव च,* म॰ वं॰ 11.30 – **दह** पु॰, कर्म॰ स॰ [अनवतप्तहृद], अनवतप्त-नामक हिमालय की एक झील या बड़ा जलाशय – *सीतोदकं उप्पलिनिं सिवं नदिन्ति अनोतत्तदहतो निक्खन्तनदिमुखं सन्धाय वदति,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 110; – **दहउदक** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनवतप्तहृदोदक], अनवतप्त-नामक झील का जल – ..., *सामणेर, सत्था अनोतत्तदहउदकेन पादे धोवितुकामो, कुटं आदाय किर उदकं आहरा'ति आह,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.360; – **दहपिट्ठ** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनवतप्तहृदपृष्ठ], अनवतप्त झील का तट या किनारा – *एतस्मिं अनोतत्तदहपिट्ठे पन्नगनागराजेन सद्धिं मम सङ्गामो भविस्सति,* ..., ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.358; – **पानीय** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनवतप्तपानीय], अनवतप्त-नामक झील का पानी – *अनोतत्तपानीयत्थाय आगतो भविस्सति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.357; – **पिट्ठि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, अनवतप्त झील का तट – ... *अनोतत्ते कीळिस्सामा'ति अनोतत्ततित्थं अगच्छिंसु,* जा॰ अट्ठ॰ 2.225; पाठा॰ तित्थं; – **वापी** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, श्रीलङ्का के एक सरोवर का नाम – *अनोतत्तवापीतो भागीरथिं च निग्गतं,* म॰ वं॰ 79.49; – **सर** पु॰ / नपुं॰, कर्म॰ स॰, अनवतप्त-नामक सरोवर – *अनोतत्तसरासन्ने, रमणीये सिलातले,* अप॰ 1.328; उदा॰ अट्ठ॰ 213.

**अनोतिण्ण** त्रि॰, ओतिण्ण का निषे॰ [अनवतीर्ण], सामने अविद्यमान, अविचाराधीन, अप्रासङ्गिक – *ओतिण्णे वा अनोतिण्णे वा वत्थुस्मिं तन्ति ठपनवसेन वचनं अनुसासनी,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.56; *अनुसासनीति ओतिण्णे वत्थुस्मिं,* महाव॰ अट्ठ॰ 251.

**अनोत्तप्प** नपुं॰, अव + √तप के सं॰ कृ॰ ओत्तप्प का निषे॰ [अनवत्राप्य], मानसिक घबड़ाहट या उद्वेग का अभाव, भय का अभाव, अविवेक, अत्रास – *अग्गितो सलभो विय ततो अनुत्तासलक्खणं अनोत्तप्पं,* अभि॰ ध॰ वि॰ 103; ... *अहिरिकबलं होति, अनोत्तप्पबलं होति, लोभो होति, ..., इमे धम्मा अकुसला,* ध॰ स॰ 365; ... *अस्मिमानो आसयो, अनोत्तप्पं आसयो, उद्धच्चं आसयो,* महानि॰ 379; *पुब्बङ्गमा अकुसलानं धम्मानं समापत्तिया अन्वदेव अहिरिकं अनोत्तप्पं,* ..., इतिवु॰ 26; *कतमे छ? अस्सद्धियं, अहिरिकं, अनोत्तप्पं, कोसज्जं, मुट्ठस्सच्चं, दुप्पञ्ञतं – इमे खो, ... अनागामीफलं सच्छिकातुन्ति,* अ॰ नि॰ 2(2).124; *बालदुकनिद्देसे बालेसु अहिरिकानोत्तप्पानि पाकटानि, मूलानि च सेसानं बालधम्मानं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 412; – **बल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अनवत्राप्यबल], अनवत्राप्य-नामक अकुशल चैतसिक का बल – *अनोत्तप्पमेव बलं अनोत्तप्पबलं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 289; – **मूलक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनवत्राप्यमूलक], अनवत्राप्य-नामक अकुशल चैतसिक पर आधारित – *दसमे अनोत्तप्पमूलका तयो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.126; – **मूलकसुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के एक धातुसंयुत्त के दूसरे वग्ग के सुत्त का शीर्षक, स॰ नि॰ 1(2).146-147; – **प्पानुपतित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अनवत्राप्यानुपतित], बुरे कामों को निर्भय होकर करने के काम में आ पड़ा हुआ – ... *अनोत्तप्पानुपतितन्ति? न हेवं वत्तब्बे* ..., कथा॰ 337.

**अनोत्तप्पी / अनोतापी** त्रि॰, अव + √तप से व्यु॰, ओतापी का निषे॰ [अनवत्रापिन्], वह, जो पापकर्मों में उद्वेग या मानसिक व्याकुलाहट का अनुभव न हीं करता है, बुरे कर्मों को करने में निर्भय एवं लज्जारहित रहने वाला, अविवेकी – *जिगुच्छति नाहिरिको, पापा गूथाव सूकरो, न भायति अनोत्तप्पी, सलभो विय पावको'ति,* अभि॰ ध॰ वि॰ 103; *अहिरिको अनोत्तप्पी, तं जञ्ञा वसलो इति,* सु॰ नि॰ 133; *नास्स पापजिगुच्छनलक्खणा हिरी, नास्स उत्तासनतो उब्बेगलक्खणं ओत्तप्पन्ति अहिरिको अनोत्तप्पी,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 145; *अहिरिकोयं, भिक्खवे, अनोतापी पमत्तो होति,* अ॰ नि॰ 3(2).121; *अहिरिको हि अनोतप्पी च न किञ्चि अकुसलं*

*न करोति नामाति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 412; *अनोतप्पीति निब्भयो किलेसुप्पत्तियो कुसलानुप्पत्तितो च भयरहितो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.146; *अनोत्तापिस्स पुरिसपुग्गलस्स ओत्तप्पं होति परिनिब्बानाय ...,* म॰ नि॰ 1.56; 58; *परे अनोत्तापी भविस्सति, मयमेत्थ ओत्तापी भविस्सामा'ति सल्लेखो करणीयो,* म॰ नि॰ 1.54; *अनोत्तप्पिनो अनोत्तप्पीहि सद्धिं संसन्दन्ति समेन्ति,* स॰ नि॰ 1(2).147.

**अनोत्थत** त्रि॰, अव + √थर के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अनवस्तृत], वह, जो किसी के द्वारा ढक नहीं दिया गया है, वह, जिसके ऊपर कुछ फैला नहीं दिया गया है, अनाच्छादित – *अनज्झापन्नोति तण्हाय अनोत्थतो अपरियोनद्धो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.178.

**अनोत्थरण** त्रि॰/नपुं॰, ओत्थरण का निषे॰ [अनवस्तरण], अनाच्छादन, फैलाव या विस्तार का अभाव, ऊपर में फैलाव का न रहना – *यथा हि लोके उदकोघेन अनोत्थरणट्ठानं थलो ति वुच्चति,* सद्द॰ 2.438.

**अनोत्थरणीयत्त** नपुं॰, अव + √थर के सं॰ कृ॰ (ओत्थरणीय) के निषे॰ का भाव॰ [अनवस्तरणीयत्त्व], किसी के द्वारा आच्छादित अथवा दुष्प्रभावित न होने योग्य रहने की अवस्था – *एवं किलेसोघेन अनोत्थरणीयत्ता पब्बज्जा निब्बानञ्च थलेति वुच्चति,* सद्द॰ 2.438.

**अनोदक** त्रि॰, द्रष्ट॰ अनुदक के अन्त॰ (पीछे).

**अनोदरिक** त्रि॰, ओदरिक का निषे॰ [अनौदरिक], वह, जो पेटू न हो, अत्यधिक भोजन न करने वाला, सदा पेट को भरने में न लगा रहने वाला – *अनोदरिकस्स भावो अनोदरिकत्तं,* कथा॰ 362; *एवं अनोदरिकत्तं इच्चादि,* सद्द॰ 3.791; – **त्त** नपुं॰, भाव॰ [अनौदरिकत्व], पेटूपन से मुक्त होने की अवस्था, अधिक भोजनप्रियता का अभाव, अल्पाहारता – *अप्पाहारो होति अनोदरिकत्तं अनुयुत्तो,* अ॰ नि॰ 2(1).112; *अनोदरिकत्तन्ति न ओदरिकभावं अमहग्घसभावं अनुयुत्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.41.

**अनोदिस्स** अ॰, अव + √दिस के पू॰ का॰ कृ॰ (अवदिस्स/ओदिस्स) का निषे॰ [अनुद्दिश्य], किसी विशिष्ट व्यक्ति या वस्तु के सन्दर्भ के बिना, सामान्य रूप से, सार्वभौम रूप से – *अनोदिस्सेव पञ्ञत्ते, यावदत्थेव भिक्खुना,* विन॰ वि॰ 1199; *अनोदिस्स अदस्सनेन अनभिसङ्कतं कोचि अन्तरायं करोति किं परस्स दिन्नेनाति, अयं अदिट्ठन्तरायो नाम,* मि॰ प॰ 155.

**अनोदिस्सक** त्रि॰, ओदिस्सक का निषे॰ [अनुद्देसिक], किसी एक विशेष को उद्देश्य में न रखने वाला, सामान्य, सार्वभौम, अविशिष्ट प्रकृति वाला – *ओदिस्सकअनोदिस्सकदिसाफरणानञ्हि अञ्ञतरवसेन मेत्तं उग्गण्हन्तस्सापि ब्यापादो पहीयति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.332; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).293; – **कं** नपुं॰, क्रि॰ वि॰, सामान्य रूप से, अविशिष्ट रूप से – *अनोदिस्सकमोपातं खणतो होति दुक्कटं,* उत्त॰ वि॰ 125; *भिक्खुना नाम सब्बसत्तेसु ओदिस्सकानोदिस्सकवसेन मेत्ता भावेतब्बा,* जा॰ अट्ठ॰ 2.50; *सत्था पञ्ञत्तासने निसीदित्वा अनोदिस्सकं कत्वा "कामवितक्कं वितक्कयित्था"ति अवत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 4.102; – **नय** पु॰, कर्म॰ स॰ [अनुद्देसिकनय], सामान्य-कथन की पद्धति, किसी एक धर्म को विषय न बनाकर सर्वसंग्राहक पद्धति – *एवरूपा दिब्बसम्पत्ति नाम पुञ्ञकम्मवसेनेवाति ओदिस्सकनयेन वत्वा पुन अनोदिस्सकनयेन दस्सेन्ती "सुखं अकतपुञ्ञान"न्ति गाथमाह,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 77.

**अनोधि क.** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनवधि], **शा॰ अ॰** बिना किसी अवधि या सीमा वाला, सम्पूर्ण रूप वाला, **ला॰ अ॰** अर्हत्व का वह मार्ग, जिसमें बिना किसी अवधि या सीमा के समस्त क्लेशों का अनवशेष रूप से प्रहाण कर दिया जाता है – *ओधीति हेट्ठा तयो मग्गा वुच्चन्ति ... अरहत्तमग्गो पन किञ्चि किलेसं अनवसेसेत्वा पजहति, तस्मा अनोधीति वुच्चति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).182; **ख.** अ॰, क्रि॰ वि॰, किसी प्रकार की सीमा, निर्धारित न करके, अपवाद के बिना, सम्पूर्ण रूप में पूरी तरह से – *"सब्बे सङ्खारा अनोधिं कत्वा कुक्कुला"ति,* कथा॰ 177; *छ, भिक्खवे, आनिसंसे सम्पस्समानेन अलमेव भिक्खुना सब्बसङ्खारेसु अनोधिं करित्वा दुक्खसञ्ञं उपट्ठापेतुं,* अ॰ नि॰ 2(2).143; *अनोधिं करित्वाति एत्तकाव सङ्खारा अनिच्चा, न इतो परे'ति एवं सीमं मरियादं अकत्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.143; – **जिन** त्रि॰, ओधिजिन का निषे॰, पृथक्जन या अज्ञानी जन, जिन्होंने असीम रूप से या पूर्णरूप से क्लेशों का प्रहाण नहीं किया है – *चक्खुना रूपं दिस्वा उप्पज्जति उपेक्खा बालस्स मूळ्हस्स पुथुज्जनस्स अनोधिजिनस्स अविपाकजिनस्स ...,* म॰ नि॰ 3.266; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 238; ... *तस्स तस्स अपायगमनीयकिलेसोधिस्स अनवसेसत्ता जितत्ता खीणासवो निप्परियायतो ओधिजिनो नाम, तदभावतो पुथुज्जनो निप्परियायतोव अनोधिजिनो नाम,* म॰ नि॰ टी॰ (उप॰प॰) 3.167.

**अनोधिसो** अ., क्रि॰ वि॰, अनोधि से व्यु॰ [अनवधितः], बिना किसी अवधि या सीमा के, सम्पूर्ण रूप से, निस्सीम रूप से – *ओधिसो अनोधिसो दिसाफरणवसेन मेत्तं भावेतस्सापि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).293; *अत्थि अनोधिसो फरणा मेत्ताचेतोविमुत्ति,* पटि॰ म॰ 304.

**अनोप** त्रि॰, [अनूप], जल से भरा अथवा जल के समीप वाला क्षेत्र, नदी तट, कछार – *इमा ता हरितानूपा, इमा नज्जो सवन्तियो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.320.

**अनोपम**[1] त्रि॰, ब॰ स॰ [अनुपम], वह, जिसकी कोई उपमा न हो, लाजवाब, सर्वोत्तम – *सिद्धत्थं लोकपज्जोतं, अप्पमेय्यं अनोपमं,* अप॰ 1.76; *अनोपमस्स विरजस्स, भगवतो तस्स सावकोहमस्मि,* म॰ नि॰ 2.54; ... *अनोपमाय बुद्धसिरिया विरोचमानं दिस्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.98.

**अनोपम**[2] नपुं॰, व्य॰ सं॰, वेस्सभू बुद्ध के पिता राजा सुप्पतीत की राजधानी का नाम – *सुप्पतितस्स रञ्ञो अनोपमं नाम नगरं राजधानी अहोसि,* दी॰ नि॰ 2.6; पाठा॰ अनोम.

**अनोपमा** स्त्री॰, व्य॰ सं॰, थेरीगा॰ की 152वीं तथा 153वीं गीतियों की रचनाकर्त्री एक थेरी का नाम – *पितु मे पेसयी दूतं, देथ मय्हं अनोपमं,* थेरीगा॰ 152-53; *तस्सा रूपसम्पत्तिया अनोपमाति नामं अहोसि,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 153-54.

**अनोभासनीय** त्रि॰, अव + √भास के सं॰ कृ॰, ओभासनीय का निषे॰ [अनवभासनीय], अप्रकाश्य, वह, जिसे प्रकाशित करना आवश्यक न हो, अवभासित नहीं करने योग्य – ... *तमसा विसंसट्ठत्ता केनचि अनोभासनीया लोकसभावाभावतो* ..., उदा॰ अट्ठ॰ 120.

**अनोभासित** त्रि॰, अव + √भास के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अनवभासित], अप्रकाशित, आभा या उजाला से रहित – *अप्पदीपेति पदीपचन्दसूरियअग्गीसु ऐकनापि अनोभासिते,* पाचि॰ अट्ठ॰ 191.

**अनोम**[1] त्रि॰, ओम का निषे॰ [अनवम], वह, जो तुच्छ या निकृष्ट न हो, घटिया न हो, उत्कृष्ट, उत्तम, हर तरह से परिपूर्ण – *अयं मग्गो निय्यानिको ति सयंसमत्तं करोति परिपुण्णं करोति अनोमं करोति* ..., महानि॰ 46; *किं भोजनं भुञ्जथ वो अनोमा, बलञ्च वण्णो च अनप्परूपा ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.459.

**अनोम**[2] पु॰, व्य॰ सं॰, **1.** सोभित बुद्ध के उपस्थापक या सेवक का नाम – *तस्स पन भगवतो सुधम्मं नाम नगरं अहोसि ... अनोमो नामुपट्ठाको* ..., जा॰ अट्ठ॰ 1.45; **2.** अनोमदस्सी बुद्ध के एक अग्रश्रावक या प्रधान शिष्य का नाम – *अनोमदस्सिस्स पन भगवतो चन्दवती नाम नगरं अहोसि ... निसभो च अनोमो च द्वे अग्गसावका* ..., जा॰ अट्ठ॰ 1.46; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.61; **3.** एक चक्रवर्ती राजा का नाम – *पञ्चपञ्ञासकप्पम्हि अनोमो नाम खत्तियो,* अप॰ 1.363; **4.** एक तापस का नाम – *पब्भारकूटं निस्साय, अनोमो नाम तापसो,* अप॰ 1.386; **5.** नपुं॰, एक नगर का नाम – *तस्स भगवतो अनोमं नाम नगरं अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.49.

**अनोमगुण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनवमगुण], उत्तम गुणों वाला, उत्तम गुणों से विभूषित – *अनोमगुणो सो भवं गोतमो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.232.

**अनोमज्जति** अनु + अव + √मज्ज का वर्त॰ प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अन्वमार्जयति, अन्वमार्ष्टि], ऊपर से नीचे की ओर मलता है या रगड़ता है, साफ या स्वच्छ करता है, धोता है, निर्मल करता है – *मागण्डियो परिब्बाजको सकानेव सुदं गत्तानि पाणिना अनोमज्जति,* म॰ नि॰ 2.187; – **ज्जामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *सो खो ... तमेव कायं अस्सासेन्तो पाणिना गत्तानि अनोमज्जामि,* म॰ नि॰ 1.114; – **न्त** वर्त॰ कृ॰ – *तस्स ... पाणिना गत्तानि अनोमज्जतो पूतिमूलानि* ..., म॰ नि॰ 1.114; 314; *भगवतो गत्तानि पाणिना अनोमज्जन्तो भगवन्तं एतदवोच,* स॰ नि॰ 3.292.

**अनोमदस्सिक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनवमदर्शिक], दिखने में अत्यन्त सुन्दर, सौन्दर्य में निकृष्ट न दिखने वाला, उत्कृष्ट सौन्दर्य से युक्त – *या महेसित्तं कारेय्य, चक्कवत्तिस्स राजिनो, नारी सब्बङ्गकल्याणी, भत्तु चानोमदस्सिका,* वि॰ व॰ 191; *भत्तु चानोमदस्सिकाति सामिकस्स अलामकदस्सना सातिसयं दस्सनीया पासादिका,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 83.

**अनोमदस्सी**[1] त्रि॰, सर्वोत्तम ज्ञान से युक्त, सर्वोत्तम पद अर्थात् प्रत्येकबोधि को देख चुके बुद्ध या प्रत्येकबुद्ध – *न किरत्थि अनोमदस्सिसु, पारिचरिया बुद्धेसु अप्पिका,* जा॰ अट्ठ॰ 3.361; 1.224; *तत्थ अनोमदस्सिसूति अनोमस्स अलामकस्स पच्चेकबोधिञाणस्स दिट्ठत्ता पच्चेकबुद्धा ... अनोमदस्सिनो नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 3.361.

**अनोमदस्सी**[2] पु॰, व्य॰ सं॰, **क.** सातवें बुद्ध का नाम – *सोभितस्स अपरेन सम्बुद्धो द्विपदुत्तमो, अनोमदस्सी अमितयसो, तेजस्सी दुरतिक्कमो,* बु॰ वं॰ 322; 323; 324; 366; अप॰ 2.52; जा॰ अट्ठ॰ 1.46; *एकस्मिं येव कप्पे तयो बुद्धा निब्बत्तिंसु अनोमदस्सी पदुमो नारदोति* ..., जा॰ अट्ठ॰ 1.45; 54; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.49; 61; 64; अप॰ 1; 42; 352; **ख.** म्यां-मार के

*थामवा,* म॰ वं॰ 23.78; **6.** यट्ठालायक तिस्स का पुत्र - *तस्स पुत्तो भयो तथा,* म॰ वं॰ 22.10; **7.** कुटिकण्ण के पुत्र (एक राजकुमार) का नाम - *पूजिता कुटिकण्णेन अभयेन यसस्सिना,* दी॰ वं॰ 18.38; *कुटिकण्णस्स अत्रजो अभयो नाम खत्तियो,* दी॰ वं॰ 21.1; **8.** वट्टगामणि अभय - *वट्टगामणी अभयो एवं द्वादसवस्सकं,* दी॰ वं॰ 20.19; **9.** आमण्डगामणी का पुत्र - *आमण्डगामणी भयो महादाठिकअच्चये,* म॰ वं॰ 35.1; **10.** चूळाभय - *आमण्डगामणीपुत्तो चूळाभयो ति विस्सुतो ... रज्जं कारेसि वस्सेकं चूळाभयमहीपति,* दी॰ वं॰ 21.38; **11.** अभयनाग - *अभयस्सच्चये भातु ... द्वे वस्सानि सिरिनागो लङ्कारज्जं अकारयि,* म॰ वं॰ 36.54.

**अभयगत** त्रि॰, [अभयगत], **शा॰ अ॰** सुरक्षा की स्थिति में पहुंचा हुआ, भयरहित स्थिति को प्राप्त; **ला॰ अ॰** निर्वाण की अवस्था को प्राप्त - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सरणगतो सरणप्पत्तो अभयगतो ... निब्बानप्पत्तो,* महानि॰ 15; *अभयगतोति मग्गेन निब्भयं गतो,* महानि॰ अट्ठ॰ 65.

**अभयगल्लक** पु॰, श्रीलङ्का के एक विहार का नाम - **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मण्डवापिविहारं सो तथा अभयगल्लकं ... कारयि,* म॰ वं॰ 34.8.

**अभयगिरि** पु॰, [अभयगिरि], अभय के द्वारा निर्मित श्रीलंका के एक विहार या सङ्घाराम का नाम - **विहारं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभयगिरिविहारं सो पतिट्ठापेसि भूपति,* म॰ वं॰ 33.81; **- पब्बत** पु॰, विजयपुर में अवस्थित अभयगिरि नाम का एक पर्वत - **ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कच्चायनवण्णनं पन विजयपुरेयेव अभयगिरिपब्बते निसिन्नो महाविजितावी नाम थेरो अकासि,* सा॰ वं॰ 85(ना॰); **- वासी** पु॰, अभयगिरि में रहने वाले भिक्षुओं का वर्ग - **सीनं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *महासेनस्स नाम रञ्ञो काले अभयगिरिवासीनं भिक्खूनं* ..., सा॰ वं॰ 24(ना॰); **- वासिगण** पु॰, अभयगिरि में निवास करने वाले भिक्षुओं का एक गण - **णतो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिसङ्खरित्वा अभयगिरिवासिगणतो विसुं एको गणो अहोसि,* सा॰ वं॰ 23(ना॰); **- विहारवासी** त्रि॰, उसी विहार में रहने वाला - *सो च दुविधो पुब्बारामविहारवासी - अभयगिरिविहारवासीवसेनाति,* सा॰ वं॰ 156(ना॰).

**अभयगिरिक** पु॰, अभयगिरि में निवास करने वाला भिक्षुसङ्घ, स्थविरवाद से फूट कर निकली हुई भिक्षुओं की एक शाखा - **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *एवं तेभयगिरिका निग्गता थेरवादतो,* म॰ वं॰ 33.97; **- केहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ - *पभिन्नाभयगिरिकेहि दक्खिणविहारका यती,* म॰ वं॰ 33.98.

**अभयघोसना** स्त्री॰, [अभयघोषणा], उन्मुक्ति की घोषणा, निरापदता या असंक्राम्यता की उद्घोषणा - **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चतूसु कण्णेसु देवसिकं अभयघोसनं घोसापेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.382.

**अभयङ्कर** त्रि॰, [अभयङ्कर], अभयदान देने वाला, सुरक्षा करने वाला, भगवान् बुद्ध का एक अभिधान - **र** संबो॰, ए॰ व॰ - *नमो ते सब्बलोकग्ग, नमो ते अभयङ्कर,* अप॰ 2.147.

**अभयद** त्रि॰, [अभयद], सुरक्षादायक, सुरक्षा देने वाला - **दो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अपिच अभयदो विय वीरपुरिसो बुद्धो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 12; **- दस्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तस्साभयस्साभयदस्स भातु राजाभिसेकं अकरुं उळारं,* म॰ वं॰ 9.29.

**अभयदक्खिणा** स्त्री॰, [अभयदक्षिणा], सुरक्षित या भयरहित स्थिति का उपहार, अभयदान - **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *दत्वा अभयदक्खिणं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.234.

**अभयदस्सी** त्रि॰, [अभयदर्शिन्], अभयदर्शी, किसी में या कहीं भी भय न देखने वाला, निर्भीक - **स्सिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अभये भयदस्सिनो, भये चाभयदस्सिनो,* ध॰ प॰ 317.

**अभयदान** नपुं॰, [अभयदान], उन्मुक्ति का दान, निर्भयता का दान, निर्भीकता का उपहार - **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभयदक्खिणं याचेय्यामाति अभयदानं याचेय्याम,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.302; **- प्पकासन** नपुं॰, भयरहित अवस्था की घोषणा, निर्भयता का प्रकाशन - *रञ्ञो सन्तिके वसित्वा नगरे सब्बसत्तानं अभयदानपकासनत्थं सुवण्णभेरिं चरापेत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 3.240.

**अभयदायक** त्रि॰, [अभयदायक], उन्मुक्ति देने वाला, सुरक्षा देने वाला - **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *एसो वीसति वस्सानि अभयो भयदायको,* म॰ वं॰ 10.52.

**अभयनाग** पु॰, श्रीलङ्का के एक राजा का नाम - *विस्सुतोभयनागो ति कनिट्ठो तस्स राजिनो,* म॰ वं॰ 36.42.

**अभयपुर** नपुं॰, ओजद्वीप में अवस्थित श्रीलंका के अभय नामक राजा की राजधानी का नाम - **रं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *राजा अभयो नाम, नगरं अभयपुरं नाम,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.60; **- रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *ओजदीपेभयपुरे अभयो नाम खत्तियो,* दी॰ वं॰ 15.37.

**अभयपत्त** त्रि॰, [अभयप्राप्त], निर्भयभाव को प्राप्त, क्षेमप्राप्त, सुरक्षा प्राप्त, वह, जिसने सुरक्षा प्राप्त कर ली है, निर्वाण की अवस्था को प्राप्त कर चुका - **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *असमनुपस्सन्तो खेमप्पत्तो अभयप्पत्तो वेसारज्जप्पत्तो विहरामि,* म॰ नि॰ 1.105; *सो पारं गतो पारप्पत्तो ... अभयगतो अभयप्पत्तो,* महानि॰ 15.

**अभयप्पद** त्रि., [अभयप्रद], उन्मुक्ति देने वाला, सुरक्षा प्रदान करने वाला, निर्भय भाव को देने वाला – **दो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अनाथानं भवं नाथो, भीतानं अभयप्पदो,* अप. 2.147.

**अभयभीरुता** स्त्री., भयभीरु के भाव. का निषे., भयों से नहीं डरना, कायरता या डरपोकपन का अभाव – **य** तृ. वि., ए. व. – *कुसलूपदेसे ... अनिवत्तितत्ता भयभीरुताय च,* जा. अट्ठ. 1.449; *अनिवत्तितत्ता भयभीरुताय चाति भयभीरुताय अनिवत्तितताय च,* तदे.; *कुसलूपदेसे ... अनिवत्तितत्ताभयभीरुताय च,* ध. प. अट्ठ. 2.329.

**अभयमाता** स्त्री., अभयमातु थेरी-गाथा की रचयित्री एक थेरी, थेरीगा. 33-34.

**अभयराजव्ह** त्रि., ब. स., विजयबाहु द्वारा निर्मित वनग्गामपासादमठ का अभयराज-नामक एक परिवेण – **व्हं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *राजा तत्थ वनग्गामपासादव्हविहारकं ... कारेत्वाभयराजव्हं परिवेणं च तस्स सो ... अदा,* चू. वं. 88.51-52.

**अभयवापी** स्त्री., अनुराधपुर की एक बावड़ी या सरोवर का नाम, अनुराधपुर के विस्तृत आयताकार जलाशय का नाम – **पिया** ष. वि., ए. व. – *यक्खं तु चित्तराजानं हेट्ठा अभयवापिया,* म. वं. 10.84; *पादे पितट्ठपेत्वापि जले अभयवापिया,* म. वं. 26.20.

**अभयवास** पु., निश्चिन्त भाव से निवास, शान्ति के साथ निवास, सुरक्षित निवास – *मिगानं पन अभयवासत्थाय दिन्नत्ता मिगदायोति वुच्चति,* दी. नि. अट्ठ. 2.55.

**अभयसञ्ञा** स्त्री., किसी चीज को भयरहित मानना, भय से रहित होने की समझ – **ञ्ञाय** तृ. वि., ए. व. – *भयदस्सनेन सभयेसु अभयसञ्ञाय,* सु. नि. अट्ठ. 1.8.

**अभयसुत्त** नपुं., म. नि. के एक सुत्त का शीर्षक, म. नि. 2.62.

**अभया**[1] स्त्री., [अभया], हर्रे, हरीतकी – *अभया तु हरीतकी,* अभि. प. 569.

**अभया**[2] स्त्री., एक थेरी (स्थविरा) का नाम, थेरीगा. की एक गीति की रचना करने वाली कवयित्री का नाम, थेरीगा. 35-36.

**अभयाचल** पु., [अभयाचल], एक पर्वत का नाम, अभयगिरि – **ले** सप्त. वि., ए. व. – *महालेखं च कारेसि परिवेणं अभयाचले,* चू. वं. 48.135.

**अभयाभिसेक** पु., [अभयाभिषेक], म. वं. के एक अध्याय का शीर्षक, म. वं. परिच्छेद 10.

**अभयुत्तर** पु., **क.** श्रीलंका के अभयगिरि में अवस्थित एक मठ का नाम – **रं** द्वि. वि., ए. व. – *अनुसम्पवच्छरं नेत्वा विहारं अभयुत्तरं, तेसं पूजाविधिं कातुं एवंरूपं नियोजयि,* म. वं. 37.97; *धातुं विहारं अभयुत्तरमेव नेत्वा पूजं विधातुं अनुवच्छरमेवरूपं,* दाठा. वं. 5.67; **ख.** एक महास्तूप का नाम – *अभयुत्तरं महाथूपं वड्ढेत्वा चिनापयि,* म. वं. 35.119; **ग.** एक परिवेण (कक्ष, कोठरी) का नाम – *कप्पूरपरिवेणं सो कारेसि अभयुत्तरे,* चू. वं. 45.29.

**अभयूपरत** त्रि., [अभयोपरत], किसी भय के कारण वैराग्य को ग्रहण न करने वाला, भयरहित होकर वैराग्य लेने वाला – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *ततो न उत्तरिं समन्नेसति अभयूपरतो ... तमेनं समन्नेसमानो एवं जानाति – अभयूपरतो अयमायस्मा,* म. नि. 1.400; *अभयूपरतोति अभयो हुत्वा उपरतो, अच्चन्तूपरतो सततूपरतोति अत्थो, न वा भयेन उपरतोतिपि अभयूपरतो,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).279; *सो हि सब्बसो समुच्छिन्नभयो, तस्मा अभयूपरतोति,* पु. प. अट्ठ. 36.

**अभयूवर** त्रि., अदण्डनीय, अभय-प्राप्त – **रा** पु., प्र. वि., ब. व. – *अभयूवरा इमे समणा सक्यपुत्तिया, नयिमे लब्भा किञ्चि कातुं,* महाव. 94; – **भाणवार** नपुं., महा. के एक भाग का शीर्षक, महाव. 91-104.

**अभरित** त्रि., [अभरित], नहीं भरा हुआ, भीड़-भाड़ से रहित – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अप्फुटो असम्फुटो अभरितो वा,* दी. नि. अट्ठ. 2.152.

**अभव** पु., [अभव], विपत्ति, विनाश, दुर्भाग्य, हानि, अवृद्धि – **वो** प्र. वि., ए. व. – *भवो च रञ्ञो अभवो च रञ्ञो, दासाहं देवस्स परम्पि गन्त्वा,* जा. अट्ठ. 7.178; – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *अभवेनस्स न नन्दति, भवेनस्स नन्दति,* दी. नि. 3.143.

**अभस्सथ** √भस्स से निष्पन्न, अद्य., प्र. पु., ए. व., गिर पड़ा, गिर गया – *तस्स सोकपरेतस्स, वीणा कच्छा अभस्सथ,* सु. नि. 451.

**अभाजनभूत** त्रि., [अभाजनभूत], अयोग्य, पात्रताविहीन, अक्षम, असमर्थ, अपात्र, नालायक, निकम्मा – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अयं अभाजनभूतोति मुखबन्धमस्स अकासि,* सु. नि. अट्ठ. 2.232.

**अभाजित** त्रि., √भज के प्रेर. का भू. क. कृ. [अभाजित], वह, जो आवण्टित न हो, जो बांटा न गया हो, जिसका विभाजन न किया गया हो - *भाजिताभाजितं न जानाति,* अ. नि. 2(1).258.

**अभायनक** त्रि., √भी से व्यु., क्रि. ना. का निषे., नहीं डरने वाला, भय न करने वाला - *मरणस्स अभायनकसत्तो नाम नत्थि,* जा. अट्ठ. 5.29.

**अभायितब्ब** त्रि., √भाय के सं. कृ. का निषे., नहीं डराए जाने योग्य, भयभीत न किए जाने योग्य, भयाक्रान्त न होने वाला - **तब्बं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *किर अभायितब्बं भायन्ति गण्डुप्पादो किकी कुन्तनी ब्राह्मणाति,* सु. नि. अट्ठ. 2.47; - **तब्बे** नपुं., सप्त. वि., ए. व. - *अतसितब्बे अभायितब्बे ठानम्हि, ...,* स. नि. अट्ठ. 2.244.

**अभारिक** पु., [अभारिक], भार-रहित, अकठिन, आसान - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *अगरूति अभारिको,* दी. नि. अट्ठ. 1.204.

**अभारियता** स्त्री., अभारिय का भाव., बोझिल नहीं होना, भारी न होना, अकठिनता - *अदन्धनताति गरुभावपटिक्खेपवचनमेतं, अभारियताति अत्थो,* ध. स. अट्ठ. 194.

**अभाव** पु., [अभाव], अविद्यमानता, अस्तित्व का न होना, अस्तित्व का अभाव, विध्वंस, क्षय - **वं** द्वि. वि., ए. व. - *परिक्खयं अभावं गच्छन्तीति अत्थो,* ध. प. अट्ठ. 2.258; *कामगुणेति कामकोट्ठासे हुत्वा अभावट्ठेन अनिच्चतो,* जा. अट्ठ. 5.143; - **वेन** तृ. वि., ए. व. - *पारुपनस्स हि अभावेन न सक्का अम्हेहि एकतो गन्तुन्ति,* ध. प. अट्ठ. 2.2; *अभावोधिपतीनञ्च, अयमेव विसेसको,* अभि. अव. 12; - **क** त्रि., **क.** लैङ्गिक-विभेदन से रहित, हिजड़ा, नपुंसक, पण्डक - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *यो पन पटिसन्धियंयेव अभावको उप्पन्नो,* महाव. अट्ठ. 282; - **गब्भसेय्यक** त्रि., लिङ्ग-विहीन भ्रूण - **कानं** पु., ष. वि., ब. व. - *नामरूपे यस्मा अभावकगब्भसेय्यकानं अण्डजानञ्च पटिसन्धिखणे वत्थुकायवसेन,* विभ. अट्ठ. 160; *अभावगब्भसेय्यानं, अण्डजानञ्च वीसति,* अभि. अव. 99; **ख.** अभाव वाला - **कं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *एता हि रूपमाकासं, विञ्ञाणं तदभावकं,* अभि. अव. 133; - **करण** नपुं., विनाश, विध्वंस, अपनयन, निरोध, अप्रसारण, अवसान, समापन - **णं** द्वि. वि., ए. व. - *गत्यवसारणं गतिया अवसारणं ओसारणं अभावकरणं ...,* सद्द. 2.352; - **ता** स्त्री., भाव., प्र. वि., ए. व., अवर्तमानता, अविद्यमानता *सुखविहारिता अकुतोभयता पियविप्पयोगा भावताति एवमादीनि,* खु. पा. अट्ठ. 24; - **धम्म** त्रि., ब. स. [अभावधर्म], विनाशशील, अनित्य, विकारी, विनश्यमान - **म्मं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *इदं पन अनिच्चं हुत्वा अभावधम्मं,* जा. अट्ठ. 3.137.

**अभावना** स्त्री., **क.** कुशलधर्मों को विकसित करने के प्रयास का अभाव, ध्यानभावना का अभाव - *कुसलानं वा धम्मानं भावनाय असक्कच्चकिरियता ... अभावना,* खु. पा. अट्ठ. 115; **ख.** अभावेति का क्रि. ना., विनष्ट कर देना, तिरोधानता, अन्तर्धानता - *अथ वा विभावना ति अभावना अन्तरधापना,* सद्द. 1.81.

**अभावनीय** त्रि., √भू के प्रेर. के सं. कृ. का निषे. [अभावनीय], असम्माननीय, जो आदरणीय न हो, अप्रिय - **यो** पु., प्र. वि., ए. व. - *धम्मेहि समन्नागतो कुलूपको भिक्खु कुलेसु अप्पियो च होति अमनापो च अगरु च अभावनीयो,* अ. नि. 2(1).128.

**अभावाकार** पु., [अभावाकार], अनस्तित्व की अवस्था या स्थिति, अस्तित्वहीनता की अवस्था **रेन** तृ. वि., ए. व. - *अनिच्चाति आदीसु हुत्वा अभावाकारेन अनिच्चा,* स. नि. अट्ठ. 2.135.

**अभावी** त्रि., [अभाविन्], **क.** न होने वाला, विनश्यमान, वह, जिसके होने की कोई आशा नहीं है - **विनो** पु., प्र. वि., ब. व. - *ननु अनिच्चा सब्बे सङ्खारा हुत्वा अभाविनोति,* जा. अट्ठ. 4.45-46; **ख.** नपुंसक, हिजड़ा, लैङ्गिक-प्रभेद से रहित - **विनो** ष. वि., ए. व. - *तत्थेवन्धबधिरस्स, पञ्च होति अभाविनो,* सच्च. 65.

**अभावित** त्रि., √भू के प्रेर. के भू. क. कृ. का निषे. [अभावित], ध्यान-भावना द्वारा विशुद्ध न किया हुआ, असंस्कृत, अपरिष्कृत - **तं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *एवं अभावितं चित्तं रागो समतिविज्झति,* ध. प. 13; *अभावितन्ति तं अगारं वुट्ठि विय भावनाय रहितत्ता अभावितं चित्तं रागो समतिविज्झति,* ध. प. अट्ठ. 1.71; - **ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *भिक्खुनो मेत्ताचेतोविमुत्ति अभाविता सो सुप्पधंसियो होति अमनुस्सेहि,* स. नि. 1(2).241; - **काय** त्रि., अपरिशुद्ध कायिक कर्मों वाला - *एकच्चो पुग्गलो अभावितकायो होति,* अ. नि. 1(1).282; *अभावितकायोतिआदीहि कायभावनारहितो वट्टगामी पुथुज्जनो दस्सितो,* अ. नि. अट्ठ. 2.218; - **कायगतासति** त्रि., ब. स., वह, जिसकी कायविषयक स्मृति सुविकसित या सुपरिशोधित नही है - **तिं** पु., द्वि.

वि॰, ए॰ व॰ *एवं अभावितकायगतासतिं पुग्गलं अल्लमतिकपुञ्जादीहि उपमेत्वा ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.106; **चित्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [अभावितचित्त], अपरिशोधित चित्त वाला - **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभावितचित्तो तसति रवति भेरवरावमभिरवति,* मि॰ प॰ 237; - **पञ्ञ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अभावितप्रज्ञ], अपरिशोधित प्रज्ञा वाला - **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सद्दो अभावितकायस्स ... अभावितपञ्ञस्स काये नमिते विरमिस्सति,* मि॰ प॰ 95; - **सील** त्रि॰, ब॰ स॰, असंस्कृत आचरण वाला - **ला** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ *अभावितकाया अभावितसीला अभावितचित्ता अभावितपञ्ञा ...,* स॰ नि॰ 2(2).119.

**अभावेति** अभाव के ना॰ धा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, विनष्ट या तिरोहित कर देता है, विलुप्त कर देता है - *अट्ठ वा विभावेति अभावेति अन्तरधापेति,* सद्द॰ 1.5; द्रष्ट॰ अभावना.

**अभासन** नपुं॰, [अभाषण], चुप्पी, मौन, निःशब्दता - **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मोनं अभासनं तुण्ही भावो,* अभि॰ प॰ 429; *तुण्ही इति अभासने तुण्हीभूतो उदिक्खेय्य,* सद्द॰ 3.899.

**अभासनेय्य** त्रि॰, √भास के सं॰ कृ॰ का निषे॰ [अभाषणीय], न बोले जाने योग्य, न कहने योग्य - **य्यं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *यं पित्वा भासेय्य अभासनेय्यं ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.15.

**अभासित** त्रि॰, √भास के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अभाषित], नहीं कहा गया, अकथित, वह, जिसका कथन न किया गया हो - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभासितं अलपितं तथागतेन भासितं लपितं तथागतेनाति दीपेति,* महाव॰ 476; - **तानं** स्त्री॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *कथं नु कथानं अभासितानं, अत्थं नयेय्युं कुसला जनिन्दा'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.150.

**अभासितब्ब** त्रि॰, √भास के सं॰ कृ॰ का निषे॰ [अभाषितव्य], न कहने योग्य, वह, जिसे न कहा जाना चाहिये, अनिर्वचनीय - **तो** नपुं॰, प॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कस्मा? अभासितब्बतो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.112.

**अभि** अ॰, धातुओं एवं क्रि॰ ना॰ से पूर्व लगाया जाने वाला अनेकार्थवाचक उप॰ [अभि], **1.** परम्परागत अर्थ - *अयञ्हि अभिसद्दो वुड्ढिलक्खणपूजितपरिच्छिन्नाधिकेसु दिस्सति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.18; *अभिमुख्यविसिट्ठुद्धकम्मसारुप्पवुड्ढिसु, पूजाधिककुलासच्चलक्खणादिम्हि चाप्यभि,* अभि॰ प॰ 1176; **2.** कुछ प्रमुख अर्थ **क.** की ओर, की दिशा में, अभिमुख - *अभिमुखीभावे अभिमुखो, अभिक्कमति,* सद्द॰ 3.883; **ख.** विशिष्ट, प्रधान, प्रमुख, अतिरिक्त - *केनट्ठेन अभिधम्मो? धम्मातिरेकधम्मविसेसट्ठेन,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 4; **ग.** ऊर्ध्वकर्म, ऊपर से, ऊपर होकर, ऊपर की ओर, उत्तम, उत्कृष्ट - *राजापि दन्तमेव अभिरुहति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.284; **घ.** (सारूप्य या सौन्दर्य की) उत्कृष्टता का द्योतक - *अभिरूपोति दस्सनीयङ्गपच्चङ्गो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.101; **ङ.** (कुल की) उत्तमता, श्रेष्ठता या विशिष्टता का सूचक - *रञ्ञो खत्तियस्स अभिजातकुलकुलीनस्स खत्तियाभिसेकेन अभिसित्तस्स परिचरन्ति,* मि॰ प॰ 323; *खत्तियं जातिसम्पन्नं, अभिजातं यसस्सिनं,* स॰ नि॰ 1(1).85; **च.** (पूजन, वन्दन अथवा आदरभाव की) गम्भीरता का सङ्केतक - *यथानगाव सावत्थिं गन्त्वा भिक्खू अभिवादेन्ति,* पारा॰ 322; **छ.** अधिकता या प्रचुरता का बोधक - *सा पुञ्ञधारा विपुला, दातारं अभिवस्सति,* स॰ नि॰ 1(1).119; **ज.** भेदबोधक विशिष्ट चिह्न, लक्षण या संकेत का सूचक - *रुक्खं अभिविज्जोतते विज्जु,* सद्द॰ 3.883; **झ.** किसी के प्रति, किसी के विषय में - *साधु देवदत्तो मातरं अभि,* सद्द॰ 3.883; **ञ.** चारों ओर, चतुर्दिक, सभी ओर - *रुक्खं रुक्खं अभिविज्जोतते चन्दो,* सद्द॰ 3.883.

**अभिआचिक्खन्ति** अभि + आ + √चिक्ख का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, स्पष्ट रूप से कहते हैं - *अब्भाचिक्खन्तीति अभिआचिक्खन्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.13.

**अभिआगत** त्रि॰, [अभ्यागत], किसी की ओर उन्मुख होकर आया हुआ, अतिथि - **तानं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अब्भागतानन्ति अभिआगतानं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 18.

**अभिकंखति** अभि + √कंख का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिकाङ्क्षति], अत्यधिक इच्छा करता है, प्रबल अभिलाषा करता है, प्रतीक्षा करता है, अपेक्षा करता है - *सा जम्मी लामिका सुप्पमुसलेहि सद्धिं उदुक्खलं अभिकङ्खति इच्छतीति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.353; - **सि** वर्त॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ - *केन कस्सप, धीरस्स दस्सनं अभिकङ्खसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.216; - **ङ्खामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *वाचाभिकङ्खामि महेसि तुय्हं,* सु॰ नि॰ 1067; *निस्नेहमभिकङ्खामि, एते मे चतुरो वरे'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.10; - **न्तं** वर्त॰ कृ॰, पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अमतं अभिकङ्खन्तं, कतं कत्तब्बकं मया,* थेरगा॰ 330; - **ता** वर्त॰ कृ॰, पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *हि अत्तकामेन महत्तमभिकङ्खता,* स॰ नि॰ 1(1).166; *महत्तमभिकङ्खताति महन्तभावं पत्थयमानेन ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.180.

**अभिकंखन** नपुं॰, अभि + √कंख से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [अभिकांक्षन], आकांक्षा, इच्छा, अभिलाषा - *अत्थुप्पत्तिकालं अभिकङ्खनत्थाय,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).55; - **सभाव** त्रि॰, ब॰ स॰,

स्वभाव से ही इच्छाएं रखने वाला, स्वभाव से ही स्पृहालु - **वेन** नपुं., तृ. वि., ए. व. - *गिद्धाति अभिकङ्खनसभावेन अभिज्झनेन गिद्धा गेधं आपन्ना,* उदा. अट्ठ. 296.

**अभिकंखा** स्त्री., [अभिकाङ्क्षा], कामना, इच्छा, लालसा - **यं** सप्त. वि., ए. व. - *गिधु अभिकंखायं,* सद्द. 2.484; *गद्ध अभिकंखायं,* सद्द. 2.548.

**अभिकंखी** त्रि., [अभिकाङ्क्षिन्], लालसा करने वाला - **खी** पु., प्र. वि., ए. व. - *तस्स च पुरिसस्स पाहुनको आगच्छेय्य भत्तारहो भत्ताभिकङ्खी,* मि. प. 116; - **ङ्खिनी** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *तदा मुदितचित्ताहं, तं ठानमभिकङ्खिनी,* अप. 2.226.

**अभिकंखित** त्रि., [अभिकाङ्क्षित], चाहा हुआ, इच्छित, अभिलषित, अभिप्रार्थित - **ता** पु., प्र. वि., ब. व. - *अनभिच्छिताति न अभिकङ्खिता,* वि. व. अट्ठ. 169; - **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *नाभिकंखामि मरणं, अभिकंखितं धनं,* सद्द. 2.330.

**अभिकिण्ण** त्रि., अभि + √किर का भू. क. कृ. [अभिकीर्ण], आच्छन्न, आच्छादित, भरा हुआ, व्याप्त - **ण्णो** पु., प्र. वि., ए. व. - *सकलविहारो मिस्सकपुप्फेहि अभिकिण्णो विय अहोसि,* अ. नि. अट्ठ. 2.32; - **ण्णं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *पुप्फाभिकिण्णन्ति पुप्फेहि अभिकिण्णं,* वि. व. अट्ठ. 29; - **ण्णे** सप्त. वि., ए. व. - *पुप्फाभिकिण्णम्हीति गन्थितेहि च ... च अभिकिण्णे,* वि. व. अट्ठ. 238.

**अभिकिरति / अभिकीरति** अभि + √किर का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिकिरति], **शा. अ.** ऊपर तक भर जाता है, पूरी तरह से भर जाता है, **ला. अ.** अभिभूत करता है, विनष्ट कर देता है - *दीपं कयिराथ मेधावी, यं ओघो नाभिकीरति,* ध. प. 25; *यं ओघो नाभिकीरतीति यं ... अभिकिरितुं विद्धंसेतुं न सक्कोति,* ध. प. अट्ठ. 1.145; - **कीररे** वर्त., प्र. पु., ब. व., आत्मने. - *कन्दितरुदितं निरत्थकं, किं वो सोकगणाभिकीररे,* जा. अट्ठ. 3.49.

**अभिकीळति** अभि + √कीळ का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिक्रीड़ति], खेलता है, क्रीड़ा करता है - *बहुविधं धम्मकीळमभिकीळति,* मि. प. 324.

**अभिकूजति** अभि + √कूज का वर्त., प्र. पु., ए. व., कूजता है, शब्द करता है, मधुर ध्वनि करता है - **जन्ति** ब. व. - *अभिकूजन्ति ते तत्थ, सोभयन्ता ममस्समं,* अप. 1.403.

**अभिकूजित** त्रि., अभि + √कूज का भू. क. कृ. [अभिकूजित], कूजन किया हुआ, शब्दित, ध्वनित, पक्षियों की चहचहाहट से भरा हुआ - **ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *हंसकोञ्चाभिरुदा, च चक्कवक्काभिकूजिता,* पे. व. 350.

**अभिक्कन्त**[1] त्रि., अभि + √कम का भू. क. कृ. [अभिक्रान्त], **शा. अ.** पार किया हुआ, बीत चुका, प्रिय, सम्मोहक, अभिरूप, प्रशंसनीय - *अभिकन्तसद्दो खयसुन्दराभिरूपअब्भनुमोदनेसु दिस्सति,* पारा. अट्ठ. 1.128; - **न्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *वाच्चलिङ्गो अभिक्कन्तो सुन्दरस्मिमभिक्कमे,* अभि. प. 836; **विशेष अर्थ में** - **क.** काफी आगे बढ़ा हुआ, पार किया हुआ, बीत चुका, क्षीण हो चुका - **न्ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *अभिक्कन्ता खो ... रत्ति,* दी. नि. 2.68; *अभिक्कन्ताति अतिक्कन्ता खीणा खयवयं उपेता,* दी. नि. अट्ठ. 2.116; - **न्ताय** ष. वि., ए. व. - *आयस्मा आनन्दो अभिक्कन्ताय रत्तिया ...,* उदा. 97; **ख.** आ पहुंचा, आ धमका - **न्ता** पु., प्र. वि., ब. व. - *देवकाया अभिक्कन्ता, ते विजानाथ भिक्खवो,* दी. नि. 2.187; - **क्कन्ते** पु., द्वि. वि., ब. व. - *दस्सनाय अभिक्कन्ते, नानावेरज्जके बहू,* थेरगा. 1040; *तं सुत्वा थेरो दस्सनाय अभिक्कन्ते'ति अपरं गाथमाह,* थेरगा. अट्ठ. 2.362; **ग.** श्रेष्ठ, उत्तम, प्रशंसनीय - **न्ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *अभिक्कन्ता हेसा, भो गोतम, यदिदं उपेक्खा'ति,* अ. नि. 1(2).116; *अभिक्कन्ता हेसा ... यदिदं तत्थ कालञ्ञुता,* तदे.; - **न्ते** नपुं., सप्त. वि., ए. व. - *ममं सावका अभिक्कन्ते आणदस्सने,* म. नि. 2.211; **घ.** अतिसुन्दर, भव्य, शानदार, वैभवशाली, मनपसन्द - **न्तेन** पु., तृ. वि., ए. व. - *अभिक्कन्तेन वण्णेन, या त्वं तिट्ठसि देवते,* वि. व. 75; *अभिक्कन्तेनाति अतिकन्तेन अतिमनापेन अभिरूपेनाति,* वि. व. अट्ठ. 40; **ङ.** नपुं., प्रशंसा एवं वाहवाही देने हेतु प्रयुक्त, आश्चर्य, विस्मय अथवा अनुमोदन को सूचित करने के लिए प्रयुक्त, सुन्दर, भव्य, अतिसुन्दर, वाह वाह! - *अभिक्कन्तं, भन्ते, अभिक्कन्तं, भन्ते,* दी. नि. 1.74; *अभिक्कन्तं भो, गोतमा ति आदीसु अब्भनुमोदने,* दी. नि. अट्ठ. 1.184; *अभिक्कन्तं, भो गोतम अभिक्कन्तं भो गोतमा'ति,* सु. नि. अट्ठ. 1.122; *अथ वा अभिक्कन्तन्ति अभिकन्तं अतिइट्ठं, अतिमनापं अतिसुन्दरन्ति वुत्तं होति,* तदे.; - **तर** त्रि., [अभिक्रान्ततर], अधिक सुन्दर, अधिक रमणीय - **रो** पु., प्र. वि., ए. व. - *इमेसं उभिन्नं वण्णानं अभिक्कन्ततरो च पणीततरो चा'ति,* म. नि. 2.235; - **रा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *नच्चाय ... अभिक्कन्ततरा च पणीततरा,* अ. नि. 3(2).172; - **रं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *इमेहि सन्दिट्ठिकेहि सामञ्ञफलेहि अभिक्कन्ततरञ्च पणीततरञ्चा'ति,* दी. नि. 1.55.

**अभिक्कन्त**[2] नपुं., **क**. आगे की ओर बढ़ना, विकास की ओर बढ़ना, विकास, आगे की ओर बढ़ रहा कदम, प्रगति - **न्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कन्तं ते सेय्यो नो पटिक्कन्तं'न्ति,* चूळव॰ 283; *एकच्चस्स पुग्गलस्स पासादिकं होति अभिक्कन्तं पटिक्कन्तं ... पसारितं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1(2).120; - **न्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पसादिकेन अभिक्कन्तेन ... पसारितेन,* महाव॰ 45; *पासादिकेन अभिक्कन्तेनाति आदीसु ... वेदितब्बं,* महाव॰ अट्ठ॰ 245.

**अभिक्कन्तदस्सावी** त्रि॰, शुभ या मङ्गलमय देखने वाला, दृष्टि की उत्तम क्षमता रखने वाला, उत्तम रूप में देखने वाला - **विं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *एवं अभिक्कन्तदस्साविं, अत्थि पञ्हेन आगमं,* सु॰ नि॰ 1124; *अभिक्कन्तदस्साविन्ति एवं अग्गदस्साविं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.294.

**अभिक्कन्तवण्ण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अभिक्रान्तवर्ण], अतीव सुन्दर आभा वाला, अत्युत्कृष्ट दीप्ति या चमक से युक्त, भव्य-सौन्दर्य से परिपूर्ण - **ण्णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कन्तवण्णो केवलकप्पं गिज्झकूटं ... तेनुपसङ्कमि,* दी॰ नि॰ 2.162; *अभिक्कन्तवण्णोति अतिइट्ठकन्तमनापवण्णो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.215; - **ण्णा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *अभिक्कन्ताय रत्तिया अभिक्कन्तवण्णा केवलकप्पं ... तेनुपसङ्कमि,* उदा॰ 94; *अभिक्कन्तवण्णाति अतिउत्तमवण्णा,* उदा॰ अट्ठ॰ 141.

**अभिक्कम** पु॰, आगे बढ़ना, विकास, प्रगति, उन्नति, पास आना या पहुंचना, प्रयत्न, आरम्भ - **मे** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *वाच्चलिङ्गो अभिक्कन्तो सुन्दरस्मिमभिक्कमे,* अभि॰ प॰ 836; - **क्कमो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कमोसानं पञ्ञायति नो पटिक्कमो,* म॰ नि॰ 2.410; *मया अभिक्कमो निब्बत्तितो'ति वा सम्मुय्हन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प॰) 1.271.

**अभिक्कमति** अभि + √कम का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, आगे की ओर बढ़ता है, पास आ पहुंचता है, आक्रान्त हो जाता है, पीड़ित हो जाता है - *सतोव अभिक्कमति सतोव पटिक्कमति,* अ॰ नि॰ 2(2).41; *सतोव अभिक्कमतीति गच्छन्तो सतिपञ्ञाहि समन्नागतोव गच्छति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.106; - **मामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अहं अभिक्कमामि ... सम्मुय्हन्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.156-157; *अभिक्कमामी'ति चित्ते उप्पज्जमाने तेनेव ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.157; - **मथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ - *अभिक्कमथायस्मन्तो अभिक्कमथायस्मन्तो,* महाव॰ 472; - **मन्तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - *अभिक्कमन्तु भोन्तो लिच्छवी,* म॰ नि॰ 1.294; - **मिस्सामि** भवि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कमिस्सामि पटिक्कमिस्सामी'ति हि चित्तं ... समुट्ठापेति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 127; - **क्कम** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कम गहपति अभिक्कम गहपति,* चूळव॰ 283; - **मथ** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, आत्मने॰ - *अभिक्खमथ वेगेन, दिजसत्तु दिजाधिपे,* जा॰ अट्ठ॰ 5.334; - **क्कम्म** पू॰ का॰ कृ॰ - *सो च वेगेनभिक्कम्म, आसज्ज परमे दिजे,* जा॰ अट्ठ॰ 5.334; - **मितब्ब / मनीय** त्रि॰, सं॰ कृ॰ - *एवं ते अभिक्कमितब्बं,* म॰ नि॰ 2.132; *अत्थिकानं अत्थिकानं मनुस्सानं अभिक्कमनीयं,* चूळव॰ 286.

**अभिक्कमन** नपुं॰, [अभिक्रमण], आगे बढ़ना, उत्कर्ष, उन्नति, प्रगति - **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्कमनं ते सेय्यो, नो पटिक्कमन'न्ति,* स॰ नि॰ 1(1).244.

**अभिक्कमापेति** अभि + √कम के प्रेर॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, आगे की ओर बढ़ने के लिये प्रेरित करता है, आगे की ओर बढ़ाता है - *अत्तना सहजातं रूपकायं सन्थम्भेति ... अभिक्कमापेति पटिक्कमापेति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 127.

**अभिक्खण** नपुं॰, अभि + √खण का क्रि॰ ना॰, प्रबल, उत्साह या उमङ्ग - **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्खणन्ति खो, ... वीरियारम्भस्सेतं अधिवचनं,* म॰ नि॰ 1.199.

**अभिक्खणं** निपा॰, अ॰ [अभीक्ष्णं], पुनः पुनः, बारम्बार, निरन्तर, लगातार - *अभिक्खणं उदानं उदानेन्तस्स ...,* उदा॰ 89; *अभिक्खणन्ति बहुलं,* उदा॰ अट्ठ॰ 129; *धम्मपरियायं अभिक्खणं भासेय्यासि ... उपासकानं,* दी॰ नि॰ 3.86; *अभिक्खणं भासेय्यासीति पुनप्पुनं भासेय्यासि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.79.

**अभिक्खणन्त** त्रि॰, अभि + √खन का वर्त॰ कृ॰, **शा॰ अ॰** चारों ओर से खोदता हुआ, **ला॰ अ॰** पूरा प्रयास करता हुआ, भरपूर जोर लगा रहा - **णन्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिक्खणन्तो सुमेधो सत्थं ... कुम्मं,* म॰ नि॰ 1.197.

**अभिक्खणातङ्क** त्रि॰, ब॰ स॰, निरन्तर रोगी बना रहने वाला, निरन्तर विपत्ति में पड़ा हुआ - **तङ्को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *जिण्णो वुड्ढो ... आतुरकायो अभिक्खणातङ्को,* स॰ नि॰ 2(1).2; *अभिक्खणातङ्कोति अभिण्हरोगो निरन्तररोगो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.220.

**अभिक्खिपन्त** त्रि॰, अभि + √खिप का वर्त॰ कृ॰ [अभिक्षिपत्], **शा॰ अ॰** नीचे या इधर उधर फेंकता हुआ, **ला॰ अ॰** अपमानित या तिरस्कृत करता हुआ - **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *न भगवन्तं अभिक्खिपन्तो भणति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.112; पाठा॰ अवक्खिणन्तो.

**अभिक्खिपित्वा** अभि + √खिप का पू॰ का॰ कृ॰, उपरिवत् - *अभिक्खिपित्वा कतवा तहिं धातुं,* दा॰ वं॰ 3.60.

**अभिक्खु** पु., तत्पु. स. [अभिक्षु], वह व्यक्ति, जो भिक्षु नहीं है, अभिक्षु, भिक्षुभाव-रहित - *नस्स पदस्स तत्पुरिसे उत्तरपदे अत्तं होति ... अबसलो, अभिक्खु,* क. व्या. 335; - **क** त्रि., ब. स. [अभिक्षुक], उपदेश देने वाले भिक्षुओं से रहित, शून्य विहार, वह आवास, जहाँ भिक्षु न हो - **के** पु., सप्त. वि., ए. व. - *न भिक्खुनिया अभिक्खुके आवासे वस्सं वसितब्बं,* पाचि. 76; *अभिक्खुके आवासेति एत्थ सचे भिक्खूनुपरसयतो अड्डयोजनब्भन्तरे ओवाददायका ... अभिक्खुको आवासो नाम,* पाचि. अट्ठ. 51; - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *सभिक्खुका आवासा अभिक्खुको आवासो ... गन्तब्बो,* चूळव. 79; *अभिक्खुको आवासोति सुञ्ञविहारो,* चूळव. अट्ठ. 11.

**अभिख्या** स्त्री., [अभिख्या], **क.** नाम, अभिधान **ख.** दीप्ति, चमक-दमक, शोभा, कान्ति, प्रकाशरश्मि - *अमते तु सुधा लेपे, अभिख्या नामरंसिसु,* अभि. प. 1052.

**अभिगच्छति** अभि + √गम का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिगच्छति], किसी की ओर जाता है, समीप जाता है - **गच्छिं** अद्य., उ. पु., ए. व. - *दीपा दीपं उपप्लविन्ति सत्थारादितो सत्थारादिं अभिगच्छिं,* सु. नि. अट्ठ. 2.298.

**अभिगज्जति** अभि + √गज्ज का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिगर्जति], गरजता है, दहाड़ता या चिल्लाता है, घोर गर्जन करता है - **न्ति** ब. व. - *कुसुमितसिखरा च पादपा अभिगज्जन्तिव मालुतेरिता,* थेरीगा. 374; *अभिगज्जन्तिव मालुतेरिताति वातेन सञ्चलिता ... अभित्थनिता विय तिट्ठन्ति,* थेरीगा. अट्ठ. 276; - **ज्जं / ज्जन्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. - *अभिगज्जमेति पटिसूरमिच्छन्ति यथा सो पटिसूरं ... अभिगज्जन्तो एति,* सु. नि. अट्ठ. 2.233; - **ज्जिंसु** अद्य., प्र. पु., ब. व. - *वाळा च ... अभिगज्जिंसु तावदे,* अप. 1.375.

**अभिगज्जी** त्रि., गरजने वाला, आनन्द के साथ कूजने वाला, गर्जनशील - **ज्जिनो** पु., प्र. वि., ब. व. केवल स. उ. प. में - *महिन्दघोसत्थनिताभिगज्जिनो ... झायिनं,* थेरगा. 1111; *महिन्दघोसत्थनिताभिगज्जिनोति जलघोसत्थनितेन ... गज्जनसीला,* थेरगा. अट्ठ. 2.396.

**अभिगन्तब्ब** त्रि., अभि + √गम का सं. कृ. [अभिगन्तव्य], सेवनीय, समीप में जाने योग्य, सम्पर्क या साथ करने योग्य - **ब्बो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अरियोति निब्बानत्थिकेहि अभिगन्तब्बो,* खु. पा. अट्ठ. 68.

**अभिगमन** नपुं., [अभिगमन], विरोध में गमन, आक्रमण - *घु अभिगमने अभिगमनं अधिगमनं,* सद्द. 2.334.

**अभिगमनीय** त्रि., अभि + √गम का सं. कृ. [अभिगमनीय], समीप में पहुंचने योग्य, आश्रय लेने योग्य, साथ-सङ्ग करने योग्य - **यो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अभिगमनीयो च होति विस्सासनीयो,* पे. व. अट्ठ. 8; *लोकेन अरणीयतो अभिगमनीयतोति वुत्तं होति,* खु. पा. अट्ठ. 64.

**अभिगिज्झति** अभि + √गिज्झ का वर्त., प्र. पु., ए. व., **क.** के प्रति आसक्त होता है, लालच करता है, अभिलाषा करता है - **न्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. - *सेखो अभिगिज्झन्तो असमुप्पन्नञ्च किलेसं उप्पादेति,* नेत्ति. 18; - **ज्झेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. *कामेसु नाभिगिज्झेय्य ...,* सु. नि. 1045; **ख.** ईर्ष्या करता है, डाह करता है, आपस में एक दूसरे से जलता है, स्पर्द्धा करता है - **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व. - *अञ्ञमञ्ञाभिगिज्झन्ति, कामेसु अनलङ्कता,* स. नि. 1(1).18; *अञ्ञमञ्ञाभिगिज्झन्तीति अञ्ञमञ्ञं अभिगिज्झन्ति पत्थेन्ति पिहेन्ति,* सु. नि. अट्ठ. 1.49; - **गिद्धभाव** पु., लालचीपन - **वं** द्वि. वि., ए. व. - *सब्बेनपि कामेसु अभिगिद्धभावमेव पकासेति,* उदा. अट्ठ. 270.

**अभिगीत** त्रि., अभि + √गा का भू. क. कृ. [अभिगीत], **शा. अ.** गुञ्जित, पक्षियों के कलरव या कूजन से भरा हुआ, मधुर स्वर के निनाद या सङ्गीत से परिपूर्ण - **तं**[1] नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *समन्ततो किम्पुरिसाभिगीतं,* जा. अट्ठ. 5.190; - **तं**[2] नपुं., प्र. वि., ए. व. - *मधुरस्सरेन गायन्तेहि विय नानाविधेहि सकुणेहि अभिरुदं, अभिगीतन्ति अत्थो,* जा. अट्ठ. 7.163; **ला. अ. क.** प्रभावशाली गाथाओं द्वारा बांधा हुआ - **तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *बुद्धगाथाभिगीतोम्हि, नो चे मुञ्चेय्य चन्दिम'न्ति,* स. नि. 1(1).61; **ला. अ. ख.** नपुं., गाथाओं को कहकर प्राप्त - *गाथाभिगीतं पनुदन्ति बुद्धा,* सु. नि. 81; *गाथाभिगीतन्ति गाथाहि अभिगीतं ... लद्धन्ति वुत्तं होति,* सु. नि. अट्ठ. 1.119.

**अभिगुत्त** त्रि, अभि + √गुप का भू. क. कृ. [अभिगुप्त], अभिरक्षित, सुरक्षित, नियन्त्रित - **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *थलूदके होहि मयाभिगुत्तो,* जा. अट्ठ. 5.79; *मया अभिगुत्तो रक्खितो होहीति,* तदे.

**अभिघात** पु., अभि + √हन् से निष्पन्न [अभिघात], **क.** प्रहार, आघात, धक्का, केवल स. उ. प. के रूप में प्राप्त, द्रष्ट. उदकवेगा., कसा., घण्टा., दण्डा., मुसला., लगुळा., वातवेगा., सक्खरा. के अन्त.; **ख.** सम्पर्क, स्पर्श का प्रभाव, केवल स. उ. प. के रूप में प्राप्त, गन्धा., फोट्ठब्बा., रसा., रूपा., सद्दा. के अन्त. द्रष्ट.; - **जसद** पु., सम्पर्क से

उत्पन्न शब्द, अभिघात या प्रहार से उत्पन्न शब्द - **दस्स** ष० वि०, ए० व० - *अभिघातजसद्दस्स समानकालता एत्थ लब्भति,* सद्द० 1.312.

**अभिघुट्ठ** त्रि०, अभि + √घुस का भू० क० कृ० [अभिघुष्ट], **क.** घोषित, उदघोषित, वह, जिसकी घोषणा कर दी गयी हो - **ट्ठे** नपुं०, सप्त० वि०, ए० व० - *वस्संवुत्थस्स भगवतो अभिघुट्ठे पवारणे,* बु० वं० 6.12; अना० वं० 80; **ख.** पु०/नपुं०, पक्षियों के मधुर संगीत के साथ अभिगुञ्जित - **ट्ठं** नपुं०, द्वि० वि०, ए० व० *दिजाभिघुट्ठं दिजसङ्घसेवितं,* जा० अट्ठ० 5.195; - **ट्ठा** पु०, प्र० वि०, ब० व० - *मधुरस्सरेहि दिजेहि अभिघुट्ठा,* जा० अट्ठ० 5.402.

**अभिचरण** नपुं०, अभि + √चर से व्यु०, क्रि० ना० [अभिचरण], मनोरञ्जन के साधनों को देखने जाना या भ्रमण करना, नृत्यगीतादि का दर्शन; केवल स० उ० प० के रूप में प्रयोग - *आदीनवा समज्जाभिचरणे,* दी० नि० 3.138; *समज्जाभिचरणे सहायो होति,* जा० अट्ठ० 3.142; *समज्जाभिचरणन्ति नच्चादिदस्सनवसेन समज्जागमनं,* जा० अट्ठ० 3.115.

**अभिचिन्तयन्त** त्रि०, अभि + √चिन्त का वर्त० कृ० [अभिचिन्तयत्], अच्छी तरह से विचार कर रहा, गंभीर चिन्तन कर रहा - **यं/न्तेन्तो** पु०, प्र० वि०, ए० व० - *गम्भीरपञ्हं मनसाभिचिन्तयं, नाच्चाहितं कम्म करोति लुद्दं,* जा० अट्ठ० 5.140; *मनसाभिचिन्तयंति मनसा अभिचिन्तेन्तो अत्थं पटिविज्झित्वा ... पाकटं कत्वा,* तदे०.

**अभिचेत** नपुं०, उत्तम चित्त, सर्वथा विशुद्ध चित्त - **तो** प्र० वि०, ए० व० - *अभिचेतसिकानन्ति अभिचेतोति अभिक्कन्तं विसुद्धचित्तं वुच्चति ...,* म० नि० अट्ठ० (मू.प.) 1(1).170.

**अभिचेतसि** सप्त० वि०, प्रतिरू० निपा०, चित्त में, मन में - *अभिचेतसि जातानि आभिचेतसिकानि,* म० नि० अट्ठ० (मू.प.) 1(1).170; तुल० अभिधम्मे.

**अभिछन्न** त्रि०, अभि + √छद का भू० क० कृ० [अभिछन्न], ढका हुआ, आच्छादित, आच्छन्न - **न्नो** पु०, प्र० वि०, ए० व० - *सत्तो गुहायं बहुनाभिछन्नो ... पगाळ्हो,* सु० नि० 778; - **न्नं** नपुं०, प्र० वि०, ए० व० - *अलङ्कतं हेमजालाभिछन्नं,* जा० अट्ठ० 2.307; *हेमजालाभिछन्नन्ति सुवण्णजालेन अभिच्छन्नं,* तदे०; - **न्ना** पु०, प्र० वि०, ब० व० - *परोसतं हेमजालाभिछन्ना,* जा० अट्ठ० 2.39.

**अभिच्छा** स्त्री०, [अभीप्सा], इच्छा, आकांक्षा, कामना, लालसा - *संपटिच्छनं इच्छा अभिच्छा,* सद्द० 2.453.

**अभिजच्चबल** नपुं०, तत्पु० स० [अभिजात्यबल], उत्तम कुल में जन्म लेने की शक्ति, अभिजाति-सम्पत्ति - **लं** द्वि० वि०, ए० व० - *अभिजच्चबलञ्चेव, तं चतुत्थं असंसयं,* जा० अट्ठ० 5.116; *अभिजच्चबलन्ति तीणि कुलानि ... जातिसम्पत्ति,* जा० अट्ठ० 5.117.

**अभिजन** पु०, [अभिजन], कुल, वंश, जन्मभूमि, उत्तम कुल में उत्पत्ति - *कुलं वंसो च सन्तानाभिजना गोत्तमन्वयो,* अभि० प० 332; *कुले त्वभिजनो वुत्तो उप्पत्तिभूमियं पि च,* अभि० प० 855.

**अभिजनेति** अभि + √जन के प्रेर० का वर्त०, प्र० पु०, ए० व० [अभिजनयति], उत्पन्न कराता है, प्रजनन कराता है, पैदा करता है या पैदा कराता है - *पटिसल्लानं पटिसल्लीयमानं अत्तानं रक्खति ... वीरियमभिजनेति,* मि० प० 141; - **हि** अनु०, म० पु० ए० व० - *तत्थ छन्दमभिजनेहि ... निग्गहाया'ति,* मि० प० 125.

**अभिजप्प** पु०, [अभिजल्प], बुदबुदाहट, फुसफुसाहट - **प्पेन** तृ० वि०, ए० व० - *मन्ताभिजप्पेन पुरे हि तुय्हं ... ब्रह्मो,* जा० अट्ठ० 4.182.

**अभिजप्पति** अभि + √जप्प का वर्त०, प्र० पु०, ए० व० [अभिजल्पति], कामना करता है, प्रार्थना करता है, अनुनयपूर्वक कहता है, चिरौरी करता है - *अत्था - अत्थाति लोको हि किमत्थमभिजप्पति,* सद्धम्मो० 99; - **न्ति** ब० व० - *आसीसन्ति थोमयन्ति, अभिजप्पन्ति जुहन्ति,* सु० नि० 1052; *अभिजप्पन्तीति रूपादिपटिलाभाय वाचं भिन्दन्ति,* सु० नि० अट्ठ० 2.279; - **प्पेय्य** विधि० प्र० पु०, ए० व० - *भवञ्च नाभिजप्पेय्य ... सम्पवेधेय्य,* सु० नि० 929; *भवञ्च नाभिजप्पेय्याति तस्स ... न पत्थेय्य,* सु० नि० अट्ठ० 2.255; - **मानस्स** पु०, वर्त० कृ०, ष० वि०, ए० व० - *सादियमानस्स ... अभिजप्पमानस्साति कामं कामयमानस्स,* महानि० 2.

**अभिजप्पन** नपुं०, [अभिजल्पन], जाप, सम्मोहन, वशीकरण, मन्त्रमुग्ध करना, मोहित करना - हत्थाभिजप्पनन्ति हत्थानं परिवत्तनत्थं मन्तजप्पनं; दी० नि० अट्ठ० 1.86; केवल स० उ० प० के रूप में हत्था० आदि के अन्त० द्रष्ट०.

**अभिजप्पप्पदारण** त्रि०, प्राणियों के चित्तों को व्यथित करने वाला (तृष्णाबाण), इच्छाओं की पूर्ति न होने से मन को फाड़ देने वाला - **णं** नपुं०, द्वि० वि०, ए० व० - *कोधप्पत्तमनत्थद्धं, अभिजप्पप्पदारणं,* थेरगा० 752; *इच्छितालाभदिवसेन हि तण्हा सत्तानं चित्तं पदालेन्ती विय पवत्तति,* थेरगा० अट्ठ० 2.242.

**अभिजप्पा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. इच्छा, कामना, लालसा, अभिलाषा, आकांक्षा, तृष्णा - *अभिजप्पा खो मे उदपादि,* म. नि. 3.199; *अभिजप्पाति देवलोकाभिमुखं ... तण्हा उदपादि,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.153; *अभिजप्पा'ति करित्वा तत्थ लोको अभिलित्तो नाम भवति,* नेत्ति. 13.

**अभिजप्पी** त्रि., चाह कर रहा, आकांक्षी अभिलाषी - **प्पिनं** पु. ष. वि., ब. व. - *एतञ्हि बन्धनं दुक्खं, कामलाभाभिजप्पिनं,* अ. नि. 2(2).67; *कामलाभाभिजप्पिनन्ति कामलाभं पत्थेन्तानं,* अ. नि. अट्ठ. 3.118.

**अभिजवति** अभि + √जू का वर्त., प्र. पु., ए. व., प्रसन्नता के साथ तीव्र गति से आगे की ओर बढ़ता है, वेग के साथ आगे को बढ़ता है - **न्ति** ब. व. - *नाभिजवन्ति न ताणमुपेन्ति,* सु. नि. 673; *नाभिजवन्तीति न सुमुखभावेन अभिमुखा जवन्ति,* सु. नि. अट्ठ. 2.181.

**अभिजात** त्रि., अभि + √जन का भू. क. कृ. [अभिजात], ऊंचे कुल में उत्पन्न, कुलीन - **तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *बुधे'भिजातो कुलजे,* अभि. प. 1074; *अभिजातोति ... अतिक्कमित्वा उपोसथकुले जातो,* जा. अट्ठ. 4.209; - **ता** पु., ब. व. *अभिजाता च कुञ्जरा,* जा. अट्ठ. 4.208; - **तं** द्वि. वि., ए. व. - *खत्तियं जातिसम्पन्नं, अभिजातं यसस्सिनं,* स. नि. 1(1).85; - **ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *खत्तियो च विदेहानं अभिजाता समुद्दजा'ति,* जा. अट्ठ. 7.7; - **कुलकुलीन** त्रि., उच्चकुल वाले परिवार से सम्बद्ध, उत्तम वंश में उत्पन्न - **स्स** पु., ष. वि., ए. व. - *रञ्ञो खत्तियस्स अभिजातकुलकुलीनस्स ... अभिसित्तस्स,* मि. प. 323; - **ट्ठान** नपुं., जन्मस्थान, उद्भव स्थान - **ने** सप्त. वि., ए. व. - *अभिजातट्ठाने किमिपरिगतोव हुत्वा अट्ठो अट्ठितो,* थेरीगा. अट्ठ. 293.

**अभिजाति** स्त्री., **क.** बुद्ध का जन्म, श्रेष्ठ जन्म - **तिं** द्वि. वि., ए. व. - *विसाखपुण्णमाय पच्चूससमये अभिजातिं पापुणि,* उदा. अट्ठ. 118; - **तीनं** ष. वि., ब. व. - *संगतिया धन्नं अभिजातीनं तं तं अभिजातिं उपगमनेन,* जा. अट्ठ. 5.225; - **क्खण** पु., [क्षण], किसी के जन्म का क्षण - *अभिजातिक्खणे पनस्स पटिसन्धिग्गहणक्खणे ... पातुरहेसुं,* उदा. अट्ठ. 119; **ख.** प्राणियों की प्रजाति या जन्माधारित प्रभेद - **यो** प्र. वि., ब. व. - *छळाभिजातियो,* दी. नि. 1.48; *छळाभिजातियोति कण्हाभिजाति ... इमा छ अभिजातियो वदति,* दी. नि. अट्ठ. 1.134; - **तीसु** सप्त. वि., ए. व. - ... *छस्वेवाभिजातीसु सुखदुक्खं पटिसंवेदेन्ति,* दी. नि. 1.47; - **वत्तित** त्रि., प्रत्येक अभिजाति या प्रजाति विशेष में आचरण किया गया - **तं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *सब्बभवाभवगतीसु अभिजातिवत्तितमनुचरितं जानाति,* मि. प. 213; **हेतु** प. वि., प्रतिरू. निपा., किसी विशेष प्रजाति में जन्म ग्रहण करने के कारण से - *सत्ता अभिजातिहेतु सुखदुक्खं पटिसंवेदेन्ति,* म. नि. 3.8; केवल स. उ. प. के रूप में कण्हा., नीला., परमसुक्का., लोहित., सुक्का., हलिद्दा., के अन्त. द्रष्ट..

**अभिजातिता** स्त्री., अभिजाति का भाव. [अभिजातित्व], जन्म ग्रहण करना, उत्पन्न होना, उत्पत्तिभाव - **य** तृ. वि., ए. व. - *सम्मासम्बुद्धस्स उरे वायामजनिताभिजातिताय ओरसपुत्ती,* वि. व. अट्ठ. 182.

**अभिजातिपरिसुद्ध** त्रि., [अभिजातिपरिशुद्ध], स्वभाव से ही परिशुद्ध, शुद्ध प्रकृति वाला - **द्धस्स** पु., ष. वि., ए. व. - *जातिमन्तस्स अभिजातिपरिसुद्धस्स मज्जननिधंसन-परिसोधनेन करणीयं न होति,* मि. प. 203.

**अभिजानन** नपुं., अभि + √ञा का क्रि. ना. [अभिजानन], अभिनिश्चयन, निश्चयात्मक ज्ञान - **नाय** च. वि., ए. व. - *अभिञ्ञायाति सब्बस्सापि अभिञ्ञेय्यस्स अभिजाननाय,* उदा. अट्ठ. 184.

**अभिजानाति** अभि + √ञा का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिजानाति], **क.** अभिज्ञा नामक विशिष्ट आन्तरिक ज्ञान द्वारा जानता है, ज्ञात-परिज्ञा द्वारा धर्मों को अनित्य, दुख एवं अनात्म रूप में जानता है - *सो सब्बं धम्मं अभिजानाति,* म. नि. 1.320; *सोपि पथविं पथवितो अभिजानाति,* म. नि. 1.5; *अभिजानातीति ... अभिविसिट्ठेन ञाणेन जानाति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).46; *अभिजानातीति अनिच्चं दुक्खं अनत्ताति ञातपरिञ्ञाय अभिजानाति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).194; **ख.** स्मरण करता है, ध्यान में किसी तथ्य के प्रति जागरुक या चैतन्य होता है - **नामि** वर्त., उ. पु., ए. व. - *नाभिजानामि सङ्कप्पं अनरियं दोससंहितन्ति,* थेरगा. 48; *मेत्तञ्च अभिजानामि, अप्पमाणं सुभावितं,* थेरगा. 647; *अभिजानामीति, अभिमुखतो जानामि,* थेरगा. अट्ठ. 2.204; **नासि** म. पु., ए. व. - *अभिजानासि नो त्वं, महाराज, इमं पञ्हं अञ्ञे समणब्राह्मणे पुच्छिता'ति?,* दी. नि. 1.46.

**अभिजायति** अभि + √जन का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिजायति, अभि + जन का भा. वा.], हो जाता है, बन जाता है, (किसी विशेष) अभिजाति का हो जाता है - *यो ओगहणे थम्भोरिवाभिजायति,* सु. नि. 216; *एकच्चो सुक्काभिजातियो*

*समानो कण्हं धम्मं अभिजायति,* अ॰ नि॰ 2(2).94; *कण्हं धम्मं अभिजायतीति कण्हसभावो हुत्वा जायति निब्बत्तति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.128.

**अभिजिक / अभिञ्जिक** पु॰, एक व्यक्ति का नाम, स्थविर आनन्द का एक शिष्य – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भण्डञ्च नाम भिक्खुं आनन्दस्स सद्धिविहारिं अभिजिकञ्च ...,* स॰ नि॰ 1(2).182.

**अभिजिगिंसति / अभिजिगीसति** अभि + √जि के इच्छा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, जीतने की इच्छा करता है, विजय पाने की इच्छा करता है – *अलम्पायनो ... ममं अभिजिगीसति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.38; *अभिजिगीसतीति युद्धे जिनितुं इच्छति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.39; *उच्चावचेहुपायेहि परेसमभिजिगीसति,* थेरगा॰ 743; *परेसमभिजिगीसतीति परेसं सन्तकं आहरितुं इच्छति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.237.

**अभिजीवति** अभि + √जीव का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिजीवति], किसी के सहारे जीता है, किसी के सहारे बना रहता है – **न्ति** ब॰ व॰ – *अभिजीवनिकस्साति येन सिप्पेन अभिजीवन्ति,* महाव॰ अट्ठ॰ 346.

**अभिजीवनिक** त्रि॰, जीवन-यापन का सहारा देने वाला, जीविका प्रदान करने वाला – **कस्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ओदातवत्थवसनका अभिजीवनिकस्स सिप्पस्स ... विहरिस्सन्ति,* महाव॰ 260; *अभिजीवनिकस्साति येन सिप्पेन अभिजीवन्ति ...,* महाव॰ अट्ठ॰ 346.

**अभिजीहना** स्त्री॰, [अभिजेहन, नपुं॰], दृढ़ प्रयत्न, प्रबल प्रयास – **नाय** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कालञ्च ञत्वा अभिजीहनाय,* जा॰ अट्ठ॰ 6.202; *अभिजीहनायाति वीरियकरणस्स,* जा॰ अट्ठ॰ 6.203.

**अभिजोतये** अभि + √जुत के प्रेर॰ का विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिद्योतये], प्रकाशित कराए, दिखलाए – *तादिसे सञ्चजं पाणं, कमत्थमभिजोतये,* जा॰ अट्ठ॰ 5.333; *पाणसञ्चजने त्वं पाणं सञ्चजन्तो कमत्थं जोतेय्यासीति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.336.

**अभिज्जनक** त्रि॰, अभेद्य, वह, जिसका भेदन न किया जा सके, अविनाशी, अक्षय – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लञ्जं लभित्वा अभिज्जनको नाम नत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.141; *लोके धनदानेन अभिज्जनकसत्तो नाम नत्थि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.108; – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नापि ठितं अभिज्जनकं नाम अत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.375.

**अभिज्जमान** त्रि॰, √भिद के कर्म॰ वा॰ के वर्त॰ कृ॰ का निषे॰, बिना भीगे हुए, अप्रभावित रहते हुए – **ने** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उदकेपि अभिज्जमाने गच्छति सेय्यथापि पथविया,* दी॰ नि॰ 1.69; *अभिज्जमाने उदके, अगञ्छि महिया यथा,* अप॰ 2.205.

**अभिज्जमानपेतवत्थु** नपुं॰, पे॰ व॰ की एक कथा का शीर्षक, पे॰ व॰ 125; – **वण्णना** स्त्री॰, पे॰ व॰ अट्ठ॰ के एक खण्ड का शीर्षक, पे॰ व॰ अट्ठ॰ 147-154.

**अभिज्जलति** अभि + √जल का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिज्वलति], चमकता है, अभिप्रकाशित होता है, पूर्ण प्रज्ज्वलित होता है – **लन्ती** वर्त॰ कृ॰, स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दद्दल्लमानाति अतिविय अभिजलन्ती,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 164; – **न्तं** वर्त॰ कृ॰, पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ *सच्चेन दावग्गिमभिज्जलन्तं,* दा॰ वं॰ 3.43.

**अभिज्झति** अभिज्झा के ना॰ धा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, किसी वस्तु की आकांक्षा, इच्छा या अभिलाषा करता है, लोभ करता है – *सोतेन सद्दं सुत्वा मनापं नाभिज्झति नाभिहंसति,* स॰ नि॰ 3(1).90; *मनापं नाभिज्झतीति इट्ठारम्मणं नाभिज्झायति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.182.

**अभिज्झा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अभिध्या], तृष्णा, आकांक्षा, लोभ, राग – *अभिज्झा वनथो वानं लोभो रागो च आलयो,* अभि॰ प॰ 163; – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ *अभिज्झाय चित्तं परिसोधेति,* दी॰ नि॰ 3.35; – **ज्झं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिज्झं पजहेय्याम,* दी॰ नि॰ 3.54.

**अभिज्झाकायगन्थ** पु॰, पुनः पुनः नाम काय को जन्म एवं मरण के भवचक्र में बांधने वाली मन की गांठ के रूप में विद्यमान लोभ की चित्तवृत्ति, चार प्रकार की मन की गांठों में से एक, राग या आसक्ति – **न्थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चत्तारो गन्था अभिज्झा कायगन्थो, ब्यापादो कायगन्थो, सीलब्बतपरामासो कायगन्थो, इदं सच्चाभिनिवेसो कायगन्थो,* ध॰ स॰ 1140; – **न्थस्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलोभेन अभिज्झाकायगन्थस्स पभेदनं होति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 173; – **न्था** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *नानप्पकारेसु आरम्मणेसु पवत्तमाना अभिज्झाकायगन्था,* जा॰ अट्ठ॰ 4.12.

**अभिज्झातु** पु॰, (स्त्री॰ / नपुं॰) अभि + √झे का कर्तृ॰ कृ॰, विषय-भोगों में आकांक्षा रखने वाला, लोभी, तृष्णालु, लालची – **ज्झाता** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परस्स परवित्तूपकरणं तं अभिज्झाता होति,* म॰ नि॰ 1.360; *अभिज्झाता होतीति अभिज्झाय ओलोकेता होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).228; तुल॰ अभिज्झितं अधीरितं, क॰ व्या॰ 46.

**अभिज्झादोमनस्स** नपुं॰, द्व॰ स॰ [अभिध्यादौर्मनस्य], लोभ तथा दौर्मनस्य, राग एवं द्वेष का समुच्चय – **स्सं** द्वि॰ वि॰,

ए॰ व॰ - *कायानुपस्सी ... विनेय्य लोके अभिज्झादोमनस्सं,* दी॰ नि॰ 2.74; *विनेय्य लोके अभिज्झादोमनस्सन्ति वुत्तं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.313; - **स्सा** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अभिज्झादोमनस्सा पापका अकुसला धम्म ...,* दी॰ नि॰ 1.62.

**अभिज्झापरियुट्ठान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अभिध्यापर्युत्थान], (मन में) लोभ या राग का अत्यधिक ऊपर उठना, लोभ की प्रबलता - **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झापरियुट्ठानं खो पन तथागतप्पवेदिते धम्मविनये परिहानमेतं,* अ॰ नि॰ 3(2).138.

**अभिज्झापरियुट्ठित** त्रि॰, लोलुपता से घिरा हुआ, लिप्सा से आवृत - **तेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झापरियुट्ठितेन चेतसा बहुलं विहरति,* अ॰ नि॰ 3(2).138.

**अभिज्झायति** अभि + √झा का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिध्यायति], लोभ, लालच या लिप्सा करता है, राग भरे चित्त से आलम्बन का अनुचिन्तन करता है - *अभिज्झायतीति अभिज्झा,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.131; *अभिज्झायति एतायाति अभिज्झा,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 307; - **न्ति** ब॰ व॰ - *ते चतुप्पभेदा अभिज्झायन्ति एताय, सयं वा अभिज्झायति, अभिज्झायनमत्तमेव वा एसाति अभिज्झा,* महानि॰ अट्ठ॰ 186; - **यिंसु** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - *अभिज्झायिंसु ब्राह्मणा,* सु॰ नि॰ 302; *अभिज्झायिंसूति ... तण्हं वड्ढेत्वा अभिपत्थयमाना झायिंसु,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.50; - **न्ता** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *सत्ते अभिज्झायन्ता परेसं दारेसु चारित्तं आपज्जिंसु,* दी॰ नि॰ 3.50; - **ज्झाय** पू॰ का॰ कृ॰ - *तं विमानं अभिज्झाय,* जा॰ अट्ठ॰ 7.17; *अभिज्झायाति पत्थेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 7.18.

**अभिज्झायन** नपुं॰, अभि + √झा से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [अभिध्यान], लालच, लोभ अथवा राग से भरा हुआ मानसिक अनुचिन्तन - **नट्ठ** पु॰, तत्पु॰ स॰, रागसहित मानसिक चिन्तन का तात्पर्य या आशय - **ट्ठेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झायनट्ठेन अभिज्झा,* महानि॰ अट्ठ॰ 32; - **सील** त्रि॰, लालच या लोभ की प्रवृत्ति वाला, अभिध्यालु - **लु** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तत्थ अभिज्झालूति परभण्डादि अभिज्झायनसीला,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).122.

**अभिज्झायितु** पु॰, अभिज्झायति का क॰ ना॰, लालची, लालच से भरा हुआ, अभिध्यालु - **यिता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झालूति परभण्डानं अभिज्झायिता,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.267.

**अभिज्झालु** त्रि॰, [अभिध्यालु], लालची, तृष्णालु, लोभी प्रकृति वाला, तीव्र राग से युक्त - **लु** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झा अस्स पकति अभिज्झालु, अभिज्झा अस्स बहुला वा अभिज्झालु,* क॰ व्या॰ 361; - **लुं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अभिज्झालुं कामेसु तिब्बसारागं समणं ... विज्जति,* अ॰ नि॰ 1(2).35; - **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सङ्घाटिधारणमत्तेन अभिज्झालुस्स अभिज्झा पहीयेथ,* म॰ नि॰ 1.354; - **नी** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अभिज्झालुनी होति,* अ॰ नि॰ 3(2).257; - **लू / लुनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ *अभिज्झालू कामेसु तिब्बसारागा,* म॰ नि॰ 1.23; *अभिज्झालूति परभण्डादि अभिज्झायनसीला,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).122; *अभिज्झालुनोपि अनभिज्झालुनोपि,* दी॰ नि॰ 1.123.

**अभिज्झाविनय** पु॰, [अभिध्याविनय], लालच का संयमन, लोभ का नियन्त्रण, लिप्सा का निराकरण, अर्हत्त्व - **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झाविनये सिक्खं,* अ॰ नि॰ 1(2).37; *अभिज्झाविनये सिक्खन्ति अभिज्झाविनयो वुच्चति अरहत्तं ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.281.

**अभिज्झाविसमलोभ** 1. पु॰, **शा॰ अ॰** तृष्णा से युक्त अनुचित लोभ, **ला॰ अ॰** अपनी धनसम्पति में राग या लगाव तथा दूसरों की संपत्ति के प्रति लोभ - **भो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झाविसमलोभो चित्तस्स उपक्किलेसो,* म॰ नि॰ 1.46; *तत्थ सकभण्डे छन्दरागो अभिज्झा, परभण्डे विसमलोभो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).178; 2. नपुं॰, द्व॰ स॰, अभिध्या या लालच नामक अनुचित लोभ - **भं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झाविसमलोभन्ति अभिज्झासङ्खातं विसमलोभं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.305; - **भाभिभूत** त्रि॰, तृष्णा तथा अन्यायपूर्ण लोभ से पराभूत या हारा हुआ - **तेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झाविसमलोभाभिभूतेन ... चेतसा विहरन्तो* अ॰ नि॰ 1(2).77.

**अभिज्झाब्यापाद** पु॰, द्व॰ स॰ [अभिध्याव्यापाद], राग एवं द्वेष - **दा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *मनुस्सेसु अभिज्झाब्यापादा वेपुल्लमगमंसु,* दी॰ नि॰ 3.51; *अभिज्झाब्यापादाति अभिज्झा च ब्यापादो च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.33; *अभिज्झाब्यापादो विगतो होति,* अ॰ नि॰ 1(2).17.

**अभिज्झासहगत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अभिध्यासहगत], लोभ से युक्त, राग से सम्पृक्त, रागान्वित - **तेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिज्झासहगतेन चेतसा दिवसं अतिनामेति,* अ॰ नि॰ 1(1).235.

**अभिञ्जिक / अभिजिक** पु॰, एक भिक्षु का नाम, आयुष्मान अनुरुद्ध का एक शिष्य - **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिजिकञ्च भिक्खुं अनुरुद्धस्स सद्धिविहारिं आमन्तेहि,* स॰ नि॰ 1(2).182; द्रष्ट॰ आभिञ्जिक.

**अभिञ्ञ** त्रि॰, [अभिज्ञ], जानने वाला, जानकार, दक्ष, सर्वोच्च ज्ञान रखने वाला - **ञ्ञानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अभिञ्ञानि च सब्बानि,* अभि॰ अव॰ 171.

**अभिञ्ञट्ठ** पु., [अभिज्ञार्थ], अलौकिक ज्ञान का अर्थ, लोकोत्तर ज्ञान या अभिज्ञा ज्ञान का तात्पर्य – **ट्ठो** प्र. वि., ए. व. – *अभिञ्ञाय अभिञ्ञट्ठो ञातो दिट्ठो ... पञ्ञाय,* पटि. म. 330.

**अभिञ्ञतर** त्रि., [अभिज्ञतर], अतीव बुद्धिमान, पूर्ण रूप से प्रज्ञावान् – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *भगवता भिय्योभिञ्ञतरो यदिदं सम्बोधिय'न्ति,* दी. नि. 2.64.

**अभिञ्ञत्थ** त्रि., [अभिज्ञार्थ], अभिज्ञा के लिए उपयोगी, पूर्ण ज्ञान के लिये अनिवार्य – **त्था** पु., प्र. वि., ब. व. – *अभिञ्ञत्था परिञ्ञत्था पहानत्था'ति,* म. नि. 1.373; – **त्थं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. – *अभिञ्ञत्थं परिञ्ञत्थं, ब्रह्मचरियं अनीतिहं,* इतिवु. 23; *अभिञ्ञत्थन्ति कुसलादिविभागेन खन्धादिविभागेन च सब्बधम्मे ... जाननत्थं,* इतिवु. अट्ठ. 98.

**अभिञ्ञप्पत्त** त्रि., [अभिज्ञाप्राप्त], वह, जिसने अभिज्ञा अर्थात् पूर्णज्ञान को पा लिया है, अलौकिक ज्ञान या सर्वोच्च ज्ञान को प्राप्त – **त्तेन** पु., तृ. वि., ए. व. – *अभिञ्ञाप्पत्तेन एकेन रूपावचरकिरियेनाति ...,* ध. स. अट्ठ. 356.

**अभिञ्ञा** स्त्री., अभि + √ञा का क्रि. ना. [अभिज्ञा], उच्चतम ज्ञान, अलौकिक ज्ञान, लोकोत्तर ज्ञान; 1. उपचार समाधि की अवस्था से लेकर अर्पणा-समाधि की अवस्था तक सक्रिय प्रज्ञा, इद्धिविध, दिव्यस्रोत, परचित्त-विजानन, पूर्वजन्मों का अनुस्मरण, दिव्यचक्षु या प्राणियों के मरने एवं जन्म लेने का ज्ञान, ये पांच प्रकार के विशिष्ट आन्तरिक-ज्ञान – **ञ्ञा** प्र. वि., ए. व. – *उपचारतो पट्ठाय याव अप्पना ताव पवत्ता पञ्ञा अभिञ्ञा'ति वुच्चति,* ध. स. अट्ठ. 227; – **ञ्ञं** द्वि. वि., ए. व. – *अरहतो अभिञ्ञं उप्पादेन्तस्स समापत्तिं ...,* विभ. 369; – **य** च. वि., ए. व. – *एकन्तनिब्बिदाय ... अभिञ्ञाय सम्बोधाय निब्बानाय संवत्तति?,* म. नि. 2.279; **हि** तृ. वि., ब. व. – *अरहत्तं पापुणि ... चेव अभिञ्ञाहि च,* ध. प. अट्ठ. 1.277; – **यो** द्वि. वि., ब. व. – *पञ्चाभिञ्ञायो निब्बत्तेत्वा ब्रह्मलोकूपगो अहोसी'ति,* मि. प. 208; **सु** सप्त. वि., ब. व. – ... *आसवानं खये ञाणं इमा छसु अभिञ्ञासु पञ्ञा,* विभ. 382; स. उ. प. के रूप में द्रष्ट. आसवक्खया., क्रिया., छळ., झाना., पञ्चा., मग्गफलविज्जा., मग्गा., मुण्डाकथा., रूपारूपभवा., लोकिका., लोकियपञ्चा., सब्बाभिञ्ञाबलप्पत्त इत्यादि के अन्त.; **ख.** अभिप्राय, इच्छा या रुचि केवल स. उ. प. के रूप में प्राप्त – *यथाभिञ्ञं करिस्सती'ति,* जा. अट्ठ. 5.360; *यथाभिञ्ञन्ति यथाधिप्पाययंयथारुचिं,* तदे.; **ग.** नाम, संज्ञा, अभिधान, चिह्न, केवल स. उ. प. के रूप में प्राप्त, द्रष्ट. किमभिञ्ञ के अन्त.; जा. अट्ठ. 6.151; **कथा** स्त्री., [अभिज्ञाकथा], अभिज्ञा के विषय में उपदेश – **थं** द्वि. वि., ए. व. – *तस्मा अभिञ्ञाकथं ताव आरभिस्साम,* विसुद्धि. 2.1; – **कुसल** नपुं., अभिज्ञा से युक्त कुशल चित्त – *पञ्चमज्झानसङ्खातं अभिञ्ञाकुसलञ्चेति,* अभि. ध. स. 22; – **चक्खु** नपुं., [अभिज्ञाचक्षु], दिव्यचक्षु, पाँच प्रकार के अभिज्ञाबलों में से पांचवीं अभिज्ञा – **क्खुं** द्वि. वि., ए. व. – *अभिञ्ञाचक्खुं तादिसन्ति दिब्बं वियाति दिब्बं,* उदा. अट्ठ. 58; – **चित्त** नपुं., [अभिज्ञाचित्त], अभिज्ञा-ज्ञान के साथ कार्यरत महग्गतभूमि का चित्त, इद्धिविध आदि पांच प्रकार की लौकिक अभिज्ञाओं से युक्त चित्त – **त्तं** प्र. वि., ए. व. – *चत्तारो ञाणसंयुत्ताभिञ्ञाचित्तञ्च पुञ्ञतो,* अभि. अव. 54; – **त्तेन** तृ. वि., ए. व. – *कामावचरेहि अभिञ्ञाचित्तेन चाति नवहि कसुलचित्तेहि,* ध. स. अट्ठ. 356; **चित्तज** त्रि., [अभिज्ञाचित्तज], अभिज्ञा-युक्त महग्गत चित्त से उत्पन्न, दिव्यचित्त से उत्पन्न – **जा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *अभिञ्ञाचित्तजा पञ्ञा, दिब्बचक्खुन्ति वुच्चति,* अभि. अव. 82; – **चेतना** स्त्री., [अभिज्ञाचेतना], अभिज्ञा ज्ञान अथवा पांच प्रकार के लौकिक अभिज्ञाबलों से युक्त चित्त की चेतना, प्र. वि., ए. व. – *यथा च अभिञ्ञाचेतना, एवं उद्धच्चचेतनापि न होति,* विभ. अट्ठ. 136; *यदि हि अभिञ्ञाचेतना विपाकं उप्पादेय्य ...,* अभि. अव., अभि. टी. 2.67; – **ञाण** नपुं., [अभिज्ञाज्ञान], अभिज्ञा का ज्ञान या बोध, विशिष्ट आन्तरिक ज्ञान, इद्धिविध आदि पांच या छ प्रकार का विशिष्ट ज्ञान – **णेन** तृ. वि., ए. व. – *पञ्चाभिञ्ञाञाणेन वा तण्हाबन्धुं वा दिट्ठिबन्धुं ...,* महानि. 241; – **णानं** ष. वि., ब. व. – *छन्नं अभिञ्ञाञाणानं,* पटि. म. 364; – **द्वय** नपुं., दो प्रकार का अभिज्ञा-ज्ञान – **यं** प्र. वि., ए. व. – *तथाभिञ्ञाद्वयञ्चेव क्रियावोट्ठब्बनम्पि च,* अभि. अव. 52; – **द्वयचित्त** नपुं., दो प्रकार की अभिज्ञा से युक्त चित्त – **त्तस्स** ष. वि., ए. व. – *अभिञ्ञाद्वयचित्तस्स, कामपाकक्रियस्स च,* अभि. अव. 56; – **निद्देस** पु., अभि. अव. के सोलहवें परिच्छेद तथा विसुद्धि. के एक भाग का शीर्षक, अभि. अव. 134-140; विसुद्धि. 2.35-62; – **ञ्ञानिसंस** त्रि., ब. स. [अभिज्ञानिशंस], अभिज्ञा-नामक विशिष्ट ज्ञान के उत्तम लाभ-वाला – **सा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – ... *अप्पनासमाधिभावना अभिञ्ञानिसंसा होति,* विसुद्धि. 1.363; – **ञ्ञानुयोग** पु., कथा. के एक स्थल का शीर्षक, जिसमें अभिज्ञा-ज्ञान के विषय में विरोधी का प्रश्न

करते हुए बाहर आता है – **ज्जेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., भेदन करे, खण्डित करे, तोड़कर बाहर निकल जाए – *अण्डकोसं पदालेत्वा सोत्थिना अभिनिब्भिज्जेय्य,* पारा. 4; – **ज्जेय्युं** ब. व. – *अण्डकोसं पदालेत्वा सोत्थिना अभिनिब्भिज्जेय्युं,* म. नि. 1.149; – **तुं** निमि. कृ., – *अण्डकोसं पदालेत्वा सोत्थिना अभिनिब्भिज्जितुं,* तदे.; – **ज्ज** पू. का. कृ. – *अण्डकोसं अभिनिब्भिज्ज जायन्ति,* म. नि. 1.106; *अभिनिब्भिज्ज जायन्तीति भिन्दित्वा निक्खमनवसेन जायन्ति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).348.

**अभिनिब्भिदा** स्त्री., [बौ. सं. अभिनिर्भेद], **शा. अ.** सफल भञ्जन या निर्भेदन, **ला. अ.** ज्ञान-प्राप्ति की क्रमशः विकसित होने वाली अवस्थाएं, मन के क्लेशों का भञ्जन करके प्राप्त ज्ञान की अवस्था – *अयमस्स पठमाभिनिब्भिदा होति कुक्कुटच्छापकस्सेव अण्डकोसम्हा,* म. नि. 2.22; *पठमाभिनिब्भिदाति पठमो ञाणभेदो,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.23; – **दाय** च. वि., ए. व. – *उस्सोळ्हीपन्नरसङ्गसमन्नागतो भिक्खु भब्बो अभिनिब्बिदाय,* म. नि. 1.149; *अभिनिब्भिदायाति ञाणेन किलेसभेदाय,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).382; – **पञ्ञत्ति** स्त्री., प्र. वि., ए. व., अभिनिर्भेद की प्रज्ञप्ति या प्रकाशन, – *अभिनिब्बिदापञ्ञत्ति चित्तस्स,* नेत्ति. 51.

**अभिनिमन्तनता** स्त्री., अभिनिमन्तन का भाव. [अभिनिमन्त्रणत्व, नपुं.], अनुरोध किया जाना, प्रार्थना किया जाना, अनुनय से भरे वचनों को कहा जाना – **य** तृ. वि., ए. व. – *इति हिदं मारस्स च ... अभिनिमन्तनताय ...,* म. नि. 1.415; *ब्रह्मुनो च अभिनिमन्तनतायाति बकब्रह्मुनो च ... कायकेन ब्रह्मट्ठानेन निमन्तनवचनेन,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).308.

**अभिनिमन्तेति** अभि + नि + √मन्त का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिनिमन्त्रयते], साथ लाई हुई वस्तुओं को स्वीकार करने हेतु अनुरोध करता है, देय वस्तु के ग्रहण करने हेतु आमन्त्रित करता है – **त्तेय्याम** विधि., उ. पु., ब. व. – *अभिनिमन्तेय्यामपि नं चीवरपिण्डपातसेनासनगिलानप्पच्चयभेसज्जपरिक्खारेहि,* दी. नि. 1.53; *अभिनिमन्तेय्यामपि नन्ति अभिहरित्वापि नं निमन्तेय्याम,* दी. नि. अट्ठ. 1.140.

**अभिनिम्मदन** नपुं., अभि + नि + √मद से व्यु. क्रि. ना., घोड़े या हाथी को वश मे लाना या दमन करना, संशोधन, सुधार, ठीक करना, सही करना – **नाय** च. वि. ए. व. – *आरञ्ञकं नागं दमयाहि ... सीलानं अभिनिम्मदनाय,* म. नि. 3.173; *यानि खो पनस्स होन्ति साठेय्यानि ... तेसमस्स सारथि अभिनिम्मदनाय वायमति,* अ. नि. 3(1).32-33.

**अभिनिम्मान** नपुं., [अभिनिर्माण], अभिज्ञाबल द्वारा निर्माण या रचना, इन्द्रजाल (इद्धिविध) द्वारा निर्माण, – **नाय** च. वि. ए. व. – *मनोमयं कायं अभिनिम्मानाय ... अभिनिन्नामेति,* दी. नि. 1.68.

**अभिनिम्मित** त्रि., अभि + नि + √मा का भू. क. कृ. [अभिनिर्मित], अभिज्ञाबल या ऋद्धिबल के द्वारा निर्मित या बनाया हुआ, ऋद्धिबल के द्वारा विरचित – **ता** पु., प्र. वि., ब. व. – *अभिनिम्मिता पञ्चरथासता च ते,* वि. व. 137 (पृ.) 13; *अभिनिम्मिताति तव पुञ्ञकम्मेन निम्मिता निब्बत्ता,* वि. व. अट्ठ. 63.

**अभिनिम्मिनाति** अभि + नि + √मा का वर्त., प्र. पु., ए. व. [बौ. सं. अभिनिर्मिमीते एवं अभिनिर्मिणोति], अभिज्ञाबल द्वारा, निर्माण करता है या उत्पन्न करता है, आकार (आकृति) प्रदान करता है – *अञ्ञं कायं अभिनिम्मिनाति रूपिं ... अहीनिन्द्रियं,* दी. नि. 1.68; – **न्ति** ब. व. – *अञ्ञं कायं अभिनिम्मिनन्ति रूपिं मनोमयं,* म. नि. 2.219; – **नन्तानं** वर्त. कृ., ष. वि., ब. व. – *मनोमयं कायं अभिनिम्मिनन्तानं यदिदं,* अ. नि. 1(1).32; – **नित्वा** पू. का. कृ. – *ओळारिकं अत्तभावं अभिनिम्मिनित्वा भगवन्तं अभिवादेत्वा ...,* अ. नि. 1(1).314; – **नेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. – *पुरिसरूपं वा अभिनिम्मिनेय्य सब्बङ्गपच्चङ्गं,* स. नि. 1(2).90.

**अभिनिरोपन / अभिनिरोपना** अभि + नि + √रुह के प्रेर. से व्यु., क्रि. ना. [अभिनिरोपण], **क.** नपुं. / स्त्री., आलम्बनों पर चित्त का लगाव या चित्त को रख देना – **नो** पु., प्र. वि., ए. व. – ... *ठितकण्टको विय अभिनिरोपनो वितक्को,* पटि. म. अट्ठ. 1.154; – **ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *सुतत्ता अभिनिरोपना विपाकमनोधातु विञ्ञाणचरिया,* पटि. म. 73; *यो खो, भिक्खवे, अरियचित्तस्स ... तक्को वितक्को ... चेतसो अभिनिरोपना वचीसङ्खारो ...,* म. नि. 3.120; *आरम्मणे चित्तं अभिनिरोपेति पतिट्ठापेतीति चेतसो अभिनिरोपना,* ध. स. अट्ठ. 187; – **लक्खण** नपुं., अभिनिरोपण की विशिष्टता या लक्षण – **णं** प्र. वि., ए. व. – *वितक्कस्स अभिनिरोपनलक्खणं,* दी. नि. अट्ठ. 1.60; पटि. म. अट्ठ. 1. 176; **ख.** त्रि., ब. स., वह, जिसका लक्षण (किसी पर) अभिनिरोपित कर दिया जाना या रख दिया जाना हो – **णो** पु., प्र. वि., ए. व. – *सम्मा अभिनिरोपनलक्खणो सम्मासङ्कप्पो,* दी. नि. अट्ठ. 1.252.

**अभिनिरोपित** त्रि., अभि + नि + √रुह के प्रेर. का भू. क. कृ., किसी पर जड़ा हुआ या बैठाया हुआ, किसी पर रखा हुआ - **त्त** नपुं., भाव., अभिनिरोपित या आबद्ध रहना - **त्ता** प. वि., ए. व. - *अभिनिरोपितत्ता ... विञ्ञाणचरिया गन्धेसु,* पटि. म. 73; *अभिनिरोपितत्ताति रूपारम्मणं अभिरुळ्हत्ता,* पटि. म. अट्ठ. 1.241.

**अभिनिरोपेति** अभि + नि + √रुह का वर्त., प्र. पु., ए. व., प्रेर. [अभिनिरोपयति], चित्त को जमा देता है, लगा देता है या बैठा देता है – (चित्त को) प्रतिष्ठापित कर देता है – *आरम्मणे चित्तं अभिनिरोपेति पतिट्ठापेती'ति चेतसो अभिनिरोपना,* ध. स. अट्ठ. 187; *आरम्मणं चित्तं अभिनिरोपेतीति वितक्को,* उदा. अट्ठ. 177; *सम्पयुत्तधम्मे च सम्मा अभिनिरोपेति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).112.

**अभिनिलीयि** अभि + नि + √ली का अद्य., प्र. पु., ए. व. [अभ्यनिलीयत], अपने को छिपाया, प्रच्छन्न होकर पड़ा रहा - *पलायित्वा ... अभिनिलीयि सो,* म. वं. 33.48.

**अभिनिवज्जेति / अभिनिवत्तेति** अभि + नि + √वज्ज का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिनिवर्जयति], अलग पड़ा रहता है, दूर रहता है, बचता है, बचकर रहता है, परिहार करता है, टालता है, एक तरफ पड़ा रहता है - *तदभिनिवत्तेतीति तं अभिनिवत्तेति,* अ. नि. अट्ठ. 2.223; – **वत्तेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. - *अभिनिहनेय्य अभिनीहरेय्य अभिनिवत्तेय्य,* म. नि. 1.169; – **ज्जेय्यासि** विधि., म. पु., ए. व. – *तेसं सुत्वा यं अकुसलं तं अभिनिवज्जेय्यासि,* दी. नि. 3.44; *अभिनिवज्जेय्यासीति गूथं विय ... सुट्ठु वज्जेय्यासि,* दी. नि. अट्ठ. 3.31; – **त्वा** पू. का. कृ., दूर रहकर, बचकर – *इरियापथं अभिनिवज्जेत्वा सुखुमं ... कप्पेय्य,* म. नि. 1.171; *अभिनिवेज्जेत्वा उपेक्खको ... सम्पजानो'ति,* इतिवु. 59.

**अभिनिवट्टेति / अभिनिवत्तेति** अभि + नि + √वत्त के प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिनिवर्तयति], पीछे की ओर लौटता है, रुक जाता या ठहर जाता है - **त्तेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., पीछे की ओर लौटे, रुके या ठहरे – *अभिनिहनेय्य अभिनीहरेय्य अभिनिवत्तेय्य,* म. नि. 1.169.

**अभिनिविट्ठ** त्रि., अभि + नि + √विस का भू. क. कृ. [अभिनिविष्ट], किसी के साथ आसक्त, किसी में जड़ जमा चुका - **ट्ठो** पु., प्र. वि., ए. व. – *दिवसेसु परदारिककम्मे अभिनिविट्ठो,* जा. अट्ठ. 5.54; – **ट्ठा** पु., ब. व., विशेष रूप से जम चुके या जड़ जमा चुके - *अज्झोसिताति तण्हावसेन अभिनिविट्ठा,* थेरीगा. अट्ठ. 308; *समत्ता समादिन्ना ... अभिनिविट्ठा अज्झोसिता,* महानि. 46; *अभिनिविट्ठाति विसेसेन लद्धप्पतिट्ठा,* महानि. अट्ठ. 151.

**अभिनिविसति** अभि + नि + √विस का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिनिविशते], **शा. अ.** में प्रवेश करता है, बस जाता है, डेरा डाल देता है - **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व. – *देवता अभिनिविसन्ति ... ता देवता अभिरमन्ती'ति,* म. नि. 3.188; *अभिनिविसन्तीति वसन्ति,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.148; **ला. अ.** किसी के प्रति आसक्त होता है, किसी में लिप्त होता है या लगावयुक्त हो जाता है - *आकारेन अभिनिविसतीति इदंसच्चाभिनिवेसो,* ध. स. अट्ठ. 401; *सब्बाव एता दिट्ठिसम्मुतियो नेति न उपेति ... न परामसति नाभिनिविसतीति ...,* महानि. 226; – **तस्स** वर्त. कृ., पु., ष. वि., ए. व. – *रूपमुखेन अभिनिविसन्तस्स रूपधम्मपरिग्गहतो,* उदा. अट्ठ. 262; – **सन्ता** वर्त. कृ., पु., प्र. वि. , ब. व. - *उच्छेददस्सनं अभिनिविसन्ता ... अतिधावन्ति नाम,* उदा. अट्ठ. 288; – **समानो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. – *अपरामासमानो अनभिनिविसमानोति ... अनुपादियानो,* महानि. 77; – **स्सथ** अनु., म. पु. ब. व. – *कल्याणे अभिनिविस्सथ,* चरिया. 382; – **सेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. – *गण्हेय्य परामसेय्य अभिनिविसेय्य अत्ता मेति,* महानि. 226; – **निविस्स / त्वा** पू. का. कृ. – *थामसा परामासा अभिनिविस्स वोहरति,* म. नि. 1.184; *अभिनिविस्स वोहरतीति अधिट्ठहित्वा वोहरति दीपेति वा,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).10; *किं उपादाय, किं अभिनिविस्स एतं मम, एसोहमस्मि,* स. नि. 2(1).166; *कत्थचि अभिनिविसित्वा इतरम्पि ... वट्टति,* ध. स. अट्ठ. 267.

**अभिनिवुट्ठ** त्रि., अभि + नि + √वस का भू. क. कृ., रह चुका या निवास कर चुका - **पुब्ब** त्रि., पूर्वकाल में रह चुका या निवास कर चुका - **ब्बो** पु., प्र. वि., ए. व. – *यस्मिं यस्मिं अत्तभावे अभिनिवुट्ठपुब्बो होति,* दी. नि. 3.82.

**अभिनिवेस** पु., [अभिनिवेश], **शा. अ.** पूर्ण रूप से कहीं पर प्रवेश, व्यापक विस्तार, **ला. अ.** प्रवृत्ति, झुकाव, चिपकाव, आसक्ति, भरोसा, विश्वास, दृढ़ धारणा, दृढ़ लगाव - **सो** प्र. वि., ए. व. – *निग्रोधराजस्स द्वादसयोजनानि अभिनिवेसो अहोसि,* अ. नि. 2(2).80-81; *अभिनिवेसोति पत्थरित्वा ठितसाखानं निवेसो,* अ. नि. अट्ठ. 3.123; *गाहो पतिट्ठाहो अभिनिवेसो परामासो कुम्मग्गो,* ध. स. 381; *गण्हातीति गाहो पतिट्ठहनतो पतिट्ठाहो ... गण्हाति निच्चादिवसेन अभिनिविसतीति अभिनिवेसो,* ध. स. अट्ठ. 293; – **सं** द्वि.

वि॰, ए॰ व॰ – *यो जातितो ब्राह्मणोति अभिनिवेसं करोन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.309; – **साय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बे धम्मा नालं अभिनिवेसाया'ति,* म॰ नि॰ 1.320; *सब्बे धम्मा नालं अभिनिवेसायाति ... ते सब्बेपि तण्हादिट्ठिवसेन अभिनिवेसाय नालं न परियत्ता न समत्था न युत्ता,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).194; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुद्धीति अभिनिवेसतो ... अयमेत्थ सङ्खेपो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).228; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुञ्ञतानुपस्सनाय अभिनिवेसस्स* ..., पटि॰ म॰ 42; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अकता॰, अज्झत्त॰, अतिधावना॰, अत्ता॰, अधिट्ठाना॰, अनत्ता॰, आळया॰, इदंसच्चा॰, ओलीयना॰, तण्हा॰, दिट्ठिठाना॰, सारागा॰, मिच्छा॰, विपस्सना॰, सञ्ञोगा॰, सम्मोहा॰, सारागा॰, सारादाना॰, अन्धकारा॰, आकिञ्चञ्ञा॰, उप्पादा॰, कम्मन्ता॰, यञ्ञा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **करणपच्चुपट्ठान** त्रि॰, अभिनिवेश का प्रकटीकरण या प्रत्यक्षीकरण कराने वाला, लगाव को प्रकट करने वाला या लगाव को उदित कराने वाला – **ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथागहितनिमित्तवसेन अभिनिवेसकरणपच्चुपट्ठाना,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 156; – **पञ्ञत्ति** स्त्री॰, अभिनिवेश की प्रज्ञप्ति (काम-भोगविषयक तृष्णा में) मन के दृढ़ लगाव का प्रकाशन – *"कामेसु सोजन्तु कथं नमेय्या"ति वेवचनपञ्ञत्ति च कामतण्हाय अभिनिवेसपञ्ञत्ति च,* नेत्ति॰ 51; – **परामास** पु॰, अभिनिवेश का सुदृढ़ प्रभाव, मानसिक आसक्ति का सङ्ग या दुष्प्रभाव – **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दिट्ठीति अभिनिवेसपरामासो दिट्ठि,* पटि॰ म॰ 123; – **भूत** त्रि॰, अभिनिवेशयुक्त, मानसिक आसक्ति बन चुका – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अधिट्ठानभूता चेव अभिनिवेसभूता च अनुसयभूता च,* ..., स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.228; – **लक्खण** त्रि॰, अभिनिवेश के लक्षण से युक्त – **णा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बधम्मअभिनिवेसलक्खणा अनत्तसञ्ञा,* नेत्ति॰ 25; – **साकार** पु॰, अभिनिवेश का ही एक आकार या स्वरूप – **रानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *दिट्ठिगतिकानं अभिनिवेसाकारानं निस्सया,* उदा॰ अट्ठ॰ 276; – **सानुसय** पु॰, द्व॰ स॰ [अभिनिवेसानुसय], अभिनिवेश एवं अनुशय – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतसो अधिट्ठानं अभिनिवेसानुसयं न उपेति,* स॰ नि॰ 1(2).17; *अभिनिवेसानुसयन्ति अभिनिवेसभूतञ्च अनुसयभूतञ्च,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.30.

**अभिनिसिन्न** त्रि॰, अभि + नि + √सद का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिनिसिन्न], **क.** कर्तृ॰ वा॰ में – किसी पर बैठा हुआ, किसी के ऊपर आसीन – **न्ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पण्डुकम्बलसिलं अभिनिसिन्ना द्वे सक्का विय* ..., म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).59; **ख.** कर्म॰ वा॰ में – किसी के द्वारा स्थापित, रखा गया या लगाया गया – **न्नं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *राजकुमारेन अभिनिसिन्नं दारुक्खन्धं पत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 1.310.

**अभिनिसीदति** अभि + नि + √सद का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिनिषीदति], बैठता है, आसन पर बैठता है – *उपसङ्कमित्वा अभिनिसीदति अभिनिपज्जति अज्झोत्थरति,* अ॰ नि॰ 2(1).86; *अभिनिसीदतीति अभिभवित्वा सन्तिके वा एकासने वा निसीदति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.35; – **सि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *आहच्चपादकं मञ्चं सहसा अभिनिसीदसी'ति,* पाचि॰ 67; – **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आसने नेव अभिनिसीदन्ति न अभिनिपज्जन्ति,* पाचि॰ 373; – **देय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *मञ्चं वा पीठं वा अभिनिसीदेय्य वा अभिनिपज्जेय्य वा,* पाचि॰ 67; – **दिस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *आहच्चपादकं मञ्चं सहसा अभिनिसीदिस्सति,* पाचि॰ 67; – **दिस्ससि** भवि॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *आहच्चपादकं मञ्चं सहसा अभिनिसीदिस्ससि,* पाचि॰ 67; – **दितुं** निमि॰ कृ॰ – *गिहिविकतं अभिनिसीदितुं,* महाव॰ 267; – **त्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *अङ्गजाते अभिनिसीदित्वा यावदत्थं कत्वा पक्कामि,* पारा॰ 44; – **दियमानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, कर्म॰ वा॰, बैठाया जा रहा – *अभिनिसीदियमानो अभिनिपज्जियमानो अज्झोत्थरियमानो ... धम्मं पटिसेवति,* अ॰ नि॰ 2(1).86.

**अभिनिसीदन** नपुं॰, अभि + नि + √सद से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, पर बैठना, चारों ओर से मंडराते हुए बैठना – **नस्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मक्खिकानं अभिनिसीदनस्स पच्चयो न होति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 377.

**अभिनिसीदापेय्य** अभि + नि + √सद के प्रेर॰ का विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिनिसीदयेत], रखा दे, बैठवा दे – *अयोपीठं वा अभिनिसीदापेय्य वा अभिनिपज्जापेय्य वा,* अ॰ नि॰ 2(2).261.

**अभिनिसीदेति / अभिनिसीदापेति** अभि + नि + √सद के प्रेर॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिनिषीदयति], रखवाता है, बैठवाता है, प्रवेश कराता है, स्थित कराता है – **देन्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *पस्सावमग्गेन ... मुखेन अङ्गजातं अभिनिसीदेन्ति,* पारा॰ 33; *मनुस्सित्थिं भिक्खुस्स सन्तिके आनेत्वाति ... वच्चमग्गेन तस्स भिक्खुनो अङ्गजातं अभिनिसीदेन्ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.208-209.

**अभिनिस्सट** त्रि॰, अभि + नि + √सर का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिनिःसृत], पूर्ण रूप से बाहर जा चुका, पूर्णतया बहिर्गत

या असम्बद्ध, पूर्णतः अनासक्त या निर्लिप्त, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्राप्त, तिभवा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अभिनिहत** त्रि॰, अभि + नि + √हन का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिनिहत], पूर्ण रूप से आघात को प्राप्त, प्रहृत, ताड़ित, पीटा गया - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चक्काभिनिहतो अहन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.4; *चक्काभिनिहतोति चक्केन अभिनिहतो,* तदे॰.

**अभिनिहनन्तो** अभि + नि + √हन का वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिनिर्हनत्], निकाल बाहर कर रहा, भगा दे रहा, बहिष्कृत करा या हटा रहा - *अभिनीहरेय्याति एवं अभिनिहनन्तो फलकतो नीहरेय्य,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).403.

**अभिनीत** त्रि॰, अभि + √नी का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिनीत], **शा॰ अ॰** समीप में लाया गया, **ला॰ अ॰ क.** परिपूर्ण, परिष्कृत, परिसज्जित, **ख.** पुकारा या बुलाया गया, न्यायालय के समक्ष (साक्ष्य के लिये) लाया गया - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिनीतो सक्खिपुट्ठो,* महानि॰ 111; *अभिनीतोति पुच्छनत्थाय नीतो,* महानि॰ अट्ठ॰ 218; **ग.** (राजा, चोर या रोग के भय से) अभिभूत, पीड़ित, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्राप्त राजा॰, चोरा॰, वातरोगा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; - **वास** त्रि॰, ब॰ स॰, आचरण में सर्वोत्तम, उत्तम आचरण वाला - **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अकुप्पधम्मो अभिनीतवासो,* मि॰ प॰ 325.

**अभिनील** त्रि॰, [अभिनील], सुन्दर नीले रंग वाला - **नेत्त** त्रि॰, ब॰ स॰, सुन्दर नीले नेत्रों वाला, कुछ कुछ नीले नेत्रों वाला (बुद्ध) - **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कुमारो अभिनीलनेत्तो* ..., दी॰ नि॰ 2.14; *अभिनीलनेत्तोति न सकलनीलनेत्तो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.37; - **नेत्तनयन** त्रि॰, ब॰ स॰, सुन्दर नयनों वाला - **नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिनीलनेत्तनयनो सुदस्सनो,* दी॰ नि॰ 3.126; - **मायत** त्रि॰, ब॰ स॰, सुन्दर नीले और चौड़ी आंखों वाला, सुन्दर एवं दीर्घायत नयनों वाला - **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *नेत्तहेसुमभिनीलमायता,* थेरीगा॰ 257; *अभिनीलमायताति अभिनीला हुत्वा आयता,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 234.

**अभिनीहट** त्रि॰, अभि + नि + √हर का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिनिर्हृत], तैयार किया हुआ, तैयार करके रखा हुआ, चालू किया हुआ - **टं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *धम्मचक्कं अभिनीहरति नाम, अभिनीहटं नाम, ... पवत्तितं नामाति अयं पभेदो वेदितब्बो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.98.

**अभिनीहरण** नपुं॰, अभिनीहरति का क्रि॰ ना॰, निष्कासन, निकालना, बाहर करना, किसी ओर ले जाना - **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *गमनवसेन कायस्साभिनीहरणं गमनाभिहारो,* म॰ नि॰ टी॰ (म॰प॰) 2.119.

**अभिनीहरति** अभि + नि + √हर का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, **क.** खीच कर बाहर निकालता है, बाहर निकाल फेंकता है - **रेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *आणिं अभिनिहनेय्य अभिनीहरेय्य अभिनिवत्तेय्य,* म॰ नि॰ 1.169; *अभिनीहरेय्याति एवं अभिनिहनन्तो फलकतो नीहरेय्य,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).403; **ख.** कार्यान्वित करता है, सक्रिय करता है - **रि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *ततियम्पि गमनं अभिनीहरि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 411; *सो ... "पठविं उपेस्सामी"ति पादं अभिनीहरि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.219; *दुतियम्पि गमनं अभिनीहरि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 411; **ग.** लगाता है, की ओर उन्मुख करता है - ... *ञाणदस्सनाय चित्तं अभिनीहरति अभिनिन्नामेति,* दी॰ नि॰ 1.67; *चित्तं अभिनीहरतीति विपस्सनाचित्तं तन्निन्नं तप्पोणं तप्पभारं करोति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.182; **घ.** उत्पादित करता है, निष्पादित करता है, पूरा करता है - *पवत्तितन्ति एत्थ धम्मचक्कं अभिनीहरति नाम,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.98; - **रिं** अद्य॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *यं कम्मं अभिनीहरिं,* अप॰ 1.51.

**अभिनीहार** पु॰, अभिनीहरति से व्यु॰ [बौ॰ सं॰ अभिनिर्हार], **क.** गति, गतिशीलता - **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *वायोधातुविप्फारेन सकलकायस्स पुरतो अभिनीहारो गमनन्ति वुच्चति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).262; **ख.** अभिप्राय - *उम्मग्गो यथा च अभिनीहारो ... पञ्हासमुदाहारो,* अ॰ नि॰ 1(2).218; *अभिनीहारोति पञ्हाभिसङ्करणवसेन चित्तस्स अभिनीहारो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.363; **ग.** उत्कट, आकांक्षा, अभिलाषा, प्रणिधान, बुद्धत्व की प्राप्ति हेतु दृढ़ संकल्प - *अभिनीहारो नरुत्तम,* बु॰ वं॰ 1.75; *अभिनीहारोति अभिनीहारो नाम बुद्धभावत्थं मानसं बन्धित्वा बुद्धब्याकरणं अलद्धा ... वीरियमधिट्ठाय निपज्जनं,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 69; - **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कल्लतापरिचितं ... अभिनीहारं खमतीति युज्जति देसना,* नेत्ति॰ 24; - **रेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिनीहारेन ते भगवन्तो आगता,* उदा॰ अट्ठ॰ 101; - **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *महन्तेन वायामेन अभिनीहारस्स समिज्झनतो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.135; केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में कता॰, गमना॰, पुब्बपत्थना॰, महा॰, समिद्धा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; - **करण** नपुं॰, अभिनीहार का प्रदर्शन, सुदृढ़ संकल्प का लेना - **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पत्थयतो अभिनीहारकरणे ... इच्छितब्बा,* सु॰

नि॰ अट्ठ॰ 1.42; - **कारण** नपुं॰, अभिनीहार का कारण - **णा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अधिकारो छन्दता एते अभिनीहारकारणा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.42; - **कुसल** त्रि॰, अभिनीहार के निर्माण में निपुण, दृढ़ संकल्प लेने में कुशल - **लो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *समाधिस्स अभिनीहारकुसलो,* अ॰ नि॰ 2(2).30; - **ला** ब॰ व॰ - *चन्दसूरियपरिमज्जका विकुब्बनाधिट्ठानाभिनीहारकुसला इद्धिया पारमिं गता,* मि॰ प॰ 311; - **क्खम** त्रि॰, अभिनीहार करने में सक्षम - **मं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अभिनीहारक्खमं कत्वा,* अभि॰ अव॰ 138; - **गुणपारमी** स्त्री॰, अभिनीहार के गुण से युक्त पारमिता - *अभिनीहारगुणपारमियो पूरेत्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.220; - **दीपनीगाथा** स्त्री॰, जिनालंकार की गाथाओं के एक समुच्चय का शीर्षक, जिना॰ 5.13-22; - **नानत्तता** स्त्री॰, अभिनीहार का नानात्व, विविधता या नानारूपता - **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चतुत्थं ञानं भावेत्वा ... अभिनीहारनानत्तता,* विभ॰ 498; - **पच्चुपट्ठान** त्रि॰, ब॰ स॰, गतिशीलता द्वारा प्रकाशित होने वाला - **ट्ठाना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *वित्थम्भनलक्खणा वायोधातु ... अभिनीहारपच्चुपट्ठाना,* अभि॰ अव॰ 81; - **परिपुच्छादिविनिच्छयादिविनिमुत्त** त्रि॰, अभिनीहार के विषय में प्रश्न आदि एवं निश्चय आदि से विमुक्त - **त्तस्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *परेसञ्हि अभिनीहारपरिपुच्छादिविनिच्छयादिविनिमुत्तस्सेव ... अट्ठुप्पत्तिभावेन,* उदा॰ अट्ठ॰ 25; - **समिद्धि** स्त्री॰, अभिनीहार का कार्यान्वयन, अभिनीहार की सिद्धि या उपलब्धि - **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अट्ठधम्मसमोधानेन अभिनीहारसमिद्धितो पभुति ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).120; - **सम्पन्न** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसने अभिनीहार को उपलब्ध कर लिया है, अभिनीहार से युक्त, सुदृढ़ संकल्प वाला - **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पत्थितपत्थनो अभिनीहारसम्पन्नो सावको,* जा॰ अट्ठ॰ 2.117; - **न्ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सेट्ठिधीता ... पत्थितपत्थना अभिनीहारसम्पन्ना,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.220; - **न्नं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पत्थितपत्थनं अभिनीहारसम्पन्नं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.393.

**अभिन्दितब्बपरिस** त्रि॰, वह, जिसके अनुगामी अपने आप में विभक्त होने योग्य नहीं हैं; एकताबद्ध अनुयायियों वाला, एकजुट होकर रहने वाले समूह वाला - **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभेज्जपरिसोति अभिन्दितब्बपरिसो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.190.

**अभिन्न** त्रि॰, √भिद के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अभिन्न], **शा॰ अ॰** अविभक्त, अखण्डित, अनटूटा, पूर्ण, समान - **न्ने** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिदो ... अभिन्ने अड्ढरत्तसमये,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.193; **ला॰ अ॰ क**. वह, जो बिखरा हुआ न हो, जो छिन्न-भिन्न न हुआ हो, ताजा मृत शरीर, गीला मृतशरीर - ... *अञ्ञतरो भिक्खु सुसानं गन्त्वा अभिन्ने सरीरे पंसुकूलं अग्गहेसि,* पारा॰ 68; *अभिन्ने सरीरेति अब्भुण्हे अल्लसरीरे ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.302; **ला॰ अ॰ ख**. वह, जो अस्त-व्यस्त न हो, जिसका क्रम गड़बड़ न हो, संभ्रमरहित - **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अनाकुलो अनाकिण्णो अभिन्नो छेकेन चित्तकारेन तूलिकाय परिच्छिन्दित्वा पञ्ञत्तो विय,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.151; *हत्थपादसीसेहि ... पहटेन न चलितो अभिन्नो,* म॰ नि॰ टी॰ (म॰प॰) 2.103; **ला॰ अ॰ ग**. वह मार्ग, जो गड़बड़ या टूटा-फूटा न हो - **न्नेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मग्गेन अभिन्नेनेव गमिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.107; - **कट्ठ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अभिन्नकाष्ठ], वह, जिसका अग्निकाष्ठ विदीर्ण या विदलित न हो, वह, जिसके पास काटी हुइ लकड़ियां न हों - **ट्ठो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिन्नकट्ठोसि अनाभतोदको,* जा॰ अट्ठ॰ 5.192; - **सण्ठान** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसकी आकृति भिन्न न हो, जिसका रूप भिन्न न हो, एक जैसी शारीरिक बनावट वाला - **नानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अभिन्नसण्ठानानि तिट्ठन्ति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 35; - **सरीरवत्थु** नपुं॰, सद्यःमृत शरीर की कथा या विषय - **स्मिं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिन्नसरीरवत्थुस्मिं अधिवत्थोति ... सरीरे निब्बत्तो,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.301.

**अभिपत्थियना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, विश्वास, प्रतीति, आस्था, श्रद्धा - *अभिपत्थियना सद्दहनमेव,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 220.

**अभिपत्थित** त्रि॰, [अभिप्रार्थित], आकांक्षित, अभिलषित, वाञ्छित, चाहा हुआ, इच्छित - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चेतसो अभिपत्थितो,* थेरगा॰ 514; - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *यं किञ्चि अभिपत्थितन्ति,* म॰ नि॰ 2.351; - **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *दहरा त्वं रूपवती, पुरिसानंभिपत्थिता,* जा॰ अट्ठ॰ 7.283; - **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *लोकनाथेन अभिपत्थिता पवत्तिता च,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 117.

**अभिपत्थेति / अभिपत्थयति** अभि + √पत्थ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिप्रार्थयति], इच्छा करता है, चाहता है, आकांक्षा करता है - **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - *यं यदेवाभिपत्थेन्ति, सब्बमेतेन लब्भति,* खु॰ पा॰ 10; - **यं / मानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *न कामे अभिपत्थयं,* सु॰ नि॰ 425; *निब्बानपदाभिपत्थयानो,* सु॰ नि॰ 367; *निब्बानपदाभिपत्थयानोति ... खन्धपरिनिब्बानपदं पत्थयमानो,*

सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.87; - **येय्यं** विधि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *यदि हि अहं कामे अभिपत्थयेय्यं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.103; - **त्थये** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *... पेतं कालकताभिपत्थये'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.55.

**अभिपस्सति** अभि + √दिस का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिपश्यति], **शा॰ अ॰** अच्छी तरह से देखता है, **ला॰ अ॰** सम्मान देता है, स्वीकार करता है, विचारता है, छानबीन करता है, लक्ष्य बनाता है, खोज करता है - **स्ससि** वर्त॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ - *कं तेन त्वाभिपस्ससी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.200; *कं तेन त्वाभिपस्ससीति तेन ... पियं कतमं पुग्गलं ... अभिपस्ससीति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.206; - **स्सतो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *निब्बानं अभिपस्सतो,* अ॰ नि॰ 1(1).172.

**अभिपातेति** अभि + √पत का प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रेर॰ [अभिपातयति], गिरवा देता है, उड़वाता है, फेंकवा देता है, मरवा देता है - *पलालसकटस्स वा पच्छाभागेन कण्डं पवेसेत्वा पुरेभागेन अतिपातेति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.75.

**अभिपारक** पु॰, [अभिपारग], राजा शिवि के सेनापति का नाम, राजा शिवि का सेनानी - **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिपारकं सेनापतिट्ठाने ... रज्जं कारेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.200; - **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तस्सेसा भरियाभिपारकस्स,* जा॰ अट्ठ॰ 5.202.

**अभिपारुत** त्रि॰, अभि + प + आ + √वु का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिप्रावृत], वस्त्रों से ढंका हुआ, वस्त्राच्छन्न, कपड़ों से सज्जित या सजा-धजा - **तं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पवरुत्तमं पवररुचिकासिककासावमभिपारुतं दिस्वा न पूजयि,* मि॰ प॰ 209.

**अभिपालयति** अभि + √पाल का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिपालयति], देखभाल करता है, पालन करता है, रक्षा करता है - **न्ति** ब॰ व॰ - *यञ्चापि मे ... अभिपालयन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.210; - **लिता** भू॰ का॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, पूर्ण रूप से रक्षित या प्रतिपालित - *मोदन्ति वा देववराभिपालिता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.388; *देववराभिपालिताति सक्केन रक्खिता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.389.

**अभिपीळयति** अभि + √पीळ का वर्त॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अभिपीड़यति], कष्ट पहुंचाता या सताता है, तंग करता या यातना देता है - *सत्ते बोधेन्तो धम्मयन्तमभिपीळयति,* मि॰ प॰ 164; - **ळित** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰, पीड़ित, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्राप्त, उण्हा॰, जरा-रोगा॰, महाहिक्का॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अभिपुच्छति** अभि + √पुच्छ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिपृच्छति], पूछता या पूछ-ताछ करता है, परिपृच्छा करता है, प्रश्न करता है - **च्छ** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ - *उट्ठेहि नं पञ्जलिकाभिपुच्छ,* जा॰ अट्ठ॰ 4.17; *पञ्जलिकाभिपुच्छाति अञ्जलिको हुत्वा अभिपुच्छ,* जा॰ अट्ठ॰ 4.17; - **च्छित / पुट्ठ** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰, पूछा गया, प्रश्न किया गया - **तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पञ्हं अभिपुच्छितेन सता ब्याकतं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).142; *तमेनं भगवता पञ्हाभिपुट्ठेन ब्याकत'न्ति,* म॰ नि॰ 1.273.

**अभिपूजयति / अभिपूजेति** अभि + √पूज का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिपूजयति], आदर, सम्मान या पूजा करता है, यज्ञ या आराधना करता है - **जेमि** वर्त॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *तं त्राणं अभिपूजेमि,* अप॰ 1.167; - **याम** ब॰ व॰ - *यं तं वालधिनाभिपूजयाम,* जा॰ अट्ठ॰ 1.471; - **यि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *बोधिसत्तो तिरच्छानगतो समानो कासावं अभिपूजयि,* मि॰ प॰ 209; - **यिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *पुप्फेहि अभिपूजयिं,* अप॰ 1.122.

**अभिपूरयित्वा** अभि + √पूर का पू॰ का॰ कृ॰, परिपूर्ण करके, पूरी तरह से भरकर - *भोजनं भुञ्जेय्य छादेन्तं याव कण्ठमभिपूरयित्वा,* मि॰ प॰ 224; *पंसूहि सम्मा अभिपूरयित्वा,* दा॰ वं॰ 3.60.

**अभिप्पकिण्ण** अभि + प + √किर का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिप्रकीर्ण], सर्वत्र बिखरा हुआ, सर्वत्र छितराया हुआ, सर्वत्र फैला हुआ - *पुप्फानं अम्बणमत्तेन अभिप्पकिण्णसयने पुत्तस्स ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.72.

**अभिप्पकिरति** अभि + प + √किर का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिप्रकिरति], सर्वत्र बिखेरता है, सर्वत्र छितराता है, बार-बार बिखेर देता है या चारों ओर छितरा देता है - **रन्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - *तथागतस्स सरीरं ओकिरन्ति ... अभिप्पकिरन्ति तथागतस्स पूजाय,* दी॰ नि॰ 2.104; अभिप्पकिरन्तीति अभिण्हं पुनप्पुनं पकिरन्तियेव, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.149; - **रिं** अद्य॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अब्भोकिरिस्सन्ति अभिओकिरिं अभिप्पकिरिं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 29; - **रित्वा** पू॰ का॰ कृ॰, बिखेर कर, छितरा कर - *लाजपञ्चमेहि पुप्फेहि अभिप्पकिरित्वा ... उपेत्वा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).96-97.

**अभिप्पमोद** पु॰, [अभिप्रमोद], अत्यधिक आनन्द, अतिशय आह्लाद, हर्षातिरेक - **दो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चित्तस्स अभिप्पमोदो,* पटि॰ म॰ 182; *द्वीहाकारेहि अभिप्पमोदो होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.32.

**अभिप्पमोदति** अभि + प + √मुद का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिप्रमोदति], अतिशय प्रसन्न होता है, मोद के मनोभाव से भर जाता है – ... *दुट्ठा मयी अञ्ञमभिप्पमोदयि*, जा. अट्ठ. 3.467; *दुट्ठा मयीति इदानि मयि ... अञ्ञं पुरिसं अभिप्पमोदति*, जा. अट्ठ. 3.468.

**अभिप्पमोदयति** अभि + प + √मुद का वर्त., प्र. पु., ए. व., प्रेर. [अभिप्रमोदयति], प्रसन्न या आनन्दित करता है, हर्षोत्फुल्ल बनाता या प्रहर्षित कर देता है – **यं** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. – *अभिप्पमोदयं चित्तं ... समादहं*, पारा. 83; *अभिप्पमोदयं चित्तन्ति चित्तं मोदेन्तो ... पहासेन्तो*, पारा. अट्ठ. 2.32.

**अभिप्पलम्बन्ति** अभि + प + √लम्ब का वर्त., प्र. पु., ब. व. [अभिप्रलम्बन्ति], नीचे की ओर लटकते हैं – *ओलम्बन्ति अज्झोलम्बन्ति अभिप्पलम्बन्ति*, म. नि. 3.204.

**अभिप्पवट्ट / अभिप्पवुट्ठ** त्रि., अभि + प + √वस्स का भू. क. कृ. [अभिप्रवृष्ट], वर्षा कर चुका, अत्यधिक बरस चुका – **ट्ठो** पु., प्र. वि., ए. व. – *कन्तारे महामेघो अभिप्पवट्टो*, दी. नि. 2.255; *उपरिपब्बते महामेघो अभिप्पवुट्ठो होति*, म. नि. 2.327; – **ट्ठं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *पावुस्सकेन मेघेन अभिप्पवट्टं*, म. नि. 1.388; **ट्ठानि** नपुं., प्र. वि., ब. व. – *पावुसकेन मेघेन अभिप्पवुट्ठानि ... भवन्ति*, स. नि. 2(1).139; *पावुस्सकेन मेघेन अभिप्पवट्ठानि ... परिहायन्ति*, अ. नि. 2(2).258.

**अभिप्पवस्सति** अभि + प + √वस्स का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिप्रवर्षति], अत्यधिक बरस रहा है – **न्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व., अत्यधिक बरस रहा – *अभिप्पवस्सन्तो महामेघो विय निन्नानि*, पे. व. अट्ठ. 115; – **स्सेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व., जमकर बरसे – *उपरिपब्बते महामेघो अभिप्पवस्सेय्य*, मि. प. 33; – **स्सि** अद्य., प्र. पु., ए. व., जम कर बरसा – *महामेघो अभिप्पवस्सि*, मि. प. 8; – **स्सिंसु** अद्य., प्र. पु., ब. व., जम कर बरसे – *दिब्बानि च मन्दारवपुप्फानि अभिप्पवस्सिंसु*, मि. प. 12; – **स्सित्वा** पू. का. कृ., खूब बरस कर – *महतिमहामेघो अभिप्पवस्सित्वा निब्बापेय्य*, मि. प. 280.

**अभिप्पसन्न** त्रि., अभिप्रसीदति का भू. क. कृ. [अभिप्रसन्न], पूर्ण रूप से प्रसन्न, अतिशय प्रसन्न, किसी के प्रति अत्यधिक श्रद्धा से परिपूर्ण – **न्नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *त्वञ्च ब्राह्मणेसु अभिप्पसन्नो'ति*, सु. नि. (पृ.) 165; *निविट्ठसद्धो निविट्ठपेमो एकन्तगतो अभिप्पसन्नो*, अ. नि. 2(2).42; *अभिप्पसन्नोति अतिविय पसन्नो*, अ. नि. अट्ठ. 3.107; – **न्ना**[1] स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *पटिवसति अभिप्पसन्ना बुद्धे ... सङ्घे च*, म. नि. 2.433; *नाळन्दा इद्धा चेव फीता च ... भगवति अभिप्पसन्ना*, दी. नि. 1.195; – **न्ना**[2] पु., प्र. वि., ब. व. – *मनुस्सा च अभिप्पसन्ना ... पे. ...*, दी. नि. 1.102; – **न्ने** पु., द्वि. वि., ब. व. – *सब्बे च ... सासने अभिप्पसन्ने अकासि*, पे. व. अट्ठ. 124; – **चित्त** त्रि., अत्यधिक श्रद्धा से भरे चित्त वाला, अत्यन्त निर्मल चित्त वाला – **त्तेहि** पु., तृ. वि., ब. व. – *अपचितोति अभिप्पसन्नचित्तेहि ... अपचितो*, उदा. अट्ठ. 63.

**अभिप्पसाद** पु., अभि + प + √सद से निष्पन्न [अभिप्रसाद], अत्यधिक श्रद्धा या विश्वास – **दो** पु., प्र. वि., ए. व. – *सद्धा सद्दहना ओकप्पना अभिप्पसादो*, ध. स. 12; *सयं वा अभिप्पसीदतीति अभिप्पसादो*, ध. स. अट्ठ. 189.

**अभिप्पसादेहि** अभि + प + √सद का अनु., म. पु., ए. व., प्रेर. [अभिप्रसादय], श्रद्धा से भर दो, स्वच्छ या निर्मल बना दो – *अभिप्पसादेहि मनं*, वि. व. 196, (पृ.) 19.

**अभिप्पसारेय्यासि** अभि + प + √सर का विधि., म. पु., ए. व., प्रेर. [अभिप्रसारयेः], आगे की ओर फैला दे, किसी की ओर पसार दे – *मा खो त्वं ... येन राजा तेन पादे अभिप्पसारेय्यासि*, महाव. 251.

**अभिप्पसीदति** अभि + प + √सद का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिप्रसीदति], अत्यधिक श्रद्धावान होता है, किसी के प्रति श्रद्धा रखता है – **दिस्सति** भवि., प्र. पु., ए. व. – *भगवति अभिप्पसीदिस्सती'ति*, दी. नि. 1.195; *सयं वा अभिप्पसीदतीति*, ध. स. अट्ठ. 189.

**अभिप्पहारणी / अभिप्पहारिणी** विशे., स्त्री., प्र. वि., ए. व. [अभिप्रहारिणी], प्रहार करने वाली, आक्रमण करने वाली, विघ्न या बाधा खड़ा करने वाली – *कण्हस्साभिप्पहारिनी*, सु. नि. 441; *कण्हस्साभिप्पहारिनी'ति ... समणब्राह्मणानं घातनी निप्पोथनी, अन्तरायकरीति अत्थो*, सु. नि. अट्ठ. 2.107.

**अभिभव** पु., [अभिभव], **क.** दमन, पराभव, आक्रान्त होना, प्रभावित होना – **वे** सप्त. वि., ए. व. – *जि अभिभवे*, सद्द. 2.344; **ख.** पराजय, हार – **वो** प्र. वि., ए. व. – *सब्बे मदे अभिभवोस्मि*, अ. नि. 1(1).172; पाठा. अभिभोस्मि.

**अभिभवति / अभिभोति** अभि + √भू का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिभवति], पराजित करता है, हरा देता है, अभिभूत करता है, पार करता है, मर्दित करता है, श्रेष्ठ हो जाता

है, स्वामी होता है - *अभिभोति अभिभवती ति ... मद्दति,* सद्द॰ 1.5; *सो पच्चामित्तं अभिभवति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.271; - **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ - ... *वड्ढन्ति अभिभवन्ति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 83; - **न्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *दावग्गि अभिभवन्तो विय विरवन्तो आगच्छति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.209; - **मानं** वर्त॰ कृ॰, स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सिरिया सिरिं अभिभवमानं विय विरोचित्थ,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.16; - **वेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अनुद्धंसेय्याति धंसेय्य पधंसेय्य अभिभवेय्य अज्झोत्थरेय्य,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.156; - **वि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अभिभवती ति ... किं अभिभवि,* सद्द॰ 1.76; - **विं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ - *अज्जे अभिभविं अहं,* अप॰ 2.206; - **हेस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ - *कवचमभिहेस्सति अधम्मितो'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.82; *कवचमभिहेस्सतीति ... अभिहनिस्सति भिन्दिस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.83; - **वितब्बं** सं॰ कृ॰, नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तेन अभिभवितब्बं अत्तनो लाभयसजीवितं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.297; - **भुय्य / भूय्य** पू॰ का॰ कृ॰, वश में करके - *अभिभुय्य सब्बानि परिस्सयानि,* ध॰ प॰ 328.

**अभिभवन** नपुं॰, किसी का किसी पर हावी होना, पराजित होना, पराभूत होना, पराभवन, पराजय - **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिभवनं ति विधमनं,* सद्द॰ 1.86; *बलक्कारो नाम अत्तनो ... दुब्बलस्स अभिभवनं,* सद्द॰ 2.355; - **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ - *जीवितुपच्छेदवसेन सब्बेसं सत्तानं अभिभवनतो मच्चुराजसङ्खातस्स ...,* उदा॰ अट्ठ॰ 262; - **नत्थसाधका** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, विधमन या पराजय के भाव को सिद्ध करने वाला - *अभिभवनत्थसाधका ... ति अत्थो,* सद्द॰ 2.344; - **कारण** नपुं॰, पराभूत होने का कारण - **णानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अभिभायतनानीति अभिभवनकारणानि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.135; - **क्रिया** स्त्री॰, अभिभूत करने की क्रिया - *सो च खो ... अभिभवनक्रियायासति पुब्बे,* सद्द॰ 1.76; - **नादिक** त्रि॰, अभिभव आदि से सम्बद्ध - **दिके** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिभवनादिके वा किच्चे उप्पन्ने ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.299.

**अभिभवव्यापार** पु॰, [अभिभवव्यापार], किसी को अभिभूत करने की क्रिया या कृत्य, किसी को अपने वश में करने की क्रिया - **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अपि च निच्चेतनभावेन अभिभवव्यापारे असति पि पुब्बे ...,* सद्द॰ 1.76.

**अभिभवित** त्रि॰, [अभिभूत], पराभूत, हारा हुआ, विजित, पराजित, वश में लाया हुआ - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिभायतनञ्हेतं ... अभिभवितं आयतनन्ति कथितं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.30.

**अभिभवितु** त्रि॰, अभि + √भू से व्यु॰, क॰ ना॰ [अभिभवितृ], अभिभूत करने वाला, दूसरों से आगे निकल जाने वाला, परास्त करने वाला, दमन करने वाला - **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अभिभवती'ति अभिभविता परं अभिभवन्तो यो कोचि ...,* सद्द॰ 1.71; *वत्रभूति वत्रस्स नाम असुरस्स अभिभविता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.146.

**अभिभायतन** नपुं॰, [अभिभ्वायतन], आधिपत्य का क्षेत्र, प्रभुत्व का स्थान या आयतन, आठ प्रकार के ध्यानों में से एक, - **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *एकेकस्मिं अभिभायतने एको सुद्धिकनवको,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 234; - **नानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अट्ठ खो इमानि ... अभिभायतनानि,* दी॰ नि॰ 2.85; *अभिभायतनानीति अभिभवनकारणानि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.135; - **नानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अट्ठन्नं अभिभायतनानं नवन्नं ... भगवा,* महानि॰ 104; *अभिभायतनानन्ति ... झानानन्ति अभिभायतनानि,* महानि॰ अट्ठ॰ 212; - **नेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ - *चतूसु अभिभायतनेसु अपुब्बपदवण्णना,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 233; *एकेकस्मिं अभिभायतने एको सुद्धिकनवको,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 234; - **कथा** स्त्री॰, ध॰ स॰ अट्ठ॰ के अभिभू आयतन पर प्रकाश डालने वाले खण्ड का शीर्षक, ध॰ स॰ अट्ठ॰ 232-234; - **देसना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, अभिभूआयतन-विषयक उपदेश - *अट्ठ अभिभायतनदेसना,* उदा॰ अट्ठ॰ 273; - **सङ्खात** त्रि॰, अभिभायतन नाम वाला - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अञ्ञम्पि अभिभायतनसङ्खातं रूपावचरकुसलं पवत्तति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 232.

**अभिभावापेति** अभि + √भू का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रेर॰ [अभिभावयति], दूसरों के द्वारा पराभूत कराने के लिये प्रेरित करता है, दूसरों से अभिभूत कराता है - *पुग्गलो पुग्गलेन सपत्तं अभिभावापेति अज्झोत्थरापेति,* सद्द॰ 1.5.

**अभिभावेति** अभि + √भू का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रेर॰ [अभिभावयति], उपरिवत् - **न्ति** ब॰ व॰ - *अभिभावेन्ति पुरिसा पुरिसे पाणजातिकं,* सद्द॰ 1.12.

**अभिभासति** अभि + √भू का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिभाषते], बोलता है, सम्बोधित करता है, भाषण करता है - *न किञ्चि-मभिभासति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.98; - **सि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ - *त्वञ्च मं नाभिभाससि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.336.

**अभिभासन** नपुं॰, अभि + √भास का क्रि॰ ना॰ [अभिभाषण], सम्प्रसादन, तुष्टीकरण - *चित्तस्स अभिभासनं,* थेरगा॰ 613.

**अभिभुय्यचारी** त्रि॰, सबको पराभूत कर विचरण करने वाला - **री** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *राजा मिगानं अभिभुय्य चारी,*

सु॰ नि॰ 72; *यो कामे हित्वा अभिभुय्यचारी,* सु॰ नि॰ 471; *अभिभुय्यचारीति तेसं पहीनत्ता वत्थुकामे अभिभुय्यचारी,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.121.

**अभिभू**[1] त्रि॰, [अभिभू], सर्वश्रेष्ठ, प्रधान, पराभूत या पराजित करने वाला शासक, **क.** महाब्रह्मा के लिये प्रयुक्त – *ब्रह्मा महाब्रह्मा अभिभू अनभिभूतो,* दी॰ नि॰ 1.16; *अभिभूति अभिभवित्वा ठितो जेट्ठकोहमस्मीति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.96; **ख.** बुद्ध के सन्दर्भ में प्रयुक्त, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *तथागतो अभिभू अनभिभूतो अञ्ञदत्थुदसो वसवत्ती,* अ॰ नि॰ 1(2).28; *तत्थ अभिभूति रूपादीनं अभिभविता,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.257; – **भुं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभुं अकथंकथिं विमुत्तं,* सु॰ नि॰ 539; *इमाय पटिपदाय किलेसे किलेसङ्खानिये च धम्मे अभिभवित्वा अभिभूति सङ्खं गतो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.141.

**अभिभू**[2] पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, **क.** रूपब्रह्मलोक के एक असंज्ञी देवता का नाम – *अभिभूति अभिभवतीति अभिभू असञ्ञसत्तो,* सद्द॰ 1.76; – **भुं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभुं अभिभूतो सञ्जानाति,* म॰ नि॰ 1.3; – **भुस्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभुस्स अभिभुत्तेन अननुभूतं,* म॰ नि॰ 1.413; – **सद्द** पु॰, अभिभू का शब्द, ध्वनि या उच्चारण – **द्दस्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभूसद्दस्स असञ्ञिसत्ताभिधानत्ते अभिभुं अभिभूतो मञ्ञती'ति,* सद्द॰ 1.77; **ख.** शिखी बुद्ध के दो प्रमुख शिष्यों में से एक का नाम – *अभिभू च सम्भवो च द्वे अग्गसावका,* जा॰ अट्ठ॰ 1.52; *सिखिस्स खो पन भिक्खवे, भगवतो ... अभिभूसम्भवं नाम सावकयुगं अहोसि,* स॰ नि॰ 1(1).182.

**अभिभूत**[1] त्रि॰, अभि + √भू का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिभूत], पराभूत, पराजित, परास्त, वशीभूत – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभूतो मारो विजितसङ्गामो,* उदा॰ 106; ... *खन्धमारो मच्चुमारो पञ्चविधो मारो ... अभिभूतो पराजितो,* उदा॰ अट्ठ॰ 174; – **तं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तण्हाय पातितं अभिभूतं परियादिन्नचित्तं,* महानि॰ 34; *उपादिण्णकरूपं संयोगं विय तण्हाय अभिभूतं,* महानि॰ अट्ठ॰ 124; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कोधेन अभिभूतस्स,* अ॰ नि॰ 2(2).234; – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तत्थ थिनमिद्धेन परियुट्ठिता अभिभूताति थिनमिद्धपरियुट्ठिता,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).197; केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में अञ्ञाणरागा॰, अन॰, अभिज्झातिसमलोभा॰, अयसा॰, आसा॰, उद्धच्चकुकुच्चा॰, कुट्ठरोगा॰, कोधा॰, कोसज्जा॰ आदि के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**अभिभूत**[2] पु॰, एक थेर का नाम, थेरगा॰ की एक कविता के रचियता स्थविर का नाम, थेरगा॰ 206-207.

**अभिभूति** स्त्री॰, [अभिभूति], प्रमुखता, प्रभुत्व, प्रचण्डशक्ति – **तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभूतिं असक्कोन्तो कातुं दुम्मनतं गतो,* चू॰ वं॰ 57.58.

**अभिभूयति / अभिभुय्यति** अभि + √भू का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, भा॰ वा॰ [अभिभूयते], **क.** *भा॰ वा॰ में* दुःखी, पीड़ित, आक्रान्त अथवा पराभूत किया जाता है, – *उपादिन्नकसरीरं नाम खण्डिच्चादीहि अभिभुय्यति,* उदा॰ अट्ठ॰ 264; – **य्यमानानं** वर्त॰ कृ॰, पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *नयिदं युत्तं मनुस्सानम्पि पेतानं विय खुप्पिपासादीहि अभिभुय्यमानानं दिस्समानत्ता,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 91; **ख.** *कर्तृ॰ वा॰ में,* अभिभूत कर लेता है, दबोच लेता है – *रागं अभिभुय्यतीति अभिभुय्य वत्ततीति अभिभवति अज्झोत्थरति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.124.

**अभिमङ्गल** त्रि॰, [अभिमङ्गल], भाग्यवान्, सौभाग्यशाली, शुभ, माङ्गलिक, मङ्गलकारी – **रूपदस्सन** नपुं॰, माङ्गलिक स्वरूप का दर्शन – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तमञ्ञो अभिमङ्गलरूपदस्सनं मङ्गलं नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 4.66; – **सम्मत** त्रि॰, शुभ या माङ्गलिक माना जाने वाला – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरोगपुत्ता अरोगनत्ता अभिमङ्गलसम्मता,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.229; – **तं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *अभिमङ्गलसम्मतं सब्बसेतं हत्थिपोतकं आनेत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 7.234; – **तं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यं वा पनञ्ञम्पि किञ्चि एवरूपं अभिमङ्गलसम्मतं रूपं पस्सति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 95.

**अभिमण्डित** त्रि॰, अभि + √मण्ड का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिमण्डित], सुन्दर ढंग से विभूषित, पूर्णरूप से समलङ्कृत – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुगन्धं पियं पत्थितं पसत्थं जलकद्दममनुपलित्तं अणुपत्तकेसरकण्णिकाभिमण्डितं,* मि॰ प॰ 325.

**अभिमत** त्रि॰, अभि + √मन का भू॰ क॰ कृ॰ [अभिमत], अभीष्ट, प्रिय, रुचिकर, स्वीकृत, अनुमित, आकलित – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *द्वे भावना अभिमता विनिच्छयो तत्थ ञातब्बो,* विसुद्धि॰ 2.332; – **देस** पु॰, कर्म॰ स॰ [अभिमतदेश], वाञ्छित प्रदेश, अभीष्ट भू-भाग – **सम्हि** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तवाभिमतदेसम्हि संगामो वा करीयतं,* चू॰ वं॰ 60.31.

**अभिमद्दति** अभि + √मद्द का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभिमृदनाति], मर्दन करता है, रौंदता है, कुचलता या पीस देता है, परास्त करता या दबाता है – *अथ पापजनं कोधो, पब्बतोवाभिमद्दती'ति,* स॰ नि॰ 1(1).277; *पब्बतोवाभिमद्दतीति लामकजनं पब्बतो विय कोधो अभिमद्दतीति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.310; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मिगसङ्घं अभिमद्दमानो दीपि विय च अञ्ञे भिक्खू तत्थ विज्झन्तो ...,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰)

1(2).279; - **द्दे** विधि., प्र. पु., ए. व. - *नाभिहरे नाभिमद्दे न वाचं पयुतं भणे,* अ. नि. 1(1).229; - **द्दथ** अद्य., प्र. पु., ए. व. - *एवं विहरमानं मं, मच्चुराजाभिमद्दथ,* अप. 2.79.

**अभिमद्दन** नपुं., अभि + √मद्द का क्रि. ना. [अभिमर्दन], रगड़ना, कुचलना, दमन - **नं** द्वि. वि., ए. व. - *सो हि पुरिसो विय ... न पुंसेति अभिमद्दनं कातुं न सक्कोती'ति नपुंसकोति वुच्चति,* सद्द. 2.566; **द्दने** सप्त. वि., ए. व. - *पुस अभिमद्दने नकारो निग्गहीतत्थं,* सद्द. 2.566.

**अभिमद्दित** त्रि., अभि + √मद्द का भू. क. कृ. [अभिमर्दित], कुचला हुआ, दमन किया हुआ, सम्मर्दित, रगड़ा हुआ - **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *ताव मनोरमं बिम्बं, जराय अभिमद्दितं,* स. नि. 3(2).293.

**अभिमन** त्रि., [अभिमनस्], वह, जो किसी की ओर अपने मन को किये हुए हो, किसी की ओर अभिमुख मन वाला - **नो** पु., - *दुक्खा हि कामा कटुका महब्भया, निब्बानमेवाभिमनो चरिस्सं,* थेरगा. 1125; *निब्बानमेवाभिमनो चरिस्सं तस्मा निब्बानमेव उद्दिस्स अभिमुखचित्तो विहरिस्सं,* थेरगा. अट्ठ. 2.399.

**अभिमनाप** त्रि., अतीव सुन्दर, रमणीय, रोचक, प्रीतिकर, सुखद, मनोहर - **पेन** पु./नपुं., तृ. वि., ए. व. - *अभिक्कन्तेनाति अतिमनापेन, अभिरूपेनाति अत्थो,* पे. व. अट्ठ. 60; - **तर** त्रि., तुल., विशे., अपेक्षाकृत अधिक मनभावन - **रं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *अभिक्कन्ततरन्ति अभिमनापतरं अतिसेट्ठतरन्ति,* दी. नि. अट्ठ. 1.141.

**अभिमन्थति / अभिमत्थति** अभि + √मन्थ का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिमन्थति, अभिमथ्नाति], **शा. अ.** रगड़ देता है, कुचल देता है, पीस देता है, **ला. अ.** पीड़ित करता है, उत्पीड़ित करता है, विनष्ट करता है - *अभिमत्थति दुम्मेधं वजिरं'वस्ममयं मणिं'ति,* ध. प. 161; *अभिमत्थति कन्तति विद्धंसेतीति,* ध. प. अट्ठ. 2.84; - **त्थथ** म. पु., ए. व. - *बाला कुमुदनाळेहि, पब्बतं अभिमत्थथ,* स. नि. 1(1).149; - **त्थं** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. - *स्वस्स गोमयचुण्णानि अभिमत्थं तिणानि च,* जा. अट्ठ. 6.200; *अभिमत्थन्ति हत्थेहि धंसित्वा आकिरन्तो ...,* जा. अट्ठ. 6.201; - **न्थेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. - *बलवा पुरिसो तिण्हेन सिखरेन मुद्धनि अभिमन्थेय्य,* म. नि. 1.312; - **त्थियमानो** भा. वा., वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. - *मत्थको सिखरेन अभिमत्थियमानो विय जातो,* जा. अट्ठ. 4.413; - **मन्थेन्तो** प्रेर., वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व., पूर्ण शक्ति लगाकर मथ रहा या रगड़ रहा - *अमुं अल्लं कट्ठं ... उत्तरारणिं आदाय अभिमन्थेन्तो अग्गिं अभिनिब्बत्तेय्य,* म. नि. 2.437.

**अभिमान** पु., [अभिमान], **क.** दर्प, अहङ्कार, घमण्ड, गर्व **ख.** भ्रान्त धारणा - *गब्बो'भिमानो हङ्कारो,* अभि. प. 171; - **नेन** तृ. वि., ए. व. - *अभिवदतीति अभिमानेन उपवदति,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.16; - **वसीकत** त्रि., प्र. वि., ए. व. [अभिमानवशीकृत], घमण्ड या अभिमान के वश में रहने वाला - **ता** पु., प्र. वि., ब. व. - पदुट्ठमनसङ्कप्पा अभिमानवसीकता, चू. वं. 74; 135.

**अभिमानी** त्रि., [अभिमानिन्], घमण्डी, अहङ्कारी, हेकड़ी भरने वाला, अक्खड़, महत्त्वाकांक्षी - *ततो अभिमानी सेनानी सेनं सो तत्थ पेसयि,* चू. वं. 57.55; - **निनो** ब. व. - *पधानामच्चसामन्तभटादिस्वभिमानिनो,* चू. वं. 66.142.

**अभिमार**[1] पु., बुद्ध की हत्या का प्रयास करने वाला, बुद्ध का वधिक या गुप्तघाती - **रे** द्वि. वि., ब. व., गुप्तघातियों या छलघातियों को - *अभिमारे पेसेत्वा धनपालं मुञ्चापेत्वा ...,* दी. नि. अट्ठ. 1.127; - **पयोजन** नपुं., गुप्तघाती का प्रयोजन - **ना** प. वि., ए. व. - *देवदत्तस्स वत्थु याव अभिमारप्पयोजना खण्डहालजातके आविभविस्सति,* जा. अट्ठ. 1.147.

**अभिमार**[2] पु., मार की एक उपाधि - *खेरभेरोरभिमारभेखे, खेरभेरेखि भेखे खे,* जिना. 98.

**अभिमुख** त्रि., [अभिमुख], वह, जो किसी की ओर मुख किये हुए हो, की ओर, किसी की ओर मुड़ा हुआ, सामने **क.** *द्वि. वि. में अन्त होने वाले नामपद के साथ अन्वित* - **खो** पु., प्र. वि., ए. व. - *गिरिमारञ्जरं पतीति आरञ्जरं नाम गिरिं अभिमुखो हुत्वा ...,* जा. अट्ठ. 7.244; **ख.** *ष. वि. में अन्त होने वाले पद के साथ अन्वित* - **खं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *एकदिवसेनेव देवगणं अत्तनो अभिमुखमकासि,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.225; - **खा** पु., प्र. वि., ब. व. - *नाभिजवन्तीति न सुमुखभावेन अभिमुखा जवन्ति,* सु. नि. अट्ठ. 2.181; स. उ. प. के रूप में अन्तोगेहा., अन्तोविहारा., अस्समा., आगतमग्गा., आरम्मणा., आरामा., उत्तरदिसा., उत्तरा., उय्याना., कम्मट्ठाना., कामा. आदि के अन्त. द्रष्ट..

**अभिमुखं** निपा., [अभिमुखम्], आगे की ओर, किसी दिशा में, के सामने, की उपस्थिति में, के निकट - *तदा पन बाराणसिरञ्ञो मत्तवारणेपि अभिमुखं आगच्छन्ते ...,* जा. अट्ठ. 1.255; स. उ. प. के रूप में आघातना., आपणा., उत्तरा., गगनतला., पुरत्था., भूमितला. तथा सिविरट्ठा. के अन्त. द्रष्ट..

**अभिमुखकरण** नपुं., [अभिमुखकरण], सामने की ओर का सङ्केत, समीपवर्ती की सूचना - *यदिदन्ति अभिमुखकरणत्थे निपातो, तेन एसाति उद्दिट्ठं निद्दिसितुं या एसाति अभिमुखं करोति,* खु. पा. अट्ठ. 186.

**अभिमुखत्थ** पु., [अभिमुखार्थ], विद्यमान होने या सामने मौजूद रहने का अर्थ अथवा तात्पर्य - *सम्मा भुस सहाप्पत्थाभिमुखत्थेसु सङ्गते,* अभि. प. 1170.

**अभिमुखभाव** पु., [अभिमुखभाव], सामने विद्यमान रहना - **वे** सप्त. वि., ए. व., **क**. *अभि उप. के अर्थ में - विसिट्ठे अभिमुखीभावे उद्धकम्मे तथेव च,* सद्द. 3.883; **ख**. *'आ' उप. के अर्थ में,* **ग**. *'स' उप. के अर्थ का सूचक* - **पच्चुपट्ठान** त्रि., ब. स., सामने विद्यमान होने के रूप में प्रकाशित होने वाला - **नानि** नपुं., प्र. वि., ब. व. - *सद्दादीसु अभिमुखभावपच्चुपट्ठानानि,* अभि. अव. 11.

**अभिमुखयुद्ध** नपुं., खुला युद्ध, आमने सामने की लड़ाई - **द्धेन** तृ. वि., ए. व. - *अभिमुखयुद्धेन गहेतुं न सक्काति अत्थो,* दी. नि. अट्ठ. 2.100; *अभिमुखयुद्धेनाति अभिमुखं उजुकमेव सङ्गामकरणेन,* लीन. (दी. नि. टी.) 2.111.

**अभियाचति** अभि + √याच का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभियाचते], मांगता है, अनुनय विनय करता है, चिरौरी करता है, घिघियाता है - **चाम** उ. पु., ब. व. - *एवं तं अभियाचाम, पुन कयिरासि परियाय'न्ति,* जा. अट्ठ. 4.194; - **चे** उ. पु., ए. व., आत्मने. - *कप्पञ्जहं अभियाचे सुमेध,* सु. नि. अट्ठ. 1107; अभियाचेति अतिविय याचामि, सु. नि. अट्ठ. 2.291.

**अभियाति** अभि + √या का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभियाति], विरोध में अभियान करता है, आक्रमण करता है, धावा बोल देता है - **यन्ति** प्र. पु., ब. व. - *एते, तात सुवीर, असुरा देवे अभियन्ति,* स. नि. 1(1).250; - **यातुकाम** त्रि., आक्रमण करने की इच्छा रखने वाला - **मो** पु., प्र. वि., ए. व. *राजा मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो वज्जी अभियातुकामो होति,* दी. नि. 2.56; *अभियातुकामोति अभिभवनत्थाय यातुकामो,* दी. नि. अट्ठ. 2.95.

**अभियुञ्जति** अभि + √युज का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभियुङ्क्ते], झूठा दावा ठोकता है, नालिश करता है - *आरामं अभियुञ्जति, आपत्ति दुक्कटस्स,* पारा. 56; *आरामं अभियुञ्जतीति परसन्तकं मम सन्तको अय'न्ति मुसा भणित्वा अभियुञ्जति,* पारा. अट्ठ. 1.270; - **ञ्जिस्सति** भवि., प्र. पु., ए. व. - *यं किञ्चि नट्ठं सब्बं अम्हे अभियुञ्जिस्सती'ति,* पाचि. 415; - **त्वा** पू. का. कृ. *अम्हाकं सन्तकानि एतानी'ति अभियुञ्जित्वा तेसु ...,* जा. अट्ठ. 1.327.

**अभियुत्त** त्रि., अभि + √युज का भू. क. कृ. [अभियुक्त], अत्यन्त निपुण, पूर्ण रूप से परिचित - **त्तेहि** पु., तृ. वि., ब. व. - *सयं वा कारकादिभावेन अभियुत्तेहि लोकियतीति लोकोति अधिप्पेतो,* उदा. अट्ठ. 276.

**अभियोग** पु., [अभियोग], **क**. प्रयत्न, उद्यम, प्रयास, चित्त की एकाग्रता - **गो** प्र. वि., ए. व. - *यतो मङ्गलत्थिकेन एत्थेव अभियोगो कातब्बो,* खु. पा. अट्ठ. 72; - **गं** द्वि. वि., ए. व. - *गन्ताभियोगं कत्वान,* चू. वं. 44.113; **ख**. दोषारोपण, आरोप, मुकदमा - **गो** प्र. वि., ए. व. - *आरामादिथावरेसु पन येभुय्येन अभियोगवसेनेव गहणसम्भवतो एत्थेव पालियं अभियोगो वुत्तो,* वि. वि. टी. 1.159; - **करण** नपुं., [अभियोगकरण], दोषारोपण कर देना, दोष लगा देना - **णं** प्र. वि., ए. व. - ... *इदं अभियोगकरणं परेसं भूमट्ठभण्डादीसु पि कातुं वट्टति येव,* वि. वि. टी. 1.159.

**अभियोगी** त्रि., [अभियोगिन्], अच्छा अभ्यास किया हुआ, एकाग्र या दत्तचित्त, किसी के साथ पूरी तरह से जुड़ा हुआ - **गिनो** पु., प्र. वि., ब. व. *अभियोगिनो च निपुणा,* दी. नि. 3.126; *अभियोगिनोति लक्खणसत्थे युत्ता,* दी. नि. अट्ठ. 3.108.

**अभियोब्बन** नपुं., [अभियौवन], खिला हुआ यौवन, उत्फुल्ल यौवन, चढ़ी हुई जवानी - **नं** प्र. वि., ए. व. - *सोभते सु अभियोब्बनं पति,* थेरीगा. 258; *सु अभियोब्बनं पतीति सुन्दरे अभिनवयोब्बनकाले ...,* थेरीगा. अट्ठ. 235.

**अभिरक्खति** अभि + √रक्ख का वर्त., प्र. पु., ए. व. [अभिरक्षति], रक्षा करता है, देखभाल करता है, पूरी तरह से रक्षा करता है - **तु** अनु., प्र. पु., ए. व. *अथोपि तं महाराजा, सञ्जयो अभिरक्खतू'ति,* जा. अट्ठ. 7.374.

**अभिरक्खा** स्त्री., [अभिरक्षा], सुरक्षा, पूर्ण रक्षा - **क्खा** प्र. वि., ब. व. - *पञ्चविधा ठपिता अभिरक्खा,* स. नि. 1(1). 247; जा. अट्ठ. 1.201.

**अभिरत** त्रि., अभि + √रम का भू. क. कृ. [अभिरत], किसी वस्तु में आनन्द प्राप्त करने वाला, किसी से संतुष्ट होने वाला, पूरी तरह से लगा हुआ या समर्पित - **तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *समग्गरति अभिरतो,* क. व्या. 588; *अभिरतो पविवेके,* दी. नि. 1.53; - **तेन** पु., तृ. वि., ए. व. - *अभिरतेन पनावुसो, किं दुक्कर'न्ति,* स. नि. 2(2).254; - **स्स** पु., ष. वि., ए. व. - *रत्तस्स यथाभिरतस्स रूपस्स*

रहित चार प्रकार के आलम्बनों वाला वह ध्यान, जो रूप ध्यान के उपरान्त किया जाता है तथा जिस में मन को स्थूल से सूक्ष्म की ओर ले जाने वाले चार अङ्ग रहते हैं - **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चित्तमरूपज्झानस्स आलम्बा चतुरो मता,* सद्धम्मो॰ 464; - **ट्ठायी** त्रि॰, [अरूपस्थायिन्], अरूपी ब्रह्मलोकों में निवास करने वाला - **यिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ये च रूपूपगा सत्ता, ये च अरूपट्ठायिनो,* इतिवु॰ 46; स॰ नि॰ 1(1).155; - **तण्हा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपतृष्णा], अरूप-भूमि में निवास करने की तृष्णा - *अपरापि तिस्सो तण्हा – रूपतण्हा, अरूपतण्हा, निरोधतण्हा,* दी॰ नि॰ 3.172; *अरूपभवे छन्दरागो अरूपतण्हा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.155; *कामतण्हा, भवतण्हा, विभवतण्हा, रूपतण्हा, अरूपतण्हा निरोधतण्हा,* महानि॰ 6; - **धम्म** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपधर्म], रूपलोक से ऊपर वाले लोक का धर्म - **म्मा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *इमे च अरूपधम्मा छसट्ठि च रूपधम्माति सब्बेपि समोधानेत्वा ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.157; *ताव किञ्चापि अरूपधम्मा विय रूपधम्मापि कम्मसमुट्ठाना अत्थि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 377; - **धातु** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अरूपधातु], रूप से रहित प्राणियों वाला लोक या क्षेत्र - **तुं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *इमं लोकं नासीसति कामधातुं, परं लोकं नासीसति रूपधातुं अरूपधातुं,* महानि॰ 43; - **तु** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *रूपधातु एतं मम ... अरूपधातु एतं मम,* पटि॰ म॰ 125; - **या** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अरूपधातुया चत्तारो खन्धा, द्वे आयतनानि,* विभ॰ 475; - **धातुकथा** स्त्री॰, कथा॰ की एक कथा का शीर्षक - *अरूपधातुकथा, अरूपिनो धम्मा अरूपधातूति, ... अरूपधातुकथा निट्ठिता,* कथा॰ 3.08-309; - **धातुपटिसंयुत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपधातुप्रतिसंयुक्त], अरूपधातु के साथ जुड़ा हुआ - **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *रूपधातुअरूपधातुपटिसंयुत्तो रागो सारागो चित्तस्स सारागो - अयं वुच्चति भवतण्हा,* विभ॰ 423; *अभिधम्मे पनेता कामधातुपटिसंयुत्तो ... अरूपधातुपटिसंयुत्तो'ति एवं वित्थारिता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.154; - **धातुवेपक्क** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपधातुवैपाक्य], अरूपधातु में विपाक प्राप्त करने वाला - **क्कं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अरूपधातुवेपक्कञ्च, आनन्द, कम्मं नाभविस्स, अपि नु खो अरूपभवो पञ्जायेथा'ति,* अ॰ नि॰ 1(1).254; - **परिग्गह** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपपरिग्रह], अरूपधातु या अरूपलोक का कर्मस्थान के रूप में दृढ़ता से ग्रहण, कर्मस्थान - **हो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *रूपपरिग्गहो अरूपपरिग्गहोतिपि एतदेव वुच्चति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).286; *अट्ठारससु धातूसु अड्ढेकादसधातुयो रूपपरिग्गहो अड्ढट्ठमकधातुयो अरूपपरिग्गहोति रूपारूपपरिग्गहोव कथितो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.74; - **हं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अरूपकम्मट्ठानन्ति अरूपपरिग्गहं,* म॰ नि॰ टी॰ (मू॰प॰) 1(1).329; - **पुञ्ञ** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपपुण्य], अरूप लोक में किया गया पुण्य - **ञ्ञानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *चत्तारारूपपुञ्ञानि, सब्बे पाका अनुत्तरा,* अभि॰ अव॰ 47; *यानि चारूपपुञ्ञानि, सरूपेनीरितानि तु,* अभि॰ अव॰ 128; - **प्पटिसंयुत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपप्रतिसंयुक्त], अरूपलोक के साथ जुड़ा हुआ - **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अरूपप्पटिसञ्ञुत्तो विमोक्खो - अयं निरामिसो विमोक्खो,* पटि॰ म॰ 227; - **भव** पु॰, कर्म॰ स॰ [अरूपभव], तीन प्रकार के भवों या अस्तित्वों में से एक, अरूपलोक में प्राप्त होने वाला भव - **वो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अपि नु खो अरूपभवो पञ्जायेथा'ति,* अ॰ नि॰ 1(1).254; *सेय्यथिदं - कामभवो वा रूपभवो वा अरूपभवो वा,* दी॰ नि॰ 2.45; - **वे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *बुद्धसतेनपि बुद्धसहस्सेनपि गन्त्वा बोधेतुं असक्कुणेय्ये अरूपभवे निब्बतिस्सामी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.64; - **वा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *द्वे अरूपभवाति अपरेनपि परियायेन सङ्गहतो छ भवा?,* विभ॰ अट्ठ॰ 177; - **मग्गसमङ्गी** त्रि॰, अरूपलोक में उत्पत्ति प्राप्त कराने वाले मार्ग से युक्त - **ङ्गी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *चित्तं अभिनीहरति अभिनिन्नामेति आरुप्पमग्गसमङ्गीति,* महानि॰ 204; *आरुप्पमग्गसमङ्गीति अरूपसमापत्तिया गमनमग्गेन अपरिहीनो,* महानि॰ अट्ठ॰ 288; - **राग** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपराग], अरूपलोक में उत्पत्ति के प्रति मानसिक लगाव, अर्हत्व-मार्ग पर चल रहे साधक द्वारा नष्ट किये जाने योग्य पांच ऊर्ध्वभागीय संयोजनों में से एक - **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पञ्च उद्धम्भागियानी सञ्ञोजनानि - रूपरागो अरूपरागो, मानो, उद्धच्चं, अविज्जा,* दी॰ नि॰ 3.187; *अरहत्तमग्गेन रूपरागो, अरूपरागो, मानो, उद्धच्चं अविज्जा - इमानि पञ्च सञ्ञोजनानि पहीयन्ति,* पटि॰ म॰ 275; - **लोक** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अरूपलोक], रूप और आकार से रहित ब्रह्माओं का लोक - **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ - *रूपगरुभारमुज्झिय अरूपलोके पि सङ्गमपहाय,* सद्धम्मो॰ 494; - **विपाक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अरूपविपाक], अरूप-भव से प्राप्त विपाक - **कानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *चत्तारि अरूपविपाकानीति एवं चतुब्बिधं विञ्ञाणं होतीति,* विभ॰ अट्ठ॰ 144; - **विभाग** पु॰, रूपा॰ वि॰ के एक भाग का शीर्षक, रूपा॰ वि॰ 151-159; - **सङ्खात** त्रि॰, ब॰ स॰ [अरूपसंख्यात],

वह, जो रूप या आकार से रहित धर्म के रूप में प्रसिद्ध हो, रूप-आकार से रहित कहा जाने वाला – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *सा उप्पज्जिस्सतीति अरूपसङ्खातो अत्ता नत्थीति सङ्ख्यं अगन्त्वा तिट्ठतेव नामाति जातो,* ध. स. अट्ठ. 388; – **ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *अरूपेन युत्ता धातु अरूपधातु, अरूपसङ्खाता वा धातु, अरूपधातु,* महानि. अट्ठ. 34; – **सञ्ञी** त्रि., रूपसञ्ञी का निषे. [अरूपसंज्ञिन्], रूप में परिकर्म की संज्ञा न रखने वाला – **ञ्ञी** पु., प्र. वि., ए. व. – *अज्झत्तं अरूपसञ्ञीति अलाभिताय वा अनत्थिकताय वा अज्झत्तरूपे परिकम्मसञ्ञाविरहितो,* दी. नि. अट्ठ. 2.136; *न रूपसञ्ञी अरूपसञ्ञी, सञ्ञासीसेन झानं वदति,* लीन. (दी. नि. टी.) 2.143; – **सन्तति** स्त्री., तत्पु. स. [अरूपसन्तति], रूप-रहित धर्मों की निरन्तरता या लगातारपन – *संयुत्तभाणका पन रूपसन्तती'ति अरूपसन्तती'ति द्वे सन्ततियो वत्वा ...,* ध. स. अट्ठ. 436; – **समापत्ति** स्त्री., तत्पु. स. [अरूपसमापत्ति], अरूपलोक की प्राप्ति, अरूपलोक में उत्पत्ति – **या** तृ. वि., ए. व. *अरूपसमापत्तिया गमनमग्गेन अपरिहीनो,* महानि. अट्ठ. 288; *अरूपसमापत्तिया रूपकायतो विमुत्तो, मग्गेन नामकायतो,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.134; – **यो** प्र. वि., ब. व. – *चत्तारि च झानानि, चतस्सो च अरूपसमापत्तियो – अयं सामयिको विमोक्खो,* पटि. म. 226; – **सत्तकसम्मसनकथा** स्त्री., विसुद्धि. के एक खण्ड का शीर्षक, विसुद्धि. 2.260-264; – **सहगत** त्रि., तत्पु. स. [अरूपसहगत], अरूप-ध्यान के साथ विद्यमान – **तानं** स्त्री., ष. वि., ब. व. – *रूपसहगतानं वा अरूपसहगतानं वा समापत्तीनं, ...,* पु. प. 117; *अरूपसहगतानन्ति रूपतो अञ्ञं, न रूपन्ति अरूपं,* पु. प. अट्ठ. 32; – **पारम्मण** त्रि., ब. स. [अरूपालम्बन], रूप-रहित या निराकार आलम्बनों वाला – **णं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *रूपारम्मणञ्च सुखं अरूपारम्मणञ्च सुखं,* अ. नि. 1(1).97; – **पावचर 1.** पु., अरूप ब्रह्मलोक – **रं** द्वि. वि., ए. व. – *ये अरूपावचरं उपपज्जित्वा परिनिब्बायिस्सन्ति तेसं धम्मायतनं उप्पज्जिस्सति,* यम. 1.144; 149; **2.** त्रि., अरूपलोक के साथ जुड़ा हुआ, अरूप ब्रह्मलोक में अनुभूत, अरूप-ब्रह्मलोक में अत्यधिक घटित होने वाला – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *कामावचरो फस्सो रूपावचरो फस्सो अरूपावचरो फस्सो सुञ्ञतो फस्सो,* महानि. 37; *कामञ्च रूपञ्च पहाय अरूपे अवचरती'ति अरूपावचरो, कुसलाब्याकतवसेन द्वादसां रूपावचरचित्तसम्पयुत्तो,* महानि. अट्ठ. 131; **3.** त्रि., उपरिवत्, स. पू. प. में ही प्राप्त; – **कुसल** त्रि., अरूपभूमि का कुशल चेतसिकों से सम्प्रयुक्त चित्त – **लं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *अरूपावचरकुसलं,* ध. स. 78; – **ज्झान** नपुं., कर्म. स. [अरूपावचरध्यान], रूपरहित चार आलम्बनों पर चित्त को एकाग्र कराने वाला ध्यान – *यस्मा रूपावचरचतुत्थज्झानम्पि दुवङ्गिकं उपेक्खासहगतं, अरूपावचरज्झानम्पि तादिसमेव,* दी. नि. अट्ठ. 2.93; **देवता** स्त्री., अरूप ब्रह्मलोक के देवता – *मन्दा न सन्निपतिता असञ्ञा अरूपावचरदेवता समापन्नदेवता च,* दी. नि. अट्ठ. 2.243; – **भूमि** स्त्री., कर्म. स., चित्त की क्रियाशीलता का वह चरण, जिसमें चित्त रूपरहित आलम्बनों पर एकाग्र होता है – *चतस्सो भूमियो – कामावचरा भूमि, रूपावचरा भूमि, अरूपावचरा भूमि, अपरियापन्ना भूमि,* पटि. म. 77; – **लोक** पु., कर्म. स., रूपरहित ब्रह्मा का लोक – **के** सप्त. वि., ए. व. – *तस्स रूपावचरे कङ्खा नत्थि, अरूपावचरलोके अत्थि,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.88; – **समाधिभावनानिद्देस** पु., तत्पु. स., अभि. अव. के पन्द्रहवें परिच्छेद का शीर्षक, अभि. अव. 128-134.

**अरूपी** त्रि., रूपी का निषे. [अरूपी], रूपरहित, अभौतिक, निराकार – *रूपी च अरूपी च अत्ता होति ... पे. ... नेवरूपी नारूपी अत्ता होति,* दी. नि. 1.26; *अयञ्हि, भन्ते, आकासो अरूपी अनिदस्सनो,* म. नि. 1.180; – **पिनो** पु., प्र. वि., ब. व. – *रूपिनो वा अरूपिनो वा सञ्ञिनो वा असञ्ञिनो वा नेवसञ्ञीनासञ्ञिनो वा,* मि. प. 205; – **पिसु** पु., सप्त. वि., ब. व. – *पञ्च रूपभवेयेव, चत्तारेव अरूपिसु,* अभि. अव. 40.

**अरूपिक** त्रि., बिना रूप वाला, अभौतिक, रूपस्कन्ध से असम्बद्ध (केवल स. प. के रूप में ही प्राप्त) – *रूपारूपिकपुञ्ञन्तु रूपारूपभवावहं,* सद्धम्मो. 236.

**अरूपिब्रह्म** पु., कर्म. स., केवल ब. व. में प्राप्त [अरूपिब्रह्मन्], अरूप-लोक के ब्रह्मा – **नो** द्वि. वि., ब. व. – *एवं सो असञ्ञे च अरूपिब्रह्मानो च ठपेत्वा सब्बत्थ मुहुत्तेनेव आहिण्डित्वा आरोचेसि,* ध. प. अट्ठ. 2.358.

**अरूपिम** त्रि., रूपिम का निषे., सुन्दर रूप से विहीन, कुरूप – **मं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *पस्सामि पोसं अलसं महग्घसं, सुदुक्कुलीनम्पि अरूपिमं नरं,* जा. अट्ठ. 5.395.

**अरूपूपपत्ति** स्त्री., तत्पु. स. [अरूपोपपत्ति], **क.** अरूपलोक में जन्म की प्राप्ति, **ख.** अरूपध्यान की प्राप्ति – **या** च./ष. वि., ए. व. – *यस्मिं समये अरूपूपपत्तिया मग्गं भावेति,* ध. स. 266; 267; 268; विभ. 195; *अरूपूपपत्तियाति*

*अरूपभवो अरूपं, अरूपे उपपत्ति अरूपूपपत्ति, तस्सा अरूपूपपत्तिया,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 245.

**अरे / हरे / रे** अ॰, [अरे रे], आश्चर्य, घबराहट, असन्तोष, डांट-फटकार एवं तिरस्कार का सूचक निपा॰, अपने से छोटी श्रेणी वाले लोगों के लिए प्रयुक्त सम्बोधन – *अव्हाने भो अरे अम्भो हम्भो रे जेङ्ग आवुसो, हे हरे थ,* अभि॰ प॰ 1139; *आवुसो, अम्भो हम्भो हरे अरे हे इच्चेते एकवचनपुथुवचनवसेन पुरिसानं आमन्तणे,* सद्द॰ 3.894; 895; *अहो वत रे छेका आचरिया, ईदिसानिपि नाम सिप्पानि करिस्सन्ती'ति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 251; *सा नून पुन रे पक्का, विकाले भत्तमाहरि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.99; *महाजनो अरे दुट्ठअन्तेवासिक, त्वं आचरियेन सद्धिं सारम्भं करोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.187.

**अरोग / आरोग** त्रि॰, ब॰ स॰ [अरोग], **शा॰ अ॰** रोग से मुक्त, स्वस्थ, हट्टा कट्टा, अच्छा, भला – **गो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सोम्हि अरोगो विब्भमिस्सामी'ति ... तं भिक्खु चेव उपट्ठहिंसु, जीवको च कोमारभच्चो तिकिच्छि सो अरोगो विब्भमि,* महाव॰ 91-92. *येन येन भेसज्जेन आतुरो अरोगो होति, तेन तेन भेसज्जेन आतुरं उपसङ्कमति,* मि॰ प॰ 166; – **गा** ब॰ व॰ – *पुत्ता च मे समानिया अरोगा,* सु॰ नि॰ 24; **ला॰ अ॰** अक्षुण्ण, नित्य, मृत्यु के उपरान्त रोग आदि से सर्वथा मुक्त एवं शुद्ध आत्मा – *अरूपी अत्ता होति अरोगो परं मरणा सञ्ञी'ति नं पञ्ञपेन्ति,* दी॰ नि॰ 1.26; *तत्थ अरोगोति निच्चो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.101; *एवं वण्णो अत्ता होति अरोगो परं मरणा'ति,* म॰ नि॰ 2.235; – **गा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुखिनी होतु सुप्पवासा कोलियधीता, अरोगा अरोगं पुत्तं विजायतू'ति,* उदा॰ 86; *तावदेवस्स माता अरोगा अहोसि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 149; – **ता** स्त्री॰, भाव॰ [अरोगता], स्वस्थ होना, उपद्रवों से मुक्त होना, रोग-रहित होना – *सोभनानं अत्थिता होतु अरोगता निरुपद्दवताति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 142; *आयु अरोगता वण्णं, सग्गं उच्चाकुलीनता,* मि॰ प॰ 309; – **नत्तु** त्रि॰, ब॰ स॰ [अरोगनप्तृ], वह, जिसके नाती स्वस्थ या नीरोग हों – **त्ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन विसाखा मिगारमाता बहुपुत्ता होति बहुनत्ता, अरोगपुत्ता अरोगनत्ता अभिमङ्गलसम्मता,* पारा॰ 292; – **भाव** पु॰, स्वस्थ होना, रोगों से रहित अवस्था, कुशलता – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा मातापितूनञ्च भरियाय च पुत्तानञ्च अरोगभावं पुच्छि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.186; *अथस्स मम अरोगभावं कथेत्वा तं आदाय आगच्छेय्याथ,* जा॰ अट्ठ॰ 3.52.

**अरोगी** त्रि॰, रोगी का निषे॰ [अरोगिन्], रोगरहित, स्वस्थ, कुशल, क्षय-मुक्त – **गी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरोगी मद्दितं चम्मं, धन्तहेमं निदस्सनं,* अभि॰ अव॰ 90.

**अरोचक / अरोचिक** पु॰, [अरोचक], भूख का कम लगना, भोजन के प्रति अरुचि या जुगुप्सा – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरोचको आहाररस्स अरुच्चनरोगो,* लीन॰ (दी.नि.टी.) 2.172; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भत्ताच्छादकेनाति भत्तं अरोचिकेन,* महाव॰ अट्ठ॰ 351.

**अरोचयति** √रुच के वर्त॰ प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, पसन्द करता है, मन के लिए रुचिकर मानता है **यिंसु** अद्य॰ प्र॰ पु॰ ब॰ व॰ – *तम्हा च कम्मा विरमिंसु एके, एके च पब्बज्जमरोचयिंसु,* थेरगा॰ 724.

**अरोदनकारण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अरोदनकारण], नहीं रोने का कारण – **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं सुत्वा सा अरोदनकारणं कथेन्ती ...,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 54.

**अरोदमान** त्रि॰, √रुद के वर्त॰ कृ॰ का निषे॰ [अरोदमान्], नहीं रो रहा / रही – **ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *केन कारणेन त्वं रोदितुं युत्तकाले अरोदमानाव महाहसितं हसासि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.195.

**अरोपितजात** त्रि॰, कर्म॰ स॰ [अरोपितजात], बिना रोपे हुए स्वयं उत्पन्न (जंगली फसल) – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ *चीनकानीति अटविपब्बतपादेसु अरोपितजाता चीनमुग्गा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.261.

**अरोपिम** त्रि॰, उपरिवत् – **नं** नपुं॰, प्र॰ / द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *महावनं नाम सयंजातं अरोपिमं सपरिच्छेदं महन्तं वनं,* उदा॰ अट्ठ॰ 148; पारा॰ अट्ठ॰ 2.2.

**अरोसनेय्य** त्रि॰, √रुस के सं॰ कृ॰ रोसनेय्य का निषे॰, वह, जिसे किसी भी तरह रुष्ट या क्रोधित न किया जा सके – **य्यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरोसनेय्यो न सो रोसेति कञ्चि, तं वापि धीरा मुनि वेदयन्ति,* सु॰ नि॰ 218; ... *सो खीणासवमुनि अरोसनेय्यो धीतुमारको'ति वा पेसकारो ति वा एवमादिना नयेन कायेन वा वाचाय वा रोसेतुं, घट्टेतुं, बाधेतुं अरहो न होति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.224.

**√अल क.** तन्द्रा, रोकना, दूर रखना अर्थ वाली एक धातु – *कलिले अलकल द्वयं,* धा॰ मं॰ 66; *मनु-पूर-सुण कु-सु-इल-अल-मह-सि-कि इच्चेवामादीहि धातूहि पाटिपदिकेहि च उस्स-नुस-इस इच्चेते पच्चया होन्ति,* क॰ व्या॰ 675; **ख.** अलङ्करण अर्थ वाली एक धातु – अल भूसने, सद्द॰ 2.434.

**√अलि** बन्धन अर्थ वाली एक धातु - *अलि बंधने,* धा॰ मं॰ 66.

**अळ / अल** नपुं॰ / पु॰ [अल], केकड़ें के पञ्जे का शिरा, बिच्छू की पूंछ पर लगा डंक - **ळं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *यञ्ञदेव हि सो, भन्ते, कक्कटको अळं अभिनिन्नामेय्य तं तदेव ते कुमारका वा कुमारिका वा, ...,* म॰ नि॰ 1.300; *एवं अळं सिथिलं करिस्सामि, काकं पन नेव विस्सज्जेस्सामी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.260; - **ळेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ - *उप्पलमकुळं विय अळेहि उभिन्नम्पि सीसं कप्पेत्वा जीवितक्खयं पापेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.260-261; *सचाहं अळेहि तव गीवं गहेतुं लभिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.219; - **च्छिन्न** त्रि॰, ब॰ स॰, **क.** पंजे या डंक से रहित; वह, जिसका डंक या पंजा गिर चुका है - **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *उद्धटदाठो विय सप्पो, अळच्छिन्नो विय कक्कटको, छिन्नविसाणो विय च उसभो अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.481; **ख.** कटे हुए अंगूठों वाला - **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अळछिन्नोति यस्स चतूसु अङ्गुट्ठकेसु अङ्गुलियं वुत्तनयेनेव एको वा वहू वा अङ्गुट्ठका छिन्ना होन्ति,* महाव॰ अट्ठ॰ 292; - **न्नं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अळच्छिन्नं पब्बाजेन्ति,* महाव॰ 115; *हत्थच्छिन्नमळच्छिन्नं, पादच्छिन्नञ्च पुग्गलं,* विन॰ वि॰ 2486.

**अलं / हलं** अ॰, निपा॰, वै॰ अरं का रूपान्तरण [अलं], अनेक प्रकार के आशयों में प्रयोग, **क.** पर्याप्त, यथेष्ट, काफी, युक्त, उपयुक्त, सक्षम, तुल्य (प्रायः निमि॰ कृ॰ अथवा च॰ वि॰ में अन्त होने वाले नामों के साथ प्रयुक्त) - *निपातभूतो पन अयं सद्दो परियत्तिनिवारणत्थवाचको दिस्सति, 'अलं एतं सब्बं' ...,* सद्द॰ 2.434. *अलञ्च पन ते पटिसेवतो अन्तरायाय,* म॰ नि॰ 1.183; *अलं ते अविप्पटिसाराय,* चूळव॰ 411; *अलमेव सद्धेन कुलपुत्तेन दस्सनाय उपसङ्कमितुं अपि पुटोसेना'ति,* दी॰ नि॰ 1.103; *तत्थ अलमेवाति युत्तमेव,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.232; **ख.** निषेध या वर्जन के अर्थ का सङ्केतक, बस, व्यर्थ, हो चुका, रहने भी दो, बेकार - *निसेधे न अ नो मा'लं नहि, चे तु सचे यदि,* अभि॰ प॰ 1147; *न नो मा अ अलं हलं इच्चेते पटिसेधनत्थे,* सद्द॰ 3.889. अनेक रूपों में प्रयोग, **1. निमि॰ कृ॰ के साथ अन्वित** - *तस्मा हि यागुं अलमेव दातुं, निच्चं मनुस्सेन सुखत्थिकेन,* महाव॰ 297; *पञ्चहि, भिक्खवे, अङ्गेहि समन्नागतो सद्धिविहारिको अलं पणामेतुं,* महाव॰ 61; **2. संबो॰ के साथ अन्वित रहने पर चेतावनी या प्रतिक्षेप अर्थ का सङ्केतक** - *अलं देवदत्त! मा ते रुच्चि सङ्घभेदो,* चूळव॰ 337; *सुत्वा च पन सुभद्दस्सेव अत्थाय महता उस्साहेन आगतत्ता अलं आनन्दाति आदिमाह,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.161; *अलन्ति पटिक्खेपत्थे निपातो,* तदे॰; **3. तृ॰ वि॰ में अन्त होने वाले नामों तथा पू॰ का॰ कृ॰ के साथ अन्वित रहने पर प्रायः बस, बेकार, जैसे अर्थों का सङ्केतक** - *'होतु, भन्ते, अलं एत्तकेना'ति,* मि॰ प॰ 16; *"अलं मे बुद्धेन, अलं मे धम्मेन, अलं मे सङ्घेना'ति वदेही'ति",* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.269; - **मत्थ / मत्त** त्रि॰, ब॰ स॰, उपयोगी, अत्यधिक लाभप्रद, क्षमता या सामर्थ्य से युक्त - *... त्वं वीसतिवस्सुद्देसिकोपि . .. उरुबली बाहुबली अलमत्तो सङ्गामावचरो,* म॰ नि॰ 2.266. - **कम्मनीय** त्रि॰, पूर्णरूप से उपयुक्त - *... उपसङ्कमित्वा तस्सा कुमारिकाय सद्धिं एको एकाय रहो पटिच्छन्ने आसने अलंकम्मनीये निसज्जं कप्पेसि ...,* पारा॰ 292; - **वचनीय** त्रि॰, तिरस्कार या अवमानना के साथ सम्बोधित किये जाने योग्य, अपमान-प्रकाशक शब्दों से सम्बोधित - **यं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *परिसमज्झे अलंवचनीयं कत्वा मा पुन गेहं पाविसी'ति विस्सज्जेसि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.8; - **या** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, किसी एक के प्रति समर्पित, परित्यक्ता नारी, गर्हित स्त्री - *तस्स कुकुच्चं अहोसि ... पे ... अलंवचनीया, भिक्खू'ति?,* पारा॰ 223; *नालंवचनीयाति न परिच्चत्ताति अत्थो, या हि यथा यथा येसु येसु जनपदेसु परिच्चत्ता परिच्चत्ताव होति, भरियाभावं अतिक्कमति, अयं अलंवचनीया'ति, वुच्चति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.134; - **वचनीयत्त** नपुं॰, भाव॰, अपमानजनक शब्दों से सम्बोधित होना - **त्तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अलंवचनीयत्तं वा, पण्णत्तिं वा अजानतो,* विन॰ वि॰ 376; - **समक्खाता** पु॰, किसी बात को पर्याप्त रूप से प्रकाशित करने वाला, सक्षम शिक्षक - **तारो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ओवादका विञ्ञापका सन्दस्सका समादपका समुत्तेजका सम्पहंसका अलंसमक्खातारो सद्धम्मस्स दस्सम्पहं,* इतिवु॰ 76; *अलंसमक्खातारोति अलं परियत्तं यथावुत्तं अपरिहापेत्वा सम्मदेव अनुग्गहाधिप्पायेन अक्खातारो,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 288; - **समुग्गह** त्रि॰, ब॰ स॰, भिक्षुसङ्घ के दूत आदि के कर्मों को अपने हाथ में लेने में सक्षम - **ग्गहो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *दूतेय्यकम्मेसु अलं समुग्गहो, सङ्घस्स किच्चेसु च आहु नं यथा,* महाव॰ 484; *दूतेय्यकम्मेसु अलन्ति अट्ठहि दूतङ्गेहि समन्नागतत्ता सङ्घस्स दूतेय्यकम्मेसु समत्थो, सुट्ठ उग्गण्हातीति समुग्गहो,* महाव॰ अट्ठ॰ 411; - **साकच्छ** त्रि॰, किसी सार्थक संभाषण में संलाप करने में सक्षम - **च्छो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पञ्चहि, भिक्खवे, धम्मेहि समन्नागतो भिक्खु अलंसाकच्छो सब्रह्मचारीनं,* अ॰ नि॰ 2(1).75; *पञ्चमे*

*अलंसाकच्छोति साकच्छाय युत्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.31; – **साजीव** त्रि॰, भिक्षुसङ्घ में अन्य भिक्षुओं के साथ ठीक से निवास करने तथा अन्य क्रियाकलापों में सक्षम – **वो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चहि, भिक्खवे, धम्मेहि समन्नागतो भिक्खु अलंसाजीवो सब्रह्मचारीनं,* अ॰ नि॰ 2(1).76; *छट्ठे अलंसाजीवोति साजीवाय युत्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.31; – **साटक** त्रि॰, ब॰ स॰, पांच प्रकार के पेटुओं या अत्यधिक मात्रा में भोजन लेने वालों में से एक, पेटूपन के कारण उठी हुई तोंद के कारण ठीक से वस्त्र धारण करने में अक्षम – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *महग्घसो चाति महाभोजनो आहरहत्थकअलंसाटकत-त्रवट्टककाकमास-कभुत्तवमितकानं अञ्ञतरो विय,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.290; *यो भुञ्जित्वा अच्चुद्धुमातकुच्छिताय अट्ठितोपि साटकं निवासेतुं न सक्कोति, अयं अलंसाटको,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.56.

**अलक¹** पु॰, [अलक], घुंघराले बाल, बालों की लटें, जुल्फें, मस्तक के घूंघर – **का** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कस्स वातेन छुपिता, निद्धन्ता मुदुकाळका,* जा॰ अट्ठ॰ 7.63.

**अळक²** पु॰, व्य॰ सं॰, एक राजा का नाम – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो अस्सकस्स विसये, अळकस्स समासने,* सु॰ नि॰ 983; *अळकस्स पतिट्ठानं, पुरिमाहिस्सतिं तदा,* सु॰ नि॰ 1017.

**अलकमंदा / आळकमन्दा** स्त्री॰, [अलकनन्दा], कुबेर (वेस्सवन महाराज) की राजधानी – *देवानं आळकमन्दा नाम राजधानी इद्धा चेव होति फीता च बहुजना च ...,* दी॰ नि॰ 2.110-111; *आळकमन्दाव देवानं, सावत्थिपुरमुत्तमन्ति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 90; *अलका लकमन्दा स्स पुरी, पहरणं गदा,* अभि॰ प॰ 32.

**अलका** स्त्री॰, [अलका], उपरिवत् – *अलकेव कुबेरस्स सक्कस्सेवामरावती,* चू॰ वं॰ 80.5.

**अळक्क¹** पु॰, [अलर्क], सफेद मदार, अकवन – **क्को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अक्को विकिरणो तस्मिं, त्वळक्को सेतपुप्फके,* अभि॰ प॰ 581; – **माला** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अलर्कमाला], मदार के पुष्पों की माला – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वानरेन वुत्तगाथाय अलक्कमालीति अहितुण्डिकेन कण्ठे परिक्खिपित्वा ठपिताय अलक्कमालाय समन्नागतो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.277; – **माली** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अलर्कमालिन्], मदार के पुष्पों की माला को धारण करने वाला – *अलक्कमाली तिपुकण्णविद्धो, लट्ठीहतो सप्पमुखं उपेतु,* जा॰ अट्ठ॰ 4.276; ... *अलक्कमालीति ... अलक्कमालाय समन्नागतो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.277.

**अलक्क²** पु॰, [अलर्क], पागल कुत्ता – *स्वानो सुवानो साळूरो सूनो सानो च सा पुमे, उन्मत्तादितमापन्नो अळक्को तिसुणो मनो,* अभि॰ प॰ 519; तुल॰, *शुनको भषकः श्वा स्यात्, अलर्कस्तु स योगितः,* अमर॰ 2(10).22.

**अलक्खिक** त्रि॰, [अलक्षक, अलक्ष्मक], **शा॰ अ॰** चिह्नों या लक्षणों से रहित, नहीं दिखाई देने योग्य, **ला॰ अ॰** वह, जिसके अशुभ लक्षण स्पष्ट रूप में दिखलाई न पड़ें, अमङ्गलसूचक, दुर्भाग्यजनक, मूर्ख, प्रज्ञाहीन – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *याव पापो अयं देवदत्तो, अलक्खिको,* चूळव॰ 335; *अलक्खिकोति एत्थ न लक्खेतीति अलक्खिको, न जानातीति अत्थो, अहं पापकम्मं करोमीति न जानाति, न लक्खितब्बोति वा अलक्खिको, न पस्सितब्बोति अत्थो,* चूळव॰ अट्ठ॰ 109; – **का** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहं काळी अलक्खिका, काळकण्णीति मं विदू ... अलक्खिकाति निप्पञ्ञा,* जा॰ अट्ठ॰ 3.226; – **कं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कस्मा एवरूपं अलक्खिकं रञ्ञो पच्छिमासने निसीदापेसुं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.277-78; – **ता** स्त्री॰, भाव॰ [अलक्ष्यता, अलक्ष्मीकता], ऐश्वर्य-विहीनता, धनसंपत्ति आदि से रहित होना – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ नाहं अलक्ख्याति अलक्खिकताय निस्सिरीकताय नाहं गेहतो निक्खमिन्ति योजना,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.399.

**अलक्खिपुरिस** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलक्ष्मीकपुरुष], ऐश्वर्य या सौभाग्य से रहित पुरुष, अभागा, पापी – **स** संबो॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुरिसन्त अन्तिमपुरिस, कलि अलक्खिपुरिस, अवजात अवजातपुत्त,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.180.

**अलक्खी** स्त्री॰, [अलक्ष्मी], **क.** दुर्भाग्य, विपत्ति, दुर्दशा, बुरी हालत – **क्खिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नहि लक्खिं अलक्खिं वा, अञ्ञो अञ्ञस्स कारको ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.230; *अलक्खिं नुद महाराज, लक्ख्या भव निवेसनं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.107; **ख.** कालकर्णी, अपशकुन, दुर्भाग्यसूचक लक्षण, असमृद्धि की देवी – *अलक्खी काळकण्णीत्थी, अथ लक्खी सिरित्थियं,* अभि॰ प॰ 82; *सिरी तात अलक्खी च, पुच्छिता एतदब्रवुं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.107.

**अलक्खिय** पु॰, व्य॰ सं॰, एक तमिल-प्रमुख का नाम – *तथा ताड़िगप्पेरुमाळो अळक्खियरायरव्हयो,* चू॰ वं॰ 76.145.

**अलगक्कोनार** पु., व्य. सं., एक राजकुमार का नाम, जो श्रीलङ्का के शासक विक्कमबाहु चतुर्थ का समकालीन, पेरद्दोषी (आधुनिक पेरादेनिय) का निवासी तथा जयवड्डनकोट्ट नामक नगर का संस्थापक था - *गिरिवंसाभिजातो सो अलगक्कोनारनामको,* चू. वं. 91.3.

**अलगद्द** पु., [अलगर्द], पानी का सांप, गेंडुअन सांप की कृष्ण-वर्ण वाली प्रजाति का एक सांप - *सिरिंसपो फणी सप्पा'लगद्दा भोगिपन्नग्गा,* अभि. प. 653; तुल., *अलगर्दो, जलव्यालः समौ राजिलडुण्डुभौ,* अमर. 1(8).5; - **द्दो** प्र. वि., ए. व. - *तस्स सो अलगद्दो पटिपरिवत्तित्वा हत्थे वा बाहाय वा अञ्ञतरस्मिं येवा अङ्गपच्चङ्गे डंसेय्य,* म. नि. 1.187; *गदोति हि विसस्स नामं, तं तस्स अलं परिपुण्णं अत्थीति अलगद्दो,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).13; *अलं परियत्तो गदो अस्साति अलगद्दो,* म. नि. टी. (मू.प.) 1(2).83; - **स्स** ष. वि., ए. व. - *तं किस्स हेतु? दुग्गहितत्ता भिक्खवे, अलगद्दस्स,* म. नि. 1.187; - **द्दत्थिक** त्रि., [अलगर्दार्थिक], पानी के जहरीले सांप की चाह करने वाला - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *सेय्यथापि, भिक्खवे, पुरिसो अलगद्दत्थिको अलगद्दगवेसी अलगद्दपरियेसनं चरमानो* ..., म. नि. 1.187; *अलगद्दत्थिकोति आसिविसअत्थिको,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).13; - **परियत्ति** स्त्री., कर्म. स. [अलगर्दपर्याप्ति], जहरीले सांप को पकड़ने में प्राप्त फल के समान लाभ-सम्मान पाने के लिए बुद्धवचनों का ज्ञान पाना - *तिस्सो हि परियत्तियो अलगद्दपरियत्ति नित्थरणपरियत्ति भण्डगारिकपरियत्तीति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).13; *तत्थ यो बुद्धवचनं उग्गहेत्वा एवं चीवरादीनि वा लभिस्सामि, चतुपरिसमज्झे वा मं जानिस्सन्तीति लाभसक्कारहेतु परियापुणाति, तस्स सा परियत्ति अलगद्दपरियत्ति नाम,* तदे.; - **सुत्तन्त** पु., म. नि. के एक सुत्त का शीर्षक, जिसमें बुद्ध ने अरिट्ठ को उसकी मिथ्या धारणा के विषय में समझाते हुए यह बतलाया है कि जैसे जहरीले सर्प को ठीक से न पकड़ने वाले व्यक्ति को सांप काट लेता है उसी प्रकार बुद्ध वचनों के सही आशय को न पकड़ने वाला व्यक्ति हानि को प्राप्त करता है; म. नि. 1.183-196; - **द्दूपमा** स्त्री., प्र. वि., ए. व., जहरीले सर्प को पकड़ने जैसी - *तत्थ या दुग्गहिता उपारम्भादिहेतु परियापुटा अयं अलगद्दूपमा,* ध. स. अट्ठ. 25.

**अलग्ग** त्रि., √लग के भू. क. कृ. का निषे. [अलग्न], नहीं लिपटा हुआ, नहीं जुटा हुआ, किसी के साथ नहीं बंधा हुआ, नहीं अवलम्बित - **ग्गो** पु., प्र. वि., ए. व. - *आकासो अलग्गो असत्तो अप्पतिट्ठितो अपलिबुद्धो, ... सब्बकिलेसे च सब्बत्थ अलग्गेन भवितब्बं,* मि. प. 356-357; ... *गच्छन्तो राजहंसो विय कत्थचि अलग्गोयेव मम पुत्तो'ति ...,* ध. प. अट्ठ. 1.343; *एवं सो कत्थचि अलग्गो बहि निक्खमति,* उदा. अट्ठ. 97; **चित्त** त्रि., ब. स. [अलग्नचित्त], इच्छारहित चित्त वाला, आसक्ति-रहित चित्त वाला, अनपेक्ष - **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. *एवं करुणं परिदेवन्ते तत्थ तत्थ अनपेक्खो अलग्गचित्तो,* चरिया. अट्ठ. 169; - **ता** स्त्री., भाव. [अलग्नता], अनासक्ति, बिलगाव की स्थिति, निरपेक्षता - **य** तृ. वि., ए. व. - *तमहं अलग्गताय असत्तं पटिपत्तिया सुट्ठु गतत्ता सुगतं, चतुन्नं सच्चानं बुद्धताय बुद्धं ब्राह्मणं वदामीति अत्थो,* ध. प. अट्ठ. 2.414; - **भाव** पु., [अलग्नभाव], उपरिवत् - **वो** प्र. वि., ए. व. - *सब्बं पच्चुपट्ठपेत्वा कमलदले जलबिन्दु विय सब्बत्थ अलग्गभावो,* उदा. अट्ठ. 188; - **भाव-लक्खण** त्रि., ब. स. [अलग्नभावलक्षण], बिलगाव, निरपेक्षता या अनासक्ति के लक्षण वाला - **णो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अलग्गभावलक्खणो वा कमलदले जलबिन्दु विय,* ध. स. अट्ठ. 172.

**अलग्गनट्ठ** त्रि., ब. स. [अलग्नार्थ], अलिप्तता या बिलगाव के अर्थवाला **ट्ठेन** पु., तृ. वि., ए. व. - *अलग्गनट्ठेन अब्भोकासो वियाति अब्भोकासो,* दी. नि. अट्ठ. 1.148.

**अलग्गमान** त्रि., √लग के वर्त कृ. का निषे., नहीं लगाव रखने वाला, लिप्त न रहने वाला **नं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *असज्जमानन्ति अलग्गमानं,* ध. प. अट्ठ. 2.174.

**अळग्वानगिरि** पु., सिंहल के राजा परक्कमबाहु प्रथम द्वारा विजित क्षेत्र - **रिं** द्वि. वि., ए. व. - *अळग्वानगिरिं गण्हि महाबलपरक्कमो,* चू. वं. 77.12.

**अलंक/अलङ्क** पु./नपुं., विशेष प्रकार का आभूषण या गहना - *इमिस्सं हि कवीनं कब्बरचनायं अलंकसद्दो भूसनविसेसं वदति,* सद्द. 2.434.19.

**अलंकत्त/अलङ्कत** त्रि., अलं + √कर का भू. क. कृ. [अलङ्कृत], **शा. अ.** पर्याप्तरूप से निर्मित, अच्छी तरह से तैयार किया गया, **ला. अ.** सुसज्जित कर दिया गया, विभूषित **तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अलङ्कतो चेपि समं चरेय्य,* ध. प. 142; *तत्थ अलङ्कतोति वत्थाभरणेहि पटिमण्डितो,* ध. प. अट्ठ. 2.47; *एकदिवसं नगरं सज्जापेत्वा सक्को देवराजा विय अलङ्कतो अलङ्कतएरावणपटिभागस्स मत्तवरवारणस्स खन्धे निसीदित्वा ...,* जा. अट्ठ. 3.346; *अलङ्कतो मट्ठकुण्डली, मालधारी हरिचन्दनुस्सदो, ... तत्थ*

*अलङ्कतोति नानाभरणविभूसितो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.54; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.18; – **तं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सीलालङ्कारेन हि अलङ्कतं सीलकुसुमपिळन्धितं सीलगन्धानुलित्तं सदेवको लोको आलोकेन्तो ...,* उदा॰ अट्ठ॰ 230; – **तत्तभाव** त्रि॰, ब॰ स॰ [अलङ्कृतात्मभाव], वस्त्रों एवं आभूषणों आदि से सुसज्जित शरीर वाला/वाली – **वा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *बाहुसच्चसिप्पविनयेहि अलङ्कतत्तभावा, विनयानुरूपं सुभासितं भासमाना,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 125; – **पटियत्त** त्रि॰, पूर्णरूप से सजाया हुआ, सभी तरह से अलङ्कृत – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सन्ततिमहामत्तो गाथावसाने अरहत्तं पत्वा अलङ्कतपटियत्तोयेव आकासे निसीदित्वा परिनिब्बुतो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.46; *ततो पट्ठाय याव जेतुत्तरनगरा निरन्तरं अलङ्कतप्पटियत्तोव ...,* जा॰ अट्ठ॰ 7.379; – **त्तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उप्पीळेत्वा बद्धमालाकपालो विय अलङ्कतप्पटियत्तं मालासनं विय च,* उदा॰ अट्ठ॰ 119; – **रजत-दाम-सदिस** त्रि॰, [अलङ्कृतरजतदामसदृक्], अलंकृत चांदी की पट्टी के समान सुन्दर – **सं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'इतो एथा'ति वत्वा अलङ्कतरजतदामसदिसं हत्थिसोण्डं गहेत्वा तेसं हत्थे ठपेत्वा उदकं पातेत्वा अलङ्कतवारणं ब्राह्मणानं अदासि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.237; – **राजपुत्तगण** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कृतराजपुत्रगण], अलङ्कृत या सजे संवरे राजपुत्रों का समूह – **णो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलङ्कतराजपुत्तगणो विय सद्धम्मालङ्कतो सङ्घो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 13; – **वारण** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्कृतवारण], पूरी तरह से सजाया हुआ हाथी – **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *... उदकं पातेत्वा अलङ्कतवारणं ब्राह्मणानं अदासि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.237; – **सयन** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्कृतशयन], अच्छी तरह से सजायी गई सेज या शय्या – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न मे अलङ्कतसयनं सादियिस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.2.

**अलङ्कम्मनिय** त्रि॰, कर्म॰ स॰ [अलंकर्मण्य], काम करने हेतु पूरी तरह से उपयुक्त, हाथ में ले लेने योग्य, काम करने के लिये अच्छा – **ये** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्सा कुमारिकाय सद्धिं एको एकाय रहो पटिच्छन्ने आसने अलंकम्मनिये निसज्जं कप्पेसि,* पारा॰ 292; *अलंकम्मनियेति कम्मक्खमं कम्मयोग्गन्ति कम्मनियं, अलं परियत्तंकम्मनियभावायाति अलंकम्मनियं, तस्मिं अलंकम्मनिये, यत्थ अज्झाचारं करोन्ता सक्कोन्ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.194.

**अलङ्करण** नपुं॰, [अलङ्करण], **क.** अलङ्कृत करना, सजाना संवारना – **णेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलङ्कारेनाति पटिजग्गनपुब्बकेन अलङ्करणेन,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.203; **ख.** सन्तुष्टि या आनन्द पाना, केवल स॰ पू॰ प॰ के रूप में, अनलङ्करण के अन्त॰ द्रष्ट॰; – **चुण्ण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्करणचूर्ण], सजने-संवरने के उपयोग में लाया जाने वाला चूर्ण या पाउडर – **ण्णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वड्ढमानन्ति अलङ्करणचुण्णं,* वजिर॰ टी॰ 25.

**अलङ्करोति** अलं + √कर का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अलङ्करोति], सजाता है, वस्त्र या आभूषण धारण करता है, अलङ्कृत करता है – **ङ्करुमानो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्मासम्बुद्धो छब्बण्णबुद्धरस्सियो विस्सज्जेत्वा पुब्बकोट्ठकनदीतीरे लोकं अलङ्करुमानो अट्ठासि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.113; – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पाचीनसमुद्दजलतलं छिन्दमानं विय आकासं अलङ्करुमानं विय दिब्बं चक्करतनं पातुभवति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.157; – **ङ्कर** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तेन हि, वधु, येन अलङ्कारेन अलङ्कता पुत्तस्स मे सुदिन्नस्स पिया अहोसि, मनापा तेन अलङ्कारेन अलङ्करा'ति,* पारा॰ 17; – **ङ्करोहि** उपरिवत् – *उय्यानं गन्त्वा महापुरिसे दिब्बालङ्कारेहि अलङ्करोही'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.70; – **ङ्करित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *राजा सब्बालङ्कारं अलङ्करित्वा अमच्चगणपरिवुतो नङ्गलकरणट्ठानं अगमासि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.68; – **अनलङ्क–** पू॰ का॰ कृ॰ का निषे॰ – *खिड्डं रतिं कामसुखञ्च लोके, अनलङ्करित्वा अनपेक्खमानो,* सु॰ नि॰ 59; *अनलङ्करित्वा अलन्ति अकत्वा, एतं तप्पकन्ति वा सारभूतन्ति वा एवं अग्गहेत्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.89; – **ङ्करापेतुं** प्रेर॰, निमि॰ कृ॰ – **कामो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, अलङ्कृत करवाने की कामना वाला – *अत्थङ्गते सूरिये मङ्गलसिलापट्टे निसीदि अत्तानं अलङ्कारापेतुकामो,* जा॰ अट्ठ॰ 1.70; – **ङ्करापेत्वा** प्रेर॰, पू॰ का॰ कृ॰, अलङ्कृत कराके – *मग्गं समं कारेत्वा कदलिपुण्णघट-धजपटाकादीहि अलङ्कारापेत्वा देवि ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.62.

**अलङ्कार** पु॰, अलं + √कर से व्यु॰ [अलङ्कार], **शा॰ अ॰** पर्याप्त रूप से तैयार कर देना, **ला॰ अ॰** सजावट, गहना, आभूषण – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयमस्स पच्छिमो अलङ्कारो,* जा॰ अट्ठ॰ 1.70; – **राय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलङ्काराय संवत्तन्ति,* पटि॰ म॰ 42; *अविप्पटिसारादिपवत्तिया मूलकारणं हुत्वा समाधिस्स सद्धिन्द्रियादिअलङ्कारसाधनेन अलङ्काराय संवत्तन्ति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.193; – **चुण्ण** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्कारचूर्ण], मुख को सजाने हेतु लगाया जाने वाला चूर्ण या पाउडर – **ण्णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वड्ढमानं ति*

*अलङ्कारचुण्णं,* म॰ वं॰ टी॰ 265; – **जनितसोभारागी** त्रि॰, [अलङ्कारजनितशोभारागिन्], अलङ्कारों से उत्पन्न शोभा के प्रति राग या लगाव रखने वाला – **गिनो** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लोहिनकं लोहितमक्खितपटिक्कूलभावप्पकासनतो अलङ्कारजनित-सोभारागिनो सप्पायं,* विसुद्धि॰ 1.185; – **रञ्जन** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्काराञ्जन], साज-सजावट या अलङ्करणहेतु प्रयुक्त अञ्जन – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्जनन्ति अलङ्कारञ्जनमेव,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.79; – **त्थम्भ** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्कारस्तम्भ], सजावट के लिये खड़ा किया गया स्तम्भ या खम्भा – *एसिकत्थम्भो इन्दखीलो नगरसोभनो अलङ्कारथम्भो,* लीन॰ (दी॰ नि॰ टी॰) 2.175; – **दण्डक** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्कारदण्डक], घूमने के समय प्रयुक्त मनोहर या सुन्दर छड़ी – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपरे चतुहत्थदण्डं वा अञ्ञं वा पन अलङ्कतदण्डकं गहेत्वा विचरन्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.80; – **दान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारदान], अलङ्कारों का दान – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलङ्कारानुप्पदानेनाति अत्तनो विभवानुरूपेन अलङ्कारदानेन,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.125; – **पटिमण्डित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारप्रतिमण्डित], गहनों से सजा/सजी – **मण्डिता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तावदेव नं सहजाता सट्ठिसहस्सा अमच्चा सब्बालङ्कारप्पटिमण्डिता परिवारयिंसु,* जा॰ अट्ठ॰ 7.374; – **परिभोगूपग** त्रि॰, अलङ्कारों के उपभोग के लिये उपयोगी – **पगं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं इमेहि द्वीहि पदेहि यं मनुस्सानं वोहारूपगं अलङ्कारपरिभोगूपगञ्च जातरूपरजतमुत्तामणिवेळुरियपवाळलोहितङ्कमसार-गल्लादिकं* ..., खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 136; – **पलिबोध** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारपरिरोध], अलङ्करण के लिये रुकावट या बाधा – **धो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलङ्कारपलिबोधो मण्डनपलिबोधो तेलमक्खनपलिबोधो धोवनपलिबोधो मालापलिबोधो,* मि॰ प॰ 10; – **भण्डक** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारभाण्डक], अलङ्करण करने हेतु प्रयुक्त सामग्री या साजोसामान, सजावट की सामग्रियां – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बोधिसत्तस्स तुस्सित्वा ब्राह्मणस्स सोळस गोणे अलङ्कारभण्डकं निवासगामञ्चस्स ब्रह्मदेय्यं दत्वा महन्तेन यसेन ब्राह्मणं उय्योजेसीति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.69; जा॰ अट्ठ॰ 2.138; – **रथ** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलङ्काररथ], सजाया हुआ शाही रथ, अलङ्कृत रथ – **थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रथो च नामेसो दुविधो होति – योधरथो, अलङ्काररथोति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).96; स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.156; *अलङ्काररथो महा होति, दीघतो दीघो, पुथुलतो पुथुलो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).96; – **लोल** त्रि॰, ब॰ स॰ [अलङ्कारलोल], अलङ्कारों के प्रति लोभ या लालच रखने वाला/वाली – **ला** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अनागतस्मिञ्हि इत्थियो पुरिसलोला सुरालोला अलङ्कारलोला विसिखालोला आमिसलोला भविस्सन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.323; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, अलङ्कारों के प्रति लालच या लोभ – **ताय** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चहि लोलताहि लोलो होति – आहारलोलताय अलङ्कारलोलताय, परपुरिसलोलताय, धनलोलताय पादलोलताय,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.30; – **विभूसित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारविभूषित], गहनों से सजा हुआ/सजी हुई – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा दिब्बवत्थनिवत्था दिब्बालङ्कारविभूसिता सब्बकामसमिद्धा देवच्छरापटिभागा अहोसि,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 39; – **रानुप्पदान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अलङ्कारानुप्रदान], गहनों या सजावट-सामग्रियों का दान – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्माननाय अनवमाननाय अनतिचरियाय इस्सरियवोस्सग्गेन, अलङ्कारानुप्पदानेन,* दी॰ नि॰ 3.144; – **रूपविचार** त्रि॰, ब॰ स॰, केवल अलङ्कारों या प्रसाधनसामग्रियों के बारे में सोचते रहने वाला/वाली – **रा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थी खो, ब्राह्मण, पुरिसाधिप्पाया अलङ्कारूपविचारा पुत्ताधिट्ठाना असपतीभिनिवेसा इस्सरियपरियोसाना'ति,* अ॰ नि॰ 2(2).76; *अलङ्कारत्थाय मनो उपविचरति एतिस्साति अलङ्कारूपविचारा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.122.

**अलङ्घनीय** त्रि॰, √लङ्घ के सं॰ कृ॰ का निषे॰ [अलङ्घनीय], वह, जिसका उल्लंघन न किया जा सके, उल्लंघन न करने योग्य – **यं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यो आचरेय्य परदारमलङ्घनीयं,* तेल॰ 80.

**अळजनपद** पु॰, ब्य॰ सं॰, श्रीलङ्का के एक प्राचीन क्षेत्र का नाम, जहां महाविहार की तीर्थयात्रा से वापस लौटते समय इसिदत्त तथा महासोण नामक भिक्षु रुके थे – **दं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इसिदत्तत्थेरोपि अनुपुब्बेन चारिकं चरन्तो अळजनपदं सम्पापुणि,* विभ॰ अट्ठ॰ 421.

**अलज्जी** त्रि॰, लज्जी का निषे॰ [अलज्जिन्], लज्जा से रहित, बेशर्म – *यदि तेन सद्धिं परिभोगं करोति, सोपि अलज्जीयेव होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.248; *अदूसकानं पुत्तानं, अलज्जी वत ब्राह्मणो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.323; – **ज्जिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन असज्जिपुनब्बसुका नाम कीटागिरिस्मिं आवासिका होन्ति अलज्जिनो पापभिक्खू,* पारा॰ 281; – **ज्जिपग्गह** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अलज्जीप्रग्रह], निर्लज्ज

लोगों को जमकर पकड़ लेना, निर्लज्जियों को समर्थन या संरक्षण – **हो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपरे द्वे पग्गहा, द्वे च परिभोगा – लज्जिपग्गहो, अलज्जिपग्गहो ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.248; – **परिभोग** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अलज्जीपरिभोग], निर्लज्जों के साथ मौज-मस्ती, निर्लज्जों के साथ सांसारिक सुखों का उपभोग – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपरेपि चत्तारो परिभोगा लज्जिपरिभोगो, अलज्जिपरिभोगो, धम्मियपरिभोगो, अधम्मियपरिभोगोति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.248; – **पुग्गल** पु॰, कर्म॰ स॰ [अलज्जीपुद्गल], निर्लज्ज व्यक्ति – **ले** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ *अलज्जिपुग्गले निस्साय वसन्तीति अत्थो,* महाव॰ अट्ठ॰ 296-97; **भाव** पु॰, [अलज्जीभाव], लज्जाहीनता, बेशर्मी – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा यदास्स अलज्जीभावं जानाति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.248; – **वाद** पु॰, [अलज्जीवाद], लज्जाहीन या निर्लज्ज कह कर पुकारना, निर्लज्ज की संज्ञा या उपाधि **देन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छब्बग्गिया भिक्खू एवं वदन्ति – किस्स तुम्हे, आवुसो अम्हे अलज्जिवादेन पापेथा'ति?,* पाचि॰ 200.

**अलज्जिताय** त्रि॰, √लज्ज के सं॰ कृ॰ का निषे॰ [अलज्जितव्य], लज्जा न करने योग्य विषय – **ये** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलज्जिताये लज्जन्ति, लज्जिताये न लज्जरे,* ध॰ प॰ 316; *तत्थ अलज्जितायेति अलज्जितब्बेन, भिक्खाभाजनस्मिं अलज्जितब्बं नाम, ... तेन तेसं अलज्जितब्बेन लज्जितं लज्जितब्बेन अलज्जितं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.280.

**अलज्जुस्सद** त्रि॰, ब॰ स॰ [अलज्योत्सेध], अत्यधिक निर्लज्ज, बढ़ी-चढ़ी बेशर्मी से युक्त – **दे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलज्जुस्सदे गूळ्हेन, विवटेनेव लज्जिसु,* विन॰ वि॰ 2771.

**अलज्जुस्सन्ना** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अलज्ज्युत्सन्न], निर्लज्जों से खचाखच भरा हुआ/हुई – **न्ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे अलज्जुस्सना होति, परिसा उब्बाहिकाय वूपसमेतब्बं,* परि॰ 414.

**अलञ्जल/अरञ्जर** पु॰, [अरञ्जर], बहुत बड़ा पानी का मटका – **रो/लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरञ्जरो उदकचाटि, अलञ्जलो, बहुउदकगण्हनकोति अत्थो,* वजिर॰ टी॰ 481.

**अळति**[1] √अळ से व्यु॰ वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अडति], प्रयास करता है – *अळ उग्गमे अळति, वाळो,* सद्द॰ 2.460.

**अळति**[2] √अल से व्यु॰ वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अलति, अलते], सजाता है, सक्षम होता है, रोकता है – *अलति, अलङ्कारो अलङ्कतो अलङ्कतं,* सद्द॰ 2.434; *केचि पन एत्थ अलभूसन परियापन वारणेसू'ति धातुं पठन्ति,* तदे॰.

**अलत्तक/अलन्तक** पु॰, [अलक्त, अलक्तक], वृक्षों से निकलने वाली राल, लाल रंग की लाख, आलता, महावर – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *अलत्तको यावको च लाखा जतु नपुंसके,* अभि॰ प॰ 305; – **कत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अलक्तककृत], महावर या आलता से रंगा हुआ – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अलत्तककता पादा, पादुकारुय्ह वेसिका,* थेरगा॰ 459; ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.397; *अलत्तककता पादा, मुखं चुण्णकमक्खितं,* थेरगा॰ 771; – **पटल/पाटल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, महावर या आलता जैसा श्वेतरक्त वर्ण, लाख जैसा रंग – *तेन पच्चूससमये अलत्तकपटलबन्धुजीवकपुप्फसदिसं मंसपेसिं विजायि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).332; खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 128; *अलत्तकपाटलवण्णं उत्तरासङ्गचीवरं एकंसं कत्मेव,* जा॰ अट्ठ॰ 4.103; – **रसरञ्जित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अलक्तकरसरञ्जित], लाख के द्रव द्वारा रंगा हुआ – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *सक्को चीवरकरणट्ठाने भूमिपरिभण्डमकासि, भूमि अलत्तकरसरञ्जिता विय अहोसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.345; – **वण्ण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अलक्तकवर्ण], लाख या महावर जैसे रङ्ग वाला – **नं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तावदेव अलत्तकवण्णं रत्तचन्दनं पज्झायि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.115; – **ण्णानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *थेरस्स हत्थतो मुच्चित्वा अलत्तकवण्णानि भगवतो पादतलानि चन्दनदारुआदीसु ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.175.

**अळत्तुरुनाडाल्वार** पु॰, व्य॰ सं॰, दो तमिल शासकों की उपाधि या नाम – *अळत्तुरुनाडाल्वारो तयो मण्णयरायरा, कळवण्डियनाडाल्वारो, केरळसीहमुत्तरो,* चू॰ वं॰ 76.141; *अळत्तुरुनाडाल्वरा दुवे पन्दियरायरो,* चू॰ वं॰ 76.184.

**अलत्थ** √लभ का अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, उसने पाया, लाभ प्राप्त किया – *सब्बाव इत्थी कयिरुं नु पापं, अञ्ञं अलत्थ पीठसप्पिनापि सद्धिं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.432; *अलत्थाति अलद्धा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.435.

**अलद्ध** त्रि॰, √लभ के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अलब्ध], वह, जिसने कुछ भी प्राप्त नहीं किया है – **द्धस्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलद्धस्स च यो लाभो, लद्धस्स चानुरक्खणा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.111; *अलद्धस्साति यो च पुब्बे अलद्धस्स लाभस्स लाभो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.112; – **द्धन्नलवोदक** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसे अन्न एवं जल की एक बूंद तक प्राप्त नहीं हुई है –

**दका** पु., प्र. वि., ब. व. - *अनच्छादितकोपीना अलद्धन्नलवोदका,* सद्धम्मो. 106.

**अलद्धब्ब** त्रि., √लभ के सं. कृ. का निषे., नहीं प्राप्त होने योग्य, नहीं मिलने योग्य - **ब्बं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *पिण्डम्पि अलद्धब्बं अहोसि,* म. नि. 2.198; *एत्थ पूरेतुं अयुत्तट्ठेन कायदुच्चरितादि अविन्दियं नाम अलद्धब्बं ति अत्थो,* सद्द. 2.577.

**अलद्धमोक्ख** त्रि., ब. स. [अलब्धाधिमोक्ष], सुदृढ़-संकल्प को प्राप्त न करने वाला - **क्खा** पु., प्र. वि., ब. व. - *ये पुब्बबुद्धेसु कताधिकारा, अलद्धमोक्खा जिनसासनेसु,* अप. 1.1.

**अलद्धविपाकवार** त्रि., ब. स. [अलब्धविपाकवार], परिपाक होने के अवसर को न प्राप्त करने वाला, वह, जिसके परिपाक का अवसर ही नहीं आया है - **रं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *अपरिपक्कवेदनीयन्ति अलद्धविपाकवारं,* अ. नि. अट्ठ. 3.263.

**अलद्धा** √लभ के पू. का. कृ. लद्धा का निषे. [अलभ्य], नहीं प्राप्त कर - *कथं झायिं बहुलं कामसञ्ञा, परिबाहिरा होन्ति अलद्ध यो त'न्ति,* स. नि. 1(1).148; 149; *अलद्धाति अलभित्वा,* स. नि. अट्ठ. 1.165.

**अलद्धाधिमोक्ख** त्रि., ब. स. [अलब्धाधिमोक्ष], सुदृढ़-संकल्प को प्राप्त न किया हुआ, संशयालु - **क्खे** पु., सप्त. वि., ए. व. - *विचिकिच्छासहगते अलद्धाधिमोक्खे दुब्बलेपि पटिसन्धिं आकङ्खमाने उद्धच्चसहगतं लद्धाधिमोक्खं बलवं कस्मा नाकङ्खतीति?* ध. स. अट्ठ. 300.

**अलद्धूपचार** त्रि., ब. स. [अलब्धोपचार], पूर्णरूप से प्रयास न किया गया, आधे-अधूरे रूप में किया गया - **रं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *अलद्धूपचारं सिप्पं फलं न देति ताताति,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.235.

**अळनागराजमहेसी** स्त्री., व्य. सं., नागों की एक रानी - *चित्तलपब्बते भिक्खुना नीहटउदकवाहकं अळनागराजमहेसी विय, एवम्पि वट्टति,* पारा. अट्ठ. 2.234; पाठा. अळन्दनागराजमहेसी.

**अलपित** त्रि., √लप के भू. क. कृ., लपित का निषे. [अलपित], नहीं कहा गया, नहीं स्थापित या नहीं प्रतिपादित - **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. *अभासितं अलपितं तथागतेन भासितं लपितं तथागतेनाति दीपेति,* महाव. 476.

**अलब्भ** त्रि., √लभ से सं. कृ., लब्भ का निषे. [अलभ्य], नहीं प्राप्त करने योग्य, नहीं मिल सकने योग्य - **ब्भं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *यमिदं कम्मं दिट्ठधम्मवेदनीयं तं उपक्कमेन वा पधानेन वा सम्परायवेदनीयं होतूति अलब्भमेतं,* म. नि. 3.7.

**अलब्भनीय** त्रि., √लभ के सं. कृ., लब्भनीय का निषे. [अलभनीय], उपरिवत् - **यानि** नपुं., प्र. वि., ब. व. - *अलब्भनीयानि ठानानि समणेन वा ब्राह्मणेन वा देवेन वा मारेन वा ब्रह्मुना वा केनचि वा लोकस्मिं,* अ. नि. 2(1).50; - **यट्ठान** नपुं., कर्म. स. [अलभनीयस्थान], प्राप्त न हो सकने योग्य चीज या वस्तु - **नं** प्र. वि., ए. व. - *पण्डितानं कथं सुत्वा अलब्भनीयट्ठान'न्ति तथतो ञत्वा अप्पमत्तकम्पि सोकं न करिंसू'ति,* जा. अट्ठ. 4.53.

**अलब्भनेय्य** त्रि., √लभ के सं. कृ., लब्भनेय्य का निषे. [अलभनीय], उपरिवत् - **य्यो** पु., प्र. वि., ए. व. *सचे पजानेय्य अलब्भनेय्यो, मयाव अञ्ञेन वा एस अत्थो,* अ. नि. 2(1).53; जा. अट्ठ. 3.177; - **खेमता** स्त्री., भाव., कुशल-मङ्गल या कल्याण का अप्राप्य होना - **य** प्र. वि., ए. व. - *अतायनताय चेव अलब्भनेय्यखेमताय च अताणतो,* महानि. अट्ठ. 132; - **ट्ठान** नपुं., कर्म. स. [अलभनीयस्थान], नहीं प्राप्त हो सकने योग्य अवस्था या स्थिति - **नं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *यस्मा अलब्भियं, अलब्भनेय्यट्ठानञ्हि नामेतन्ति अत्थो,* जा. अट्ठ. 4.77; - **पतिट्ठ** त्रि., ब. स. [अलभनीयप्रतिष्ठ], किसी अवस्था पर दृढ़-स्थिति प्राप्त न करने वाला - **ट्ठं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *दुक्खोगाहं अलब्भनेय्यपतिट्ठञ्च, तस्मा गम्भीरं,* ध. स. अट्ठ. 24; *सकलसुत्तन्तं भगवा परेसं पञ्ञाय अलब्भनेय्यपतिट्ठं परमगम्भीरं सब्बञ्ञुतञाणं दस्सेन्तो ...,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).60; - **वत्थु** नपुं., कर्म. स. [अलभनीयवस्तु], प्राप्त न हो सकने योग्य वस्तु - **स्मिं** सप्त. वि., ए. व. - *आकासेन गच्छन्तस्स चन्दस्स गहेतुकामतासदिसं अलब्भनेय्यवत्थुस्मिं इच्छाभावतोति अधिप्पायो,* पे. व. अट्ठ. 55.

**अलब्भिय** त्रि., √लभ के सं. कृ., लब्भिय का निषे. [अलभ्य], नहीं पाए जाने योग्य, अप्राप्य - **यं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *जातो मे मा मरी पुत्तो, कुतो लब्भा अलब्भियं,* जा. अट्ठ. 4.77; *यस्मा अलब्भियं, अलब्भनेय्यट्ठानञ्हि नामेतन्ति अत्थो,* तदे..

**अलमत्थ / अलमत्त** त्रि., ब. स. [अलमर्थ], सक्षम, समर्थ, योग्य, निपुण - **त्थो** पु., प्र. वि., ए. व. - *एवं भोगे समाहत्वा, अलमत्तो कुले गिही,* दी. नि. 3.143; *अलमत्थोति युत्तसभावो समत्थो वा परियत्तरूपो घरावासं सण्ठापेतुं,* दी.

नि॰ अट्ठ॰ 3.121; – **तर** त्रि॰, तुल॰ विशे॰, अधिक योग्य, अधिक सामर्थ, अधिक निपुण – **तरा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तुम्हे तेन पण्डिततरा च ब्यत्ततरा च बहुस्सुततरा च अलमत्थतरा च,* चूळव॰ 2; *अलमत्थतराति समत्थतरा,* चूळव॰ अट्ठ॰ 1.

**अलमत्थदस** त्रि॰, [अलमर्थदृक्], हितकारी या उपयोगी बातों को देखने में समर्थ (ऋषि) – **सा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अलमत्थदसतरेहीति एत्थ अत्थे पस्सितुं समत्था अलमत्थदसा, ते अतिसित्वा ठिता अलमत्थदसतरा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.359; – **दसतर** त्रि॰, तुल॰ विशे॰, हितकारक बातों को देखने में अधिक समक्ष या समर्थ – **तरो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलमत्थदसतरो चेव पितरा; येपिस्स पिता अत्थे अनुसासि, तेपि जोतिपालस्सेव माणवस्स अनुसासनिया'ति,* दी॰ नि॰ 2.170; *अलमत्थदसतरोति समत्थो पटिबलो अत्थदसो अलमत्थदसो, तं अलमत्थदसं तिरेतीति अलमत्थदसतरो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.227.

**अलमत्थविचिन्तक** त्रि॰, [अलमर्थविचिन्तक], हितकारक एवं उपयोगी बातों का निश्चय करने में सक्षम – **कं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पण्डितं वत मं सन्तं, अलमत्थविचिन्तकं,* थेरगा॰ 252; *अलमत्थविचिन्तकन्ति अत्तनो च परेसञ्च अत्थं हितं विचिन्तेतुं समत्थं, अलं वा परियत्तं अत्थस्स विचिन्तकं, किलेसविद्धंसनसमत्थं अत्थदस्सिनं वा, सब्बमेतं अत्तनो अन्तिमभविकताय थेरो वदति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.405.

**अलमरिय** त्रि॰, कर्म॰ स॰, आर्य होने में सक्षम, आर्य की पहचान करने में सक्षम, आर्य बनाने वाली बातों को जानने में समर्थ – **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ अलमरियं ञातुन्ति अलमरियो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).334; – **या** ब॰ व॰ – *ये इमेसं भवतं धम्मा अकुसला अकुसलसङ्खाता, सावज्जा सावज्जसङ्खाता, असेवितब्बा असेवितब्बसङ्खाता, न अलमरिया न अलमरियसङ्खाता, कण्हा कण्हसङ्खाता ...,* दी॰ नि॰ 1.148.

**अलमरियञाणदस्सन** त्रि॰, उत्तम ज्ञान एवं दर्शन को प्राप्त करने में सक्षम – **नं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यो पन भिक्खु अनभिजानं उत्तरिमनुस्सधम्मं अत्तुपनायिकं अलमरियञाणदस्सनं समुदाचरेय्य,* पारा॰ 110; 111; *अलमरियञाणदस्सनन्ति एत्थ लोकियलोकुत्तरा पञ्ञा जाननट्ठेन ञाणं, चक्खुना दिट्ठमिव धम्मं पच्चक्खकरणतो दस्सनट्ठेन दस्सनन्ति ञाणदस्सनं, ... तत्थ येन ञाणदस्सनेन सो अलमरियञाणदस्सनोति वुच्चति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.73; – **विसेस** पु॰, तत्पु॰ स॰, उत्तम ज्ञान एवं दर्शन की क्षमता की सबसे उत्कृष्ट अवस्था – **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नत्थि समणस्स गोतमस्स उत्तरिमनुस्सधम्मा अलमरियञाणदस्सनविसेसो,* म॰ नि॰ 1.99; *अलमरियो च सो ञाणदस्सनविसेसो चाति अलमरियञाणदस्सनविसेसो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).334; – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इरियाय ताय पटिपदाय ताय दुक्करकारिकाय नाज्झगमं उत्तरिं मनुस्सधम्मा अलमरियञाणदस्सनविसेसं,* म॰ नि॰ 1.115.

**अलंपञ्ञ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अलंप्रज्ञ], समझदार, परिपक्व बुद्धि वाला – **ञ्ञो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यतो च खो, भिक्खवे, सो कुमारो बुद्धो होति अलंपञ्ञो,* अ॰ नि॰ 2(1).6; *अलंपञ्ञोति युत्तपञ्ञो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.3.

**अलंपतेय्य** स्त्री॰, पति प्राप्त करने हेतु उपयुक्त आयु वाली, विवाह करने योग्य आयु को प्राप्त नारी – **य्या** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *मनुस्सेसु पञ्चवस्सिका कुमारिका अलंपतेय्या भविस्सन्ति,* दी॰ नि॰ 3.52; *अलंपतेय्याति पतिनो दातुं युत्ता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.33.

**अलम्बत्थना / अलम्बत्थनी** स्त्री॰, ब॰ व॰ [अलम्बसस्तनो], वह नारी, जिसके स्तन नीचे की ओर लटके हुए न हो, कठोर स्तनों वाली युवती – **नियो** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *महासत्तस्स पन अतिदीघादिदोसवज्जिता अलम्बत्थनियो मधुरथञ्ञायो चतुसट्ठि धातियो अदासि,* जा॰ अट्ठ॰ 6.3; – **ता** स्त्री॰, भाव॰ [अलम्बस्तनता], स्तनों के लटकते न रहने की स्थिति में होना, स्तनों का कठोर होना – *अनुन्नतकुच्छिता छट्ठो अलम्बत्थनता सत्तमो, अपलितभावो अट्ठमो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.232.

**अलम्बित** त्रि॰, √लम्ब के भू॰ क॰ कृ॰ लम्बित का निषे॰, वह, जिसकी प्रगति में कोई बाधा नहीं डाली गई है, बिना हिचकिचाहट वाला – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहापेत्वा अलम्बित्वाति अपरिहीनं अलम्बितं कत्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.311.

**अलम्बित्वा** √लम्ब के पू॰ का॰ कृ॰, प्रेर॰ लम्बित्वा का निषे॰, बिना देरी के, बिना बाधा या हिचकिचाहट के – *अहापेत्वा अलम्बित्वा परिपूरं वित्थारेन परस्स अवण्णं भासिता होति,* अ॰ नि॰ 1(2).89; *अहापेत्वा अलम्बित्वाति अपरिहीनं अलम्बितं कत्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.311.

**अलम्बुसा** स्त्री॰, एक अप्सरा का नाम – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'देवकञ्ञं पराभेत्वा, सुधम्मायं अलम्बुस'न्ति ... पण्डुकम्बलसिलासने निसिन्नो तं अलम्बुसं पक्कोसापेत्वा*

*इदमाह,* जा॰ अट्ठ॰ 5.146; *सक्कट्ठानं नु खो तापसो पत्थेती'ति अलम्बुसं नाम देवकञ्ञं तापसस्स तपं भिन्दित्वा एही'ति पेसेसि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.274; – **जातक** नपुं॰, जा॰ अट्ठ॰ के 523वें जातक का शीर्षक, जिसमें अलम्बुसा नामक एक अप्सरा के द्वारा इसिसिङ्ग नामक ऋषि को तपोभ्रष्ट करने के असफल प्रयास का कथानक दिया गया है, जा॰ अट्ठ॰ 5.145-156.

**अलवणभोजी** त्रि॰, [अलवणभोजी], बिना नमक का भोजन खाने वाला, नमकीन या नमकयुक्त भोजन न खाने वाला – *असुरियंपस्सानि मुखानि, अचन्दमुल्लोकिकानि मुखानि, असद्धभोजी, अलवणभोजी, अपुनगेय्या गाथा,* सद्द॰ 3.744.

**अलस¹** त्रि॰, [अलस], आलसी, सुस्त, अकर्मण्य – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निक्कोसज्जो अकिलासु, मन्दो तु अलसो'प्यथ,* अभि॰ प॰ 516; ... *यथा-मनुस्सो, ... इल्लिसो, अलसो, महिसो सीसं कीसं,* क॰ व्या॰ 675; *अलसो कोधपञ्ञाणो, तं पराभवतो मुखं,* सु॰ नि॰ 96; *अलसोति जातिअलसो अच्चन्ताभिभूतो थिनेन ठितट्ठाने ठितो एव होति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.134; – **सा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकम्मकाया अलसा महग्घसा,* अ॰ नि॰ 2(2).230; *अलसाति निसिन्नट्ठाने निसिन्नाव ठितट्ठाने ठिताव होति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.178; – **जातिक** त्रि॰, [अलसजातिक], आलसी स्वभाव वाला, स्वभाव से ही सुस्त या निष्क्रिय रहने वाला – **का** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलसजातिका अम्हाकं धीता, एतिस्सा सामिको कञ्चिकमत्तम्पि न लभिस्सति मञ्ञे'ति* ..., ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.218; – **कस्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञतरस्स सत्तस्स अलसजातिकस्स एतदहोसि,* दी॰ नि॰ 3.66; – **ता** स्त्री॰, अलस का भाव॰ [अलसता], आलस्य, निष्क्रियता, निकम्मापन, सुस्ती – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवमेवं अलसताय कम्मन्ते अप्पयोजेत्वा वप्पमङ्गलादीसु पिण्डाय चरित्वा* ..., सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.112; *अलसो अलसताय मन्तितं अत्थं ब्यापादेति,* मि॰ प॰ 103; – **भाव** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अलसभाव], आलस्य, सुस्ती, निष्क्रियता – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *युवा बलीति पठमयोब्बने ठितो बलसम्पन्नोपि हुत्वा अलसभावेन उपेतो होति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.236.

**अलसक** पु॰, [अलसक], पेट का एक रोग, अपच या अजीर्णता का रोग, अतिभोजन – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अचेलो कोरक्खत्तियो सत्तमं दिवसं अलसकेन कालङ्करिस्सति,* दी॰ नि॰ 3.5; *अलसकेनाति अलसकब्याधिना,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.5; *अलसकेनाति अजीरणेन आमरोगेन,* लीन॰ (दी॰ नि॰ टी॰) 3.5.

**अलसताळम्बर** नपुं॰, समा॰ द्व॰ स॰, दो प्रकार के वाद्य – *अलसो च ताळम्बरञ्च अलसताळम्बरं,* मो॰ व्या॰ 3.19.

**अलसन्द¹** पु॰, व्य॰ सं॰, यूनानियों के अधीनस्थ एक द्वीप का नाम, जहां यूनानी शासक मिलिन्द का जन्म हुआ – *अत्थि, भन्ते, अलसन्दो नाम दीपो, तत्थाहं जातो'ति,* मि॰ प॰ 91; – **न्दं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *महासमुद्दं पविसित्वा वङ्गं तक्कोलं चीनं सोवीरं सुरट्ठं अलसन्दं कोलपट्टनं सुवण्णभूमिं गच्छति,* मि॰ प॰ 324.

**अलसन्द²** पु॰, सिंहली सूचियों में उल्लिखित यूनानियों का एक सुदूरवर्ती बन्दरगाह – *योननगरालसन्दा योनमहाधम्मरक्खितो,* म॰ वं॰ 29.39; *योननगरालसन्दा ति योनविसयम्हि अलसन्दा नाम नगरपरिवत्ततो ति वुत्तं होति,* म॰ वं॰ टी॰ 481.

**अलसन्दक** पु॰, अलसन्दा नामक यूनानी नगर या द्वीप का निवासी – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अलसन्दका पल्लवका, धम्मरा निग्गमानुसा,* अप॰ 1.394.

**अलसुण** नपुं॰, लसुण का निषे॰ [अलशुन], लहसुन से भिन्न कुछ और – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लसुणे अलसुणसञ्ञा खादति, आपत्ति पाचित्तियस्स ... अलसुणे लसुणसञ्ञा खादति, आपत्ति दुक्कटस्स, अलसुणे वेमतिका खादति, आपत्ति दुक्कटस्स, अलसुणे अलसुणसञ्ञा खादति, अनापत्ति,* पाचि॰ 353-54.

**अलात¹ / आलात** नपुं॰, [अलात], आग का अंगार, अलाव, अधजली लकड़ी – **तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुक्कुळो तुण्हभस्मस्मिं, अङ्गारो'लातमुम्मुकं,* अभि॰ प॰ 36; *जवतो पनस्स सरीरं अन्धकारे परिब्भमन्तं अलातं विय खायति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.284; – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा अलातं गहेत्वा निद्दायमाना विय निसीदित्वा वीहिखादनत्थाय एळके सम्पत्ते उट्ठाय अलातेन एळकं पहरि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.462; – **तानि** ब॰ व॰ – *सक्को अलातानि समानेन्तो अग्गिं जालेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.78; – **खण्ड** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अलातखण्ड], आग के अंगारो का एक हिस्सा, अलाव का एक भाग – **ण्डं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अलातखण्डं वा अङ्गारपिण्डो वा छारिका वा धूमो वा उपट्ठाति,* विसुद्धि॰ 1.164; – **तग्गिसिखा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अलाताग्निशिखा], आग के अङ्गारों की लौ या लपट, अलाव से बाहर निकल रही लौ – *बलवता पुरिसेन आविञ्छनअलातग्गिसिखा विय उय्यानपाकारमत्थके*

त्रि., ब. स. [अविहतस्थाणुकण्टक], ऐसी जगह, जिसमें से ठूंठ और झाड़ियां निकाली या नष्ट नहीं की गई हैं, बिना साफ किए हुए ठूंठों और कांटो से भरा - **के** नपुं., सप्त. वि., ए. व. - *सो तत्थ दुक्खेत्ते दुब्भूमे अविहतखाणुकण्टके बीजानि पतिट्ठापेय्य ... असुखसयितानि,* दी. नि. 2.260; - **योब्बन** त्रि., ब. स. [अविहतयौवन], वह, जिसकी युवावस्था अभी तक समाप्त या नष्ट नहीं हुई है, युवावस्था में विद्यमान - **ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *दसक्खत्तुं विजातापि खो पन साकिं विजाता विय अविगतयोब्बनायेव होति,* ध. प. अट्ठ. 1.217; - **सक्कायदिट्ठिक** त्रि., ब. स. [अविहतसत्कायदृष्टिक], वह, जिसके चित्त में सत्कायदृष्टि अथवा आत्मा की नित्यता की मिथ्या धारणा नष्ट नहीं हुई है - *पुथु अविहतसक्कायदिट्ठिकाति पुथुज्जना,* ध. स. अट्ठ. 378.

**अविहिंसक** त्रि., विहिंसक का निषे. [अविहिंसक], हिंसा से परिपूर्ण मनोवृत्ति न रखने वाला, मैत्रीभावना से युक्त चित्तवाला - **का** पु., प्र. वि., ब. व. - *मयमेत्थ अविहिंसका भविस्सामा'ति सल्लेखो करणीयो,* म. नि. 1.53.

**अविहिंसना** स्त्री., विहिंसना का निषे., हिंसामयी मनोभावना का अभाव, दयालुता, मैत्रीभाव, करुणा का भाव - *अविहेसाति अविहिंसना,* पारा. अट्ठ. 1.230.

**अविहिंसन्त** त्रि., वि + √हिंस के वर्त. कृ. का निषे. [अविहिंसत्], किसी की हिंसा न करने वाला, किसी को पीड़ा या कष्ट न देने वाला - **न्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अहेठयं चरन्ति अविहिंसन्तो चरमानो,* स. नि. अट्ठ. 1.57.

**अविहिंसा** स्त्री., विहिंसा का निषे. [अविहिंसा], हिंसामयी मनोभावना का अभाव, दयालुता, मैत्रीभाव, करुणा का भाव - *साधु धम्मचरिया ... पुञ्ञकिरिया साधु अविहिंसा साधु भूतानुकम्पा'ति,* दी. नि. 2.22; *अविहिंसाति करुणाय पुब्बभागो,* दी. नि. अट्ठ. 2.42; - **सं** द्वि. वि., ए. व. - *सोरच्चं अविहिंसञ्च, खन्तिञ्चापि अवण्णयुं* सु. नि. 294; *अविहिंसाति पाणिआदीहि अविहेसिकजातिकता सकरुणभावो,* सु. नि. अट्ठ. 2.48; - **य** तृ. वि., ए. व. - *खन्तिया, अविहिंसाय, मेत्तचित्तताय, अनुदयताय ... परं रक्खतो,* स. नि. 3(1).244; *अविहिंसायाति सपुब्बभागाय करुणाय,* स. नि. अट्ठ. 3.254; - **यं** सप्त. वि., ए. व. - ... *अक्कोधे अविहिंसायं सच्चे सोचेय्य,* मि. प. 123; - **छन्द** पु., तत्पु. स., करुणा या मैत्रीभाव से सम्बन्धित इच्छा - **न्दं** द्वि. वि., ए. व. - *अविहिंसाछन्दं पटिच्च उप्पज्जति अविहिंसापरिळाहो,* स. नि. 1(2).135; - **धातु** स्त्री., तत्पु. स. [अविहिंसाधातु], प्राणियों के प्रति अहिंसा या करुणा का चेतसिक तत्त्व - **तु** प्र. वि., ए. व. - *तिस्सो कुसलधातुयो नेक्खम्मधातु, अब्यापादधातु, अविहिंसाधातु,* दी. नि. 3.172; *या सत्तेसु करुणा ... करुणाचेतोविमुत्ती'ति अयं अविहिंसाधातु,* दी. नि. अट्ठ. 3.154; - **तुं** द्वि. वि., ए. व. - *अविहिंसाधातुं ..., पटिच्च उप्पज्जति अविहिंसासञ्ञा,* स. नि. 1(2).135; - **पच्चुपट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [अविहिंसाप्रत्युपस्थान], अहिंसा के रूप में प्रकाशित होने वाली / वाला प्रकट होने वाला / वाली - ... *करुणा, ..., अविहिंसापच्चुपट्ठाना, ...,* अभि. अव. 23; - **पटिसंयुत्त** त्रि., तत्पु. स. [अविहिंसाप्रतिसंयुक्त], अहिंसा के साथ जुड़ा हुआ, अहिंसा में अन्तर्भूत - **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अविहिंसापटिसंयुत्तो तक्को वितक्को सङ्कप्पो अप्पना ब्यप्पना ... सम्मासङ्कप्पो,* विभ. 97; - **त्ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *अविहिंसापटिसञ्ञुत्ता सञ्ञा अविहिंसासञ्ञा,* महानि. अट्ठ. 135; - **परिळाह** पु., तत्पु. स. [अविहिंसापरिडाह], अहिंसा के लिए उत्कण्ठा, अभिलाषा या ललक - **हो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अविहिंसाछन्दं पटिच्च उप्पज्जति अविहिंसापरिळाहो,* स. नि. 1(2).135; - **परियेसना** स्त्री., तत्पु. स. [अविहिंसापर्येषण], अहिंसा-भावना की खोज या उसे पाने की उत्कण्ठा - *अविहिंसापरिळाहं पटिच्च उप्पज्जति अविहिंसापरियेसना,* स. नि. 1(2).135; - **वितक्क** पु., तत्पु. स. [अविहिंसावितर्क], चित्त में अहिंसा की भावना का अभिनिरोपण - **क्कं** द्वि. वि., ए. व. - *अविहिंसावितक्कं बहुलमकासि,* म. नि. 1.165; - **संकप्प** पु., तत्पु. स. [अविहिंसासंकल्प], तीन संकल्पों में से एक, अहिंसा-विषयक संकल्प - **प्पा** प्र. वि., ब. व. - *तयो कुसलसङ्कप्पा - नेक्खम्मसङ्कप्पो, अब्यापादसङ्कप्पो, अविहिंसासङ्कप्पो,* दी. नि. 3.172; - **सञ्ञा** स्त्री., तत्पु. स. [अविहिंसासंज्ञा], अहिंसा-विषयक संज्ञास्तरीय ज्ञान, तीन कुशलसंज्ञाओं में एक - *तिस्सो कुसलसञ्ञा - नेक्खम्मसञ्ञा, अब्यापादसञ्ञा, अविहिंसासञ्ञा,* दी. नि. 3.172; - **सारितक्ख** त्रि., ब. स. [अविहिंसासारिताक्ष], अहिंसा द्वारा घुमाई जा रही धुरी से युक्त - **क्खो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अविहिंसासारितक्खो, संविभागपटिच्छदो,* जा. अट्ठ. 7.142; *अविहिंसासारितक्खोति अविहिंसामयेन सारितेन सुट्ठु परिनिट्ठितेन अक्खेन समन्नागतो,* जा. अट्ठ. 7.143.

**अविहेठकजातिक** त्रि., विहेठकजातिक का निषे. [अविहेठकजातिक], स्वभाव से ही किसी को पीड़ा न देने

वाला, अहिंसक या अनुत्पीड़क प्रकृति वाला – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *तथागतो पुरिमं जातिं ... सत्तानं अविहेठकजातिको अहोसि पाणिना वा ... सत्थेन वा,* दी. नि. 3.124.

**अविहेठन / अविहेठना** पु./स्त्री., [अविहेठना], अहिंसा, अनुत्पीड़न, पीड़ा न देना, कष्ट न पहुंचाना, अविहिंसन, अहानि – **नत्थ** पु., तत्पु. स., हानि नहीं होने का प्रयोजन – **त्थाय** च. वि., ए. व. – *एवमस्सा सीहादीनम्पि अविहेठनत्थाय आरक्खं ... आणापेसुं,* जा. अट्ठ. 7.329; – **ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *अहिंसाति परेसं अविहेसा अविहेठना,* जा. अट्ठ. 2.45.

**अविहेठयन्त** त्रि., वि + √हेठ का वर्त. कृ. का निषे. [अविहेठयत्], पीड़ित न करता हुआ, चोट न पहुंचा रहा, हानि नहीं कर रहा – **यं** पु., प्र. वि., ए. व. – *सब्बेसु भूतेसु निधाय दण्डं, अविहेठयं अञ्ञतरम्पि तेसं,* सु. नि. 35; *अविहेठयन्ति अविहेठयन्तो,* सु. नि. अट्ठ. 1.52.

**अविहेसिकजातिकता** स्त्री., भाव., अहिंसक प्रकृति का होना, कष्ट या पीड़ा न देने वाले स्वभाव का होना – **ता** प्र. वि., ए. व. *अविहिंसाति पाणिआदीहि अविहेसिकजातिकता सकरुणभावो,* सु. नि. अट्ठ. 2.48.

**अविहेसा** स्त्री., विहेसा का निषे. [अविहिंसा], प्राणियों के प्रति हिंसक मनोवृत्ति का अभाव, प्राणियों के प्रति अनुकम्पा या उनका कल्याण करने का भाव – *तस्स मोघपुरिसस्स पाणेसु अनुदया अनुकम्पा अविहेसा भविस्सति,* पारा. 48; *अविहेसा ति अविहिंसना, एतेहि करुणापुब्बभागं दस्सेति,* पारा. अट्ठ. 1.230; *अहिंसाति परेसं अविहेसा अविहेठना,* जा. अट्ठ. 2.45; – **सं** द्वि. वि., ए. व. – *अविहेसं खो पनस्स मनसिकरोतो ... विमुच्चति,* अ. नि. 2(1).225; – **य** च. वि., ए. व.– ... *अविहेसाय चित्तं पक्खन्दति पसीदति सन्तिट्ठति विमुच्चति,* अ. नि. 2(1).225; – **धातु** स्त्री., तत्पु. स. [अविहिंसाधातु], धातु या मूल-तत्त्व के रूप में अहिंसा की भावना – *छयिमा, ..., धातुयो – कामधातु, ..., अविहिंसाधातु,* म. नि. 3.109; – **वन्तु** त्रि., [अविहिंसावत्], अहिंसा की भावना से युक्त, अनुकम्पा से भरा हुआ – **वा** पु., प्र. वि., ए. व. – *अविहेसवा होति, अविहेसासहगतेन चेतसा विहरति,* म. नि. 3.98.

**अवीचि**[1] त्रि., वीचि का निषे., ब. स. [अवीचि, पु./स्त्री.], बिना अन्तराल वाला, लगातार चल रहा, सतत् रूप में प्रवर्तित, व्यवधानरहित, **चि** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *अवीचीति अविरळं,* महानि. अट्ठ. 62; *पुन अवीचि सवीचीति एवम्पि दुविधा होति,* ध. स. अट्ठ. 360; – **क** त्रि., ब. स. [अवीचिक], लगातार चल रहा / रही – **का** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *विसदिसचित्तपवत्तिसङ्खाताय वीचिया अभावेन अवीचिका, चित्तसन्तति,* विसुद्धि. महाटी. 2.450; – **कं** द्वि. वि., ए. व. – ... *अवीचिकं चित्तसन्ततिं अनुप्पबन्धमानं तथेव सङ्खारे आरम्मणं कत्वा उप्पज्जति पठमं जवनचित्तं,* विसुद्धि. 2.306; – **जरा** स्त्री., कर्म. स., लगातार रूप से चल रही जीर्णता, निरन्तर विद्यमान जरा, लगातार हो रहा रूपान्तरण – *अन्तरन्तरा वण्णविसेसादीनं दुविञ्ञेय्यत्ता जरा अवीचिजरा नाम,* ध. स. अट्ठ. 360; – **मनुसम्बन्ध** त्रि., अवीचि + अनुसम्बन्ध, व्यवधान से रहित क्रम, लगातार चल रहा सिलसिला – *अवीचिमनुसम्बन्धो, नदीसोतोव वत्ततीति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).271.

**अवीचि**[2] पु., (निरय के तात्पर्य में) स्त्री. [अवीचि त्रि.], आठ प्रकार के महानरकों में से एक *पतापनो अवीचि त्थी संघातो तपनो इति,* अभि. प. 657; – **चि** प्र. वि., ए. व. – ... *अयं लोको अवीचि मज्झे ...,* अ. नि. 1(1).186; *अवीचीव निरस्सादं लोकं ञत्वा दुखद्दितं,* सद्धम्मो. 37; – **चिं** द्वि. वि., ए. व. – ... *बहिजेतवने पथविया विवरे दिन्ने अवीचिं पाविसि,* जा. अट्ठ. 4.179; – **ना** तृ. वि., ए. व. *हेट्ठा च अवीचिना परिच्छिन्ने लोकसन्निवासे एतं ... नत्थी ति,* जा. अट्ठ. 1.350; – **तो** प. वि., ए. व. – *अयं पन अवीचितो याव भवग्गा पत्थटं किलेसोघं ... आह,* स. नि. अट्ठ. 1.17–18; – **म्हि** सप्त. वि., ए. व. – *अथ रुक्खं ... एकप्पहारेनेव कालं कत्वा अवीचिम्हि निब्बत्ता महादुक्खं अनुभवन्ति,* स. नि. अट्ठ. 1.100; – **चग्गि** पु., तत्पु. स., अवीचि-नरक की जलाने वाली आग – *यस्मिञ्च जायमानस्मिं अवीचग्गि न पज्जलि,* अप. 1.159; – **निरय** पु., तत्पु. स. [बौ. सं. अवीचिनिरय], अवीचि नाम वाला एक नरक – **यो** प्र. वि., ए. व. – *एवं अवीचिनिरयो, हेट्ठा उपरि पस्सतो,* महानि. 300; – **यं** द्वि. वि., ए. व. – *अवीचिनिरयं पत्तो, चतुद्वारं भयानकं,* चूळव. 343; – **ये** सप्त. वि., ए. व. – ... *न जच्चबधिरो, ..., न अवीचिनिरये, ..., न अञ्ञं चक्कवाळं सङ्कमति,* सु. नि. अट्ठ. 1.41–42; – **परायण** त्रि., तत्पु. स., अवीचि-नामक नरक में जाने वाला – *तस्माति यस्मा चेतियराजा छन्दागमनेन अवीचिपरायणो जातो,* जा. अट्ठ. 3.406; – **परियन्त** त्रि., ब. स. [बौ. सं. अवीचिपर्यन्त], अवीचि-नामक नरक की सीमा वाला, अवीचि नरक तक

जाने वाला - **न्तं** नपुं., क्रि. वि., द्वि. वि., ए. व. - *तत्थ इदं रूपं नाम हेट्ठा अवीचिपरियन्तं कत्वा उपरि अकनिट्ठब्रह्मलोकं ... वत्तति,* स. नि. अट्ठ. 3.106; - **महानिरय** पु., कर्म. स. [बौ. सं. अवीचिमहानिरय], अवीचि-नामक महान नरक - *तथा असुरभवनं अवीचिमहानिरयो जम्बुदीपो च,* सु. नि. अट्ठ. 2.150; - **स्स** ष. वि., ए. व. - *जालरोरुवोति पन अवीचिमहानिरयस्सेपेतं नामं,* स. नि. अट्ठ. 1.73; - **तो** प. वि., ए. व. - *तावदेव अवीचिमहानिरयतो अग्गिजाला निक्खमित्वा तं ... गण्हि,* जा. अट्ठ. 1.308; - **ये** सप्त. वि., ए. व. - *उण्हेन रुप्पनं अवीचिमहानिरये पाकटं होति,* स. नि. अट्ठ. 2.258; - **युप्पत्तिसंवत्तनिक** त्रि., [बौ. सं. अवीचिनिरयुत्पत्तिसंवर्तनिक], अवीचि-नामक नरक में उत्पत्ति दिलाने वाला, अवीचि-नरक की ओर ले जाने वाला - *एतमत्थं विदित्वाति एतं अवीचिमहानिरयुप्पत्तिसंवत्तनियं कप्पट्ठियं अतेकिच्छं ... विदित्वा ...,* उदा. अट्ठ. 259; - **सन्ताप** पु., तत्पु. स. [अवीचिमहानिरयसन्ताप], अवीचि-नामक महानरक की गर्मी या तपिश - **पो** प्र. वि., ए. व. - *जीवन्तस्सेव अवीचिमहानिरयसन्तापो उपट्ठहि,* ध. प. अट्ठ. 1.74; - **संपत्त** त्रि., तत्पु. स. [अवीचिसंप्राप्त], अवीचि-नामक महानरक में पहुंचा हुआ - *तस्मिं खणे दक्खिणचक्कवाळं ओसीदित्वा हेट्ठा अवीचिसम्पत्तं विय अहोसि,* जा. अट्ठ. 1.80.

**अवीत** त्रि., वि + √इ के भू. का. कृ. का निषे., केवल स. पू. प. के रूप में ही प्राप्त [अवीत], दूर नहीं गया हुआ, तिरोहित नहीं हो चुका - **गन्ध** त्रि., ब. स. [अवीतगन्ध], वह, जिसकी सुगन्ध नष्ट नहीं हुई है, सुगन्ध से युक्त **धं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *पदुमं यथा कोकनदं सुगन्धं, पातो सिया फुल्लमवीतगन्धं,* स. नि. 1(1).99; *यथा कोकनदसङ्खातं पदुमं पातोव फुल्लं, अवीतगन्धं सिया,* स. नि. अट्ठ. 1.134; - **च्छन्द** त्रि., ब. स. [अवीतछन्दस्], वह, जिसकी इच्छा या तृष्णा समाप्त नहीं हुई है - **न्दो** पु., प्र. वि., ए. व. - *... अवीतरागो होति अविगतच्छन्दो ...,* अ. नि. 3(1).265; - **तण्ह** त्रि., ब. स. [अवीततृष्ण], वह, जिसके मन की तृष्णा का निरोध या क्षय नहीं हुआ है - **ण्हो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अवीततण्हो हि पापिच्छो ...,* उदा. अट्ठ. 51; - **ण्हा** ब. व. - *राजा च अञ्ञे च बहू मनुस्सा, अवीततण्हा मरणं उपेन्ति,* थेरगा. 778; - **ण्हासे** ब. व. - *हीना नरा मच्चुमुखे लपन्ति, अवीततण्हासे भवाभवेसु,* सु. नि. 782; - **दोस** त्रि., ब. स. [अवीतद्वेष], द्वेष से अमुक्त, द्वेषयुक्त - **सो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अज्जापि नून समणो गोतमो अवीतरागो अवीतदोसो अवीतमोहो,* म. नि. 1.29; - **सा** ब. व. - *मयम्पि हि चक्खुविञ्ञेय्येसु रूपेसु अवीतरागा अवीतदोसा अवीतमोहा,* म. नि. 3.353-54; - **परिळाह** त्रि., ब. स. [अवीतपरिदाह], चित्त में जल रही अग्नि से अमुक्त, चित्त की व्याकुलता से युक्त - **हो** पु., प्र. वि., ए. व. - *... अवीतरागो होति ... अविगत परिळाहो अविगततण्हो,* अ. नि. 3(1).265; - **मोह** त्रि., ब. स., मोह से ग्रस्त चित्त वाला - *मयम्पि हि चक्खुविञ्ञेय्येसु रूपेसु अवीतरागा अवीतदोसा अवीतमोहा,* म. नि. 3.353-54; - **राग** त्रि., ब. स. [अवीतराग], राग से अविनिर्मुक्त, राग से ग्रस्त चित्त वाला - **गो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अवीतरागो कामेसु, यस्स पञ्चिन्द्रिया मुदू,* अ. नि. 2(2).84; **गं** द्वि. वि., ए. व. - *यञ्हि ... अवीतरागं इमिना उपक्कमेन उपक्कमेय्याम हदयं वास्स फलेय्य,* स. नि. 1(1).147; - **गा** पु., प्र. वि., ब. व. - *परिनिब्बुते ... अवीतरागा अप्पेकच्चे बाहा पग्गय्ह कन्दन्ति,* दी. नि. 2.118; *अवीतरागाति पुथुज्जना चेव सोतापन्नसकदागामिनो च,* दी. नि. अट्ठ. 2.168; - **गे** द्वि. वि., ब. व. - *सो अञ्ञे सत्ते पस्सामि कामेसु अवीतरागे कामतण्हाहि खज्जमाने ... पटिसेवन्ते,* म. नि. 2.184.

**अवीतिक्कन्तपुब्ब** त्रि., ब. स., वीतिक्कन्तपुब्ब का निषे. [अव्यतिक्रान्तपूर्व], वह, जिसने पहले या पूर्वकाल में पार नहीं किया है, अब से पहले पार न किया हुआ, उल्लंघन न किया हुआ - **ब्बं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *अतिण्णपुब्बन्ति इमिना दीघेन अद्धुना सुपिनन्तेनपि अवीतिक्कन्तपुब्बं,* सु. नि. अट्ठ. 2.37.

**अवीतिक्कमन्त** त्रि., वि + अति + √कम के वर्त. कृ. का निषे. [अव्यतिक्रान्त], उल्लघंन नहीं करता हुआ, अतिक्रमण नहीं करता हुआ - **न्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *तस्मिञ्च सिक्खापदे अवीतिक्कमन्तो सिक्खतीति,* पारा. अट्ठ. 1.193.

**अवीतिक्कम** पु., [अव्यतिक्रम], अनुल्लंघन, अतिक्रमण या अनाचार का अभाव, सदाचार - *सोरच्चनिद्देसे कायिको अवीतिक्कमोति तिविधं कायसुचरितं,* ध. स. अट्ठ. 1.417; *... कायिको अवीतिक्कमो वाचसिको अवीतिक्कमो'ति सीलमेव सोरच्च'न्ति वुत्तं,* स. नि. अट्ठ. 1.224.

**अवीतिक्कमन** नपुं., [अव्यतिक्रमण], अनुल्लंघन, अनाचार का व्यवहार में अप्रयोग - **नं** प्र. वि., ए. व. - *पाणातिपातस्स अवीतिक्कमनं अवीतिक्कमो सीलं,* विसुद्धि. महाटी. 1.72.

**अवीतिवत्त** त्रि., वि + अति + √वत के भू. क. कृ. का निषे. [अव्यतिवृत्त], **शा. अ.** पार नहीं किया हुआ, **ला. अ.** वश में न किया हुआ, नहीं जीता हुआ – **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *हीनाति अञ्ञे ततो सब्बमाह, तस्मा विवादानि अवीतिवत्तो,* सु. नि. 802; *तस्मा विवादानि अवीतिवत्तोति तेन कारणेन सो दिट्ठकलहे अवीतिवत्तोव होति,* सु. नि. अट्ठ. 2.222; – **त्ता** ब. व. – *अवीतिवत्ता सक्कायं, जातिमरणसारिनो,* थेरीगा. 199; *ततो एव अवीतिवत्ता सक्कायं निस्सरणाभिमुखा अहुत्वा सक्कायतीरमेव अनुपरिधावन्ता ... अनुस्सरन्ति,* थेरीगा. अट्ठ. 191.

**अवीमंसित** त्रि., वीमंसित का निषे. [अविमृष्ट], अपरीक्षित, अचिन्तित, ठीक से नहीं परखा गया – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *एवमेव अञ्ञेसम्पि येसञ्चेतं असङ्खातं अवीमंसितं,* जा. अट्ठ. 4.5.

**अवीरपुरिस** पु., वीरपुरिस का निषे. [अवीरपुरुष], कायर, बलहीन पुरुष – **सो** प्र. वि., ए. व. – *न अवीरपुरिसो विय अप्पमत्तकेनपि सीतेन चलति कम्पति कम्मट्ठानं विजहति,* अ. नि. अट्ठ. 3.130.

**अवीवदात** त्रि., वीवदात का निषे., तत्पु. स. [अव्यवदात], अस्वच्छ, अपवित्र, मलों से भरा हुआ – **ता** पु., प्र. वि., ब. व. – *पकप्पिता सङ्खता यस्स धम्मा, पुरक्खता सन्ति अवीवदाता,* सु. नि. 790; *अवीवदाताति अवोदाता,* सु. नि. अट्ठ. 2.216.

**अवुट्ठापनीय** त्रि., वि + उ + √ठा के प्रेर. के सं. कृ. का निषे. [अव्युत्थापनीय], नहीं हटाए जाने योग्य, नहीं निकाल बाहर कराने योग्य – **या** पु., प्र. वि., ब. व. – *न भिक्खवे भण्डागारिको वुट्ठापेतब्बोति एत्थ अञ्ञेपि अवुट्ठापनीया जानितब्बा,* महाव. अट्ठ. 381.

**अवुट्ठि** स्त्री., वुट्ठि का निषे., [अवृष्टि], वर्षा का अभाव, सूखा – **अतिवुट्ठिआदि** पु., सूखा या अतिवृष्टि इत्यादि – **दीहि** पु., तृ. वि., ब. व. – *विपज्जमानन्ति अवुट्ठिअतिवुट्ठिआदीहि कसिकम्मं, ...,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.312.

**अवुट्ठिक** त्रि., [अवृष्टिक], बिना वर्षा वाला/वाली – **का** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *अवुट्ठिका दिसा नत्थि, सन्तत्ता कुथितापि च,* अप. 2.190; – **मेघसम** त्रि., ब. स. [अवृष्टिकमेघसम], वर्षा रहित मेघ जैसा, बरसात न करने वाले बादल के समान – **मो** पु., प्र. वि., ए. व. – *छट्ठे अवुट्ठिकसमोति अवुट्ठिकमेघसमो,* इतिवु. अट्ठ. 209; – **समो** पु., ब. स., प्र. वि., ए. व. [अवृष्टिकसम], उपरिवत् – *पुग्गलो अवुट्ठिकसमो होति,* इतिवु. 48.

**अवुट्ठिका** स्त्री., अवुट्ठिक से व्यु., बिना वर्षा वाली, वर्षा से रहित – **य** तृ. वि., ए. व. – *ईतीनिपातेन अवुट्ठिताय वा, न किञ्चि विन्दन्ति,* जा. अट्ठ. 5.396.

**अवुट्ठित** त्रि., वि + उ + √ठा के भू. क. कृ. का निषे. [अव्युत्थित], अभी तक नहीं उठा हुआ – **तेन** पु., तृ. वि., ए. व. – *भुत्ताविना पवारितेन आसना अवुट्ठितेन कतं होति,* पाचि. 114; *आसना अवुट्ठितेनाति एत्थ पन असम्मोहत्थं अयं विनिच्छयो,* पाचि. अट्ठ. 85-86; – **ताय** स्त्री., सप्त. वि., ए. व. – *अवुट्ठिताय परिसाय,* महाव. 162.

**अवुत्त** त्रि., √वद के भू. क. कृ. का निषे. [अनुक्त], **क.** नहीं कहा गया, नाम लेकर नहीं पुकारा गया, अनिर्दिष्ट, असङ्केतित – **त्तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *अलमेतं सब्बन्ति अवुत्तं होति,* पाचि. 114; *अत्तनो ... तेन वुत्तञ्च अवुत्तञ्च ... उप्पादयिंसु,* जा. अट्ठ. 7.8; **ख.** अनामन्त्रित, स्वतःस्फूर्त, दूसरों द्वारा नहीं कहा गया – **त्ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – ..., *अवुत्ता धोवतीति, उद्देसाय वा ओवादाय वा आगता किलिन्नं चीवरं दिस्वा ... देथ,* पारा. अट्ठ. 2.219; – **काल** पु., कर्म. स. [अनुक्तकाल], समीप में विद्यमान काल, वर्तमान काल, अनिर्धारित काल – **लो** प्र. वि., ए. व. – *अनुं समीपे वुत्तोकालो अनुत्तकालो, पच्चुप्पन्नकालो ति अत्थो, न उत्तकालो ति वा अनुत्तकालो,* क. व्या. 417 पर क. व.; – **ले** सप्त. वि., ए. व. – *अत्थो अवुत्तकाले ति तस्स जायति मे मति,* सद्द. 1.51; – **नय** त्रि., ब. स. [अनुक्तनय], पूर्व में प्रकाशित न किए गए स्पष्टीकरण वाला, वह, जिसका स्पष्टीकरण पहले नहीं किया गया है – **यं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *यतो तानि अञ्ञानि च तथाविधानि छड्डेत्वा अवुत्तनयमेव वण्णयिस्साम,* सु. नि. अट्ठ. 2.71; – **पुब्ब** त्रि., ब. स. [अनुक्तपूर्व], पूर्व में नहीं कहा गया, पूर्व में अकथित – **ब्बं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. – ... *अग्गिकभारद्वाजस्साति यं यं अवुत्तपुब्बं, तं तदेव वण्णयिस्साम,* सु. नि. अट्ठ. 1.139; – **विकप्पनत्थ** पु., कर्म. स. [अनुक्तविकल्पार्थ], नहीं कहे गये विकल्प के अर्थ का प्रकाशक – *वा-सद्दो अवुत्तविकप्पनत्थो* ..., वि. वि. अट्ठ. 2.202; – **सिद्ध** त्रि., स्वतः प्रकाशित, बिना कहे हुए ही स्पष्ट – **द्धं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *तत्थ परिचारककारकानं ब्याकरणं अवुत्तसिद्धं,* लीन. (दी.नि.टी.) 2.187.

**अवुत्थ** त्रि., √वस के भू. क. कृ. का निषे. [अनुषित], वर्षावास पूरा नहीं किया हुआ – **त्थो** पु., प्र. वि., ए. व. – *वुत्तञ्हि खुद्दसिक्खावण्णनाय "अवुत्थोति पच्छिमिकाय*

*उपगतो अपरिनिट्ठितत्ता 'अवुत्थो'ति वुच्चती'ति,* विन॰ वि॰ टी॰ 2.168; – **पुब्ब** त्रि॰, ब॰ स॰ [अनुषितपूर्व], पूर्वकाल में एक साथ निवास नहीं किया हुआ – **ब्बं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ असन्थुतन्ति एकाहद्वीहम्पि एकतो अवुत्थपुब्बं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.208.

**अवुड्ढि** स्त्री॰, वुड्ढि का निषे॰ [अवृद्धि], पतन, पराभव – **ड्ढि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभवो ति अवुड्ढि,* सद्द॰ 1.248; – **ड्ढिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पराभवतीति पराभवो होति व्यसनं आपज्जति अवुड्ढिं पापुणाति,* सद्द॰ 1.4; – **क** त्रि॰, अवुड्ढि से व्यु॰ [अवृद्धिक], बिना वृद्धि वाला, विश्वास या वृद्धि से रहित – **का** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तनोति तनुते ति अवुड्ढिका,* सद्द॰ 2.550.

**अवुसित** त्रि॰, √वस के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अनुषित], ठीक से पालन न किया गया, उचित रूप में आचरण नहीं किया गया – **तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवुसितेन मे एत्थ वुसितं,* म॰ नि॰ 2.193; *अवुसितेनेव ब्रह्मचरियेन वुसितं नाम होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.163; – **त्त** नपुं॰, भाव॰ [अवुषितत्त्व], उचित रूप में आचरण या पालन नहीं किया जाना – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अम्बट्ठो माणवो ... अवुसितत्ता'ति,* दी॰ नि॰ 1.79; – **वन्तु** त्रि॰, [अनुषितवत्], पालन या आचरण नहीं करने वाला – **वा** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *आचरियकुले अवुसितवा ... असिक्खितो ... समानो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.206; – **वाद** पु॰, तत्पु॰ स॰, अप्रतिपालक या आचरण न करने वाले के रूप में कथन – **देन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवुसितवादेन वुच्चमानो कुपितो,* दी॰ नि॰ 1.79.

**अवुपच्छेद / अवूपच्छेद** पु॰, [अव्युच्छेद], व्यवधान का अभाव, निरन्तरता – **दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यत्थ अवुपच्छेदो तत्थ सन्तति,* नेत्ति॰ 66.

**अवूपसन्त** त्रि॰, वि + उप + √सम के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्युपशान्त], अशान्त, सङ्कटों या विपदाओं से भरपूर **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उद्धतो लोको अवूपसन्तोति,* पटि॰ म॰ 116; – **न्तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *घट्टितं चलितं भन्तं अवूपसन्तं,* महानि॰ 369; *अवूपसन्तन्ति अनिब्बुतं,* महानि॰ अट्ठ॰ 374; – **न्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अवूपसन्ता अज्झत्तं ... अच्छति,* थेरगा॰ 936; – **चित्त** ब॰ स॰ [अव्युपशान्तचित्त], अशान्त चित्त वाला, उद्विग्न चित्त वाला, राग द्वेष आदि से दूषित मन वाला – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अज्झत्तं अवूपसन्तचित्ता,* म॰ नि॰ 3.353; **न्ताकार** पु॰, कर्म॰ स॰, अशान्त अवस्था, अशान्ति, व्याकुलाहट – **रो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवूपसमो नाम अवूपसन्ताकारो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).295.

**अवूपसम** पु॰, [अव्युपशम], चित्त में शान्ति का अभाव, चित्त में राग एवं द्वेष आदि के कारण उत्पन्न व्याकुलता या व्यग्रता – **मो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतसो अवूपसमो,* स॰ नि॰ 3(1).82; – **मे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतसो अवूपसमे अयोनिसोमनसिकारेन ... उप्पादो होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).295; – **लक्खण** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्युपशम लक्षण], अशान्ति या चञ्चलता के लक्षणों से युक्त – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं अवूपसमलक्खणं वाताभिघातचलजलं विय,* अभि॰ अव॰ 25.

**अवेकल्ल** त्रि॰, ब॰ स॰ [अवैकल्य], विकलता से रहित, अविचल, दृढ़ता से परिपूर्ण – **ल्लं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *जण्णु अवेकल्लं करोति,* मि॰ प॰ 391; – **ता** स्त्री॰, भाव॰ [अविकलता], पूरी तरह से सही-सलामत होना या सक्षम होना, परिपूर्णता – *इन्द्रियानं अवेकल्लता दुल्लभा लोकस्मिं,* अ॰ नि॰ 2(2).141; – **नाम** त्रि॰, ब॰ स॰ [अवैकल्यनाम], अविकलता या परिपूर्णता के अनुरूप नाम पाने वाला – **मं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनोमनामन्ति सब्बगुणसमन्नागतत्ता अवेकल्लनामं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.76; – **बुद्धि** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अविकलबुद्धि], परिपूर्ण बुद्धि – *बुद्धिसम्पन्नोति अवेकल्लबुद्धिसम्पन्नो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.192.

**अवेक्खति** अव + √इक्ख का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [बौ॰ सं॰ अवीक्षते], करुणा के साथ अवलोकन करता है, बिना विशेष प्रयास के ही दिव्यचक्षु द्वारा देखता है, – *अवेक्खति जातिजराभिभूत'न्ति,* इतिवु॰ 25; ... *पब्बतमुद्धनि ठितो भूमियं ठिते ... अकिच्छेन अवेक्खति, तथा सोपि धीरो ... बाले चवन्ते च उपपज्जन्ते च अकिच्छेन अवेक्खतीति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.147.

**अविचिकिच्छ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अविचिकित्स], सन्देह या विचिकित्सा से मुक्त – **च्छो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अविचिकिच्छो समानो भब्बो रागं पहातुं,* अ॰ नि॰ 3(2).123; – **च्छी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकङ्खी होति अविचिकिच्छी निट्ठङ्गतो सद्धम्मे,* अ॰ नि॰ 1(2).203.

**अवेच्च** अ॰, अव + √इ का पू॰ का॰ कृ॰ [बौ॰ सं॰ अवेत्य], अच्छी तरह से जान कर, गम्भीर रूप में प्रवेश करके, ठीक से जान कर – *यो अरियसच्चानि अवेच्च पस्सति,* सु॰ नि॰ 231; *यो अरियसच्चानि अवेच्च पस्सतीति यो चत्तारि अरियसच्चानि पञ्ञाय अज्झोगाहेत्वा पस्सति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰

1.247; *सब्बं तुवं ञाणमवेच्च धम्मं,* सु॰ नि॰ 380; *अनवसेसं अवेच्च पटिविज्झित्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.90; – **प्पसन्न** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ अवेत्यप्रसन्न], गम्भीर ज्ञान पर आधारित प्रसन्नता या श्रद्धा से युक्त – **न्ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ये केचि, भिक्खवे, मयि अवेच्चप्पसन्ना,* अ॰ नि॰ 3(2).99; *अवेच्चप्पसन्नाति अचलप्पसादेन सम्पन्ना,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.315; – **प्पसाद** पु॰, अचल श्रद्धा या ज्ञान पर आधारित श्रद्धा – **देन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बुद्धे अवेच्चप्पसादेन समन्नागता,* दी॰ नि॰ 2.160; *अवेच्चप्पसादेनाति अचलप्पसादेन,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.214; *धम्मे, अवेच्चप्पसादेन समन्नागतो,* म॰ नि॰ 1.59; – **प्पसादे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सङ्घे अवेच्चप्पसादे समादपेतब्बा निवेसेतब्बा,* अ॰ नि॰ 1(1).253.

**अवेति** अव + √इ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अवेति], **शा॰ अ॰** नीचे तक उतर कर जाता है, **ला॰ अ॰** जानता है, ठीक से समझ लेता है – *यो,वेतीति यो अवेति अवगच्छति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.146; *यो अवेति जानातीति अत्थो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.229.

**अवेदन** त्रि॰, ब॰ स॰ [अवेदन], किसी भी प्रकार की वेदना या अनुभव से रहित, दुःख की वेदना का अनुभव न करने वाला – **नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं किं मञ्ञसि, ... अयं सो अरूपी अवेदनो असञ्ञी ... तथागतोति समनुपस्ससी'ति,* स॰ नि॰ 2(1).102; – **क / निक** ब॰ स॰ – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *असञ्ञसत्ता देवा अहेतुका ... अफस्सका अवेदनका'ति वचनतो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 60.

**अवेदनीय** त्रि॰, √विद के प्रेर॰ के सं॰ कृ॰ का **निषे॰** [अवेदनीय], अनुभव नहीं किए जाने योग्य, अनुभव में नहीं आने योग्य, विपाक के रूप में वेदना को उत्पन्न न करने वाला – **यं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यं कम्मं अवेदनीयं,* अ॰ नि॰ 3(1).197; *अवेदनीयन्ति विपाकवेदनाय अदायकं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.263.

**अवेदयित** त्रि॰, √विद के प्रेर॰ के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अवेदित], वेदना से मुक्त, दुखात्मक अनुभव से मुक्त – **सुख** नपुं॰, कर्म॰ स॰, वेदना या अनुभव का अविषयीभूत सुख – **खं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निरोधो अवेदयितसुखं नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.82; *इति वेदयितसुखं वा होतु अवेदयितसुखं वा,* तदे॰; *सुखं उपलब्भतीति वेदयितसुखं वा अवेदयितसुखं वा उपलब्भति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.83.

**अवेदि** √विद का अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [अवेदीत्], जाना, समझा – *यतो खयं पच्चयानं अवेदी'ति,* उदा॰ 70; *इममतिमधुरं अवेदि यो यो ... सकलं अवेदि सो सो,* अभि॰ अव॰ 74; – **देसि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तथेव त्वं अवेदेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.372; *तथेव त्वं अवेदेसीति तथेव त्वं अञ्ञासि,* तदे॰; – **वेदुं** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *न चापि मे अप्पियतं अवेदुं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.29; – **वेदयुं** प्रेर॰, अद्य॰ का प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *पङ्कोति हि नं अवेदयुं,* थेरगा॰ 495.

**अवेधधम्म** त्रि॰, ब॰ स॰ [अवेध्यधर्मन्], अचल या दृढ़-स्वभाव वाला, दूसरों से प्रभावित न होने वाला, अकम्पनीय – **म्मो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बहुस्सुतो होति अवेधधम्मो,* सु॰ नि॰ 324; *अवेधधम्मोति अट्ठहि लोकधम्मेहि अकम्पनियसभावो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.58.

**अवेधमान** त्रि॰, √विध का वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, **शा॰ अ॰** अकम्पमान, **ला॰ अ॰** अविचलित, अप्रभावित – **नं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निन्दापसंसासु अवेधमानं,* सु॰ नि॰ 215; *निन्दापसंसासु पटिघानुनयवसेन अवेधमानं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.220.

**अवेभङ्गिय / अवेभङ्गिक** त्रि॰, वि + √भज के सं॰ कृ॰ का निषे॰ [अविभाज्य], अविभाज्य, विभाजित करके नहीं रखने योग्य, अविभाजित – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चातुद्दिसस्स सङ्घस्स अविस्सज्जिकं अवेभङ्गिकन्ति,* महाव॰ 397; – **ङ्गियानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पञ्चिमानि ... अवेभङ्गियानि न विभजितब्बानि,* चूळव॰ 302.

**अवेर[1]** त्रि॰, ब॰ स॰ [अवैर], वैरभाव से मुक्त, द्वेष-भाव न रखने वाला – **रं[1]** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथाहं दिट्ठेव धम्मे अवेरं अब्यापज्झं अनीघं सुखिं अत्तानं परिहरामीति,* अ॰ नि॰ 1(1).222; – **रं[2]** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवेरं अब्यापज्जं मेत्तचित्तं भावेति,* दी॰ नि॰ 1.151; *अवेरन्ति दोसवेरविरहितं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.266; – **रेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *महग्गतेन अप्पमाणेन अवेरेन अब्यापज्जेन फरित्वा विहरति,* दी॰ नि॰ 3.36; – **रा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अवेरा अदण्डा असपत्ता ... विहरेमु,* दी॰ नि॰ 2.203; *अवेराति अप्पटिघा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.278.

**अवेर[2]** नपुं॰, निषे॰ तत्पु॰ स॰ [अवैर], वैर का अभाव, द्वेष का अभाव, मैत्रीभाव – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्तानं अभयं देति अवेरं देति,* अ॰ नि॰ 3(1).77; – **रेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवेरेन च सम्मन्ति ... सनन्तनो,* ध॰ प॰ 5; *अवेरेन च सम्मन्तीति ... अवेरेन खन्तिमेत्तोदकेन ... अभावं गच्छन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.32; – **चित्त** ब॰ स॰ [अवैरचित्त], वैरभाव या द्वेष-भाव से मुक्त चित्त वाला, मैत्रीभाव से परिपूर्ण चित्त वाला – **त्तो** पु॰,

प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सवेरचित्तो वा अवेरचित्तो वा'ति अवेरचित्तो,* दी॰ नि॰ 1.223; *अरियसावको एवं अवेरचित्तो एवं ... विसुद्धचित्तो,* अ॰ नि॰ 1(1).221; *अवेरचित्तोति एवं अकुसलवेरस्स च ... नत्थिताय अवेरचित्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.177.

**अवेरी** त्रि॰, वेरी का निषे॰ [अवैरिन्], वैरभाव या द्वेषभाव न रखने वाला – **रिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *वेरिनेसु अवेरिनो ... विहराम अवेरिनो,* ध॰ प॰ 197; *अब्यापज्जा विहरेमु अवेरिनो'ति इति,* दी॰ नि॰ 2.203; *केनचि सद्धिं अवेरिनो विहरेय्याम,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.278.

**अवेला** स्त्री॰, वेला का निषे॰ [अवेला], अनुपयुक्त समय, अनिर्धारित समय, असमय – *अज्ज ताव अवेला,* जा॰ अट्ठ॰ 6.179; – **य** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चिन्तेत्वा अवेलाय अन्तमसो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.213; *वेलाय वा अवेलाय वा ... आगमिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.93; – **यं** उपरिवत् – *यस्स हि अवेलायं उद्धुमातकनिमित्तट्ठानं गन्त्वा ... ओलोकन्तस्सेव तं मतसरीरं ... उपट्ठाति,* विसुद्धि॰ 1.179; *अवेलायन्ति सज्झावेलादि अयुत्तवेलायं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.196.

**अवेहासकुटी** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, भूमि पर (आकाश के नीचे) निर्मित कुटी या पर्णशाला – **टिया** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवेहासकुटिया सीसघट्टाय हेट्ठा अपरिभोगं होति,* पाचि॰ 68; *अवेहासकुटियाति भूमियं कतपण्णसालादिसु अनापत्ति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 43.

**अवेहासविहार** पु॰, कर्म॰ स॰, भूमि पर निर्मित विहार – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अवेहासविहारे वा,* विन॰ वि॰ 1103.

**अवोक्कमन्त** त्रि॰, वि + अव + √कम के वर्त॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्यपक्राम्यत्], विशेष रूप से (सही मार्ग का) अपक्रमण या उल्लंघन नहीं कर रहा, सन्मार्ग या उत्तम आचरण की उपेक्षा नहीं कर रहा – **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सच्चवाचाय अवोक्कमन्तो, सम्मादिट्ठिया अवोक्कमन्तो, अरिया अट्ठङ्गिका मग्गा अवोक्कमन्तो,* महानि॰ 320; *अवोक्कमन्तो समया सका च,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.2; – **न्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *सकसमयं अवोक्कमन्तेन,* विसुद्धि॰ 2.151; ... *कथावत्थुम्हि पटिक्खित्ते पुग्गलवादादिके च वदन्तो सकसमयं वोक्कमति नाम, तथा अवोक्कमन्तेन,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.226.

**अवोक्कम्म** अ॰, वि + अव + √कम के पू॰ का॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्यपक्रम्य], अपक्रमण नहीं करके, अपने सिद्धान्त, मार्ग या उत्तम आचरण से नहीं हटकर – *सच्चा अवोक्कम्म मुनि,* सु॰ नि॰ 952; *पुब्बे वुत्ता तिविधापि सच्चा अवोक्कम्म मोनेय्यप्पत्तिया मुनीति सङ्ख्यं गतो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.260; *उच्चनीचकुलं अवोक्कम्म पिण्डाय चरति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.139; – **चारी** त्रि॰, घरों को चुने बिना एक-एक घर में क्रमशः भिक्षाटन करने वाला – **री** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सपदानचारीति अवोक्कम्मचारी अनुपुब्बचारी,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.94.

**अब्बोच्छिन्न** त्रि॰, वि + अव + √छि के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्यवच्छिन्न], व्यवधान-रहित, निरन्तर रूप में विद्यमान – **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अज्जापि तु अब्बोच्छिन्नो पुब्बाचरियनिच्छयो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 2.

**अवोदात** त्रि॰, वोदात का निषे॰ [अव्यवदात], अस्वच्छ, उज्वलता से रहित, मलिन, धूमिल – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अवीवदाताति अवोदाता,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.216; *अवीवदाताति ... अवोदाता अपरिसुद्धा संकिलिट्ठा,* महानि॰ 52; तुल॰ अवीवदात (ऊपर); – **धम्म** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यवदातधर्मन्], अपवित्र या मलिन प्रकृति वाला – *असुद्धिधम्मो ... अवोदातधम्मोति,* महानि॰ 222.

**अवोसितत्त / अब्योसितत्त** नपुं॰, वि + अव + √सो के भू॰ क॰ कृ॰ के भाव॰ का निषे॰ [अव्यवसितत्व], पूर्णता (पूर्ण विमुक्ति) की अवस्था को प्राप्त न करना, अर्हत्त्व फल की अप्राप्ति की अवस्था – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्योसितत्ता हि भवाभवेसु,* थेरगा॰ 784; *अब्योसितत्ता हीति अनधिगतनिट्ठत्ता,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.253.

**अवोहारकुसल** त्रि॰, वोहारकुसल का निषे॰ [अव्यहारकुशल], व्यापार आदि व्यावहारिक कार्यों में अकुशल – **ला** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अवोहारकुसला इमे गामिका,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 248.

**अव्यग्ग** स्त्री॰, व्यग्ग का निषे॰ [अव्यग्र], व्यग्रता या घबराहट से रहित – **ग्गो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्यग्गो मनो यस्स,* सद्द॰ 1.122; – **ता** स्त्री॰, अव्यग्ग का भाव॰ [अव्यग्रता], बेचैनी या व्याकुलाहट का अभाव – *अब्यग्गता निक्कमनञ्च काले,* जा॰ अट्ठ॰ 3.6; – **निमित्त** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अव्यग्रनिमित्त], मानसिक बेचैनी के उपशमन हेतु समाधि में चित्त की एकाग्रता हेतु गृहीत आलम्बन – **त्तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *समथनिमित्तं अब्यग्गनिमित्तं,* स॰ नि॰ 3(1).125; – **मनस** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यग्रमनस], स्थिर या एकाग्र चित्त वाला, चञ्चलता से मुक्त चित्त वाला – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्यग्गमनसो नरो,* स॰ नि॰ 1(1).115;

*अब्यग्गमनसोति एकग्गचित्तो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.144; – **मानस** त्रि॰, ब॰ स॰, उपरिवत् – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्यग्गमानसो नरो,* अ॰ नि॰ 1(1).155.

**अव्यञ्जन / अब्यञ्जन** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यञ्जन], ध्वनियों के कारण अस्पष्ट, असुस्पष्ट – **ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभावतो अब्यञ्जना नाम देसना,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).104.

**अव्यत्त / अब्यत्त** त्रि॰, वि + √अञ्ज के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्यक्त], **क.** मूर्ख, अकुशल, अज्ञानी, अविवेकी – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बालो होति अब्यत्तो ... अनपदानो,* महाव॰ 419; **त्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्यत्तेन च सामञ्ञं,* स॰ नि॰ 1(1).9; *अब्यत्तेनाति बालेन,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.33; – **त्तस्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बालस्स अब्यत्तस्स भणितेन,* पु॰ प॰ 141; – **त्ता**[1] स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपासिका बाला अब्यत्ता ... अम्मकरञ्ञा,* अ॰ नि॰ 2(2).63; – **त्ता**[2] पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *बाला अब्यत्ता ... परेसं वण्णं वा,* म॰ नि॰ 2.323; – **त्ता** स्त्री॰, भाव॰ [अव्यक्तता], मूर्खता, अकुशलता – **ताय** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *त्वं अत्तनो अब्यत्तताय बालभावेन,* जा॰ अट्ठ॰ 1.473; **ख.** अस्पष्ट, धूमिल – **सद्द** पु॰, कर्म॰ स॰ [अव्यक्तशब्द], अस्पष्ट अर्थ वाला शब्द, निरर्थक शब्द – **द्दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हिक्क अव्यत्तसद्दे अव्यत्तसद्दो अविभावितत्थसद्दो निरत्थकसद्दो च,* सद्द॰ 2.326; – **द्दे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सळ अव्यत्तसद्दे सळति साळिको साळिका,* सद्द॰ 2.461; – **त्तक्खर** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यक्ताक्षरक], असुस्पष्ट अक्षरों या ध्वनियों वाला – **क्खरं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अव्यत्तक्खरं तिक्खत्तुं ... गज्जि,* उदा॰ अट्ठ॰ 54; – **राग** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यक्तराग], रक्तिम, रक्ताभ, ललछौंहा – **गे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरुणो रंसिभेदे चाव्यत्तरागे च लोहिते,* अभि॰ प॰ 980; – **विलाप** पु॰, कर्म॰ स॰ [अव्यक्तविलाप], अस्पष्ट स्वर में विलाप या रोना-धोना – **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्ययतं विलपसीति त्वं अब्यत्तविलापं विलपसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.473.

**अव्यथ / अब्यथ** पु॰, [अव्यथ, त्रि॰], पीड़ा, विपत्ति या थकावट का अभाव, अनुत्पीड़न – **थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थब्यापत्ति अब्यथो'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.411; ... *तदा अब्यथो अकिलमनं चतुत्थं साधु,* तदे॰.

**अव्यभिचारवोहार / अब्यभिचारवोहार**[1] पु॰, कर्म॰ स॰ [अव्यभिचारव्यवहार], सर्वथा युक्तिसङ्गत व्यावहारिक वचन-प्रयोग या अभिव्यक्ति **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धम्मे च सभावनिरुत्ति अब्यभिचारवोहारो अभिलापो,* उदा॰ अट्ठ॰ 109.

**अव्यभिचारिवोहार / अब्यभिचारिवोहार**[2] पु॰, कर्म॰ स॰ [अव्यभिचारिव्यवहार], निर्दुष्ट या युक्तियुक्त तार्किक स्थापना, दोषरहित लक्षण – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धम्मे च या सभावनिरुत्ति अब्यभिचारिवोहारो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.4.

**अव्यय**[1] त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्यय], **शा॰ अ॰** अपरिवर्तनशील, अविनाशी, अखण्डित, **ला॰ अ॰** (व्याकरण में), ऐसा शब्द, जिसके मूल स्वरूप में लिंग, विभक्ति या वचन के कारण कोई विकार या परिवर्तन नहीं होता – **यं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सदिसं तीसु लिङ्गेसु सब्बासु च विभत्तिसु, वचनेसु च सब्बेसु यन्न ब्येति तदव्ययं,* सद्द॰ 1.299 में उदधृत; – **या** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तानि वुच्चन्ति अव्यया,* सद्द॰ 3.746; – **त्त** नपुं॰, भाव॰ [अव्ययत्व], अव्यय अथवा विकार-रहित होना – **त्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अव्ययत्ते पन, ...,* सद्द॰ 2.451.

**अव्यय**[2] **/ अब्यय** पु॰, व्यय का निषे॰, तत्पु॰ स॰ [अव्यय], व्यय या हानि का अभाव, अविकार, अविनाश – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ विशे॰ – *मुधाति अब्ययेन काकणिकमत्तम्पि ब्ययं अकत्वा,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 146; सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.247; – **पद** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अव्ययपद], अव्यय के रूप में प्रयुक्त पद, ऐसा पद, (शब्द) जिसका प्रयोग यदा-कदा 'अव्यय' के रूप में किया जाता हो – **दं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *एत्थ अत्थी ति अव्ययपदमिव,* सद्द॰ 2.451; – **दानि** ब॰ व॰ – *एवं अव्ययपदानि,* सद्द॰ 3.321; – **पदसदिस** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अव्ययपदसदृक्], उपरिवत् – **सं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एको एकाया ति इदं अव्ययपदसदिसं,* सद्द॰ 1.264; – **पुब्बक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्ययपूर्वक], ऐसा समास, जिसके पूर्वपद में कोई अव्ययपद रहे – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अव्ययपुब्बको अव्ययीभावो अव्ययपुरेचरो अव्ययप्पधानो ... होति,* सद्द॰ 3.746.

**अव्ययत** नपुं॰, भाव॰ [अव्यक्तत्व], अस्पष्ट, अविशद – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, असुस्पष्ट रूप से – *अब्ययतं विलपसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.473; *अब्ययतं विलपसीति त्वं अब्यत्तविलापं विलपसि,* तदे॰; पाठा॰ अब्ययतं.

**अव्ययीभाव / अब्ययीभाव** पु॰, [अव्ययीभाव], वह समास, जिसका समास से पूर्व का अव्ययभिन्न पद भी समास होने पर अव्यय बना दिया जाए, चार प्रमुख समास भेदों में से एक समास – **सञ्ञो** पु॰, ब॰ स॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰

[अव्ययीभावसंज्ञको], अव्ययीभाव नाम वाला - *उपसग्गनिपातपुब्बको समासो अब्ययीभावसञ्ञो होति,* क॰ व्या॰ 321; - **समासो** पु॰, कर्म॰ स॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अव्ययीभावसमास], अव्ययीभाव नाम वाला समास - *सो अब्ययीभावसमासो नपुंसकलिङ्गो व दट्ठब्बो,* क॰ व्या॰ 322.

**अब्यसनीयता** स्त्री॰, व्यसनीय के भाव॰ का निषे॰, लम्पटता या कामुकता का न होना, दुराचारमयी प्रवृत्ति का अभाव - **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अनाकुला कम्मन्ता नाम कालञ्ञुताय ... अब्यसनीयताय च ... आकुलभावविरहिता ... कम्मन्ता,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 111.

**अव्याकत / अब्याकत** त्रि॰, वि + आ + √कर के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्याकृत], **क**. अनिर्णीत, अव्याख्यात, निश्चित उत्तर दिए बिना ही छोड़ दिया गया, अनुत्तरित - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मया अब्याकतं-असस्सतो लोको,* दी॰ नि॰ 1.167; - **तानि** ब॰ व॰ - *यानिमानि दिट्ठिगतानि भगवता अब्याकतानि ... पटिक्खित्तानि,* म॰ नि॰ 2.97; **ख**. अनिश्चित प्रकृति वाला (धर्म), जिसे कुशल या अकुशल के सुनिश्चित वर्गों के अन्दर न रखा जा सके, अनियत, अनेकांशिक - **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *दिट्ठिगतं अब्याकतं'न्ति,* कथा॰ 407; *अविपाकं अब्याकतं,* अभि॰ अव॰ 2; - **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *कुसलो फस्सो अकुसलो फस्सो अब्याकतो फस्सो,* महानि॰ 37; - **तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अब्याकतेन मग्गेन भवितब्बं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 272; - **ता**[1] स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अब्याकता वेदना सुखुमा,* विभ॰ 4; - **ता**[2] पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *कतमे धम्मा अब्याकता,* ध॰ स॰ 431; *न ब्याकताति अब्याकता,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 87; *अविपाकलक्खणा अब्याकता,* तदे॰; - **ते** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ - *यावता अब्याकते धम्मे* ..., पटि॰ म॰ 120; - **तानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अब्याकतानं पर अनुप्पत्तिट्ठानस्स अभावा,* पट्ठा॰ अट्ठ॰ 335; - **कथा** स्त्री॰, कथा॰ के एक खण्ड-विशेष का शीर्षक, कथा॰ 407-408; - **पदनिद्देसो** पु॰, तत्पु॰ स॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अव्याकृतपदनिर्देश], 'अव्याकत' शब्द का प्रयोग या उल्लेख - *अब्याकतपदनिद्देसो उत्तानत्थोयेवाति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 376; - **पुच्छा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अव्याकृतपृच्छा], अव्याकृत धर्मों के विषय में प्रश्न - *तिस्सो पुच्छा-कुसलपुच्छा, अकुसलपुच्छा, अब्याकतपुच्छा,* महानि॰ 251; *अब्याकतपुच्छाति तदुभयविपरीतधम्मपुच्छा,* महानि॰ अट्ठ॰ 302; - **मूल क**. नपुं॰, तत्पु॰ स॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अव्याकृतमूल], अव्याकृत धर्मों का मूल आधार - *अलोभो अब्याकतमूलं ... पे॰ ... अदोसो अब्याकतमूलं ... इमे धम्मा अब्याकता,* ध॰ स॰ 576; **ख**. त्रि॰, ब॰ स॰, अनिश्चित मूल वाला, ऐसा धर्म, जिसका मूल आधार कुशल या अकुशल के रूप में नियत न रहे - **ला** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ये केचि अब्याकता धम्मा, सब्बे ते अब्याकतमूला,* यम॰ 1.5; - **वग्ग** पु॰, अ॰ नि॰ के एक वर्ग का शीर्षक, अ॰ नि॰ 2(2).211-235; - **वत्थु** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अव्याकृतवस्तु], ऐसा धर्म, जिसे बुद्ध ने 'कुशल' या 'अकुशल' जैसे नियत वर्गों में नहीं रखा है - **त्थूसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ - *सुतवतो अरियसावकस्स ... अब्याकतवत्थूसु* ..., अ॰ नि॰ 2(2).211; *अब्याकतवत्थूसूति एकंसादिवसेन अकथितवत्थूसु,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.173; - **विपाक** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्याकृतविपाक], ऐसा धर्म, जिसका विपाक 'कुशल' या 'अकुशल' वर्गों में सुनिश्चित न रहे - *अब्याकतं विपाकं किरियं रूपं निब्बानन्ति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 300; पाठा॰ अव्याकतविपाकं; - **संयुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ का एक संयुक्त, स॰ नि॰ 2(2).344; स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.150-152; - **हेतु** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अव्याकृतहेतु], अव्याकृत धर्मों का कारण - *तयो अब्याकतहेतू* ..., ध॰ स॰ 1059.

**अव्याकरणधम्म / अब्याकरणधम्म** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्याकरण-धर्मन्], नियत रूप में धर्मों की व्याख्या न करने की प्रकृति वाला - **म्मो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *एवं पस्सं एवं अब्याकरणधम्मो होति,* अ॰ नि॰ 2(2).211.

**अव्याकुल** त्रि॰, व्याकुल का निषे॰ [अव्याकुल], व्याकुलता से रहित, अविस्खलित, स्थिर, शान्त - **ला** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - ... *पदनिक्खेपो च अब्याकुला होन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.235.

**अव्यादिण्ण / अब्यादिण्ण** त्रि॰, वि + आ + √दा के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अव्यादत्त], नहीं छितराया या बिखरा हुआ, अविक्षिप्त, नहीं फैला हुआ - **ण्णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अविसटो अब्यादिण्णो दूरङ्गमो ... हारहारी च,* ..., अ॰ नि॰ 2(1).60.

**अव्याधि / अब्याधि क**. त्रि॰, निषे॰ ब॰ स॰ [अव्याधि], रोग से मुक्त व्याधिरहित, स्वस्थ, नीरोग, कुशल-क्षेम से परिपूर्ण - **धि** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अब्याधि विसदो होमि,* अप॰ 1.347; - **धिं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अब्याधिं अनुत्तरं योगक्खेमं निब्बानं,* अ॰ नि॰ 1(2).284; **ख**. स्त्री॰, निषे॰ तत्पु॰ स॰, रोग का अभाव, स्वस्थता - **धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अब्याधि अभिञ्ञेय्यो,* पटि॰ म॰ 11; - **क** त्रि॰, ब॰ स॰ [अव्याधिक], बीमारी से रहित, स्वस्थ - **का** पु॰, प्र॰

वि., ब. व. - *अब्याधिका अरोगा मम सन्तिके,* मि. प. 233.

**अब्यापज्ज / अव्यापज्झ / अव्याबज्झ** 1.क. त्रि., वि + आ + √पद या √बाध के सं. कृ. का निषे. [अव्याबाध्य / अव्यापद्य], हानि न पहुंचाने योग्य, क्षति नहीं करने योग्य, दुखरहित, बाधारहित - **ज्जो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अयं सत्तो अरोगो होतु अब्यापज्जो'ति एवं तस्मिं मेत्ताभावना कातब्बा,* जा. अट्ठ. 3.82; - **ज्जं** उपरिवत् - *अब्यापज्जं सुखं लोकन्ति ... अब्यापज्जं निद्दुक्खं,* इतिवु. अट्ठ. 69; - **ज्झं** द्वि. वि., ए. व. - *अब्यापज्झं सुखं लोकं,* इतिवु. 13; 1. **ख**. हानि न पहुंचाने वाला, क्षति नहीं करने वाला, हिंसक मनोभाव से रहित - **ज्जो** पु., प्र. वि., ए. व. - *सब्यापज्जाय पजाय अब्यापज्जो विहरति,* अ. नि. 2(2).7; - **ज्झं**[1] द्वि. वि., ए. व., क्रि. विशे. - *अब्याबज्झं सिया एवं,* जा. अट्ठ. 7.180; - **ज्झं**[2] स्त्री., द्वि. वि., ए. व. - *अब्याबज्झंयेव तस्मिं समये वेदनं वेदेति,* म. नि. 1.124; - **ज्झा** पु., प्र. वि., ब. व. - *द्वे धम्मा अब्याबज्झा'ति,* अ. नि. 1(1).118; - **ज्झेन** नपुं., तृ. वि., ए. व. - *अवेरेन अब्याबज्झेन फरित्वा विहासि,* म. नि. 2.273; 2.**क**. नपुं., भाव., दुख से मुक्ति की अवस्था, दुखविमुक्ति (निर्वाण), क्षेम की अवस्था - *दुक्खक्खयोव्यापज्झं च विवट्टं खेम-केवलं,* अभि. प. 8; - **ज्जं** प्र. वि., ए. व. - *अव्यापज्जं सुखं लोके,* उदा. 79; *अब्यापज्जन्ति अकुप्पनभावो ...,* उदा. अट्ठ. 80; - **ज्झं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *अवेरं दत्वा अव्याबज्झं दत्वा,* अ. नि. 3(1).77; 2.**ख**. पु., उपरिवत् - **ज्जो** प्र. वि., ए. व. - *अब्यापादो अब्यापज्जो अदोसो,* ध. स. 33; *कोधदुक्खपटिपक्खतो न ब्यापज्जोति अब्यापज्जो,* ध. स. अट्ठ. 194; - **गामी** त्रि., [अव्याबाध्यगामिन्], दुख से विमुक्ति की अवस्था (निर्वाण) की ओर ले जाने वाला - **मिं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *देसेस्सामि अब्यापज्झगामिञ्च मग्गं,* स. नि. 2(2).342; - **चित्त** त्रि., ब. स. [अव्याबाध्यचित्त], हिंसक मनोवृत्ति से मुक्त चित्त वाला, द्वेषमुक्त चित्तवृत्ति वाला - **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अरियसावको एवं ... अब्यापज्झचितो ... विसुद्धचित्तो,* अ. नि. 1(1).221; *अब्याबज्झचित्तोति ... निद्दुक्खचित्तो,* अ. नि. अट्ठ. 2.177.

**अव्यापज्जमान / अब्यापज्जमान** त्रि., वि + आ + √बाध के वर्त. कृ. का निषे. [अव्यापद्यमान / अव्याबाधमान], व्यावाधित या रूपान्तरित नहीं होता हुआ, अपरिवर्तनीय, अनेक स्वरूपों को ग्रहण नहीं करने वाला - **नो** पु., प्र. वि., ए. व. - *यथाहं आकासोव अब्यापज्जमानो,* सु. नि. 1071; *अब्यापज्जमानोति नानप्पकारतं अनापज्जमानो,* सु. नि. अट्ठ. 2.283.

**अव्यापज्झत्थिक** त्रि., ब. स. [अव्यावाधार्थिक], स्वास्थ्य या नैरोग्य को लाने वाला - **कं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. - *अव्यापज्झत्थिकं सेवे भेसज्जं स्नेहवज्जितो,* सद्धम्मो. 397.

**अव्यापज्झन / अब्यापज्झन** नपुं., व्यापज्झन का निषे. [अव्यावाध], पीड़ा या दुख का अभाव, हानि का अभाव, किसी तरह की बाधा-विपत्ति का न होना - **ज्झनं** प्र. वि., ए. व. - *अब्यापज्झनं कस्सचि अदुक्खनं अब्यापज्झो,* इतिवु. अट्ठ. 130.

**अव्यापज्झपरम / अब्यापज्झपरम** त्रि., ब. स. [अव्यावाधापरम], बाधामुक्त या दुखरहित अवस्था में परिणत होने वाला / वाली - **मं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *अब्याबज्झपरमाहं ... वेदनानं अस्सादं वदामि,* म. नि. 1.124; - **ता** स्त्री., भाव., दुख से विमुक्ति में परिणत होने की अवस्था - **य** च. वि., ए. व. - *यावदेव उप्पन्नानं वेय्याबाधिकानं वेदनानं पटिघाताय, अब्याबज्झपरमताय,* म. नि. 1.14.

**अव्यापज्झरत / अब्यापज्झरत** त्रि., तत्पु. स. [अव्यापादरत], अव्यापाद या अद्वेष की भावना को पाने हेतु लगा हुआ, अद्वेष-भाव के सेवन में रत - **तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *तथागतो अब्यापज्झरतो,* इतिवु. 24; *अब्यापज्झे रतो सेवनवसेन निरतोति अब्यापज्झरतो,* इतिवु. अट्ठ. 130.

**अव्यापज्झलक्खण / अब्यापज्झलक्खण** त्रि., ब. स. [अव्यापादलक्षण], अहिंसा, अद्वेष या मैत्री-भावना के लक्षण से युक्त - *अव्यापज्झलक्खणो अदोसो,* नेत्ति. 25.

**अव्यापज्झसुख** नपुं., तत्पु. स. [अव्यापादसुख], अविहिंसा-भाव या अद्वेष की मनोवृत्ति से उत्पन्न सुख - **खं** द्वि. वि., ए. व. - *अवेरं अभयञ्चापि अव्यापज्झसुखम्पि च,* सद्धम्मो. 338; *अव्यापज्झसुखञ्चापि ... ब्रवि,* सद्धम्मो. 339.

**अव्यापज्झाधिमुत्त / अब्यापज्झाधिमुत्त** त्रि., ब. स. [अव्यापादाधिमुक्त], अद्वेष या अविहिंसा के मनोभाव को प्रत्यक्ष रूप से देख रहा अर्हत्, राग, द्वेष एवं मोह के क्षय को स्वयं अनुभव कर रहा (अर्हत्) - **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अब्यापज्झाधिमुत्तो होति,* महाव. 255; ... *खीणासवो, भन्ते, ... खया रागस्स ... खया दोसस्स ... खया मोहस्स वीतमोहत्ता अब्यापज्झाधिमुत्तो होति,* महाव. 255-56; *अब्यापज्झाधिमुत्तोति अब्यापज्जं अरहत्तं व्याकरोतीति अत्थो,* महाव. अट्ठ. 345; - **त्तस्स** पु., ष. वि., ए. व. -

*अब्यापज्जाधिमुत्तस्स उपादानक्खयस्स च,* महाव. 257.

**अव्यापज्झाराम / अब्यापज्झाराम** त्रि., [अव्यापादाराम], अव्यापाद या अद्वेष में आनन्द अनुभव करने वाला, दुःख से पूर्ण विमुक्ति की अवस्था में रमने वाला – **मो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अब्यापज्झारामो होति,* अ. नि. 2(2).132; *अब्यापज्झो निद्दुक्खभावे रमतीति अब्यापज्झारामो,* अ. नि. अट्ठ. 3.141; *अब्यापज्झारामो ... तथागतो अब्यापज्झरतो,* इतिवु. 24.

**अव्यापन्न / अब्यापन्न** त्रि., वि + आ + √पद के भू. क. कृ. का निषे. [अव्यापन्न], **क.** वह, जो दुर्भाग्य, विपत्ति या दुख से पीड़ित नहीं है, वह, जो विक्षिप्त या अस्त-व्यस्त नहीं है, **ख.** द्वेष या हिंसा के भाव से मुक्त – **न्नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अब्यापन्नो सदा सतो,* अ. नि. 1(2).37; – **न्नं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *चित्ते गहपति, अब्यापन्ने कायकम्मम्पि अब्यापन्नं होति,* अ. नि. 1(1).297; – **चित्त** त्रि., ब. स. [अव्यापन्नचित्त], व्यापाद या हिंसामयी वृत्ति से मुक्त शुद्ध चित्त वाला – **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *ब्यापादपदोसं पहाय अब्यापन्नचित्तो विहरति,* दी. नि. 1.63; – **चेतस** त्रि., ब. स. [अव्यापन्नचेतस्], उपरिवत् – **सो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अप्पतिट्ठितचित्तो अदीनमानसो अब्यापन्नचेतसो, ...,* स. नि. 3(1).90; *अब्यापन्नचेतसोति दोसवसेन अपूतिचित्तो,* स. नि. अट्ठ. 3.182.

**अव्यापाद / अब्यापाद** पु., वि + आ + √पद के क्रि. ना. का निषे. [अव्यापाद], अद्वेष, अहिंसक मनोभाव, द्वेष या हिंसा के अकुशल मनोभावों का अभाव, मैत्री-भावना – **दो** प्र. वि., ए. व. – *अदुस्सितत्तं अब्यापादो ...,* ध. स. 33; *अब्यापादो अविहिंसा, विवेको यस्स आवुधं,* स. नि. 3.16; *अब्यापादोति मेत्ता च मेत्तापुब्बभागो च,* स. नि. अट्ठ. 3.158; – **दं** द्वि. वि., ए. व. – *अब्यापादं ... मनसिकरोतो अब्यापादे चित्तं ... विमुच्चति,* दी. नि. 3.191; – **देन** तृ. वि., ए. व. – *अब्यापादेन मेत्तापि ...,* अभि. अव. 18; – **खन्ति** स्त्री., तत्पु. स. [अव्यापादक्षान्ति], द्वेषभाव से मुक्त क्षान्ति या सहनशीलता का भाव – *अब्यापादखन्ति ब्यापादेन सुञ्ञा,* पटि. म. 358; – **धातु** स्त्री., तत्पु. स., अद्वेष या मैत्रीभावना से प्रतिसंयुक्त तर्क, वितर्क, संकल्प आदि – *अब्यापादपटिसंयुत्तो तक्को वितक्को ... सम्मासङ्कप्पो – अयं वुच्चति"अब्यापादधातु",* विभ. 97; – **पच्चय** पु., तत्पु. स. [अव्यापादप्रत्यय], अद्वेष का कारण – **या** प. वि., ए. व. – *अब्यापादपच्चया च दुक्खं दोमनस्सं पटिसंवेदेति,* म. नि. 1.396; – **पटिलाभ** पु., तत्पु. स. [अव्यापादप्रतिलाभ], अद्वेषभाव की प्राप्ति या लाभ – **भो** प्र. वि., ए. व. – *अब्यापादपटिलाभो ब्यापादेन सुञ्ञो,* पटि. म. 357; – **पटिवेध** पु., तत्पु. स. [अव्यापादप्रतिवेध], अद्वेष के विषय में अन्तर्दृष्टि – **धो** प्र. वि., ए. व. – *अब्यापादप्पटिवेधो ब्यापादेन सुञ्ञो,* पटि. म. 357; – **परिग्गहो** पु., तत्पु. स., प्र. वि., ए. व. [अव्यापादपरिग्रह], अद्वेष-भाव का पूर्ण रूप से ग्रहण – *अब्यापादपरिग्गहो ब्यापादेन सुञ्ञो,* पटि. म. 357; – **परियोगाहण** नपुं., तत्पु. स. [अव्यापादपर्यवगाहन], अद्वेषभाव में पूर्ण रूप से निमग्न होना या उसमें डूब जाना – **णं** प्र. वि., ए. व. – *अब्यापादपरियोगाहणं ब्यापादेन सुञ्ञं,* पटि. म. 358; – **वितक्क** पु., तत्पु. स. [अव्यापादवितर्क], अद्वेष के विषय में मानसिक चिन्तन – **क्को** प्र. वि., ए. व. – *अब्यापादवितक्को ... निब्बानसंवत्तनिको,* इतिवु. 60; – **संकप्प** पु., तत्पु. स. [अव्यापादसङ्कल्प], अद्वेष या मैत्रीभाव के लिए लिया गया दृढ़-संकल्प – **प्पो** प्र. वि., ए. व. – *ब्यापादतो निस्सटोति अब्यापादसङ्कप्पो,* विभ. अट्ठ. 110; – **सञ्ञा** स्त्री., तत्पु. स. [अव्यापादसंज्ञा], अद्वेष के विषय में संज्ञास्तरीय ज्ञान – *अब्यापादधातुं भिक्खवे, पटिच्च उप्पज्जति अब्यापादसञ्ञा,* स. नि. 1(2).134; – **सहगत** त्रि., तत्पु. स., अद्वेष के साथ जुड़ा हुआ – **तेन** नपुं., तृ. वि., ए. व. – *अब्यापादसहगतेन चेतसा विहरति,* म. नि. 3.98; – **दाधिट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [अव्यापादाधिष्ठान], अद्वेष के विषय में चेतना, अद्वेष या मैत्री-भावना के विषय में दृढ़-संकल्प – **नं** प्र. वि., ए. व. – *अब्यापादाधिट्ठानं ब्यापादेन सुञ्ञं,* पटि. म. 358; – **दाधिपतत्त** नपुं., भाव. [अव्यापादाधिपतित्व], अद्वेष-भाव द्वारा सुनिर्धारित या नियन्त्रित होना, अद्वेष-भाव की प्रधानता – **तत्ता** प. वि., ए. व. – *अब्यापादाधिपतत्ता पञ्ञा ब्यापादतो सञ्ञाय विवट्टतीति ...,* पटि. म. 99; – **देसना** स्त्री., तत्पु. स. [अव्यापादेषणा], अद्वेष-भाव की तलाश – *अब्यापादेसना ब्यापादेन सुञ्ञा,* पटि. म. 357.

**अव्यापार / अब्यापार** त्रि., ब. स. [अव्यापार], बिना काम काज वाला, बेकार, निरर्थक, काम में न आने योग्य – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *कायदण्डो निरीहो अब्यापारो, तथा वची दण्डो,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.41; – **नय** पु., तत्पु. स., चार प्रकार के अर्थनयों (अर्थ-निश्चायक पद्धतियों) में से तृतीय नय – **यो** प्र. वि., ए. व. – *यस्मा पनेत्थ एकत्तनयो नानत्तनयो अब्यापारनयो,* विभ. अट्ठ. 188; –

फेकने) की क्रियाओं के निरोध के विषय में राजा मिलिन्द का प्रश्न है – **ञ्हो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अस्सासपस्सासनिरोधपञ्हो एकादसमो,* मि॰ प॰ 95; – **परिग्गाहक** त्रि॰, [आश्वासप्रश्वासपरिग्राहक], श्वासप्रक्रिया पर नियन्त्रण रखने वाला/वाली – **हिका** स्त्री॰ प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ अस्सासपस्सासपरिग्गाहिका सति दुक्खसच्चं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).261; – **सायत्तवुत्तिता** स्त्री॰, भाव॰ [आश्वासप्रश्वासायत्तवृत्तित्व], श्वास-प्रक्रिया के अधीन रहने के स्वभाव वाला, श्वसन-प्रक्रिया पर आश्रित या टिका हुआ होना, सांस के सहारे टिका होना – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पाणनताय पाणा, अस्सासपस्सासायत्तवुत्तितायाति अत्थो,* विसुद्धि॰ 1.300.

**अस्सासप्पत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आश्वासप्राप्त], आश्वासन पाया हुआ, आत्मविश्वास से भरा हुआ, सन्तुष्ट – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कित्तावता नु खो, आवुसो, अस्सासप्पत्तो होती'ति,* स॰ नि॰ 2(2).248; – **त्ता**[1] प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सावका विनीता अस्सासप्पत्ता पटिजानन्ति अज्झासयं आदिब्रह्मचरियं,* दी॰ नि॰ 3.28; *अस्सासपत्ताति तुट्ठिपत्ता सोमनस्सपत्ता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.17; – **त्ता**[2] स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न नकुलमाता गहपतानी इमस्मिं धम्मविनये ओगाधप्पत्ता पतिगाधप्पत्ता अस्सासप्पत्ता तिण्णविचिकिच्छा* ..., अ॰ नि॰ 2(2).18.

**अस्सासमत्ता** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आश्वासमात्रा], राहत या सुख की थोड़ी सी मात्रा, राहत की थोड़ी सी बात, थोड़ी सी राहत – **त्ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहोसि काचिदेव अस्सासमत्ता न ताव भगवा परिनिब्बायिस्सति,* दी॰ नि॰ 2.78; – **त्तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परिस्समं विनोदेत्वा, अस्सासमत्तं लभित्वा* ..., उदा॰ अट्ठ॰ 62.

**अस्सासरत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आश्वासरत], **शा॰ अ॰** आश्वास एवं प्रश्वास में आनन्द लेने वाला, **ला॰ अ॰** अपने बुद्धत्व के फल की प्राप्ति में आनन्द ले रहा – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो झायी अस्सासरतो, अज्झत्तं सुसमाहितो,* अ॰ नि॰ 2(2).61; *अस्सासरतोति नागस्स हि अस्सासपस्सासा विय बुद्धनागस्स फलसमापत्ति, तत्थ रतो,* ..., अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.115.

**अस्सासवात** पु॰, [आश्वासवात], दूसरों को आविष्ट कर लेने वाली प्रेत की श्वास या वायु – **तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अस्ससन्तीति अस्सासवातेन उपहनन्ति, आविसन्तीति वा अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.451.

**अस्सासवार** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आश्वासवार], श्वास को भीतर की ओर ले जाने का क्षण या बारी, श्वास भीतर ले जाने का अवसर – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *अस्सासवारे पस्सासवारे समापत्तिं समापज्जन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).189; – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ *कथेन्तो च जनं निरस्सासं अकत्वा तस्स अस्सासवारं देति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.123.

**अस्सासविरहित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आश्वासविरहित], आश्वासन से रहित, सुख या तसल्ली से रहित, सन्तुष्टि या आनन्द न देने वाला – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अनस्सासिकानीति अस्सासविरहितानि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.162.

**अस्सासेतु** त्रि॰, [आश्वासयितृ], आश्वासन देने वाला, तसल्ली देने वाला, राहत देने वाला – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अस्सासेता यथा चन्दो, सूरियोव पभङ्करो,* अप॰ 2.107; 108.

**अस्सासेति** आ + √सस के प्रेर॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आश्वासयति], तसल्ली देता है, भरोसा दिलाता है, फिर से प्राणवान् बना देता है – **सि/सयि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अत्तानं मोचेत्वा खिप्पं आगमिस्सतीति अस्सासेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.202; *अस्सासयीति परितोसेन्तो निय्यादेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.271; – **सेसुं** ब॰ व॰ *मयं तयोपि जना ... दिसोदिसं गमिस्सामाति नं अस्सासेसुं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.35; – **सेत्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – ... *गिलाने अस्सासेत्वा,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.226; – **सेतब्बो** सं॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ *उपासकेन ... उपासको आबाधिको ... चतूहि अस्सासनीयेहि धम्मेहि अस्सासेतब्बो,* स॰ नि॰ 3(2).471.

**अस्सित** त्रि॰, आ + √सि का भू॰ क॰ कृ॰ [आश्रित], सहारा लिया हुआ, किसी का आश्रय लिया हुआ, किसी पर अवलम्बित रहने वाला, अनुसरण करने वाला, पराधीन, अनुचर – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एको अरञ्ञे वनवस्सितो मुनि ... कस्मा भवं विजनमरञ्ञमस्सितो,* स॰ नि॰ 1(1).210–11; *वनवस्सितो मुनीति वनं अवस्सितो बुद्धमुनि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.233; *जनमेवस्सितो ... अस्सितो तण्हाय अल्लीनो परिग्गय्हठितो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.292.

**अस्सिरी** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रीक], शोभा-रहित, अपनी प्रभा या चमक-दमक को खो चुका (व्यक्ति) **री** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अस्सिरी विय खायति,* नेत्ति॰ 52; *अस्सिरी ... अलक्खिको एव हुत्वा उपट्ठाति,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 250.

**अस्सिरीकदस्सन** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रीकदर्शन], तेजहीन स्वरूप वाला, शोभाहीन, दिखने में शोभा-रहित – **नं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परमदुग्गन्धजेगुच्छं अस्सिरिकदस्सनं नानप्पकारं ... पस्सतीति,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 29.

**अस्सिलिस** पु., [अश्लेषा], 27 नक्षत्रों के बीच नवां नक्षत्र जिसमें पांच तारे होते हैं - *मिगसिरमद्दा च पुनब्बसु फुस्सो चासिलेसा'पि,* अभि. प. 58; सद्द. 2.359; पाठा. अस्सिलिस.

**अस्सु**[1] √अस (होना) के विधि., प्र. पु., ए. व./प्र. पु., ब. व. में वैकल्पिक रूप, अत्थि के अन्त., द्रष्ट..

**अस्सु**[2] √सु (सुनना) के अद्य., म. पु., ए. व. का वैकल्पिक रूप, तूने सुनाया - *तानिस्स कम्मायतनानि अस्सु, पुरिसस्स वुत्तिसमोधानताय,* जा. अट्ठ. 3.477; *तत्थ अस्सुति अस्सोसि,* जा. अट्ठ. 3.476.

**अस्सु**[3] अ., पदपूरणार्थक एवं अवधारणार्थक निपा. [स्म, स्विद्], निश्चित रूप से, वास्तव में - *विसिट्ठकल्याणितरस्सु रूपतो,* वि. व. 319; *अस्सूति निपातमत्तं,* वि. व. अट्ठ. 111; *सहावस्स दस्सनसम्पदाय, तयस्सु धम्मा जहिता भवन्ति,* सु. नि. 233; *आदित्तस्सु नामज्ज वेदियको पब्बतो झायतिसु नामज्ज ... वेदियको ... अहेसुं,* दी. नि. 2.195.

**अस्सु**[4] नपुं., [अश्रु], आंसू - **स्सूनि** प्र. वि., ब. व. - *वप्पो नेत्तजलास्सूनि,* अभि. प. 260; - **स्सु** प्र. वि., ए. व. - *अस्सु सोमनस्सदोमनस्सविसभागाहारउतूहि समुट्ठहित्वा अक्खिकूपके पूरेत्वा तिट्ठन्ती वा पग्घरन्ती वा आपोधातु,* पटि. म. अट्ठ. 1.72; *पित्तं सेम्हं पुब्बो लोहितं सेदो मेदो अस्सु वसा खेळो सिङ्घाणिका लसिका मुत्तं,* म. नि. 1.247; - **ना** तृ. वि., ए. व. - ..., *अस्सुना पण्णलोचनो,* अप. 2.210; - **म्हि** सप्त. वि., ए. व. - ... *एकेकस्सपि अस्सुम्हि थञ्ञे रुधिरम्हि च पमाणतो ...,* थेरीगा. अट्ठ. 313; - **स्सूनि**[1] प्र. वि., ब. व. - *तस्स अस्सूनि तेसं ... पतन्ति,* जा. अट्ठ. 7.316; - **स्सूनि**[2] द्वि. वि., ब. व. - *अस्सूनि पवत्तयमानो ... पक्कामि,* महाव. 110; - **क** नपुं., अस्सु[4] से व्यु. [अश्रुक], आंसू - **केन** तृ. वि., ए. व. - *तासं रोदन्तीनं भगवतो सरीरं अस्सुकेन मक्खितं,* चूळव. 458; - **किलिन्नमुख** नपुं., तत्पु. स. [अश्रुक्लिन्नमुख], आंसुओं से भींगा हुआ मुख - **खं** द्वि. वि., ए. व. - *अज्जेव तव अस्सुकिलिन्नमुखं हासापेन्तोव आगच्छिस्सामीति ...,* जा. अट्ठ. 3.287; - **जनन** नपुं., तत्पु. स. [अश्रुजनन], आंसुओं को उत्पन्न कर देना - **तो** नपुं., प. वि., ए. व. - *तं अकारणं, सोमनस्सस्सापि अस्सुजननतो,* ध. स. अट्ठ. 297; - **जल** नपुं., तत्पु. स. [अश्रुजल], आंसुओं का पानी - **लं** प्र. वि., ए. व. - *ततो बहुं अस्सुजलं अनप्पकं,* ध. प. अट्ठ. 1.304.

**अस्सुणन्त** त्रि., √सु (सुनना) के वर्त. कृ. का निषे. [अश्रृण्वत्], नहीं सुन रहा, सुनने में अक्षम - **न्तं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *अचेतनं ब्राह्मण अस्सुणन्तं, ...,* जा. अट्ठ. 3.20; *तत्थ अस्सुणन्तन्ति अचेतनत्ताव असुणन्तं,* तदे..

**अस्सुत / असुत** त्रि., √सु (सुनना) के भू. क. कृ. का निषे. [अश्रुत], **1.शा. अ.** नहीं सुना गया, न सुना हुआ, वह, जो सुनाई नहीं दिया है, **2.ला. अ.** मूर्ख या अज्ञानी, अप्रशिक्षित, वह, जिसने शास्त्र को या धर्म को नहीं सुना है, **3.** वह, जिसे सुना नहीं गया है, अज्ञात - **तं** पु., द्वि. वि., ए. व. - *अस्सुतं सावेन्ति, सुतं परियोदापेन्ति,* दी. नि. 3.145; - **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. - *न तुय्हं अदिट्ठं असुतं अमुतं, ... लोके,* सु. नि. 1128; *बहुम्पि ते अदिट्ठन्ति तया चक्खुना अदिट्ठं सोतेन च अस्सुतमेव बहुतरं,* जा. अट्ठ. 3.205; - **ता** स्त्री., प्र. वि., ए. व. - *यदा ते चिरवासिमाता अदिट्ठा अहोसि, अस्सुता अहोसि,* स. नि. 2(2).313; - **ते** सप्त. वि., ए. व. - *असुते सुतवादिता,* अ. नि. 3(1).131; - **पुब्ब** त्रि., ब. स. [अश्रुतपूर्व], पहले नहीं सुना गया/सुनी गई, पूर्वकाल में नहीं सुना हुआ - **ब्बा** स्त्री., द्वि. वि., ए. व. - ... *गाथायो पटिभंसु पुब्बे अस्सुतपुब्बा,* महाव. 5; - **य** तृ. वि., ए. व. - ... *अगतपुब्बाय वा दिसाय अस्सुतपुब्बाय वा नामपञ्ञत्तिया सम्मुय्हेय्याति,* मि. प. 41; - **पुब्बता** स्त्री., भाव., पूर्वकाल में सुना हुआ न रहना - **य** तृ. वि., ए. व. - *तस्सा वचनं सुत्वा नत्थी'ति पदस्स असुतपुब्बताय नत्थिपूवा नाम इदानि भविस्सन्ती'ति, ...,* ध. प. अट्ठ. 2.354; - **भाव** पु., सुना हुआ न रहना - **वं** द्वि. वि., ए. व. - *पुण्णको अत्तनो वचनस्स अस्सुतभावं ञत्वा जिनकदेवपुत्तस्स सन्तिके अट्ठासि,* जा. अट्ठ. 7.162.

**अस्सुतवन्तु** त्रि., √सु (सुनना) के भू. क. कृ. का निषे. [अश्रुतवत्], **शा. अ.** वह, जिसने सुना नहीं है, **ला. अ.** स्कन्धों, धातुओं, आयतनों तथा स्मृति-प्रस्थानों में पूर्ण ज्ञान को अप्राप्त, अज्ञानी, पृथग्जन - **तवा** पु., प्र. वि., ए. व. - *अस्सुतवाति खन्धधातु आयतनपच्चयाकार-सतिपट्ठानादीसु उग्गहपरिपुच्छाविनिच्छयरहितो,* स. नि. अट्ठ. 2.85; *सो आगमाधिगमाभावा ञेय्यो अस्सुतवा इति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).23; *अस्सुतवा पुथुज्जनो अरियानं अदस्सावी अरियधम्मस्स अकोविदो ... अविनीतो,* म. नि. 1(1).1-2; - **वतो** पु., ष. वि., ए. व. - *तस्मा अस्सुतवतो पुथुज्जनस्स चित्तभावना नत्थी'ति वदामी'ति,* अ. नि. 1(1).13.

**असुतवादिता** स्त्री., अस्सुतवादी का भाव. [अश्रुतवादित्व, नपुं.], किसी सुनी बात को भी न सुनी हुई मानना, ज्ञात

को अज्ञात मानना, आठ प्रकार के अनार्य-व्यवहारों में से एक - **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *दिट्ठे अदिट्ठवादिता, सुते असुतवादिता ... इमे खो, भिक्खवे, अट्ठ अनरियवोहारा'ति,* अ॰ नि॰ 3(1).131.

**अस्सुतालाप** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रुतालाप], वह, जिस ने मनुष्यों के आलाप को पहले कभी नहीं सुना है - **पा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ब्रह्माणो चस्सुतालापा सम्बुद्धा चापि भासरे,* मो॰ प॰ प॰, भूमिका, पृ॰ 2.

**अस्सुतावी** त्रि॰, वह, जिसने पहले शास्त्रों को या धर्म के उपदेशों को सुना ही नहीं है, पृथग्जन, अज्ञानी - **विनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *बाला ..., दुम्मेधा अस्सुताविनो,* अ॰ नि॰ 1(1).190; *अस्सुताविनोति खेत्तविनिच्छयसवनेन रहिता,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.141.

**अस्सुति** स्त्री॰, [अश्रुति], श्रवण-परम्परा का अभाव, अश्रवण, नहीं सुनना - **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अदिट्ठिया अस्सुतिया अञाणा,* सु॰ नि॰ 845; 846.

**अस्सुत्थ** √सु (सुनना) का अद्य॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰, तुम लोगों ने सुना था - *अस्सुत्थ नो, तुम्हे, भिक्खवे, अभिभुस्स भिक्खुनो ब्रह्मलोके ठितस्स गाथायो भासमानस्सा'ति,* स॰ नि॰ 1(1).184.

**अस्सुदं** अ॰, *सुदं अथवा अस्सु निपा॰ का परिवर्तित रूप, पदपूरणार्थक अथवा निर्धारणार्थक निपा॰ के रूप में प्रयुक्त,* व्यु॰ संदिग्ध; वास्तव में, निश्चित रूप से - *इमस्सुदं यन्ति दिसोदिसं पुरे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.308; *इमस्सुदन्ति इमे सुदं मया अक्खीनि उम्मीलेत्वा ओलोकितमत्ताव पुब्बे दिसोदिसं,* तदे॰; द्रष्ट॰ सुदं के अन्त॰ (आगे).

**अस्सुध** अ॰, निपा॰, उपरिवत् - ... *नास्सुध कोचि भगवन्तं उपसङ्कमति,* स॰ नि॰ 3(2).390; *नास्सुधाति एत्थ अस्सुधाति पदपूरणमत्ते अवधारणत्थे वा निपातो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.299; *एवं, भन्ते ति खो ते भिक्खू भगवतो पटिस्सुणित्वा नास्सुध कोचि भगवन्तं उपसङ्कमति,* पारा॰ 347.

**अस्सुधारा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुधारा], आंसुओं की धारा, आंसुओं का लगातार बहाव - **रा**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अस्सुधारा पवत्तयमाना ...,* जा॰ अट्ठ॰ 4.100; - **रा**[2] प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अस्सुधारा पवत्तन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).263; - **रा**[3] द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अस्सुधारा पवत्तेत्वा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.289.

**अस्सुनेत्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रुनेत्र], आंसुओं से भरपूर नेत्रों वाला / वाली - **त्ता**[1] स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - ..., *अस्सुनेत्ता रुदंमुखा,* अप॰ 2.235; - **त्ता**[2] पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - ..., *अस्सुनेत्ता रुदंमुखा,* जा॰ अट्ठ॰ 7.278.

**अस्सुपग्घरणक्खि** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रुप्रघरणाक्ष], लगातार बह रहे आंसुओं से भरी हुई आंखों वाला - **क्खि** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *निप्पखुमक्खि वा अस्सुपग्घरणक्खि वा ... समन्नागतक्खि वा,* महाव॰ अट्ठ॰ 294.

**अस्सुमेसज्जामेसज्जपञ्ह** पु॰, मि॰ प॰ में मिलिन्द द्वारा आंसू के निर्मल या समल होने के विषय में पूछा गया एक प्रश्न - **ञ्हो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अस्सुभेसज्जाभेसज्जपञ्हो छट्ठो,* मि॰ प॰ 83.

**अस्सुपात** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुपात], आंसुओं का टपकना या गिरना - **तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *थेरस्स अस्सुपातेन मुत्तदिवसो नाम अहोसि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).263.

**अस्सुपुण्ण** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुपूर्ण], आंसुओं से भरा हुआ - **ण्णेहि** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अस्सुपुण्णेहि नेत्तेहि रोदित्वा पक्कामि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.286; - **नेत्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रुपूर्णनेत्र], आंसुओं से भरे हुए नेत्रों वाला - **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ - *ते तस्स ... अस्सुपुण्णनेत्ता हुत्वा ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.8.

**अस्सुबिन्दुघटा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुविन्दुघटा], आंसुओं की बूंदों की बहुलता या अधिकता - **टा** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *वारिगणाति अस्सुबिन्दुघटा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.415.

**अस्सुमुख** त्रि॰, ब॰ स॰ [अश्रुमुख], आंसुओं से भरपूर मुख वाला / वाली - **खो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *पितु मरणेन सोकपरिदेवसमापन्नो अस्सुमुखो ... चितकं पदक्खिणं करोति,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 34; - **खा** ब॰ व॰ - *अञ्ञे सोचन्ति रोदन्ति, अञ्ञे अस्सुमुखा जना,* जा॰ अट्ठ॰ 3.145; *अस्सुमुखा रुदमाना,* म॰ नि॰ 2.6; - **खं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अस्सुमुखं रोदमानं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.397; - **खानं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ - *अस्सुमुखानं रुदन्तानं,* दी॰ नि॰ 1.116; *अस्सूनि मुखे एतेसन्ति अस्सुमुखा, तेसं अस्सुमुखानं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.229; - **खा / खी** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *सा दक्खिणा अस्सुमुखा सदण्डा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.60; *तस्स सन्तिकं गन्त्वा अस्सुमुखी रोदमाना ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.157.

**अस्सुमेघ** पु॰, एक प्रत्येकबुद्ध का नाम - *अथस्सुमेघो अनीघो सुदाठो,* म॰ नि॰ 3.116.

**अस्सुमोचन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुमोचन], आंसुओं को गिराना, रोना, रुदन - **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *तत्थ रुण्णन्ति*

*रुदितं अस्सुमोचनं नहि कातब्बन्ति वचनसेसो,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 15.

**अस्सुम्ह** √सु (सुनना) का अद्य॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰, हमने सुना था – *अस्सुम्ह अभिभुस्स भिक्खुनो ब्रह्मलोके ठितस्स गाथायो भासमानस्स,* स॰ नि॰ 1(1).184.

**अस्सुरोप/असुरोप** पु॰, सुरोप का निषे॰, द्वेषभाव, दौर्मनष्य, मन में विद्यमान रोष, मन की अप्रसन्नता, वचन की अपरिपूर्णता – **पो** – *असुरोपो अनत्तमनता चित्तस्स,* ध॰ स॰ 418; *दुरुत्तं अपरिपुण्णमेव होतीति असुरोपो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 297; द्रष्ट॰ असुरोप के अन्त॰ (पीछे).

**अस्सुविमोचनमत्त** नपुं॰, [अश्रुविमोचनमात्र], केवल आंसुओं को गिराना, रोना, कलपना, रुदन – **त्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न अस्सुविमोचनमत्तेन ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.141.

**अस्सुसमुद्द** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुसमुद्र], आंसुओं का समुद्र, बहुत सारे आंसू – **द्दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सोसितो मया अस्सुसमुद्दो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.333.

**अस्सुसुक्खनकाल** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अश्रुशोषणकाल], आसुओं को सूख जाने का समय – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेसंयेव एवं रोदन्तानं अस्सुसुक्खनकालो नत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.345.

**अस्सोसि** √सु (सुनना) के अद्य॰ का प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, सुना *अस्सोसि खो वेरञ्जो ब्राह्मणो,* पारा॰ 1.

**अह**[1] **क.** अट्ठ॰ के अनुसार त्रि॰, तुच्छ, घटिया, हीन, निकृष्ट – *अहाति हि लामकपरियायो अहलोकित्थियो नामा'तिआदीसु विय,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 315; **ख.** पा॰ टे॰ सो॰ के शब्दकोश के अनुसार अ॰, निपा॰ [अहो, अहह], आश्चर्य, पीड़ा, अवहेलना, वियोगजनित दुख (का सूचक) शोक, खेद, का सूचक, पा॰ इ॰ डि॰ 91.

**अह**[2] पु॰/नपुं॰, [अहन्/अहर], दिन – **हं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दिवसो तु अहं दिनं,* अभि॰ प॰ 67; – **हो** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निकीळितं निच्चमहो च रत्तिं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.210; – **हस्स/हु** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुब्बापरज्ज सायमज्झेहि अहस्स अन्तो,* मो॰ व्या॰ 3.110; *द्वे पुण्णमायो तदहु अमञ्जहं, दिस्वान ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.203; *अहं तदहू तस्मिं छणदिवसे ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.204; – **हे/हनि** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चमे तदहूति तस्मिं अहनि तस्मिं दिवसे ...,* उदा॰ अट्ठ॰ 241; *तस्मिं अहनि गोपाला लद्धा एकं चतुप्पदं,* म॰ वं॰ 10.14; ... *देवपुत्तस्स इद्धिया तदहेव सावत्थिं पत्वा जेतवनं ... आरोचेसि,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 39; – **हानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पञ्च अहानि पञ्चाहं,* क॰ व्या॰ 339.

**अहं** उ॰ पु॰ सूचक सर्व॰, अम्ह का प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अहं], **1.** मैं – *स्मिही ति किमत्थं? त्वं भवसि, अहं भवामि,* क॰ व्या॰ 139; *अहं पठमं झानं समापज्जामीति वा ...,* स॰ नि॰ 2(1).232; *एतं वो अहमक्खामि,* सु॰ नि॰ 174; *तमहं सारथिं ब्रूमि,* ध॰ प॰ 222; **2.** अधिक सूक्ष्म अर्थ मैं, मेरी आत्मा, मेरा महत्वपूर्ण व्यक्तित्व, लोक में एकमात्र महत्व वाला मैं – *ये वदन्ति न ते अहं,* स॰ नि॰ 1(1).137; *इमिनाहं सीलेन देवो वा भविस्सामि देवञ्ञतरो वा,* विसुद्धि॰ 1.12; – **मं/ममं/मे** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, मुझ को, मुझे – **मं** – *न मं मिगा उत्तसन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.93; *न मं वञ्चेसि ब्राह्मणो,* सु॰ नि॰ 358; – **ममं** – *ममं भुत्वा वने वसाति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.47; *अलञ्हि ते जग्घिताये, ममं दिस्वान एदिसं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.197; – **मे** – *तत्थ सो मं डहतीति सो मे डहति, अयमेव वा पाठो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.449; *तं मे तपति नो इदं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.367; – **मया/मे** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, मेरे द्वारा, मेरे साथ – *सो मया ... पुट्ठो ... पटिचरि,* म॰ नि॰ 2.232; *यं मया पकतं कम्मं,* थेरगा॰ 80; – **मया/ममतो/मम/मे** प॰ वि॰, ए॰ व॰, मुझ से, **क.** तुल॰ विशे॰ के साथ संबद्ध, **ख.** ममतो – *ममतोपि सुरूपिनिं,* अप॰ 2.244; **ग.** मम – *भिन्नं वतिदं कुलं ममा'ति चिन्तयतो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.279; *ममाति मया, अयमेव वा पाठो,* लीन॰ (दी॰नि॰टी॰) 2.238; **घ.** मे *न मे समण मोक्खसी'ति,* महाव॰ 27; – **मय्हं/ममं/मे/मम क.** च॰ वि॰, ए॰ व॰, मेरे लिए, मुझ को – *सब्बञ्ञुतं पियं मय्हं,* चरिया॰ 1, 3, 8; *अद्धा हि सो भक्खो मम मनापो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.495; *न सा ममं अप्पिया भूमिपाल,* जा॰ अट्ठ॰ 207; *तेन मे समणा पिया,* थेरीगा॰ 278; **ख.** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – मेरा/मेरी – *पुत्तो ममं ओरसको समानो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.42; *तं तत्थ अवधी सेनो, पेक्खतो सुधरे ममा'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.247; *अरोगा मय्ह मातरो,* जा॰ अट्ठ॰ 6.27; *पुब्बेव मे, भिक्खवे, सम्बोधा ... एतदहोसि,* अ॰ नि॰ 1(1).292; – **मयि** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰, मुझ में, मेरे विषय में – *किन्ति वो, भिक्खवे, मयि होति,* म॰ नि॰ 3.25; *सादियतु नु खो, महाराज, अथ महापथवी सब्बबीजानि मयि संविरूहन्तूति,* मि॰ प॰ 110; – **मयं/अम्हे/अस्मा/नो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, हम – *तेविज्जा मयमस्मुभो,* सु॰ नि॰ 599; *उपसङ्कमित्वा अम्हे एतदवोच,* स॰ नि॰ 1(1).139; *मयमस्माम्हस्स,* मो॰ व्या॰ 2.211; *अङ्गमासे असम्पत्ते, चतुसच्चं फुसिम्ह नो,* अप॰ 2.265; – **अम्हे/अस्मे/अम्हं/अम्हाकं/अम्हानं/नो** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰, हमको, हमें, हम लोगों को – *अम्हे च भरिया*

*नातिक्कमन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.47; *अस्माभिजप्पन्ति जना अनेका'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.317; *तत्थ त्यम्हन्ति ते दारका अम्हाकं तत्थ अरञ्ञे ...,* जा॰ अट्ठ॰ 7.267; *अम्हाकं पस्सासि, अम्हे पस्ससि वा,* क॰ व्या॰ 162; *मा नो अज्ज विकन्तिंसु,* जा॰ अट्ठ॰ 5.363; *त्यम्हं तत्थ रमेस्सन्ति, अरञ्ञे जीवसोकिनन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.267; *कच्चायने तुम्हानं अम्हानन्ति च पठमा-दुतिया बहुवचनं,* सद्द॰ 1.289;– **अम्हेहि / अस्माहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰, हमारे द्वारा – *अतिथी खो पनम्हेहि सक्कातब्बा ...,* दी॰ नि॰ 1.103; *अस्माभि परिचिण्णोसि,* अप॰ 2.208; *न नो विवाहो नागेहि, कतपुब्बो कुदाचनं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.6; – **अम्हेहि** प॰ वि॰, ब॰ व॰, हम से, हम लोगों से, हम लोगों की अपेक्षा से – *चत्तारो महाराजानो अम्हेहि अभिक्कन्ततरा च पणीततरा च,* दी॰ नि॰ 1.199; – **अम्हाकं / अस्माकं / अम्हं / नो** च॰ वि॰, ब॰ व॰, हमारे लिए, हम लोगों के लिए – *अम्हाकञ्च कता पूजा, दायका च अनिप्फला,* खु॰ पा॰ 7.5; *दुल्लभो अङ्गसम्पन्नो, खन्तिरस्माक रुच्चती'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.174; *वने वाळमिगाकिण्णे, हिंसा अम्हं न विज्जति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.311; *तं नो वद पुच्छितो बुद्धसेट्ठ,* सु॰ नि॰ 385; – **अम्हाकं / अस्माकं / अम्हं / अम्हानं / नो** ष॰ वि॰, ब॰ व॰, हमारा, हमारी, हमारे – *ये खो पन, भो, केचि ... अम्हाकं गामखेत्तं आगच्छन्ति अतिथी नो ते होन्ति ... अतिथि खो पनम्हेहि सक्कातब्बो ... इमिनापङ्गेन न अरहति सो भवं गोतमो अम्हाकं दस्सनाय उपसङ्कमितुं,* दी॰ नि॰ 1.103; *तस्मा हि अम्हं दहरा न मीयरे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.47; *न नो समं अत्थि तथागतेन,* खु॰ पा॰ 6.3; – **अम्हेसु / अस्मेसु / अस्मासु / अस्मसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰, हम लोगों में, हमारे बीच मे – *इतिपेतं भूतं, इतिपेतं तच्छं, अत्थि चेतं अम्हेसु, संविज्जति च पनेतं अम्हेसू'ति,* दी॰ नि॰ 1.3; *त्वं अम्हेसु एकेकं खादितुकामोसी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.218; *न चायं किञ्चि रस्मासु, सत्तूव समपज्जथ,* जा॰ अट्ठ॰ 5.344; *यं किच्चं परमे मित्ते, कतमस्मासु तं तया, पत्ता निस्संसयं त्याम्हा, भत्तिरस्मासु या तव,* जा॰ अट्ठ॰ 5.348.

**अहकं** सर्व॰, अम्ह का प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, अहं का स्थानापन्न रूप, मैं – *सब्बस्स अम्हसद्दस्स सविभत्तिकस्स अहं अहकं इच्चादेसा होन्ति सिम्हि विभत्तियं,* सद्द॰ 3.656; *अहकन्ति रूपन्तरम्पि इच्छितब्बं,* सद्द॰ 1.289.

**अहंकार** पु॰, अहं + √कर से व्यु॰, *क्रि॰ ना॰, प्रायः 'ममकार' के साथ प्रयुक्त* [अहङ्कार], 1. 'मैं एक नित्य, आनन्दमय एवं चित्स्वरूप आत्मा हूं' इस प्रकार की मिथ्या-धारणा – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मानो अहङ्कारो,* सद्द॰ 554; *गब्बो'भिमानो'हङ्कारो,* अभि॰ प॰ 171; *अहस्मीति मञ्ञमानो सो समुन्नतिलक्खणो, केतुसम्पग्गहरसो, अहंकारो'ति गय्हति,* ना॰ रू॰ प॰ 2.112; – **रा** ब॰ व॰ – *अहङ्कारा च मे उपरुज्झिस्सन्ति, ममङ्कारा ...,* अ॰ नि॰ 2(2).143; *अहंकाराति अहंकारदिट्ठि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.144; 2. "यह आत्मा और संसार स्वयंकृत है", इस प्रकार की मिथ्या-मान्यता, कर्ता के रूप में, 'मैं' को मानने की भ्रान्त-धारणा, अपने कारकभाव का भ्रम – *अहंकारपसुतायं पजा, परंकारूपसंहिता,* उदा॰ 152; ... *सयंकतो अत्ता च लोको चाति एवं वुत्तसयंकारसङ्खातं अहङ्कारं ...,* उदा॰ अट्ठ॰ 282; – **दिट्ठि** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अहङ्कारदृष्टि], मैं आत्मा हूं, नित्य व्यक्तित्व हूं, आदि रूप की मिथ्या-धारणा, मैं और मेरेपन का भ्रम – **ट्ठि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहङ्कारममङ्कारमानानुसयाति अहङ्कारदिट्ठि च ममङ्कारतण्हा च मानानुसयो चाति अत्तनो च परस्स च किलेसा, ...,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.101–102; – **पसूत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [अहङ्कारप्रसूत], 'आत्मा या लोक स्वयं अपने द्वारा कृत है', इस मिथ्या-धारणा से ग्रस्त, अहंकार की मिथ्यादृष्टि में फंसा हुआ – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहंकारपसुतायं पजा,* उदा॰ 152; *तत्थ 'अहङ्कारपसुतायं पजा'ति सयंकतो अत्ता च लोको चाति एवं वुत्तसयंकारसङ्खातं अहङ्कारं तथापवत्तं दिट्ठिं पसुता अनुयुत्ता अयं पजा मिच्छाभिनिविट्ठो सत्तकायो,* उदा॰ अट्ठ॰ 282; – **मल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अहङ्कारमल], नित्य एवं आनन्दमय आत्मा की भ्रान्त-धारणा के कारण उत्पन्न चित्त का मल या अशुद्धि – ... *इस्सामच्छरियाहङ्कारादिमलानं सुप्पहीनत्तं दीपेति,* उदा॰ अट्ठ॰ 200; – **रस** त्रि॰, ब॰ स॰ [अहङ्काररस], अहंकार के विशिष्ट लक्षण से युक्त – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उण्णतिलक्खणो मानो, अहंकाररसो, उद्धुमातभावपच्चुपट्ठानो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).114; – **वत्थु** नपुं॰, अहङ्कार का भावात्मक अस्तित्व, भाव या वस्तुसत् रूप में अहङ्कार, वस्तुरूप में "मैं" की धारणा – **त्थु** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथ वा अत्ताति अहङ्कारवत्थु, लोकोति ममङ्कारवत्थु,* उदा॰ अट्ठ॰ 280.

**अहंपुब्बिका** स्त्री॰, [अहम्पूर्विका], स्वयं को होड़ में सबसे पूर्व या प्रथम रखने की मनोवृत्ति, होड़ लगाकर सैनिकों की दौड़, होड़, प्रतियोगिता, डींग, आत्मश्लाघा – **का** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुरतो पुरतो चाहंपुब्बिकाय निरग्गलं,* चू॰ वं॰ 89.29.

**अहट्ठ** त्रि॰, √हस (हंसना, प्रसन्न होना) के भू॰ क॰ कृ॰ का निषे॰ [अहृष्ट], अप्रसन्न, नहीं खिला हुआ, प्रसन्नता से

रहित – **ट्ठानि** नपुं., प्र. वि., ब. व. *इन्द्रियानि अहट्ठानि, सावं जातं मुखं तव,* जा. अट्ठ. 7.31; *तत्थ अहट्ठानीति न विप्पसन्नानि,* तदे.; **लोम** त्रि., ब. स. [अहृष्टलोम], **शा. अ.** वह, जिसके रोंगटे या रोएं खड़े न हो गए हैं, **ला. अ.** निर्भय, निडर, आश्वस्त **मो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अलोमहट्ठोति निब्भयो अहट्ठलोमो हुत्वा पुच्छ, महाराजाति,* जा. अट्ठ. 6.119.

**अहत** त्रि., √हन (मारना, पीटना) के भू. क. कृ. का निषे. [अहत्], **शा. अ.** नहीं मारा गया, नहीं पीटा गया, **ला. अ.** (केवल वस्त्र के ही सन्दर्भ में), अभी तक नहीं धोया गया (वस्त्र, कठिनचीवर), कोरा, नया, अपरिभुक्त, प्रयोग में न आया हुआ - **तं** नपुं., प्र. वि., ब. व. – *अथो वत्थं अहतं ति मतं नवं,* अभि. प. 293; – **तानं** नपुं., प्र. वि., ब. व. – *अनुजानामि, भिक्खवे, अहतानं दुस्सानं अहतकप्पानं दिगुणं सङ्घाटिं,* महाव. 381; – **तेन** तृ. वि., ए. व. – *अहतेन अत्थतं होति कथिनं,* महाव. 332; *अहतेनाति अपरिभुत्तेन,* महाव. अट्ठ. 370; ... *रञ्ञो चक्कवत्तिस्स सरीरं अहतेन वत्थेन वेठेन्ति,* दी. नि. 2.107; *अहतेन वत्थेनाति नवेन कासिकवत्थेन,* दी. नि. अट्ठ. 2.157; – **तेहि** तृ. वि., ब. व. - ... *नेमित्ते ब्राह्मणे अहतेहि वत्थेहि अच्छादापेत्वा* ..., दी. नि. 2.15; – **कप्प** त्रि., [अहतकल्प], लगभग नया जैसा (वस्त्र), एक या दो बार धोया हुआ (वस्त्र, चीवर) – **प्पेन** नपुं., तृ. वि., ए. व. – *अहतकप्पेन अत्थतं होति कथिनं,* महाव. 332; *अहतकप्पेनाति अहतसदिसेन एकवारं वा द्विक्खत्तुं वा धोतेन,* महाव. अट्ठ. 370; – **वत्थ** नपुं., कर्म. स. [अहतवस्त्र], नया वस्त्र, कोरा वस्त्र, नहीं धोया गया नया कपड़ा – **त्थानि** द्वि. वि., ब. व. – ... *ताता, खिप्पं मं गन्धोदकेन न्हापेत्वा अहतवत्थानि निवासापेत्वा ... नावाय धुरे ठपेथा'ति,* जा. अट्ठ. 4.129; *सो ... अहतवत्थानि निवासेत्वा ... गेहं आगन्त्वा निसीदि,* ध. प. अट्ठ. 1.362; – **वत्थनिवत्थ** त्रि., नए वस्त्र को धारण किया हुआ – **त्थो** पु., प्र. वि., ए. व. *सब्बेसं पच्छतो सयं महासेट्ठि अहतवत्थनिवत्थो अहतवत्थनिवत्थेहेव पञ्चहि ... अब्भुग्गच्छि,* जा. अट्ठ. 1.102; – **साटक** पु., कर्म. स. [अहतशाटक], नया या नहीं धोया हुआ कोरा वस्त्र – **के** द्वि. वि., ब. व. – *सो पुब्बे ... अहतसाटके निवासेतुं ... न लभि,* ध. प. अट्ठ. 1.362; *ते तस्स ... सज्झाय अहतसाटके चीवरङ्ककरस्स दत्वा तं गण्हित्वा गच्छन्ति,* जा. अट्ठ. 1.217.

**अहत्थ** त्रि., ब. स. [अहस्त], बिना हाथ वाला, लूला, बेहाथ - **त्थो** पु., प्र. वि., ए. व. – *भिन्नगलो वा ... अहत्थो वा एकहत्थो वा ... गोधागत्तो वा ...,* महाव. अट्ठ. 295; – **पास** पु., हत्थपास का निषे. [अहस्तपार्श्व], **शा. अ.** एक हाथ की दूरी, बहुत अधिक समीपता **से** सप्त. वि., ए. व. – *अहत्थपासे कतं होति,* पाचि. 114; *कतं अहत्थपासेपि, न च भुत्ताविना कतं,* उत्त. वि. 643; **ला. अ.** त्रि., अनिकटवर्ती, पकड़ से बाहर स्थित, अगोचर, अविषय – **सो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अहत्थपासो मारस्स,* ..., थेरगा. 888; *अहत्थपासो मारस्साति किलेसमारादीनं अगोचरो,* थेरगा. अट्ठ. 2.284.

**अहनन्त** त्रि., √हन (हत्या करना, मार डालना) के वर्त. कृ. का निषे., प्राणघात नहीं कर रहा, प्राण नहीं ले रहा, हत्या नहीं कर रहा – **न्तं** पु., प्र. वि., ए. व. – ... *अहनं अघातयं ... असोचापयं धम्मेना'ति,* स. नि. 1(1).137.

**अहन्तु** पु., √हन (हत्या करना) के क. ना. का निषे. [अहन्तृ], प्राणि-हत्या न करने वाला, प्राणातिपात से विरत – **न्तारं** द्वि. वि., ए. व. – *अहन्तारमहन्तारं, यो नरो हन्तुमिच्छति,* जा. अट्ठ. 3.175.

**अहमहंकर** त्रि., [अहमहङ्कर], होड़ या प्रतियोगिता में 'पहले में', 'पहले मैं' की इच्छा रखने वाला, होड़ में प्रथम रहने को आतुर – **रा** पु., प्र. वि., ब. व. – *तत्थ अहं पुरेति अहं पुरिमं अहं पुरिमन्ति अहमहंकराति अत्थो,* वि. व. अट्ठ. 297.

**अहमहमिका** स्त्री., [अहमहमिका], प्रतिस्पर्धा या होड़ में स्वयं को आगे रखने की ललक, प्रतिस्पर्धा, होड़, ईर्ष्या – *यो'हङ्कारो'ञ्ञमञ्ञस्स सा'हमहमिका भवे,* अभि. प. 397.

**अहंमान** पु., [अहंमान], "मैं नित्य एवं आनन्दरूप आत्मा हूं" इस प्रकार की भ्रान्त-धारणा, 'मैं' के विषय में मिथ्याधारणा, अहङ्कार – *अत्थन्तरवसेन पन आहितो अहंमानो एत्थाति अत्ता अत्तभावो'ति च,* सद्द. 2.360.

**अहह 1.** नपुं., बहुत बड़ी संख्या की एक इकाई, एक पर 70 शून्य वाली ऊंची संख्या - **हं** प्र. वि., ए. व. *निन्नहुतसतसहस्सानं सतं अक्खोहिणी, तथा विन्दु, ..., अहहं, ... कथानं महाकथानं असङ्खेय्यं,* क. व्या. 397; *अहहं अबबं चेवाटटं सोगन्धिकुप्पलं,* अभि. प. 475; *वीसति अटटानि एकं अहहं,* सद्द. 3.802; **2.** पु., एक नरक, जिसमें पापी व्यक्ति को एक अहह वर्षों तक रहना होता है – **हो** प्र. वि., ए. व. – *सेय्यथापि भिक्खु, वीसति अबबा निरया, एवमेको अहहो निरयो,* अ. नि. 3(2).147.

**अहहा** निपा., अ. [अहहा], शोक, खेद, आश्चर्य, दया एवं तरस आदि का सूचक, अरे, हाय-हाय, ओहो हो, उफ - *अहहा बाललपना, परिवज्जेथ जग्गतो'ति*, जा. अट्ठ. 3.397; *तत्थ अहहाति संवेगदीपनं*, तदे..

**अहापयन्त** त्रि., √हा (त्यागदेना) के प्रेर. के वर्त. कृ. का निषे. [अहापयत्], बरबाद न करता हुआ, नहीं छोड़ता हुआ, उपेक्षा या तिरस्कार न करता हुआ - **यं** पु., प्र. वि., ए. व. - *ओवादकारी भतपोसी, कुलवंसं अहापयं*, अ. नि. 2(1).39.

**अहापितग्गि** त्रि., ब. स. [अहावितागिन], अग्नि में आहुतियां न डालने वाला, अग्नि को प्रज्वलित न करने वाला - *अभिन्नकट्ठोसि अनाभतोदको, अहापितग्गीसि असिद्धभोजनो*, जा. अट्ठ. 5.192.

**अहापेत्वा** √हा (त्याग देना) के प्रेर. के पू. का. कृ. का निषे., किसी भी चीज को नहीं छोड़कर - *पुट्ठो खो पन पञ्हाभिनीतो अहापेत्वा अलम्बित्वा परिपूरं वित्थारेन ... होति*, अ. नि. 1(2).89; *अहापेत्वा ... अपरिहीनं ... कत्वा*, अ. नि. अट्ठ. 2.311

**अहारिय** त्रि., √हर (ले जाना) के सं. कृ. का निषे. [अहार्य], दूर न ले जाए जाने योग्य, हरण नहीं किए जाने योग्य, नहीं चुराने या लूटने योग्य - *किंसु नरानं रतनं, किंसु चोरेह्यहारिय'न्ति*, स. नि. 1(1).42.

**अहारियरजमत्तिक** त्रि., ब. स. [अहार्यरजमृत्तिक], वह, जिसके द्वारा राग की धूल और मिट्टी न हटाई जा सके - **के** पु., सप्त. वि., ए. व. - *रहदेहमस्मि ओगाळ्हो, अहारियरजमत्तिके*, थेरगा. 759; - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *अहारियरजमत्तिकेति अपनेतुं असक्कुणेय्यो रागादिरजो मत्तिका कद्दमो एतस्साति अहारियरजमत्तिको, रहदो ...*, थेरगा. अट्ठ. 243.

**अहारी** त्रि., हारी का निषे. [अहारिन्], बाहर की ओर न ले जाने वाला, बाहर की ओर न निकालने वाला - *एको उदकमणिको अच्छिद्दो अहारी अपरिहारी*, स. नि. 2(2).302; *अहारी अपरिहारीति उदकं न हरति न परिहरति, न परियादियतीति अत्थो*, स. नि. अट्ठ. 3.142.

**अहालिद्द** त्रि., हालिद्द का निषे. [अहारिद्र], **शा. अ.** हल्दी की तरह हल्के रंग से नहीं रंगा हुआ, **ला. अ.** स्थिर, क्षण-क्षण में रंग न बदलने वाला - *यस्स चित्तं अहालिद्दं*, जा. अट्ठ. 3.76; *यस्स पुग्गलस्स चित्तं अहालिद्दं हलिद्दिरागो विय खिप्पं न विरज्जति, थिरमेव होति*, तदे..

**अहास** पु., हास का निषे., तत्पु. स. [अहास], अत्यधिक खुशी में न फूल जाना, नहीं इठलाना - **सो** प्र. वि., ए. व. - *अहासो अत्थलाभेसु*, जा. अट्ठ. 3.411; *अहासो अत्थलाभेसूति महन्ते इस्सरिये उप्पन्ने अप्पमादवसेन अहासो अनुप्पिलावितत्तं ततियं साधु*, तदे..

**अहासधम्म** पु., हासधम्म का निषे., तत्पु. स. [अहासधर्म], मौजमस्ती या आनन्द का अभाव - *उदके अहसधम्मे अहसधम्मसञ्ञी, अनापत्ति*, पाचि. 152.

**अहासि** √हर (ले जाना, छीन लेना) के अद्य. का प्र. पु., ए. व., उसने छीन लिया, चुरा लिया, लूट लिया - *अक्कोच्छि मं अवधि मं, अजिनि मं अहासि मे*, ध. प. 4; *अहासि मेति मम सन्तकं पत्तादीसु किञ्चिदेव अवहरि*, ध. प. अट्ठ. 1.29; *पनुण्णकोधो ..., यो ब्राह्मणो सोकमलं अहासि*, सु. नि. 473-74.

**अहि**[1] √अस (होना) के अनु. का म. पु., ए. व., तुम हो, अत्थि के अन्त. द्रष्ट. (ऊपर).

**अहि**[2] पु., [अहि], सांप, सर्प-प्रजाति के अन्तर्गत आने वाला अजगर, नाग आदि - **हि** प्र. वि., ए. व. - *आसीविसो भुजङ्गो'हि भुजगो च भुजङ्गमो*, अभि. प. 653; *अपदानं अहि मच्छा ... तत्थ अहिग्गहणेन सब्बापि अजगरगोनसादिभेदा दीघजाति सङ्गहिता*, पारा. अट्ठ. 1.206; - **हिं** द्वि. वि., ए. व. - *अहिं कीळापेन्तो बाराणसियं ... विचरि*, जा. अट्ठ. 3.171; - **ना** तृ. वि., ए. व. - *तेन खो पन समयेन अञ्ञतरो भिक्खु अहिना दट्ठो होति*, महाव. 282; - **स्स** ष. वि., ए. व. - *अहिस्स कुणपं अहिकुणपं*, म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).159.

**अहिंसक**[1] त्रि., [अहिंसक], हिंसा न करने वाला, दूसरे प्राणियों को उत्पीड़ित न करने वाला - **को** पु., प्र. वि., ए. व. - *स वे अहिंसको होति, यो परं न विहिंसती'ति*, स. नि. 1(1).192; *तत्थ अहिंसकोति अहं कस्सचि अहिंसको सीलाचारसम्पन्नो*, जा. अट्ठ. 4.405; - **का** ब. व. - *अहिंसका अतीतंसे, छ सत्थारो यसस्सिनो*, अ. नि. 2(2).83; *अहिंसका अतीतंसेति एते छ सत्थारो अतीतंसे अहिंसका अहेसुं*, अ. नि. अट्ठ. 3.124.

**अहिंसक**[2] पु., **1**. अंगुलिमाल का मूल नाम, श्रावस्ती के राजपुरोहित भार्गव का पुत्र, जन्म होते ही राजा का चित्त बेचैन हो गया, अतः इसका नाम हिंसक हुआ, पीछे यही नाम अहिंसक में बदल गया - *तस्स नामं करोन्ता यस्मा जायमानो रञ्ञो चित्तं विहेसेन्तो जातो, तस्मा हिंसकोति*

*कत्वा पच्छा दिट्ठं अदिट्ठन्ति विय अहिंसकोति वोहरिंसु,* थेरगा. अट्ठ. 2.275; *अहिंसको ति मे नामं हिंसकस्स पुरे सतो,* म. नि. 2.315; 2. भारद्वाज का दूसरा नाम, क्योंकि उन्होंने भगवान बुद्ध से अहिंसक के विषय में प्रश्न पूछा था - *नामेन वा एस अहिंसको, गोत्तेन भारद्वाजो,* स. नि. अट्ठ. 1.203.

**अहिंसन्त** त्रि., √हिंस (हिंसा करना) के वर्त. कृ. का निषे. [अहिंसत्], हिंसा नहीं कर रहा, हिंसक मनोवृत्ति से मुक्त रहने वाला, पीड़ा न पहुंचाने वाला, हानि न पहुंचाता हुआ - **सं** पु., प्र. वि., ए. व. - *अहिंसं सब्बगत्तानि, सल्लं मे उद्धरिस्सति,* थेरगा. 757.

**अहिंसककुल** नपुं., तत्पु. स. [अहिंसककुल], हिंसा से बिलग रहने वाला कुल या वंश - **ले** सप्त. वि., ए. व. - *मयं अहिंसककुले जाता, न सक्का आचरियाति,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.235.

**अहिंसकपञ्ह** नपुं., भारद्वाजगोत्रीय ब्राह्मण द्वारा बुद्ध से पूछा गया अहिंसक-विषयक प्रश्न - **ञ्हं** द्वि. वि., ए. व. - *पञ्चमे अहिंसकभारद्वाजोति भारद्वाजोवेस, अहिंसकपञ्हं पन पुच्छि, तेनस्सेतं सङ्गीतिकारेहि नाम गहितं,* स. नि. अट्ठ. 1.203; - **सुत्त** नपुं., स. नि. का एक सुत्त, स. नि. 1(1).191-92; स. नि. अट्ठ. 1.203.

**अहिंसकहत्थ** त्रि., ब. स. [अहिंसकहस्त], हिंसा न करने वाले हाथों से युक्त, हिंसाविरत हाथों वाला - **त्थो** पु., प्र. वि., ए. व. - *अदुब्भपाणीति अहिंसकहत्थो हत्थसंयतो,* पे. व. अट्ठ. 102.

**अहिंसन** नपुं., [अहिंसन], हिंसा न करना - **नेन** तृ. वि., ए. व. - *तत्थ अहिंसाति अहिंसनेन,* ध. प. अट्ठ. 2.229.

**अहिंसयन्त** त्रि., √हिंस के ना. धा. के वर्त. कृ. का निषे., हिंसा नहीं कर रहा - **यं** पु., प्र. वि., ए. व. - *अहिंसयं परं लोके, पियो होहिसि मामकोति,* मि. प. 179.

**अहिंसा** स्त्री., हिंसा का निषे., तत्पु. स. [अहिंसा], प्राणियों की हत्या या उन्हें किसी प्रकार की पीड़ा या हानि पहुंचाने से चित्त की विरति, करुणा-भावना, करुणा उत्पन्न होने से पूर्व करुणा की आधारभूत चित्तवृत्ति - **सा** प्र. वि., ए. व. - *सब्भि दानं उपञ्ञत्तं, अहिंसा संयमो दमो,* स. नि. 1(1).176; *अहिंसाति करुणा चेव करुणापुब्बभागो च,* अ. नि. अट्ठ. 2.134; *अहिंसा सब्बपाणानं, अरियोति पवुच्चति,* ध. प. 270; *तत्थ अहिंसाति अहिंसनेन,* ध. प. अट्ठ. 2.229 - **य**[1] सप्त. वि., ए. व. - *यस्स सब्बमहोरत्तं अहिंसाय रतो मनो,* स. नि. 1(1).241; *अहिंसायाति करुणाय चेव करुणापुब्बभागे च,* स. नि. अट्ठ. 1.268; - **य**[2] तृ. वि., ए. व. - *अहिंसाय चर लोके, पियो होहिसि मंमिव,* जा. अट्ठ. 4.64; *अहिंसायाति अहिंसाय समन्नागतो हुत्वा लोके चर,* जा. अट्ठ. 4.65.

**अहिंसानिग्गहपञ्ह** पु., मि. प. में राजा मिलिन्द द्वारा अहिंसा एवं निग्गह-विषयक बुद्धवचनों की असङ्गति के विषय में पूछा गया प्रश्न - **ञ्हो** प्र. वि., ए. व. - *अहिंसानिग्गहपञ्हो एकादसमो,* मि. प. 179-180.

**अहिंसारतिनी** स्त्री., ब. स. [अहिंसारतिका], अहिंसा में रमण करने वाली, अहिंसक चित्तवृत्ति के विकास में लगी हुई - *साहं अहिंसारतिनी, कामसा धम्मचारिनी,* जा. अट्ठ. 4.285; *अहिंसारतिनीति अहिंसासङ्खाताय रतिया समन्नागता,* जा. अट्ठ. 4.286.

**अहिक** त्रि., अह से व्यु., *केवल स. उ. प. के रूप में प्राप्त* [आहिक], दिनों वाला, एकाहिक, द्वीहिक, पञ्चाहिक, सत्ताहिक आदि के अन्त. द्रष्ट..

**अहिकञ्चुक** पु., तत्पु. स. [अहिकञ्चुक], सांप की केंचुली या त्वचा - **स्स** ष. वि., ए. व. - *करण्डाति इदम्पि अहिकञ्चुकस्स नामं, न विलीवकरण्डकस्स, अहिकञ्चुको हि अहिना सदिसोव होति,* दी. नि. अट्ठ. 1.180; तुल. करण्ड.

**अहिकुणप** नपुं., कर्म. स. [अहिकुणप, त्रि., पु., नपुं.], सड़ा-गला सांप, मुर्दे जैसी दुर्गन्ध देने वाला सांप, बदबूदार सांप का मृत शरीर - **पं** प्र. वि., ए. व. - *तमेनं सामिका अहिकुणपं वा कुक्कुरकुणपं वा मनुस्सकुणपं वा, ...,* म. नि. 1.38; *तत्थ कुणपन्ति मतकलेवरं, अहिस्स कुणपं अहिकुणपं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).159; - **पेन** तृ. वि., ए. व. - *इत्थी वा पुरिसो वा ... अहिकुणपेन वा कुक्कुरकुणपेन वा मनुस्सकुणपेन वा कण्ठे आसत्तेन अट्टियेय्य ...,* म. नि. 1.170; *अहिकुणपेनातिआदि अतिजेगुच्छपटिकूलकुणपदस्सनत्थं वुत्तं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).404.

**अहिकुण्ठिक / अहिकुण्डिक / अहिगुण्टिक** द्रष्ट. अहिगुण्ठिक के अन्त. (आगे).

**अहिगुण्ठिक** पु., अहितुण्डिक का अप., अहितुण्डिक के अन्त., द्रष्ट. (आगे).

**अहिगुण्ठिकजातक** नपुं., अहितुण्डिकजातक के अन्त. द्रष्ट. (आगे).

**अहिग्गाह** पु., [अहिग्राह], सांप को पकड़ने वाला, संपेरा, नट – *यावतत्थि अहिग्गाहो, मया भिय्यो न विज्जती'ति,* जा. अट्ठ. 7.36.

**अहिच्छत्त** पु., नागों का एक राजा – **त्तो** प्र. वि., ए. व. – *तं अहिच्छत्तो नाम नागराजा पटिग्गहेसि,* ध. प. अट्ठ. 2.139.

**अहिच्छत्तक** पु./नपुं., [अहिच्छत्रक], कुकुरमुत्ता – **को** प्र. वि., ए. व. – *सेय्यथापि नाम अहिच्छत्तको, एवमेव पातुरहोसि,* दी. नि. 3.64; – **कं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *सूकरेहि महितप्पदेसे जातं अहिच्छत्तकन्ति,* उदा. अट्ठ. 324; – **कानि** ब. व. – *तं सुत्वा नागो ... एसिकत्थम्भे सोण्डाय पलिवेठेत्वा अहिच्छत्तकानि विय लुञ्चित्वा ...,* जा. अट्ठ. 2.78; – **पिण्डिकवण्ण** त्रि., ब. स. [अहिच्छत्रपिण्डिकावर्ण], कुकुरमुत्तों के पिण्ड या गोले के स्वरूप वाला – **ण्णं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *तं वण्णतो सेतं अहिच्छत्तकपिण्डिकवण्णं, दधिभावं असम्पत्तदुद्दखीरवण्णन्तिपि वत्तुं वट्टति,* विभ. अट्ठ. 231; – **मकुल** पु., तत्पु. स. [अहिच्छत्रमुकुल], अधखिला कुकुरमुत्ता, पूरी तरह से तैयार न होने वाला कुकुरमुत्ता, कुकुरमुत्ता की कली – **लं** द्वि. वि., ए. व. – *यथा पन अहिच्छत्तकमकुलं पथवितो उट्ठहन्तं पंसुचुण्णं गहेत्वाव उट्ठहति,* विभ. अट्ठ. 22; – **लानि** ब. व. – *कुद्दालेन आहताहतट्ठाने अहिच्छत्तकमकुळानि विय कुम्भियो उट्ठहिंसु,* अ. नि. अट्ठ. 1.148.

**अहित 1.** त्रि., हित का निषे., तत्पु. स. [अहित], अकल्याणकारक, हित या भलाई न करने वाला, अपथ्यकर, हानिकारक – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – ..., *अहितं मय्ह पिप्फली'ति,* जा. अट्ठ. 3.73; *अहितन्ति यं एतं तव कटुकभण्डसङ्खातं पिप्फलि, एतं मय्हं अहितं असप्पायन्ति,* जा. अट्ठ. 3.74; – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अहितो भवति ञातीनं, सकुणानंव चेतको,* जा. अट्ठ. 3.314; *सो हि अहितो भवति ञातीनं, विनासमेव वहति,* जा. अट्ठ. 3.315; – **ता** ब. व. – *इमे धम्मा हिता, इमे धम्मा अहिता,* मि. प. 35; **2.** पु., शत्रु, प्रतिद्वन्दी – *पच्चत्थिको परिपन्थी पटिपक्खा'हितापरो,* अभि. प. 344; – **तो** प्र. वि., ए. व. – *महाहितं वरददं, अहितोति विसङ्कितो,* अप. 2.218; – **ते** द्वि. वि., ब. व. – *तथेव त्वम्पि अहितहिते, समं मेत्ताय भावय,* जा. अट्ठ. 1.33; – **तेसु** सप्त. वि., ब. व. – *अहितेसुपि हितेसुपि एकचित्तो भवेय्यासि,* जा. अट्ठ. 1.32; **3.** नपुं., हानि, कष्ट, पीड़ा, त्रास – **तं** द्वि. वि., ए. व. – *अहितं वत ते ञाति, मन्तयिंसु रहोगता,* जा. अट्ठ. 7.282; – **ताय** च. वि., ए. व. – *मा ते अहोसि दीघरत्तं अहिताय दुक्खाया'ति,* म. नि. 1.416; – **काम** त्रि., [अहितकाम], किसी का अहित करने की इच्छा रखने वाला, हानि पहुंचाने की कामना करने वाला – **मो** पु., प्र. वि., ए. व. – *पुरिसो अनत्थकामो अहितकामो ... मारस्सेतं पापिमतो अधिवचनं,* म. नि. 1.167; – **मा** ब. व. – *तस्स ये केचि अहितकामा उपगन्त्वा तं न पस्सन्ति,* मि. प. 190; – **चित्त** त्रि., ब. स. [अहितचित्त], दूसरों का अहित करने की बात सोचने वाले चित्त से युक्त – **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *भिसक्को सल्लकत्तो अहितचित्तो भेसज्जेन अनुलिम्पति,* मि. प. 120; – **तज्झासय** त्रि., ब. स. [अहिताध्याशय], उपरिवत् – **या** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *पादपरिचारिका नाम सामिकानं हितज्झासया अप्पका, अहितज्झासयाव बहुतरा, हितज्झासया ... अहितज्झासया'ति,* जा. अट्ठ. 5.33; – **फस्स** पु., [अहितस्पर्श], हित न करने वाला संपर्क, हानिप्रद स्पर्श – **स्सेन** तृ. वि., ए. व. – *तेसु फस्सेसु अहितफस्सेन फुट्ठा सत्ता हितफस्सोपि ... करोन्ता ...,* जा. अट्ठ. 6.51; – **विञ्ञाण** नपुं., कर्म. स., प्रतिकूल रूप में संवेदनीय धर्म के विषय में चेतना – **तो** प. वि., ए. व. – *कथं अहितविञ्ञाणतो ... ? यम्हि दुक्खापितो, अमुकस्मिं एवं दुक्खापितो'ति सरति, एवं अहितविञ्ञाणतो सति उप्पज्जति,* मि. प. 87; – **तानुकम्पी** त्रि., [अहितानुकम्पिन्], हित एवं अनुकम्पा न करने वाला – **म्पिनी** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *पदुट्ठचित्ता अहितानुकम्पिनी, अञ्ञेसु रत्ता अतिमञ्ञते पतिं,* अ. नि. 2(2).230; – **तापनयन** नपुं., तत्पु. स. [अहितापनयन], अहित या अमङ्गल का निवारण, जो कुछ हानिकारक हो उसे हटा देना – *यस्मा च हितूपसंहारअहितापनयन-सम्पत्तिमोदनअनाभोगवसेन चतुब्बिधोयेव सत्तेसु मनसिकारो ...,* ध. स. अट्ठ. 240; – **तावहत्त** नपुं., भाव. [अहितावहत्व], अहितकारक होना, हानिकारक होना – **त्ता** प. वि., ए. व. – *कामा हि अहितावहत्ता मेत्तिया अभावेन अमित्ता,* थेरी. अट्ठ. 267.

**अहितुण्डिक / आहितुण्डिक** पु., [आहितुण्डिक], बाजीगर, संपेरा, ऐन्द्रजालिक जादूगर, सर्प के काटे हुए का चिकित्सक – **को** प्र. वि., ए. व. – *बाळगाय्हहितुण्डिको,* अभि. प. 656; *अहितुण्डिको ब्राह्मणो ओसधं, खादित्वा ...,* जा. अट्ठ. 4.413; *यथा वा पन, महाराज बलवता आसीविसेन दट्ठस्स अन्तरायेव आहितुण्डिको अगदं दत्वा अविसं करेय्य,* मि. प. 281; ...

*यथा नाम छेको अहितुण्डिको सप्पदट्ठविसं तेनेव सप्पेन पुन डंसापेत्वा उब्बाहेय्य,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).176; *सचे अहितुण्डिको गण्हिस्सति, उदकं लोहितवण्णं भविस्सती ति आह,* जा॰ अट्ठ॰ 4.412; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *अलक्कमालीति अहितुण्डिकेन कण्ठे परिक्खिपित्वा ठपिताय अलक्कमालाय समन्नागतो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.277; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एसोपि अहितुण्डिकस्स हत्थे अत्तनो अनुभूतदुक्खमेव सन्धाय एवमाह,* जा॰ अट्ठ॰ 4.277.

**अहिदीप** पु॰, एक द्वीप, जिसका प्राचीन नाम कारद्वीप था – **पो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तदा कारदीपो अहिदीपो नाम अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.213.

**अहिनकुल** नपुं॰, समा॰ द्व॰ स॰ [अहिनकुलं], **शा॰ अ॰** सांप और नेवला, **ला॰ अ॰** स्वाभाविक बैर – **लं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहि च नकुलो च अहिनकुलं,* क॰ व्या॰ 324; सद्द॰ 3.750.

**अहिनङ्गुट्ठ** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अहिलाङ्गूल], सांप की पूंछ – **ट्ठे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अहिनङ्गुट्ठे गण्हितुं वायमसि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).334.

**अहिनाग** पु॰, कर्म॰ स॰ [अहिनाग], सर्प का स्वरूप धारण किया हुआ नाग-प्रजाति का प्राणी – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दिस्वा इसिं पविट्ठं, अहिनागो दुम्मनो पधूपायि,* महाव॰ 30; – **गं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नागन्ति सुमनपुप्फकलापसदिसं महाफणं तिविधसोवत्थिकपरिक्खित्तं अहिनागं अद्दस,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).33.

**अहिपेत** पु॰, कर्म॰ स॰ [अहिप्रेत], सर्प के स्वरूप में एक प्रेत – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न हि पापं कतं कम्मन्ति इमं धम्मदेसनं सत्था वेळुवने विहरन्तो अञ्ञतरं अहिपेतं आरब्भ कथेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.285; – **वत्थु** नपुं॰, ध॰ प॰ अट्ठ॰ की एक कथा, जिसमें मनुष्य का शिर तथा सर्प का शरीर धारण किए हुए एक प्रेत का कथानक दिया गया है, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.285-288.

**अहिभीरुक** त्रि॰, [अहिभीरुक], सांपों से डरने वाला – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा अहिभीरुको पुरिसो अरञ्ञे सप्पेन अनुबद्धो ... भायतेव ...,* विसुद्धि॰ 1.316.

**अहिमंस** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अहिमांस], सांप का मांस, रेंगने वाले किसी भी बड़े प्राणी का मांस – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *मनुस्सा दुब्भिक्खे अहिमंसं परिभुञ्जन्ति,* महाव॰ 295; *अहिमंसन्ति कस्सचि अपादकस्स दीघजातिकस्स मंसं न वट्टति,* महाव॰ अट्ठ॰ 355.

**अहिमेखला** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [अहिमेखला], सांप की करधनी, सांप की कमर-पट्टी – **य** तृ॰ / प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो ... इमाय अहिमेखलाय आकासतो ओरुय्ह ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.81.

**अहिमेखलिका** स्त्री॰, उपरिवत् – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *देवदत्तो ... कुमारकवण्णं अभिनिम्मिनित्वा अहिमेखलिकाय अजातसत्तुस्स कुमारस्स उच्छङ्गे पातुरहोसि,* चूळव॰ 320; *अहिमेखलिकाति अहिं कटियं बन्धित्वा,* चूळव॰ अट्ठ॰ 109.

**अहिरञ्ञ** त्रि॰, ब॰ स॰ [अहिरण्य], सोने से रहित, अपने पास सोना न रखने वाला – **ञ्ञो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *जनपदो अहिरञ्ञो अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.201.

**अहिराजकुल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अहिराजकुल], नागों के राजाओं का राजकुल – **लानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चत्तारि अहिराजकुलानि, विरूपक्खं अहिराजकुलं, एरापथं ..., छब्यापुत्तं.., कण्हागोतमं अहिराजकुलं,* चूळव॰ 227; – **लानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ये हि केचि दट्ठविसा, सब्बेते इमेसं चतुन्नं अहिराजकुलानं अब्भन्तरगताव होन्ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.308.

**अहिराजसुत्त** नपुं॰, अ॰ नि॰ के चतुक्कनिपात का एक सुत्त, जिसमें नागराजाओं के चार कुलों का वर्णन है, अ॰ नि॰ 1(2).83-85.

**अहिरीक / अहिरिक 1.** त्रि॰, [अह्रीक], निर्लज्ज, लज्जाभाव से रहित, बेशर्म, बेहया – **रिको** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कतमो च पुग्गलो अहिरिको? ...,* पु॰ प॰ 126; *अनातापी अनोत्तापी, कुसीतो हीनवीरियो, यो थीनमिद्धबहुलो, अहिरीको अनादरो,* इतिवु॰ 22; *अहिरिको अनोत्तप्पी,* सु॰ नि॰ 133; *नास्स पापजिगुच्छनलक्खणा हिरी, नास्स उत्तासनतो उब्बेगलक्खणं ओतप्पन्ति अहिरिको अनोतप्पी,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.145; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुजीवं अहिरिकेन,* ध॰ प॰ 244; *तत्थ अहिरिकेनाति छिन्नहिरोत्तप्पकेन,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.204; – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अहिरिका अहिरिकेहि सद्धिं संसन्दिंसु समिंसु,* स॰ नि॰ 1(2).140; *तथा अहिरिका भिन्नमरियादा अलज्जिपुग्गला अहिरिकेहि ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.126; *परे अहिरिका भविस्सन्ति, मयमेत्थ हिरिमना भविस्सामा ति सल्लेखो करणीयो,* म॰ नि॰ 1.54; – **कायो** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *छिन्निका धुत्तिका अहिरिकायो,* पारा॰ 188; *अहिरिकायोति निल्लज्जा,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.120; **2.** नपुं॰, [आह्रीक्य], निर्लज्जता, बेशर्मी – **कं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ कतमं अहिरिकं,* पु॰ प॰ 126; *अहिरिकञ्च अनोत्तप्पञ्च,* अ॰ नि॰ 1(1).67; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *असिथिला अब्बोकिण्णा अहिरिकेन,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.116; – **ता** स्त्री॰,

भाव॰ [अह्रीकता], लज्जाहीनता, बेशर्मी - **ताय** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *नाहं अलक्ख्या अहिरिक्कताय वा, ...,* थेरगा॰ 1126; *अहिरिक्कतायाति यथावज्जं केळिं करोन्तो विय निल्लज्जताय,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.399; - **बल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अह्रीकबल], निर्लज्जता का बल, शक्ति के रूप में निर्लज्जता - *अहिरिकमेव बलं अहिरिकबलं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 289; - **भाव** पु॰, भाव॰, निर्लज्जता का भाव - **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *हिरीमनापि अहिरीकभावं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.17; - **मूलकसुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ का एक सुत्त, जिसमें अह्रीक आदि के कारण प्राणियों के दुखग्रस्त होने का उपदेश संगृहीत है, स॰ नि॰ 1(2).144-146; - **समाव** त्रि॰, ब॰ स॰ [अह्रीकस्वभाव], स्वभाव से ही निर्लज्ज, लज्जाहीन प्रकृति वाला - **वो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अनरियरूपोति अहिरिकसभावो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.82; - **कानोत्तप्पवमन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अह्रीकानवत्राप्यवमन], निर्लज्जता एवं दुस्साहस का प्रकाशन - **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अहिरिकानोत्तप्पवमनं कारेति,* मि॰ प॰ 304.

**अहिवण्ण** पु॰, तत्पु॰ स॰ [अहिवर्ण], सांप का स्वरूप, सर्प के समान रूप - **ण्णेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - *मातानं, महाराज, यक्खानं सरीरं कीटवण्णेन वा दिस्सति, ..., अहिवण्णेन वा दिस्सति, ..., मिगवण्णेन वा दिस्सती'ति,* मि॰ प॰ 253.

**अहिवातकरोग** पु॰, एक संक्रामक रोग, संभवतः प्लेग या ऐसी महामारी, जिसमें पहले मक्खियां, कीड़े, चूहे आदि मरते हैं तथा सबसे पीछे घर में रहने वाले मनुष्य - **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अपरभागे भद्दवतियसेट्ठिनो गेहे अहिवातरोगो पतितो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.109; - **गेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ - ... *अञ्ञतरं कुलं अहिवातकरोगेन कालङ्कतं होति, तस्स पितापुत्तका सेसा होन्ति,* महाव॰ 98; *अहिवातकरोगेनाति मारिब्याधिना, यत्र हि सो रोगो उप्पज्जति, तं कुलं द्विपदचतुप्पदं सब्बं नस्सति, यो भित्तिं वा छदनं वा भिन्दित्वा पलायति, तिरोगामादिगतो वा होति, सो मुच्चति,* महाव॰ अट्ठ॰ 270-71.

**अहिविज्जा** स्त्री॰, [अहिविद्या], सर्प के विष को मिटाने वाली चिकित्सा अथवा मन्त्र द्वारा सर्प के आवाहन की विद्या - **ज्जा** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अङ्गं ... अङ्गविज्जा, ... अहिविज्जा, विसविज्जा, विच्छिकविज्जा मूसिकविज्जा, ... इति वा इति,* दी॰ नि॰ 1.8; *अहिविज्जाति सप्पदट्ठतिकिच्छनविज्जा चेव सप्पाव्हायनविज्जा च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.83.

**अहिसरीर** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [अहिशरीर], सांप की कुण्डली, सांप का शरीर - *एत्थ च भोगो ति भुजीयति कुटिलं कारीयतीति भोगो अहिसरीरं, भोगी ति सप्पो,* सद्द॰ 2.349.

**अहीनगामी** त्रि॰, हीन या दीनताभरी मनोवृत्ति से मुक्त - **सु** पु॰, सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ - *दीघायुकेसु अममेसु पाणिसु, विसेसगामीसु अहीनगामीसु,* नेत्ति॰ 119; *अहीनगामीसूति यथालद्धसम्पत्तीहि यावतायुकं अपरिहीनसभावेसु,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 349-350.

**अहीनिन्द्रिय** त्रि॰, ब॰ स॰ [अहीनेन्द्रिय], अविकल इन्द्रियों वाला, सक्षम इन्द्रियों वाला - **यं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ - *बोधिसत्तञ्च ... तिरोकुच्छिगतं पस्सति सब्बङ्गपच्चङ्गिं अहीनिन्द्रियं,* दी॰ नि॰ 2.10; *पस्सतीति कललादिकालं अतिक्कमित्वा सञ्जातअङ्गपच्चङ्गअहीनिन्द्रियभावं उपगतंयेव पस्सति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.25; - **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अञ्ञो अत्ता दिब्बो रूपी मनोमयो सब्बङ्गपच्चङ्गी अहीनिन्द्रियो,* दी॰ नि॰ 1.29; *अहीनिन्द्रियोति परिपुण्णिन्द्रियो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.103.

**अहीरथ** √हर (हरण करना) के अद्य॰ कर्म॰ वा॰ का प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, हरवाया गया, ले जाया गया - *रट्ठे विलुम्पमानम्हि, नास्स किञ्चि अहीरथ,* जा॰ अट्ठ॰ 5.241; *अहीरथाति यथा पब्बतगहनादीहि निक्खमित्वा रट्ठं विलुम्पमानेसु चोरेसु बहुपरिक्खारस्स अन्तोगामे ठपितं विलुम्पति हरति, तथा यस्स अधनस्स कायपटिबद्धपटिक्खारस्स न किञ्चि अहीरथ तस्स छट्ठम्पि भद्दमेव,* जा॰ अट्ठ॰ 5.243.

**अहीळितत्त** नपुं॰, अहीळित का भाव॰, अतिरष्कृत होना, अपमानित न होना - **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ - *अनवञ्ञत्तीति अनवञ्ञा परेहि अत्तनो अहीळितता अपरिभूतता, ...,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 219.

**अहु**[1] अह का स॰ प॰ में परिवर्तित रूप, दिन, दिन में - *अजातसत्तु विदेहिपुत्तो तदहुपोसथे पन्नरसे कोमुदिया चातुमासिनिया ... रत्तिया ... निसिन्नो होति,* दी॰ नि॰ 1.42; *तदहूति तस्मिं अहु, तस्मिं दिवसेति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.117.

**अहु**[2] / **अहू** √हु (होना) अद्य॰ का प्र॰ / म॰ पु॰, ए॰ व॰ [अभूत् / अभूः], वह हुआ था, तू हुआ था - *अहु राजा विदेहानं,* सद्द॰ 2.461; - **हुं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰, मैं था - *अहं केवट्टगामस्मिं, अहुं केवट्टदारको,* अप॰ 1.330; *मा मे माता तरन्तस्स, अन्तरायकरा अहू'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.111.

**अहुत्वा** √हु (होना) के पू॰ का॰ कृ॰ का निषे॰, पूर्वकाल में अस्तित्व में न रहकर, अभाव में रहकर - *एवं किरिमे धम्मा*

*अहुत्वा सम्भोन्ति, हुत्वा पटिवेन्ती'ति,* म॰ नि॰ 3.75; *अहुत्वा सम्भोन्तीति इमिना उदयं पस्सति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप.प॰) 3.61; *अहुत्वायेवुप्पज्जन्ति, न कुतोचिपि आगता,* ना॰ रू॰ प॰ 1543.

**अहुवासिं** √हु (होना) का अद्य॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰, हुआ, था – *अहुवासिन्ति अहोसिन्ति,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 274; सद्द॰ 2.455.

**अहुहासिय** नपुं॰, [अट्टहास], दांत निकाल कर किया गया अट्टहास, महाहसित, ऊंची आवाज में हंसी – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कायं एळगळागुम्बे, करोति अहुहासियं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.194; *अहुहासियन्ति दन्तविदंसकं महाहसितं वुच्चति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.195.

**अहेठयन्त** त्रि॰, √हेठ (पीड़ा देना, अपमान करना) के वर्त॰ कृ॰ का निषे॰ [अहेठयत्], पीड़ा न पहुंचाने वाला, कष्ट न देने वाला – **यं / न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथापि भमरो पुप्फं वण्णगन्धमहेठयं,* ध॰ प॰ 49; ... *अहेठयन्तो अविनासेन्तो विचरतीति अत्थो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.210; – **यानो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ उपरिवत् – *अनिस्सितो अञ्ञमहेठयानो,* स॰ नि॰ 1(1).9; *अहेठयानोति अविहिंसमानो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.34.

**अहेतु** 1. पु॰, तत्पु॰ स॰ [अहेतु], हेतु या कारण की अविद्यमानता, हेतु का न होना – **ना** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, अहेतु द्वारा – *अधिच्च लद्धन्ति अहेतुना लद्धं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.164; – **तूहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰, बिना कारणों से – *न हि बुद्धा अहेतूहि, सितं पातुकरोन्ति ते,* अप॰ 1.19; – **स्मिं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ ... *हेतुसमुग्घाते अहेतुस्मिं अवत्थुस्मिं नत्थि दिब्बचक्खुस्स उप्पादोति सुत्ते वुत्तं,* मि॰ प॰ 125; 2. त्रि॰, ब॰ स॰, बिना हेतु वाला, बिना कारण वाला – **तु** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बं तं अहेतु अप्पच्चया'ति,* विभ॰ 426; – **क** त्रि॰, [अहेतुक], क. बिना हेतु वाला, कारणों से रहित, अकारण, कार्य-कारण-नियम से सर्वथा मुक्त, (धर्म, रूप, चित्त, प्राणी, योनि आदि) – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सहेतुका, भिक्खवे, उप्पज्जन्ति पापका अकुसला धम्मा, नो अहेतुका,* अ॰ नि॰ 1(1).98; *सहेतुका धम्मा, अहेतुका धम्मा,* ध॰ स॰ 2; *सम्पयोगतो पवत्तेन सह हेतुनाति सहेतुका, तथेव पवत्तो नत्थि एतेसं हेतूति अहेतुका,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 94; – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बं रूपं न हेतु, अहेतुकं ...,* ध॰ स॰ 584; – **के** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *कामावचरस्स विपाकतो अहेतुके चित्तुप्पादे ठपेत्वा ...,* ध॰ स॰ 1441; – **का** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पटिसन्धिसञ्ञा पन नेसं तिहेतुकापि द्विहेतुकापि अहेतुकापि होन्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.89; – **कानं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *गब्भसेय्यकानं सत्तानं अहेतुकानं नपुंसकानं उपपत्तिक्खणे चत्तारिन्द्रियानि पातुभवन्ति,* विभ॰ 488; **ख**. अहेतुवादी, धर्मों को अहेतुक प्रतिपादित करने वाला – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अहेतुका ये न वदन्ति कम्मं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.301; *अहेतुका "विसुद्धिया वा संकिलेसस्स वा हेतुभूतं कम्मं नत्थी"ति एववादा,* तदे॰; – **अपच्चयवादी** त्रि॰, [अहेत्वप्रत्ययवादिन्], धर्म हेतु एवं प्रत्ययों के बिना ही उत्पन्न हुए हैं, इस मत को प्रतिपादित करने वाला (आचार्य) – **दी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अम्हाकं पाचरियो अहेतुअपच्चयवादी,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.153; – **किरियाचित्त** नपुं॰, [अहेतुकक्रियाचित्त], विपाक उत्पन्न न करने वाले तथा (लोभ, द्वेष, मोह, अलोभ, अद्वेष, अमोह नामक) हेतुओं से असम्प्रयुक्त कामावचर भूमि के 3 प्रकार के चित्त – **त्तानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *उपेक्खासहगतं पञ्चद्वारावज्जनचित्तं, तथा मनोद्वारावज्जनचित्तं, सोमनस्ससहगतं हसितुप्पादचित्तञ्चेति इमानि तीणिपि अहेतुककिरियचित्तानि नाम,* अभि॰ ध॰ स॰ 3; – **कुसलविपाकचित्त** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अहेतुककुशलविपाकचित्त], कामावचरभूमि के हेतुओं से असम्प्रयुक्त तथा कुशल विपाक देने वाले आठ प्रकार के चित्त – ... *इमानि अट्ठपि कुसलविपाकाहेतुकाचित्तानि नाम,* अभि॰ ध॰ स॰ 3; – **चित्त** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [अहेतुकचित्त], छ प्रकार के हेतुओं में से किसी एक से भी असंप्रयुक्त कामावचरभूमि के अट्ठारह प्रकार के चित्त, 7 अकुशल-विपाक, 8 कुशल-विपाक तथा 3 अहेतुकक्रियाचित्त – **त्तानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इच्चेवं सब्बथापि अट्ठारसाहेतुकचित्तानि समत्तानि,* अभि॰ ध॰ स॰ 3; – **कट्ठक** नपुं॰, [अहेतुकाष्टक], आठ अहेतुक चित्तों का समुच्चय – **कं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चक्खुद्वारे तु चत्तारि, गहितागहणेनिध, सोतधानादिना सद्धिं, होतेवाहेतुकट्ठकं,* अभि॰ अव॰ 442; – **दिट्ठि** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ [अहेतुकदृष्टि], धर्मों के अहेतुक होने की मिथ्या धारणा – *अहेतुकदिट्ठि उभयम्पि पटिबाहति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.87; – **पटिसन्धि** 1. स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अहेतुकप्रतिसन्धि], बिना हेतु के पुनर्जन्म – **न्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *अहेतुकपटिसन्धिं गहेत्वा उरेन परिसक्कनट्ठाने निब्बत्तोस्मि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.134; 2. त्रि॰, ब॰ स॰, अहेतुक-श्रेणी की प्रजाति में जन्म लेने वाला, अपायगति में उत्पत्ति प्राप्त करने वाला – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहेतुपटिसन्धिस्स, न तदारम्मणं भवे,* अभि॰ अव॰ 444; – **योनि** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [अहेतुकयोनि], निकृष्ट श्रेणी की

